अर्हम्

गुरुदेवश्री फतेह-प्रताप स्मृति पुष्प आगम अनुयोग ग्रंथमाला-८

# द्रव्यानुयोग

जैनागमों में वर्णित जीव-अजीव विषयक सामग्री का विषयानुक्रम से प्रामाणिक संकलन

(मूल एवं हिन्दी अनुवाद)

## तृतीय खण्ड (अध्ययन ३९-४६)

अनेक परिशिष्ट एवं शब्दकोष युक्त


**प्रधान सम्पादक :**

अनुयोग प्रवर्त्तक उपाध्याय प्रवर पंडित-रत्न

मुनि श्री कन्हैयालाल जी 'कमल'

**सहयोगी सम्पादक :**

आगम रसिक श्री विनय मुनि जी 'वागीश'

महासती डॉ. श्री मुक्तिप्रभा जी, एम. ए., पी-एच. डी.

महासती डॉ. श्री दिव्यप्रभा जी, एम. ए., पी-एच. डी.

**प्रधान परामर्शदाता :**

पं. श्री दलसुखभाई मालवणिया

**सह-सम्पादक :**

पं. श्री देवकुमार जी जैन (बीकानेर)

श्री श्रीचन्द जी सुराना 'सरस'

**विशिष्ट सहयोगी :**

श्री घेवरचंद जी कानूगो

श्री नेमीचंद जी सिंगवी



प्रकाशक : आगम अनुयोग ट्रस्ट

अहमदाबाद-३८० ०१३

**सम्पादन सहयोगी :**
आगम मनीषी श्री तिलोक मुनि जी 'गीतार्थ'
महासती श्री अनुपमा जी, एम. ए., पी-एच. डी.
महासती श्री भव्यसाधना जी
महासती श्री विरतिसाधना जी
डॉ. श्री धर्मचन्द जी जैन, जोधपुर

**प्रकाशन वर्ष :**
वीर निर्वाण संवत् २५२२
वि. सं. २०५२ पार्श्व जयन्ती
ईस्वी सन् १९९५, दिसम्बर

**मुद्रण :**
राजेश सुराना द्वारा दिवाकर प्रकाशन
ए-७, अवागढ़ हाउस, एम. जी. रोड,
आगरा-२८२ ००२, फोन : (०५६२) ३५११६५

**पांडुलिपि सहयोगी :**
श्री राजेश भंडारी, जोधपुर
श्री राजेन्द्र एवं सुनील मेहता, शाहपुरा
श्री मांगीलाल जी शर्मा, कुरड़ायाँ

**सम्पर्क सूत्र :**
- मंत्री : श्री जयंतिलाल चंदुलाल संघवी
  सिद्धार्थ एपार्टमेन्ट, स्थानकवासी सोसायटी के पास,
  नारायणपुरा क्रॉसिंग, अहमदाबाद-३८० ०१३
- श्री वर्धमान महावीर केन्द्र
  सब्जी मण्डी के सामने,
  आबू पर्वत-३०७ ५०१ (राज.)
- डॉ. सोहनलाल जी संचेती, सहमंत्री
  चाँदी हॉल, केसरवाड़ी,
  जोधपुर-३४२ ००२ (राज.)

**प्रकाशक एवं प्राप्ति-स्थान :**
आगम अनुयोग ट्रस्ट
१५, स्थानकवासी सोसायटी
नारायणपुरा क्रॉसिंग के पास
अहमदाबाद-३८० ०१३





**मूल्य :**
चार सौ रुपया मात्र (४००/- रुपया)

ARHAM

GURUDEV SHRI FATEH-PRATAP MEMORIAL AGAM ANUYOG SERIES-8

# DRAVYANUYOGA

AN AUTHENTIC SUBJECTWISE COLLECTION OF DATA ON LIFE AND MATTER DETAILED IN JAIN SCRIPTURES

**(TEXT AND HINDI TRANSLATION)**

**PART-III (Chapter 39 to 46)**

**INCLUDING APPENDIXES & MEANINGS**


**Editor :**

Anuyog Pravartak, Upadhyaya Pravar, Pandit Ratna

**Muni Shri Kanhiya Lal Ji 'Kamal'**

**Associate Editor :**

Agam Rasik Shri Vinay Muni Ji 'Vageesh'

Mahasati Dr. Shri Mukti Prabha Ji, M.A., Ph.D.

Mahasati Dr. Shri Divya Prabha Ji, M.A., Ph.D.

**Chief Consultant :**

Pt. Shri Dalsukh Bhai Malvaniya

**Co-Editor :**

Pt. Shri Dev Kumar Ji Jain (Bikaner)

Shri Srichand Ji Surana 'Saras'

**Special Assistance :**

Shri Ghewar Chand Ji Kanoogo

Shri Nemi Chand Ji Singhvi



**PUBLISHER : AGAM ANUYOG TRUST**

AHMEDABAD-380 013

**CONTRIBUTING EDITORS :**
Agam Maneeshi Shri Tilok Muni Ji 'Geetarth'
Mahasati Shri Anupama Ji, M.A., Ph.D.
Mahasati Shri Bhavya Sadhana Ji
Mahasati Shri Virati Sadhana Ji
Dr. Shri Dharm Chand Ji Jain, Jodhpur

**MANUSCRIPT PREPARATION ASSISTANCE :**
Shri Rajesh Bhandari, Jodhpur
Shri Rajendra and Sunil Mehta, Shahpura
Shri Mangi Lal Ji Sharma, Kurdayan

**PUBLISHED AND MARKETED BY :**
Agam Anuyog Trust
15, Sthanakvasi Society
Near Narayanpura Crossing
Ahmedabad-380 013



**YEAR OF PUBLICATION :**
Veer Nirvan S. 2522
V.S. 2052 Parshwa Jayanti
1995, December

**PRINTED BY RAJESH SURANA AT :**
Diwakar Prakashan
A-7, Awagarh House, M.G. Road
Agra-282 002, Ph. : (0562) 351165

**CONTACT :**
- Secretary :
  Shri Jayanti Lal Chandu Lal Sanghavi
  Siddhartha Apartment
  Near Sthanakvasi Society
  Narayanpura Crossing
  Ahmedabad-380 013
- Shri Vardhaman Mahavir Kendra
  Opp. Subji Mandi
  Mount Abu-307 501 (Raj.)
- Dr. Sohan Lal Ji Sancheti
  Co-secretary
  Chandi Hall, Kesarvadi
  Jodhpur-342 002 (Raj.)



**PRICE :**
Rupees Four Hundred only (Rs. 400.00)



# समर्पण

स्थानकवासी परम्परा मान्य बत्तीस आगमों के
सर्वप्रथम संस्कृत-हिन्दी-गुजराती-टीकाकार
तथा
व्याकरण-कोष-छन्द-अलंकार आदि
अनेक विषयों के ग्रन्थों के निर्माता
परम पूज्य श्रुतधर बहुश्रुत एवं गीतार्थ
श्री घासीलाल जी महाराज की पुण्य स्मृति में
द्रव्यानुयोग का यह तृतीय खण्ड
सादर श्रद्धापूर्वक समर्पित है।

विनीत :
उपाध्याय मुनि कन्हैयालाल 'कमल'
महासती मुक्तिप्रभा
महासती दिव्यप्रभा

# प्रकाशकीय

अतीत में कुछ शताब्दियों पहले वहुश्रुत आर्य रक्षित ने अनुयोग विभाजित किये थे किन्तु विस्मृत हो गये और नाममात्र शेप रहे।

चार अनुयोगों के नाम–

१. धर्मकथानुयोग
२. गणितानुयोग
३. चरणानुयोग
४. द्रव्यानुयोग

पूज्य उपाध्यायश्री के मन में संकल्प हुआ कि आगमों को चार अनुयोगों में विभाजित किया जाय। लगभग ५0 वर्ष पूर्व आपने अनुयोग सम्पादन का कार्य प्रारम्भ किया था। अनेक विद्वानों से और कुछ श्रुतधर मुनिवरों से मार्गदर्शन प्राप्त किया और कार्य उत्तरोत्तर प्रगति के शिखर पर पहुँचता गया।

प्रारम्भ के तीन अनुयोग हिन्दी अनुवाद सहित प्रकाशित हो गये हैं और वे गुजराती अनुवाद के साथ भी प्रकाशित हो रहे हैं। चतुर्थ द्रव्यानुयोग भी प्रकाशित हो रहा है। यह तीन भागों में प्रकाशित हो पाया है। प्रथम एवं द्वितीय भाग के वाद यह तृतीय भाग (सम्पूर्ण द्रव्यानुयोग परिशिष्ट सहित) पाठकों के सम्मुख रखते हुए हमें अत्यन्त प्रसन्नता हो रही है।

उपाध्यायश्री जी ने वहुत ही परिश्रम किया है। साथ ही उनके सुयोग्य शिष्य श्री विनय मुनि जी 'वागीश' ने भी गुरुदेव के संकल्प को पूर्ण कराने में अथक परिश्रम किया है।

जिनशासन चन्द्रिका महासती जी श्री उज्ज्वलकुमारी जी की सुशिष्या डॉ. महासती, श्री मुक्तिप्रभा जी, डॉ. दिव्यप्रभा जी, डॉ. अनुपमा जी, श्री भव्यसाधना जी, श्री विरतिसाधना जी ने भी इसके सम्पादन में मूल पाठ मिलान एवं लेखन आदि कार्यों में अनवरत परिश्रम किया है।

पं. श्री देवकुमार जी जैन, वीकानेर ने संशोधन आदि कार्यों में, डॉ. धर्मचन्द जी जैन ने आमुख आदि लिखकर योगदान किया है।

श्री श्रीचन्द जी सुराना 'सरस' आगरा ने संशोधन, प्रकाशन तथा श्री मांगीलाल जी शर्मा ने पांडुलिपि आदि कार्यों में विशेप योगदान दिया है, अतः हम इनके आभारी हैं।

मेरे सहयोगी श्री हिम्मतभाई, श्री नवनीतभाई, श्री विजयराज जी, श्री जयन्तिभाई संघवी, डॉ. श्री मोहनलाल जी संचेती आदि का कार्य की प्रगति में विशेप सहयोग प्राप्त हुआ है।

श्री धेवरचन्द जी कानूंगा जोधपुर, श्री नेमीचन्द जी संघवी कुशालपुरा, श्री श्रीचन्द जी जैन दिल्ली, श्री गुलशनराय जी जैन दिल्ली, श्री मोहनलाल जी सांड जोधपुर, श्री नारायणचन्द जी मेहता जोधपुर, श्री जेठमल जी चौरड़िया वेंगलोर का इस प्रकाशन में विशेप रूप से आर्थिक योगदान प्राप्त हुआ है अतः हम इन सवके आभारी हैं।

*—वलदेवभाई डोसाभाई पटेल*

अध्यक्ष

आगम अनुयोग ट्रस्ट




# सम्पादकीय

चार अनुयोगों में द्रव्यानुयोग बहुत विशाल, जटिल व दुरूह है।

यह तीन भागों में प्रकाशित हो रहा है। प्रथम भाग में २४ अध्ययन लिये गये हैं। १,००० विषयों का संकलन हुआ है। द्वितीय भाग संयत, लेश्या, क्रिया, आश्रव, वेद, कषाय, कर्म, वेदना, चार गति, वक्कंति आदि १४ अध्ययनों का संकलन है। कुल ८१२ विषय हैं।

तीसरा भाग भी पाठकों के हाथों में पहुंच रहा है, इसमें गर्भ, युग्म, गम्मा, आत्मा, समुद्घात, चरमाचरम, अजीव, पुद्गल इन ९ अध्ययनों का संकलन है। तथा अनेक परिशिष्ट एवं शब्दकोष भी इसी में संकलित हैं। द्रव्यानुयोग बहुत ही गहन विषय है। इन अध्ययनों में उससे संबंधित पूरा विषय लेने का प्रयत्न किया गया है। अनेक विषय द्वार वाले हैं अतः वे छिन्न-भिन्न न हों इसलिये उनको विभक्त नहीं किया है। परिशिष्ट में अन्य अनुयोगों में प्रकाशित उन विषयों के पृष्ठांक व सूत्रांक दिये हैं जिनका अध्ययन करके पाठक पूर्ण विषय ग्रहण कर सकेंगे अतः पाठक उसका अवलोकन अवश्य करें।

पूज्य गुरुदेव श्री फतेहचन्द जी म. एवं श्री प्रतापमल जी म. के शुभाशीर्वाद से ४५ वर्ष पूर्व यह कार्य प्रारम्भ किया था अव यह कार्य पूर्ण हो रहा है यह मेरे लिए परम प्रसन्नता का विषय है। इस कार्य को सफल वनाने में अनेक भावनाशील श्रुत उपासकों का योगदान प्राप्त हुआ है। जिसमें मेरे शिष्य विनय मुनि का खास सहयोग मिला। उन्होंने सेवा के साथ-साथ अन्तर्हृदय से इस अनुयोग के कार्य को व्यवस्थित किया।

साथ ही महासती जी श्री मुक्तिप्रभा जी अपनी शिष्याओं के साथ आबू पधारीं, उन्होंने अनेक परीषह सहन करके लगभग पाँच वर्ष तक इस भगीरथ कार्य को सफल वनाने में परिश्रम किया है।

इस कार्य का प्रारम्भ हरमाड़ा में हुआ था। प्रकाशन अनुयोग प्रकाशन परिषद् साण्डेराव से प्रारम्भ हुआ था फिर इसी कार्य से अहमदावाद पहुँचना हुआ, वहाँ श्री बलदेवभाई ने इस कार्य को देखा, उन्होंने प्रसन्न होकर ट्रस्ट की स्थापना की व चारों ही अनुयोगों का प्रकाशन वहाँ से हुआ है। गुजराती भाषांतर भी करने की भावना साकार हो रही है।

स्वाध्यायशील वंधु इनका स्वाध्याय करके ज्ञानोपार्जन करें।

इति शुभम्

*—मुनि कन्हैयालाल 'कमल'*






॥ अर्हम् ॥

# ज्ञानयोगी उपाध्याय प्रवर अनुयोग प्रवर्तक गुरुदेव मुनिश्री कन्हैयालाल जी म. 'कमल'

ज्ञान की उत्कट अगाध पिपासा लिये अहर्निश ज्ञानाराधना में तत्पर, जागरूक प्रज्ञा, सूक्ष्म ग्राहिणी मेधा, शब्द और अर्थ की तलछट गहराई तक पहुँच कर नये-नये अर्थ का अनुसंधान व विश्लेषण करने की क्षमता–यही परिचय है उपाध्याय मुनि श्री कन्हैयालाल जी म. कमल का।

७ वर्ष की लघु वय में वैराग्य जागृति होने पर गुरुदेव पूज्य श्री फतेहचन्द जी महाराज तथा प्रतापचन्द जी म. के सान्निध्य में १८ वर्ष की आयु में दीक्षा ग्रहण। आगम, व्याकरण, कोश, न्याय तथा साहित्य के विविध अंगों का गंभीर अध्ययन व अनुशीलन। आगमों की टीकाएँ व चूर्णि, भाष्य साहित्य का विशेष अनुशीलन। ज्ञानार्जन/विद्यार्जन की दृष्टि से–उपाध्याय श्री अमर मुनिजी, पं. बेचरदास जी दोशी, पं. दलसुख भाई मालवणिया तथा पं. शोभाचन्द जी भारिल्ल का विशेष सान्निध्य प्राप्त कर ज्ञान चेतना की परितृप्ति की। उनके प्रति विद्यागुरु का सम्मान आज भी मन में विद्यमान है। २८ वर्ष की अवस्था में किसी जर्मन विद्वान् के लेख से प्रेरणा प्राप्त कर आगमों का अधुनातन दृष्टि से अनुसंधान। फिर अनुयोग शैली से वर्गीकरण का भीष्म संकल्प। ३० वर्ष की अवस्था से अनुयोग वर्गीकरण कार्य प्रारम्भ। पं. प्रवर श्री दलसुख भाई मालवणिया, पं. अमृतलाल भाई भोजक, महासती डॉ. मुक्तिप्रभा जी, महासती डॉ. दिव्यप्रभा जी, सर्वात्मना समर्पित श्रुतसेवी विनय मुनि जी 'वागीश', श्रीचन्दजी सुराना, डॉ. धर्मचन्द जी जैन, त्यागी विद्वत् पुरुष श्री जौहरीमल जी पारख, पं. देवकुमार जी जैन आदि का समय-समय पर मार्गदर्शन, सहयोग और सहकार प्राप्त होता रहा। बीज रूप में प्रारम्भ किया हुआ अनुयोग कार्य आज अनुयोग के ८ विशाल भागों के लगभग ६ हजार पृष्ठ की मुद्रित सामग्री के रूप में विशाल वट वृक्ष की भाँति श्रुत-सेवा के कार्य में अद्वितीय कीर्तिमान बन गया है।

गुरुदेव के जीवन की महत्त्वपूर्ण सूचनाएँ –

| | | |
|---|---|---|
| जन्म | : | वि. सं. १९७० (रामनवमी) चैत्र सुदी ९ |
| जन्मस्थल | : | केकीन्द (जसनगर) राजस्थान |
| पिता | : | श्री गोविंदसिंह जी राजपुरोहित |
| माता | : | श्री यमुनादेवी |
| दीक्षा तिथि | : | वि. सं. १९८८ वैसाख सुदी ६ |
| दीक्षा स्थल | : | धर्म वीरों, दानवीरों की नगरी सांडेराव (राजस्थान) |
| दीक्षा दाता | : | गुरुदेव जी फतेहचन्द म. एवं श्री प्रतापचन्द जी म. |
| उपाध्यायपद | : | श्रमण संघ के वरिष्ठ उपाध्याय |



# गुरुसेवा एवं श्रुत-सेवा के लिए समर्पित साकार विनय मूर्त्ति श्री विनय मुनि जी 'वागीश'

श्री विनय मुनि जी यथानाम तथागुण सम्पन्न सरल-सहज जीवन शैलीयुक्त, गुरुसेवा-श्रुत-सेवा को ही जीवन का महान् उद्देश्य मानने वाले एक अतीव भद्रपरिणामी–'भद्दे णामे भद्द परिणामे'-आपात भद्र- संवास भद्र आदर्श श्रमण है।

आपश्री ने दीक्षा लेते ही स्वयं को मेघ मुनि की भाँति गुरु-चरणों में सर्वात्मना समर्पित कर दिया। साधु समाचारी के दैनिक कार्यक्रमों की साधना-आराधना के पश्चात् जो समय बचता है, उसमें सर्वप्रथम पूज्य गुरुदेव की सेवा, परिचर्या, औषधि आदि की व्यवस्था के पश्चात् जो भी समय रहता है उसमें पूज्य गुरुदेवश्री के साथ अनुयोग कार्य में जुट जाते हैं। हाथ से लिखी फाइलें अनेक मुद्रित आगम प्रतियां सामने रखकर पाठों का मिलान तथा विषय का वर्गीकरण करने में अनुभव के वल पर आप एक सुयोग्य आगम-सम्पादक वन गये हैं। गुरु-कृपा से तथा श्रुत-सेवाजन्य क्षयोपशम के कारण आपकी स्मरणशक्ति एवं ग्रहण शक्ति भी प्रखर है। आगमों की भाषा का ज्ञान, विषय आदि का परिज्ञान भी गंभीर है।

पौराणिक भाषा में अगर गुरुदेव श्री कन्हैयालाल जी म. अनुयोग कार्य के 'व्यास' हैं तो उसे लिपिवद्ध करके व्यवस्थित रूप देने वाले 'गणेश' हैं श्री विनय मुनि जी।

आपका संक्षिप्त परिचय इस प्रकार है–

| | | |
|---|---|---|
| जन्म स्थल | : | टोंक (राज.) |
| वैराग्य | : | सं.२०१८ में पूज्य गुरुदेव फतेहचन्द जी म. की सेवा में आये |
| वैराग्य काल | : | ७ वर्ष |
| शिक्षण | : | संस्कृत, प्राकृत, हिन्दी, गुजराती, अंग्रेजी |
| दीक्षा-तिथि | : | माघ सुदी १५ रविवार, पुष्य नक्षत्र वि. सं. २०२५ |
| दीक्षा-स्थल | : | पीह-मारवाड़ |
| दीक्षा-दाता | : | मुनिश्री कन्हैयालाल जी म. "कमल" |
| दीक्षा-प्रदाता | : | मरुधरकेशरी श्री मिश्रीमलजी म. |



अनुयोग सम्पादन-संशोधन कार्य में समर्पित भाव से अथक श्रम सहयोग प्रदान करने वाली परम विदुषी श्रमणियाँ



श्रुताचार्या परम विदुषी डॉ. मुक्ति प्रभा जी महाराज



अरिहंत प्रिया विदुषी रत्न डॉ. दिव्य प्रभा जी. महाराज



साध्वी विरति साधना जी म. डॉ. साध्वी श्री अनुपमा जी म. साध्वी श्री भव्यसाधना जी



# आगम अनुयोग ट्रस्ट के सम्माननीय आधार स्तंभ

## श्री बलदेवभाई डोसाभाई पटेल, अहमदाबाद

आप मूलतः साणंद (गुजरात) के निवासी हैं। बहुत वर्षों से अहमदाबाद में ही व्यापार व्यवसाय कर रहे हैं। व्यापारी समाज में आपकी महत्त्वपूर्ण प्रतिष्ठा है। आपके कॉटन का बहुत बड़ा व्यापार है, आप गुजरात व्यापारी महामण्डल के प्रमुख भी रहे हुए हैं। आप अखिल भारतीय शास्त्रोद्धार समिति के प्रमुख हैं एवं अनेक धार्मिक संस्थाओं के सक्रिय कार्यकर्त्ता हैं। लोक-कल्याण के कार्यों में सदा तत्पर रहते हैं। अनेक वर्षों से आप ब्रह्मचर्य व्रत एवं रात्रि भोजन त्याग आदि का पालन करते हैं। प्रतिदिन सामायिक, प्रतिक्रमण तथा धार्मिक ग्रन्थों का स्वाध्याय ही आपकी दिनचर्या का प्रमुख अंग है। आप दृढ़ धर्मी, उदार हृदयी श्रावक हैं अतः स्थानीय समाज के अग्रणी माने जाते हैं। कालूपुर बैंक के आप चेयरमेन हैं।

उपाध्याय प्रवर, अनुयोग प्रवर्तक पूज्य गुरुदेव श्री कन्हैयालाल जी म. 'कमल' के सम्पर्क में आप सन् १९७६ में आये। उनके अनुयोग लेखन कार्य से प्रभावित होकर आपने आगम अनुयोग ट्रस्ट की स्थापना की, इस समय ट्रस्ट के प्रमुख भी आप ही हैं। आपकी धर्मपत्नी श्रीमती रुक्मणी बहिन भी धार्मिक भावना वाली थी, आपके सुपुत्र बच्चूभाई, बकुलभाई में धर्म के सुसंस्कार दृढ़ हैं।





## श्री नवनीत भाई चुन्नीलाल पटेल, अहमदाबाद

आपने अनेक स्थानकों के निर्माण में महत्त्वपूर्ण योगदान दिया है। तपस्वियों का सम्मान करने में आपको विशेष रुचि रही है। पार्श्वनाथ कार्पोरेशन के आप मैनेजिंग डाइरेक्टर हैं। बरवाला सम्प्रदाय के आचार्य श्री चम्पक मुनि जी महाराज के अनन्य भक्त हैं। हरसिद्ध कोपरेटिव बैंक के आप चेयरमेन हैं। अपनी जन्मभूमि शुणाव में हॉस्पिटल के लिए पाँच लाख का महत्त्वपूर्ण दान दिया है। नवरंगपुरा, नारायणपुरा, नवा वाडज आदि अनेक संघों के एवं संस्थाओं के आप ट्रस्टी एवं प्रमुख हैं।

आपके पिताश्री चुन्नीलाल भाई, माता सूरजबेन भी बहुत ही धर्मपरायण थी। साधु साध्वीजी की वैयावच्च हेतु अग्रणी रहते हैं।

आपकी ध्यान साधना के साथ-साथ आगमो के प्रति भी विशेष रुचि है, प्रतिदिन अध्ययन करते हैं।

अनुयोग के इस विशाल कार्य को सम्पन्न कराने में आपके पूरे परिवार का विशेष योगदान रहा है।

आगम अनुयोग ट्रस्ट के आप ट्रस्टी हैं।

# प्राक्कथन

*–आचार्य श्री देवेन्द्र मुनि*

श्रमणसंघ के वरिष्ठ विद्वान् उपाध्याय मुनि श्री कन्हैयालाल जी म. 'कमल' द्वारा सम्पादित द्रव्यानुयोग वास्तव में एक महासागर का मन्थन कर प्राप्त किया हुआ श्रुतज्ञान का अमृत घट कहा जा सकता है। तीनों भागों में निवद्ध यह ग्रन्थ स्वयं भी ज्ञान का महाकोष जैसा है। इसमें षड्द्रव्यों के भेद-उपभेद, उनकी विविध स्थितियाँ और मुख्यतः जीव-अजीव से सम्बद्ध अनेकानेक विषय गुम्फित हैं। जैन आगमों में जहाँ-तहाँ इन विषयों का वर्णन, संक्षेप और विस्तार में जो भी उपलब्ध है उसे मुनिश्री ने संकलित कर एकत्रित किया है और फिर विषय क्रम से नियोजित कर उपविषयों तथा विभिन्न शीर्षकों में विभक्त करके हिन्दी भावानुवाद के साथ प्रस्तुत किया है। इन तीनों भागों का विहंगम अवलोकन करने पर स्पष्ट पता चलता है कि यह एक अत्यन्त दुष्कर एवं श्रम-साध्य कार्य किसी जाग्रत-प्रज्ञाशील मनस्वी का ही चमत्कार है। किसी भी कार्य की सम्पन्नता के लिए ध्येय, निष्ठा और दृढ़ अध्यवसाय की अपेक्षा रहती है। साथ ही जीवन को उस कार्य के प्रति समर्पित कर देना होता है। उपाध्याय मुनि श्री कन्हैयालाल जी म. 'कमल' के इस कार्य ने यह सिद्ध कर दिया है कि उन्होंने जैन श्रुतज्ञान के क्षेत्र में वह अधूरा कार्य सम्पन्न किया है, जिसका बीज-वपन आज से लगभग २१७५ वर्ष पूर्व युगप्रधान आचार्य आर्यरक्षितसूरि ने किया था।

आचार्य आर्यरक्षितसूरि ने आगमों के अध्ययन को सुगम वनाने और श्रुतज्ञान को सरलतापूर्वक ग्रहण करने की दृष्टि से अनुयोग वर्गीकरण की एक शैली सुनिश्चित की थी और उस पर व्यापक परिश्रम भी किया था। उसी रूपरेखा को आधार वनाकर मुनिश्री ने अपनी अनुभवी वहुश्रुत-दृष्टि से इस कार्य को व्यापक रूप में प्रस्तुत किया है। इस कार्य में मुनिश्री ने जीवन के ५० महत्त्वपूर्ण वर्ष खपाये हैं, परन्तु मैं इस ५० वर्ष के कार्य को ५०० वर्ष के सुदीर्घ श्रम के रूप में आँकता हूँ। दो हजार वर्ष के पश्चात् अनुयोगों का एक सुव्यवस्थित रूप हमारे सामने आया है और वह भी श्रमणसंघ के एक वरिष्ठ उपाध्यायश्री के द्वारा; इस वात का मुझे हर्ष है, आल्हाद है और सम्पूर्ण स्थानकवासी जैन समाज के लिए गौरवास्पद है। मैं तो कहूँगा समस्त जैन समाज के लिए यह प्रसन्नता और गरिमा का विषय वनेगा।

द्रव्यानुयोग की छपी सामग्री का अवलोकन करने पर मुझे वड़ी प्रसन्नता हुई कि इसके स्वाध्याय से कर्म, क्रिया, लेश्या, आस्रव, जन्म-मरण, पुद्गल सम्बन्धी इतनी महत्त्वपूर्ण और जीवनोपयोगी सामग्री मिलती है कि मन करता है कि पढ़ते ही जायें। इस ज्ञानार्णव में डुवकियाँ लगाते रहें। विहंगम अवलोकन करते हुए मैंने एक वार आस्रव अध्ययन के पृष्ठ पलटे। पांच आस्रवों का वर्णन पढ़ने लगा। पाँच आस्रव द्वारों का विस्तृत वर्णन प्रश्नव्याकरणसूत्र में उपलब्ध है। इन संवर और आस्रव द्वारों का वर्णन, हिंसा, असत्य आदि आस्रवों का फल-विपाक पढ़ने पर रोमांच हो उठता है। हिंसा एवं असत्य सेवन के कारण, हेतु और उनके कटु फल इतने मनोवैज्ञानिक रूप में प्रस्तुत किये गये हैं कि जिन्हें पढ़ते हुए मनुष्य का हृदय कांप उठता है और हिंसा आदि आस्रवों से स्वतः ही विरति होने लगती है।

यह एक उदाहरण है। इसी प्रकार ज्ञान, कर्म, लेश्या आदि सभी विषयों पर वड़ी विस्तृत और आधारभूत सामग्री इस ग्रन्थ में प्राप्त होती है। जिसके स्वाध्याय से ज्ञान की वृद्धि होती है, जिन-वचनों के प्रति श्रद्धा सुदृढ़ होती है और हृदय पाप वृत्तियों से विरक्त होने लगता है।

इसी के साथ यह सामग्री जैनदर्शन के अभ्यासी विद्वानों तथा दर्शन एवं विज्ञान के अनुसंधाताओं के लिए भी वड़ी सहायक और मार्गदर्शक सिद्ध होगी। जैनदर्शन की पुद्गल, जीव, गति, कर्म, लेश्या, योग सम्बन्धी धारणाएं आज विज्ञान के लिए अध्ययन का अभिनव विषय वना हुआ है। हजारों वर्ष पूर्व वर्णित वे तथ्य सत्य आज विज्ञान की कसौटी पर खरे उतर रहे हैं और साथ ही वैज्ञानिकों को इस दिशा में अनुसंधान करने के लिए आधार-भूमि तैयार करते हैं। एक मार्गदर्शक संकेत और रूपरेखा भी प्रस्तुत करते हैं। इससे ज्ञान-विज्ञान के नये-नये क्षितिज खुलने की सम्भावना प्रवल होती है। मेरा यह विश्वास है कि आने वाले युग का वैज्ञानिक और अनुसंधाता जव तक जैन दर्शन व जैन आगमों का अध्ययन नहीं करेगा उसकी वैज्ञानिक प्रगति अपूर्ण व उसके अनेक प्रश्न अनुत्तरित व उलझे हुए ही रहेंगे। विज्ञान जिन प्रश्नों का आज उत्तर नहीं पा रहा है, जिनके समाधान में विज्ञान असमंजस की स्थिति में है, उन प्रश्नों का, उन पहेलियों का समाधान जैन आगमों के गहरे अनुशीलन में खोजा जा सकता है और इस दिशा में द्रव्यानुयोग का यह महान् संग्रह विशेष सहायक वनेगा, ऐसा मेरा अभिमत है।

उपाध्यायश्री की भावना थी कि मैं इस ग्रन्थ पर विस्तृत प्रस्तावना लिखूँ, मेरी भी अन्तरइच्छा थी कि इस प्रकार के महाग्रन्थ पर एक विस्तृत प्रस्तावना लिखी जाय। अपने अध्ययन, अनुशीलन का सार पाठकों के सामने प्रस्तुत करूँ। परन्तु पंजाव, हरियाणा, उत्तर प्रदेश आदि क्षेत्रों के निरन्तर विहार, प्रतिदिन सैकड़ों, हजारों दर्शनार्थियों का आवागमन, सम्पर्क तथा साधु जीवन की आवश्यक चर्या के कारण मुझे अव तक अवकाश ही नहीं मिल सका और प्रस्तावना विलम्बित होती गई। अस्तु ! अव तृतीय भाग भी सम्पन्न हो रहा है। इसलिए मैंने संक्षेप में ही अपना विचार प्राथमिक वक्तव्य के रूप में प्रस्तुत किया है।

मैं प्रवुद्ध पाठकों से अनुरोध करता हूँ कि वे प्रस्तुत ग्रन्थरत्न पर लिखी हुई डॉ. सागरमल जी जैन और डॉ. धर्मचन्द जी जैन की महत्त्वपूर्ण प्रस्तावना का गहराई से अनुशीलन करें जिससे ग्रन्थ के गुरु गम्भीर रहस्य सहज में समझ में आ सकेंगे क्योंकि दोनों ही प्रस्तावना वड़ी महत्त्वपूर्ण, अनुशीलनात्मक हैं। मैं पुनः अपनी हार्दिक प्रसन्नता व्यक्त करता हूँ कि उपाध्याय मुनि श्री कन्हैयालाल जी म. 'कमल' का यह ५० वर्ष का दृढ़ अध्यवसाय युक्त अविस्मरणीय श्रम जैन वाङ्मय को यशस्विता प्रदान करेगा और शताव्दियों तक अपना महत्त्व वनाये रखेगा। इसी शुभाशा के साथ···। ●●

# अनुयोग की अपूर्व यात्रा

—श्री विनय मुनि 'वागीश'

श्रुतज्ञान का क्षेत्र अत्यन्त व्यापक है। इसे केवलज्ञान के समकक्ष माना गया है। इसके चौदह भेदोपभेदों में सम्यक् श्रुत एक प्रमुख भेद है, जो द्वादशांग गणिपिटक रूप है। द्वादशांग का ज्ञान सम्यक्त्व-विशुद्धि, वैराग्य की वृद्धि एवं चारित्र की शुद्धि का प्रमुख हेतु है। आगमों का अभ्यास किए बिना न आत्म-विशुद्धि होती है और न आत्मा की सिद्धि होती है। इस प्रकार सतत चिन्तन-मनन से गुरुदेव के मन में यह भावना प्रादुर्भूत हुई कि **"आगमों के स्वाध्याय की परम्परा परिपुष्ट हो"** यही चिन्तन अनुयोगों के शुभारम्भ में निमित्त वना। अनुयोग संकलन का कार्य प्रारम्भ हुआ।

पाठकों को सर्वप्रथम पूज्य गुरुदेवश्री के वैराग्य काल का संक्षिप्त विवरण वता देना चाहता हूँ। पूज्य गुरुदेव ७ वर्ष की छोटी उम्र में वैराग्य अवस्था में आये। पीह शाहपुरा सरवाड़ आदि में प्रारम्भिक अध्ययन के वाद न्याय-साहित्य-व्याकरण-कोश आदि का अध्ययन भी किया, १८ वर्ष की वय होने पर सांडेराव में वैशाख सुदी ६, संवत् १९८८ को पूज्य गुरुदेव श्री फतेहचन्द जी म., पूज्य श्री प्रतापचन्द जी म. के पास आपकी दीक्षा हुई। उस समय पूज्य मरुधरकेसरी जी म., स्वामी जी श्री छगनलाल जी म., स्वामी जी श्री चाँदमल जी म., पूज्य श्री शार्दूलसिंह जी म. आदि अनेक मुनिराज भी विराजमान थे।

आपका युवाचार्य श्री मधुकर जी म. के साथ अगाध स्नेह था। दीक्षा के पश्चात् युवाचार्यश्री जी ने एवं आपने अनेक आगमों का अध्ययन किया।

पं. शोभाचन्द जी भारिल्ल से जैन न्याय ग्रन्थों का अध्ययन किया। २५ वर्ष की उम्र में पं. वेचरदास जी के पास पाली में भगवतीसूत्र व पण्णवणासूत्र की टीका पढ़ी, क्योंकि सर्वप्रथम आगमों का ज्ञान होना चाहिए। ज्ञान से ही श्रद्धा स्थिर होती है, मन में वैराग्य वृत्ति सुदृढ़ होती है। कर्म क्या है? आत्मा क्या है? कर्म और आत्मा का संवंध कैसे होता है? आस्रव व संवर क्या है? शुभ-अशुभ क्या है? आदि का विवेक ज्ञान से ही होता है। ज्ञान होने पर ही क्रिया सार्थक होती है। शास्त्र में **'पढमं नाणं तओ दया'** कहा है तो ज्ञान का मूल आधार आगम है, अतः सर्वप्रथम आगम ज्ञान होना चाहिए फिर अन्य दर्शनों का, अन्यान्य विषयों का भी ज्ञान हो किन्तु आगम ज्ञान की उपेक्षा करके अन्य विषयों का ज्ञान कभी-कभी श्रद्धा और चारित्र से विचलित भी कर देता है इसलिए ज्ञान व अध्ययन जो भी हो उसका लक्ष्य आगम ज्ञान को सुदृढ़ व सुस्थिर करना हो तभी हमारी ज्ञान साधना सार्थक हो सकती है।

आगम ज्ञान का अर्थ सिर्फ आगमों के पाठ या अर्थ का वोध मात्र ही नहीं, अपितु उसका गम्भीर ज्ञान होना चाहिए। यदि आगमों का ज्ञान विशद हो तो वह वक्ता भी अपने प्रवचन को प्रभावशाली और रुचिकर बना सकता है। विवेचन की क्षमता, विश्लेषण की योग्यता आगम अध्ययन से आती है किन्तु सामान्य साहित्य से नहीं। गम्भीर विवेचन स्थायी असर करता है और आज के बुद्धिवादी लोगों को प्रभावित करने में अधिक सक्षम है।

आगम ज्ञान में परिपक्वता और व्यापकता अगर आये तो वह स्वतः ही प्रवचन प्रश्नोत्तर द्वारा लोक भोग्य और लोक रुचि को सन्तुष्ट करने में समर्थ हो सकता है। उक्त विचारों से ही आपश्री की आगम ज्ञान की रुचि दिन-प्रतिदिन बढ़ती रही।

आपकी २७-२८ वर्ष की उम्र थी, उसी समय 'श्रमण' मासिक में एक जर्मन विद्वान् का लेख पढ़ा, उसने लिखा कि "जैन आगमों में आत्म-विज्ञान के साथ-साथ अणु-विज्ञान, वनस्पति-विज्ञान आदि के विषय में बहुत ही सामग्री भरी है किन्तु उनका कोई ऐसा संस्करण नहीं है कि जिसे पढ़कर उस विषय का ज्ञान हो सके।" उक्त लेख पढ़कर पूज्य गुरुदेव को आगमों का आधुनिक ढंग से सम्पादन करने का संकल्प जगा।

आगमों के शुद्ध संस्करण निकालने का प्रयत्न प्रारम्भ हुआ। आपश्री की यह उत्कृष्ट भावना रहती है कि **"आत्म-जिज्ञासु साधक आगमों का अधिक से अधिक स्वाध्याय करें तथा प्राकृत भाषा से ही अर्थ समझने में सक्षम बनें।"** इसके लिए पूज्य गुरुदेव ने आगमों के मूल पाठों का हिन्दी शीर्षकों सहित संस्करण तैयार किया। पाठों को व्यवस्थित करना, सहज रूप से समझ सके ऐसा सरल बनाना, पदच्छेद करना, छोटे-छोटे पैराग्राफ बनाना आदि कार्य प्रारम्भ किये। सर्वप्रथम **मूल सुत्ताणि** का सम्पादन किया। वर्धमान वाणी प्रचारक कार्यालय लाडपुरा से प्रकाशन हुआ। वह बहुत ही उपयोगी सिद्ध हुआ। उस कार्य को देखकर पं. श्री फूलचन्द जी म. 'पुप्फभिक्खू' बहुत प्रभावित हुए और उस शैली को समझकर बम्बई निर्णय सागर में सुत्तागमे २ भागों में छपाया, परन्तु उन्होंने अनेक जगह अपनी मान्यतानुसार पाठों में परिवर्तन कर दिया व पदच्छेद आदि नहीं किये जिससे पाठकों के लिए विशेष लाभकारी सिद्ध नहीं हुआ।

३० वर्ष की छोटी उम्र में ही आपश्री के अन्तःकरण में आगमों को अनुयोग शैली से वर्गीकरण करके शोधार्थियों व जिज्ञासुओं के लिए सुलभ वनाने की तीव्र भावना जाग्रत हुई। यह बहुत ही श्रम-साध्य एवं समूह-साध्य कार्य है यह जानते हुए भी उसमें संलग्न हो गये, आपश्री में अध्यवसाय की दृढ़ता, आगमों के प्रति अनन्य श्रद्धा और लोकोपकार की भावना प्रबल थी अतएव आपश्री अकेले ही अपने लक्ष्य के प्रति समर्पित होकर चल पड़े।

अनुयोग वर्गीकरण से बहुत बड़ा लाभ यह है कि आगम का कौन-सा विषय किस विषय से सम्बन्धित है यह स्पष्ट रूपरेखा सामने आ जाती है। यह जैनागमों का कम्प्यूटर है। हमारे विद्वान् आचार्यों ने इस ओर बहुत कम ध्यान दिया, यद्यपि परिश्रम करना सरल नहीं था फिर भी पूज्य गुरुदेव ने दृढ़ संकल्प कर लिया—अनजान राह पर चल अकेले चल.....।

आगमों के विषयों का सर्वप्रथम कागज की छोटी चिटों पर संकलन किया गया, गहराई से एक-एक विषय की परिश्रमपूर्वक शोध की गई, फिर विचार किया कि किसी योग्य श्रुतधर से परामर्श किया जाए, तव आपश्री उपाध्याय कवि श्री अमरचन्द जी म. से मिले व उनके साथ संवत् २०१२ में जयपुर चातुर्मास किया। परन्तु कविश्री जी का स्वास्थ्य अनुकूल न होने के कारण यथेष्ट मार्गदर्शन नहीं मिला। वहीं पर धानेरा निवासी श्री रमणिकभाई मोहनलाल शाह से जो जयपुर में ही उस समय व्यापार करते थे, वे आये। वे इस कार्य से वहुत प्रभावित हुए और उन्होंने यथेष्ट योगदान भी दिया।

चातुर्मास पश्चात् हरमाड़ा में चाँदमल जी म. की दीक्षा हुई। पं. मिश्रीलाल जी म. 'मुमुक्षु' को सेवा में छोड़कर पूज्य गुरुदेव का आशीर्वाद लेकर आप पुनः कविश्री जी की सेवा में अनुयोग सम्पादन में मार्गदर्शन के लिए आगरा पधारे। वहाँ कविश्री जी के मन में निशीथभाष्य के सम्पादन का विचार वना हुआ था क्योंकि इसकी एक-दो हस्तलिखित प्रति ही मिलती थी वह भी वहुत जीर्णशीर्ण अशुद्ध स्थिति में देखकर तो पढ़ने का साहस ही नहीं होता। कविश्री जी के निर्देश से पूज्य गुरुदेव ने १४ माह के अल्प समय में अत्यधिक श्रम करके संपादन किया, प्रूफ रीडिंग आदि कार्य किये, २०१५ का चातुर्मास आगरा में ही किया।

वहीं पर पं. दलसुखभाई मालवणिया जी का आना हुआ, वे आपश्री की निष्ठा व कार्य-शैली देखकर वहुत प्रभावित हुए। उन्होंने कहा-"मेरे पास अभी समय नहीं है फिर कभी आकर ही अनुयोग के कार्य को देख सकूँगा।"

हरमाड़ा से वार-वार समाचार आने के कारण वहाँ से विहार हो गया, पूज्य गुरुदेव की सेवा में पहुँचे। पथरी का ऑपरेशन होने के कारण नव माह अजमेर हॉस्पीटल में सेवा में रहे, वहीं पर पुनः पं. दलसुखभाई मालवणिया पधारे। वे एक माह रुके। उन्होंने उदारतापूर्वक अपने स्वयं के खर्च से सारा काम देखा और कहा-"यह वहुत ही श्रम-साध्य व लम्वे समय का काम है अतः आप अहमदावाद आवें। मैं इस काम के लिए समय दे दूँगा।"

डॉक्टरों की सलाह से पूज्यश्री को हरमाड़ा ठाणापति विठाया गया। वहाँ पर श्री शान्तिलाल जी देशरला व कुमार सत्यदर्शी आदि से आगमों को टाइप करवाया, संशोधन किया, फाइलें वनाईं। उन्हें लेकर पुनः पूज्य श्री घासीलाल जी म. के पास अहमदावाद सरसपुर में मार्गदर्शन हेतु पधारे। उन्होंने कुछ सुझाव दिये व उनका आशीर्वाद लिया। वहाँ चार माह रुककर पुनः हरमाड़ा गुरुदेव की सेवा में पधारे। पुनः टाइप आदि कार्य करवाया। २०१९ कार्तिक वदी ७ को पूज्य गुरुदेव श्री फतेहचन्द जी म. का देहावसान हो गया।

पश्चात् विहार यात्राएँ प्रारम्भ हो गईं, चातुर्मास करना, व्याख्यान देना, फिर आने-जाने वालों का ताँता लगा रहने के कारण कार्य कैसे संभव हो? सामाजिक व्यवस्थाओं के कारण समय नहीं मिल पाया। फिर भी जो समय मिलता उसी में लेखन करना व करवाना।

जोधपुर व सोजत चातुर्मास कर, फिर संवत् २०२२ में दिल्ली पधारे। सब्जी मंडी में आचार्य श्री आत्माराम जी म. के सुशिष्य पं. श्री फूलचन्द जी म. 'श्रमण', श्री रतन मुनि जी म., श्री कान्ति मुनि जी म. के साथ चातुर्मास किया। फिर कार्य को वेग देने के लिए एकान्त में किग्ज्वे केंप में विराजे। वहाँ पर श्री शान्तिलाल जी वनमाली शेठ प्रवन्धक थे। जहाँ पर कागजों के चिटों पर प्रारम्भ में जो विषय-सूची तैयार की थी वह उद्योगशाला प्रेस में छपने दी। ग्रन्थ का नाम 'जैनागम निर्देशिका' रखा गया। यह ४५ आगमों की विषय-निर्देशिका तैयार हुई। विषय देखने के लिए वहुत उपयोगी ग्रन्थ सिद्ध हुआ वह अव अनुपलव्ध है। उसी समय समवायांग सानुवाद का भी प्रकाशन हुआ। स्थानांग सानुवाद का प्रकाशन भी प्रारम्भ हुआ। कुछ दिन केंप में ठहरकर फिर शोरा कोठी सब्जी मण्डी में विराजे व चरणानुयोग का संपादन प्रारम्भ किया। छपाई भी साथ-साथ चल रही थी, लगभग २५० पेज छप गये थे। उसी समय फाइलों के कागजात किसी ने अस्त-व्यस्त कर दिये, वह खो गये। मुनिश्री का मन थोड़ा उदास हो गया। इस समय श्री वनारसीदास जी ओसवाल ने उत्साहित किया। फिर तिमारपुर निवासी उदार भावनाशील श्रावक श्री गुलशनराय जी जैन के यहाँ चातुर्मास हुआ। उन्होंने वहुत सेवा की, पुनः प्रयत्न किया किन्तु फाइलें व्यवस्थित न होने के कारण चरणानुयोग के कार्य को स्थगित करना पड़ा।

पूज्य मरुधरकेसरी जी म. का मारवाड़ आने के लिए आग्रह हुआ, अतः वहाँ से विहार कर उनके अर्ध-शताव्दी समारोह में सोजत सिटी आना पड़ा फिर सांडेराव चातुर्मास हुआ। पं. शोभाचन्द जी भारिल्ल आये, उनको गणितानुयोग की फाइलें दीं, उन्होंने उसका संपादन किया, फिर माह सुदी १५, संवत् २०२५ में मेरी दीक्षा हुई। उस समय पूज्य मरुधरकेसरी जी महाराज भी पधारे। पश्चात् अजमेर पधारे। वहाँ चार माह विराजे, गणितानुयोग का वैदिक यंत्रालय में मुद्रण हुआ। जिसे शीघ्र करवाने का श्रेय गुरुभक्त श्री रूपराज जी कोठारी को है। मदनगंज, और रिड़ के चातुर्मास के वाद सादड़ी-मारवाड़ में संवत् २०२८ का चातुर्मास हुआ। दो वर्षों में छेदसूत्रों का संपादन हुआ।

सादड़ी वर्षावास में श्रीचन्द जी सुराना आगरा से आये, उनको कार्य सौंपा, वे दो लिपिक लाये, चौमासे में उन्होंने प्रेस कॉपी की। फिर सांडेराव में राजस्थान प्रांतीय साधु-सम्मेलन हुआ। तत्पश्चात् फूलिया कलाँ, जोधपुर, कुचेरा, विजयनगर आदि स्थानों पर वर्षावास हुए।

वहाँ से सादड़ी-मारवाड़ महावीर भवन के उद्घाटन पर पधारे। तत्पश्चात् पूज्य मरुधरकेसरी जी म. का आशीर्वाद लेकर अहमदावाद की ओर विहार किया। उस समय विजयराज जी सा. वोहरा को पूज्य मरुधरकेसरी जी म. ने प्रेरणा दी कि "अनुयोग का कार्य कराने का ध्यान रखना।" पूज्य गुरुदेव आवू पर्वत पधारे। महावीर केन्द्र के स्थान का चयन किया। वहाँ से अहमदावाद पधारे, पं. दलसुखभाई मालवणिया जी उस समय एल. डी. इन्स्टीट्यूट में निर्देशक थे, उनके समीप ही चातुर्मास करना आवश्यक था। नवरंगपुरा में उपाश्रय नहीं वना था, ऐसी स्थिति में माणसा (पंजाव) के लाला देशराज जी अग्रवाल दर्शनार्थ आये। उनसे रोशनलाल जी म. का परिचय था। उन्होंने कहा-"यहाँ हमारे वंगले में गेस्ट हाउस है वहाँ आपको चातुर्मास के लिए स्थान अनुकूल देख लीजिए। स्थान अनुकूल लगा, वहीं पर चातुर्मास हुआ, लाला जी ने सेवा का वहुत लाभ लिया।

दरियापुरी संप्रदाय के श्री ताराबाई महासती जी भी वाडज में श्री हिम्मतभाई शामलदास जी के यहाँ विराजमान थे। उनको दर्शन देने के लिए पूज्य गुरुदेव का पधारना हुआ, वे बहुत प्रसन्न हुए। उनकी स्वाध्याय में बहुत रुचि थी, उन्होंने हिम्मतभाई को प्रेरणा दी, उनके यहाँ बहुत बड़ा पुस्तकालय था। उपयोग के लिए पुस्तकें दीं व उन्होंने भी अनुयोग के कार्य में बहुत रुचि ली। पीह वाले श्री मेघराज जी बम्ब हैदराबाद से दर्शनार्थ आये। वे बलदेवभाई को साथ लेकर आये, उन्होंने पूज्य गुरुदेव के कार्य को देखा, वे प्रतिदिन दर्शनार्थ आते रहे व कार्य देखते रहे।

पं. दलसुखभाई प्रतिदिन दो घन्टे आते थे, उन्हें पुराना कार्य पर्याप्त नहीं लगा। पुनः विचार किया कि कार्य शीघ्र कैसे हो? इसलिए सुत्तागमे के पाठ लेने का निश्चय किया। उसके अलग-अलग कटिंग हुए विषय छाँटे गये। फिर भी मूल पाठों की व्यवस्था के लिए अंगसुत्ताणि के कटिंग करके पाठ लिए गये और उन पर शीर्षक लगाये गये। चातुर्मास पश्चात् एल. डी. इन्स्टीट्यूट में विराजे। वहाँ संशोधन कार्य किया गया। बाद में लक्ष्मणभाई भोजक आदि ने प्रेस कॉपी तैयार की। फिर पं. अमृतभाई भोजक जो प्राकृत के अच्छे विद्वान् हैं उन्होंने प्राकृत के शीर्षक लगाये, ग्रन्थ मूल पाठ वाला तैयार हो गया। निर्णय हुआ कि एक भाग में मूल व एक भाग में अनुवाद दिया जाए उस अनुसार नई दुनियाँ प्रेस, इन्दौर में छपने दिया, धीमे काम होने के कारण अहमदाबाद भी एक प्रेस में कुछ हिस्सा छपने दिया। नवरंगपुरा उपाश्रय में चातुर्मास हुआ।

चातुर्मास पश्चात् नवरंगपुरा से विहार कर नारायणपुरा बलदेवभाई के बंगले पधारे वहीं पर चर्चा चली और वहीं **'आगम अनुयोग ट्रस्ट'** की स्थापना हुई।

यहाँ यह उल्लेखनीय है कि इस अनुयोग के कार्य का शुभारम्भ हरमाड़ा से हुआ, श्री चम्पालाल जी चौरड़िया मदनगंज, श्री अमरचन्द जी मारू हरमाड़ा, श्री धर्मीचन्द जी सुराना, श्री छोटमल जी मेहता, श्री नोरतमल जी संचेती आदि ने कार्य को बढ़ाने में योगदान दिया।

पूज्य गुरुदेव की दीक्षा सांडेराव में होने की वजह से उनका इस ओर ध्यान गया और उन्होंने 'आगम अनुयोग प्रकाशन परिषद्' की स्थापना की व अब तक के सभी प्रकाशन इसी के द्वारा हुए। श्री ताराचन्द जी प्रताप जी, श्री हिम्मतमल जी प्रेमचन्द जी, श्री वृद्धिचन्द जी मेघराज जी, श्री नथमल जी निहालचन्द जी, श्री केशरीमल जी सेंसमल जी, श्री चम्पालाल जी हिम्मतमल जी आदि कार्यकर्ताओं ने अपने रिश्तेदारों, मित्रों, उदार ज्ञान प्रेमियों से सहयोग एकत्रित करना व सारी व्यवस्थाएँ सँभालने में बहुत परिश्रम किया। इस प्रकार कार्य होने के ३२ वर्ष पश्चात् अहमदाबाद में यह ट्रस्ट स्थापित हुआ। धर्मकथानुयोग के हिन्दी अनुवाद के लिए पं. देवकुमार जी को दिया गया।

वहाँ से राजस्थान की ओर विहार हुआ, उदयपुर, पाली होते हुए महावीर केन्द्र, आबू के उद्घाटन पर पधारे, आयंबिल ओली हुई। वहाँ से पुनः अहमदाबाद पधारे और राजस्थानी उपाश्रय में चातुर्मास हुआ।

तत्पश्चात् विहार करके बम्बई पधारे। शायन में दरियापुरी संप्रदाय के श्री शांतिलाल जी म., गोंडल संप्रदाय के श्री जसराज जी म. आदि अनेक संतों का मिलना हुआ, पूज्य श्री अमीचन्द जी म. ने अनुयोग के लिए विशेष प्रेरणा दी।

पूज्य गुरुदेव की विचारधारा सम्प्रदायवादी न होकर समन्वय प्रधान रही है, उसी दृष्टिकोण से श्वेताम्बर परम्परा के ४५ आगमों का आधार लेकर कार्य कर रहे थे परन्तु कुछ संकीर्ण विचार वाले श्रावकों ने विशेष जोर दिया इसलिए ३२ आगमों के अनुसार ही अनुयोग का कार्य करने का निर्णय हुआ।

महासती श्री मुक्तिप्रभा जी का सर्वप्रथम परिचय यहीं हुआ व अनुयोग के कार्य से प्रभावित होकर उन्होंने कार्य में सहयोग देना प्रारम्भ किया।

खार चातुर्मास के लिए पधारे, अनुयोग ट्रस्ट के कार्यकर्ता पहुँचे, श्री लाला शादीलाल जी जैन के नेतृत्व में मीटिंग हुई व निर्णय हुआ कि एक ही पेज पर दो कॉलम रहें जिसमें एक ओर मूल व एक ओर हिन्दी अनुवाद दिया जावे तो ही उपयोगी होगा, तदनुसार एक पेज के दो कॉलमों में मूल अनुवाद व्यवस्थित किया गया। अनुवाद का सरल होना, मूल के अनुसार शब्दानुलक्षी होना इसीलिए पाठों का अनेक जगह विस्तृत को संक्षिप्त व संक्षिप्त को विस्तृत करना पड़ा। प्राकृत के ठीक सामने हिन्दी देने से शब्दों के अर्थ का भी पाठकों को बोध हो जाता है।

आगरा से श्रीचन्द जी सुराना को बुलाया गया और उन्हें धर्मकथानुयोग पुनः छपने को दिया गया। जो मूल मात्र पहले छपा है वह गुजराती संस्करण के साथ देने का तय हुआ।

चातुर्मास बाद प्रॉस्टेट के दो ऑपरेशन हुए। स्वास्थ्य के कारण वालकेश्वर बम्बई चातुर्मास हुआ। महासती श्री मुक्तिप्रभा जी का चातुर्मास भी वहीं था। धर्मकथानुयोग भाग १ सानुवाद का शेष कार्य किया गया।

वहाँ से हैदराबाद चातुर्मासार्थ विहार हुआ। वहाँ गणितानुयोग के पुनः संपादन का कार्य चालू हुआ। पाठकों को यह ज्ञात ही है कि इसका पूर्व में संस्करण निकला था परन्तु उसकी प्रतियाँ समाप्त हो गईं। ट्रस्ट ने दुबारा छपाने का तय किया। संशोधन होने लगा, बहुत परिश्रम हुआ व दुबारा लगभग ३०० पेज बढ़े फिर भी कुछ पाठ ध्यान में आये सो द्रव्यानुयोग के तीसरे भाग के परिशिष्ट में दिये जा रहे हैं।

हैदराबाद में भी स्वास्थ्य बिगड़ गया, दो ऑपरेशन हुए। स्थिति गंभीर होने के कारण प्लेन से बम्बई लाये गये। जैन क्लीनिक में भरती किये गये। तीन छोटे ऑपरेशन हुए परन्तु सफलता नहीं मिली। डॉ. कोलावा वाले ने बताया कि "स्ट्रिक्चर बनने के कारण स्थिति गंभीर है, बड़ा ऑपरेशन खतरनाक है फिर भी प्रयत्न करते हैं।" सागारी संथारा कर लिया, उस समय पूज्य गुरुदेव ने अपने हृदय की दो-तीन बातें

विशेष रूप से कहीं–(१) अनुयोग का प्रकाशन होना, (२) आगमों का शुद्ध आधुनिक ढंग के गुटका साइज में प्रकाशित होना, (३) वृद्ध साधु-साध्वियों का सेवा केन्द्र होना। ये तीन इच्छाएँ वताई व उसी दिन से मेरा इस ओर लक्ष्य केन्द्रित हुआ। ७ घण्टे ऑपरेशन में लगे, ३ दिन में होश आया, ४ माह हॉस्पीटल में रहे, पश्चात् डॉक्टर के परामर्श से विश्राम हेतु देवलाली पधारे। चातुर्मास हुआ, वहाँ की जलवायु वहुत अनुकूल रही। वहीं पर 'वर्धमान महावीर सेवा केन्द्र' की स्थापना हुई, वहाँ अनेक साधु-साध्वियों की वहुत अच्छी सेवा वर्तमान में भी हो रही है। यहाँ यह उल्लेखनीय है कि ऑपरेशनों के समय महासती श्री मुक्तिप्रभा जी ने अपनी शिष्याओं के साथ वहुत सेवा की। सेवा केन्द्र के उद्घाटन के समय ही धर्मकथानुयोग मूल का विमोचन श्री ताराचन्द जी प्रताप जी सांडेराव वालों ने किया।

उद्घाटन पश्चात् विहार कर अहमदावाद होते हुए सोजत रोड़ पूज्य प्रवर्तक श्री मरुधरकेसरी जी म., स्वामी जी श्री व्रजलाल जी म. एवं युवाचार्य श्री मधुकर जी म. के अन्तिम दर्शन कर आवू पर्वत पधारे।

दीक्षा अर्ध-शताब्दी समारोह हुआ, धर्मकथानुयोग सानुवाद भाग १ का श्री मेघराज जी मिश्रीमल जी साकरिया सांडेराव वालों ने विमोचन किया. चातुर्मास आवू में ही हुआ, थोड़ा-थोड़ा लेखन कार्य चलता रहा। खंभात सम्प्रदाय के पं. श्री महेन्द्र ऋषि जी म. ने कार्य में सहयोग दिया।

वम्बई से महासती श्री मुक्तिप्रभा जी ठाणा ११ का आवू पर्वत पधारना हुआ। वे दिल्ली की ओर पधार रही थीं। तव पूज्य गुरुदेव ने फरमाया कि "अनुयोग का कार्य व्यवस्थित करवाकर फिर आगे वढ़ें। उन्होंने चरणानुयोग की फाइलें लीं, उनका पाली चातुर्मास हुआ व हमारा सांडेराव चातुर्मास हुआ। चातुर्मास वाद सादड़ी मारवाड़ में एक महीना महासतियाँ जी व पूज्य गुरुदेव का विराजना हुआ। कार्य देखा गया, वर्गीकरण का कार्य पूर्ण रूप से संतोषप्रद नहीं हुआ। फिर सोजत होकर सव आवू पर्वत आये, धर्मकथानुयोग सानुवाद के दूसरे भाग का श्री कांतिलाल जी व श्री माणकचन्द जी गांधी वम्बई वालों ने विमोचन किया।

सभी चरणानुयोग के काम में संलग्न हो गये। पूज्य गुरुदेव व महासती श्री मुक्तिप्रभा जी, श्री दिव्यप्रभा जी मूल पाठ का संशोधन करते; श्री अनुपमा जी, श्री भव्यसाधना जी लिखते; श्री राजेश जी भंडारी, श्री राजेन्द्र जी मेहता टाइप करते; श्री विरतिसाधना जी मिलान करते; मुझको भी काम में लगने हेतु श्री दिव्यप्रभा जी ने विशेष प्रेरणा दी। मैं भी टाइप किये हुए का निरीक्षण व पाठ मिलाना आदि कार्य करता। विषयों को कॉपी में लिखता, वत्तीस ही आगमों का कौन-सा विषय किस आगम का है व अनुयोग का है इसका विवरण तैयार करता। कार्य में सवके संलग्न होने से कार्य ने तीव्र गति पकड़ी।

धानेरा सभी का चातुर्मास हुआ। हम वाहर वलाणी वाग में काम में लगे रहे, श्री दर्शनप्रभा जी आदि व्याख्यान आदि कार्य सँभालते रहे। आगरा से गणितानुयोग का पुनः मुद्रण होकर आया। वहाँ से सभी अम्वा जी पहुँचे, पुनः काम में लगे, आदिनाथ भवन हेतु जमीन ली गई। वहीं पर श्री तिलोक मुनि जी का पदार्पण हुआ। उनका छेदसूत्रों का अनुभव होने से चरणानुयोग में मार्गदर्शन मिला। फिर व्यावर आगम समिति के लिए छेदसूत्रों का भी संपादन किया। सर्दी में अम्वा जी ही ठहरकर आवू पर्वत पर पहुँचे, चरणानुयोग का संपादन पूर्ण हुआ और आगरा छपने के लिए भेज दिया।

द्रव्यानुयोग का कार्य प्रारम्भ हुआ, महासतियाँ जी ने जोधपुर चातुर्मास के लिए विहार किया। हमारा आवू ही चातुर्मास हुआ, फिर सर्दी में अम्वा जी होकर सांडेराव गये। वहाँ से आवू पर्वत आये। वहीं पर महासती श्री मुक्तिप्रभा जी आदि ठाणा भी पधारे, पुनः द्रव्यानुयोग का कार्य प्रगति करने लगा, सादड़ी चातुर्मास स्थगित कर आवू ही १४ ठाणा का चातुर्मास हुआ। कार्य में प्रगति होती रही। फिर साध्वी जी श्री अनुपमा जी व श्री अपूर्वसाधना जी के वर्षीतप का पारणा होने से जोधपुर की ओर विहार हो गया, वहाँ पारणे पर श्री पुखराज जी लूंकड़ वम्बई वालों ने चरणानुयोग भाग १ का विमोचन किया।

महासती जी ने वहाँ से जयपुर चातुर्मास के लिए विहार किया। कार्य की गति मन्द हो गयी। हमारा चातुर्मास आवू ही हुआ। चातुर्मास पश्चात् मदनगंज, पीह आदि संघों का अत्याग्रह होने से उस ओर विहार हुआ। मदनगंज में महावीर कल्याण केन्द्र का उद्घाटन हुआ। हरमाड़ा में श्री संजय मुनि जी की दीक्षा हुई। उस समय महासती जी श्री मुक्तिप्रभा जी आदि का जयपुर से पदार्पण हुआ, उन्होंने वापस दिल्ली की ओर विहार किया। वहीं चातुर्मास किया। चरणानुयोग भाग २ का श्री आर. डी. जैन ने विमोचन किया।

हरमाड़ा दीक्षा देकर पुष्कर पहुँचे, वहाँ चार माह विराजकर द्रव्यानुयोग का कार्य करते रहे व साथ-साथ अनुयोग निर्देशिका का भी कार्य करते रहे। पीह चातुर्मास हुआ। आवू ओली पर पहुँचकर पुनः जोधपुर चातुर्मास के लिए पधारे।

चातुर्मास पूर्ण होते ही रावटी पधारे, वहाँ विशेष वस्ती नहीं थी, सेवा मन्दिर है जिसमें त्यागी विद्वत् पुरुष श्री जौहरीमल जी पारख रहते हैं। वहुत वड़ा पुस्तकालय है। तीन किलोमीटर दूर सूरसागर है जहाँ से प्रतिदिन गोचरी लाते। चार माह वहाँ ठहरे। पं. देवकुमार जी वीकानेर वालों को कार्य में लगाया गया, श्री गजेन्द्र जी राजावत व्यावर वाले टाइपिस्ट रहे।

श्री पारख जी ने कार्य देखा, उन्होंने कहा–इसमें अभी कमी है, मेरी पद्धति से कार्य करें, उनकी पद्धति से कार्य प्रारम्भ हुआ। दो माह कार्य चला, द्रौपदी के चीर की तरह लम्वा होने लगा, फिर सोचा गया कि इस अनुसार यदि कार्य होगा तो अनुयोग के लगभग १६ भाग हो जायेंगे व कई वर्षों में भी कार्य पूरा नहीं हो सकेगा। पुनः हमारी प्राचीन प्रणाली से ही कार्य चालू किया।

वहाँ से सूरसागर आये फिर कार्य चला, सोजत श्री संजय मुनि जी के वर्षीतप के पारणे पर जाकर एक माह में आये, चातुर्मास सूरसागर ही किया। अनुयोग समापन समारोह हुआ। इस समय तक तीन अनुयोग प्रकाशित हो गये थे व चौथा द्रव्यानुयोग का संपादन कार्य भी पूर्ण हो रहा था। सूरसागर संघ व श्री मोहनलाल जी सांड के अत्याग्रह से यह कार्यक्रम रखा गया, जोधपुर में विराजित सभी सम्प्रदायों

के साधु-साध्वी यहाँ पधारे, प्रवचन हुए, अनुयोग के लिए सहयोग एकत्रित हुआ। पूरा कार्य होने पर यह चिन्तन चला कि इसमें कोई पाठ तो नहीं रह गया है अतः ब्यावर की आगम बत्तीसी ली गई व उस पर निशान किये गये इस प्रकार ध्यान करने से अनेक पाठ सामने आये। उनको फिर यथास्थान व्यवस्थित करने में लगे व जो पाठ फिर भी रह गये उनको तीसरे भाग के परिशिष्ट में दिये हैं। अब एक भी पाठ नहीं रहा, यह विश्वास हो गया। सर्दी में वहीं रहे, १४ माह सूरसागर ठहरकर पावटा आये। कुछ दिन वहाँ ठहरकर कार्य किया, श्री सुनील जी मेहता शाहपुरा वाले को टाइप कार्य में लगाया गया फिर जैतारण पावन धाम पहुँचे, वहाँ एक माह रुककर मदनगंज चातुर्मास के लिए पधारे। वहाँ भी इस कार्य में लगे रहे। चातुर्मास पश्चात् हरमाड़ा पहुँचे, २ माह वहाँ रुके,.अत्यधिक श्रम किया। श्री तिलोक मुनि जी ने भी कार्य में योगदान किया। श्री मांगीलाल जी शर्मा जो अनेक वर्षों से सेवा कर रहे कुरड़ाया निवासी श्री शिवजीराम जी के सुपुत्र हैं वे भी इस कार्य में जुट गये। उन्होंने खूब श्रम किया। आखिर अन्तिम मंजिल पर पहुँच गये। जिस प्रिय क्षेत्र में पूज्य गुरुदेव श्री फतेहचन्द जी म. ७ वर्ष ठाणापति विराजे व ५० वर्ष पूर्व यह कार्य प्रारम्भ हुआ वहीं पर यह कार्य पूर्ण हुआ।

छपाई के लिए जोधपुर जे. के. कम्प्यूटर में द्रव्यानुयोग दिया हुआ था ५०० पेज तैयार हुए, प्रूफ देखे परन्तु बराबर सेट नहीं हुआ। आखिर रद्द करना पड़ा।

पुनः श्रीचन्द जी सुराना को आगरा से बुलाया गया, उन्हीं की देखरेख में द्रव्यानुयोग की छपाई चालू हुई।

हरमाड़ा से विहार कर आबू पर्वत पहुँचे। अब प्रूफ रीडिंग का कार्य चालू हुआ, श्री सुराना जी तीन बार प्रूफ देखते फिर श्री मांगीलाल जी ने देखा, पुनः मैं और पूज्य गुरुदेव देखते। इस प्रकार ग्रन्थ की छपाई आगे बढ़ती गई। भाग १ तैयार हुआ जिसका श्री नवनीतभाई चुन्नीलाल पटेल अहमदाबाद वालों ने विमोचन किया। सांडेराव चातुर्मास हुआ। फिर सादड़ी, नारलाई, सोजत आदि में प्रूफ रीडिंग परिशिष्ट आदि का कार्य चलता रहा।

सोजत में पूज्य श्री मरुधरकेसरी जी म. की पुण्य तिथि पर प्रवर्तक श्री रूपचन्द जी म. के सान्निध्य में द्रव्यानुयोग के द्वितीय भाग का श्री नेमीचन्द जी संघवी कुशालपुरा वालों ने विमोचन किया।

सभी अध्ययनों के आमुख डॉ. धर्मचन्द जी ने लिखे।

सोजत से विहार कर आबू पर्वत ओली तप कराने पधारे, परिशिष्ट, विषय-सूची आदि का कार्य चला। तीसरे भाग को सम्पन्न करने में लगे। अम्बा जी में चातुर्मास हुआ। चातुर्मास में ओमप्रकाश शर्मा ने स्थानांगसूत्र के मूल पाठ की प्रेस कॉपी की। निरयावलिकादि का पं. रूपेन्द्रकुमार जी ने संपादन किया। श्री बलदेवभाई नवनीतभाई का अत्याग्रह होने से अहमदाबाद की ओर विहार हुआ। वहाँ १ जनवरी १९९६ को सेठ श्री श्रेणिकभाई कस्तूरभाई की अध्यक्षता में 'अनुयोग लोकार्पण समारोह' हुआ। जिसमें अहमदाबाद में विराजित अनेक मुनिराज, महासतियाँ जी पधारे। श्री दीपचन्दभाई गार्डी आदि अनेक विशिष्ट व्यक्ति आये। गुजराती प्रकाशन का निर्णय हुआ। ट्रस्ट को लगभग २० लाख का योगदान प्राप्त हुआ।

इस प्रकार ५० वर्षों के प्रबल पुरुषार्थ से व सभी के महत्त्वपूर्ण योगदान से गुरुदेव की इच्छा पूर्ण हुई यह प्रसन्नता का विषय है।

पाठकों को यह ध्यान में रहे कि एक-एक विषय ५-७ बार लिखा गया व टाइप हुआ होगा, १० बार पढ़ा गया होगा। परन्तु पूर्ण व्यवस्थित न होने के कारण बार-बार संशोधन होता रहा। अब भी पूज्य गुरुदेव को पूर्ण संतोष नहीं है किन्तु लक्ष्य पूर्ण हो गया। वैसे पिछले १२ वर्ष में ही अर्थात् बम्बई के बाद ही चारों अनुयोगों का कार्य हुआ। पूज्य गुरुदेव का स्वास्थ्य अनुकूल न होते हुए व वृद्धावस्था होते हुए भी प्रतिदिन ७-८ घंटे श्रम करना, निर्देश देना यह अनुकरणीय है। आपने निशीथभाष्य व अनुयोग के अतिरिक्त नंदीसूत्र, अनुयोगद्वारसूत्र, दशवैकालिकसूत्र, उत्तराध्ययनसूत्र, दशाश्रुतस्कन्ध, बृहत्कल्प, व्यवहारसूत्र, निशीथसूत्र, आचारांगसूत्र (प्रथम श्रुत.), सूत्रकृतांगसूत्र (प्रथम श्रुत.), समवायांगसूत्र, स्थानांगसूत्र, प्रश्नव्याकरणसूत्र आदि के मूल मात्र का भी संपादन किया है।

स्थानांगसूत्र, समवायांगसूत्र, सूर्यप्रज्ञप्तिसूत्र, संजया नियंठा सानुवाद संपादन किया है। आयारदशा, बृहत्कल्प, व्यवहारसूत्र का सानुवाद विवेचन सहित सम्पादन किया है।

जैनागम निर्देशिका, सदुपदेश सुमन (५०० उपमाएँ) भाष्य कहानियाँ आदि अनेक ग्रन्थों का संपादन किया है।

आपकी प्रवचन शैली बहुत ही लाक्षणिक है। शब्दों की व्युत्पत्तियाँ सुनकर श्रोता मंत्रमुग्ध हो जाते हैं। आपके लेख प्रामाणिक, सचोट व क्रान्तिकारी होते हैं।

आप बहुत सरल हैं। यश नाम-कामना से दूर हैं, अनेक वर्षों से अन्न-जल नहीं ले रहे हैं।

वर्तमान में भी अनुयोग निर्देशिका, जीवाभिगमसूत्र आदि का संपादन कर रहे हैं।

महासती श्री मुक्तिप्रभा जी, श्री दिव्यप्रभा जी एवं उनकी शिष्याओं ने अनेक कष्ट सहन कर जो श्रम किया है, वह कभी विस्मरण नहीं किया जा सकता।

अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति प्राप्त पं. दलसुखभाई मालवणिया जी ने भी बिना पारिश्रमिक लिए निःस्वार्थभाव से अपना अमूल्य समय प्रदान किया है।

डॉ. सागरमल जी जैन निदेशक पार्श्वनाथ इन्स्टीट्यूट बनारस जो उच्च कोटि के विद्वान् हैं, उन्होंने अपना अनमोल समय निकालकर चरणानुयोग भाग १ व द्रव्यानुयोग भाग १ की विशाल भूमिका बिना पारिश्रमिक के लिखी है सो प्रशंसनीय है।

पं. देवकुमार जी जैन प्राकृत, संस्कृत के अच्छे विद्वान् हैं उनका भी वहुत योगदान मिला जिससे यह कार्य पूर्ण हो सका। चारों अनुयोग के मुद्रण, प्रूफ संशोधन आदि में श्रीचन्द जी सुराना आगरा का पूर्ण सहयोग रहा।

डॉ. धर्मीचन्द जी जैन ने अपना अमूल्य समय निकालकर प्रत्येक अध्ययन के आमुख व विस्तृत भूमिका लिखी है।

श्री राजेश भंडारी जोधपुर वाले टाइप कार्य में व श्री मांगीलाल जी शर्मा ने प्रूफ रीडिंग में सवसे अधिक श्रम किया है।

इस युग में अर्थव्यवस्था विना कुछ नहीं होता जिसमें संपादन, प्रकाशन में लगभग ३० लाख से ऊपर राशि का व्यय होना। यह सव श्रेय सांडेराव के कार्यकर्ताओं, ट्रस्ट के कार्यकर्ताओं व मन्त्री श्री जयन्तिभाई संघवी, सहमन्त्री डॉ. सोहनलाल जी संचेती को है। जिन्होंने वहुत श्रम किया। दिल्ली निवासी श्री गुलशनराय जी जैन, श्रीचन्द जी जैन 'जैन वंधु', श्री प्रभुदासभाई वोरा वम्बई आदि के योगदान को भी नहीं भुलाया जा सकता।

जहाँ-जहाँ पूज्य गुरुदेव का पदार्पण हुआ, चातुर्मास हुए, उन संघों का व श्रद्धाशील ज्ञानानुरागी श्रावकों का भी पंडितों के पारिश्रमिक आदि में योगदान प्राप्त हुआ है।

आचार्य श्री देवेन्द्र मुनि जी द्वारा प्राक्कथन लेखन मार्गदर्शन, प्रवर्तक श्री रूपचन्द जी म. एवं उपप्रवर्तक श्री सुकन मुनि जी म. का भी समय-समय पर मार्गदर्शन मिला।

मेरे सहयोगी पं. श्री मिश्रीमल जी म. 'मुमुक्षु', सेवाभावी श्री चाँदमल जी म., पं. श्री रोशनलाल जी म. 'शास्त्री', श्री मिलन मुनि जी म., तपस्वी श्री संजय मुनि जी म. 'सरल' द्वारा गोचरी आदि वैयावच्च सेवाएँ तथा श्री गौतम मुनि जी म. की व्याख्यान सेवाएँ भुलायी नहीं जा सकतीं।

इस प्रकार सभी के योगदान से ही यह कार्य पूर्ण हो सका है जिनका भी प्रत्यक्ष व परोक्ष में सहयोग प्राप्त हुआ है उन सभी का मैं हृदय से आभारी हूँ।

लिम्वडी संप्रदाय के श्री भाष्कर मुनि जी म. का यहाँ गत वर्ष ओली पर पधारना हुआ। उनकी अनुयोग के प्रति विशेष रुचि रही, उन्होंने सौराष्ट्र कच्छ की अनेक लाइब्रेरियों में सेट भिजवाये। अनुयोग संपादन की प्रारम्भ से जानकारी ली। जो कुछ जानकारी थी वह उन्हें वताई, उनके प्रेम भरे आग्रह से ही मैंने अनुयोग की यात्रा लिखी है।

मुझे भी पूज्य गुरुदेव की सेवा व इस भावना को पूर्ण करने का अवसर प्राप्त हुआ यह मेरा सौभाग्य है। इस कार्य से मुझे असीम आनन्द प्राप्त हुआ। मन एकाग्र हुआ, अनेक वार मैंने स्वयं ने अनुभव किया कि सिरदर्द आदि अनेक व्याधियाँ उत्पन्न हुईं, थकावट महसूस हुई किन्तु कार्य में संलग्न होते ही शांति का अनुभव हुआ।

इस अनुयोग के कार्य में लगे रहने के कारण प्रवचन कला में प्रवीण नहीं हो सका जो सामाजिक दृष्टिकोण से आवश्यक है। क्योंकि आगम की सेवा से तीर्थंकर नामकर्म का उपार्जन होता है अतः मैंने अनुयोग के कार्य को प्राथमिकता दी। अब प्रवचन की प्रगति में संलग्न होना है पूज्य गुरुदेव के आशीर्वाद से मैं अवश्य सफलता प्राप्त कर सकूँगा।

अनुयोगों का गुजराती भाषान्तर का प्रकाशन व आगमों का शुद्ध संस्करण गुटका साइज में प्रकाशन यह भावना भी गुरुदेव की पूर्ण करनी है। इसी आशा के साथ।

श्री वर्धमान महावीर केन्द्र
आवू पर्वत



# आगम अनुयोग ट्रस्ट, अहमदाबाद

## सहयोगी सदस्यों की नामावली

विशिष्ट सहयोगी

१. श्रीमती सूरज वेन चुन्नीभाई धोरीभाई पटेल, पार्श्वनाथ कॉरपोरेशन, अहमदावाद
हस्ते, सुपुत्र श्री नवनीतभाई, प्रवीणभाई, जयन्तिभाई
२. श्री वलदेवभाई डोसाभाई पटेल पब्लिक चेरिटेवल ट्रस्ट, अहमदावाद
हस्ते, श्री वलदेवभाई, वच्चूभाई, वकाभाई
३. श्री गुलशनराय जी जैन, दिल्ली
४. श्रीचन्द जी जैन, जैन वन्धु, दिल्ली
५. श्री घेवरचंद जी कानुंगा, एल्कोवक्स प्रा. लि., जोधपुर
६. श्रीमती तारादेवी लालचंद जी सिंघवी, कुशालपुरा

प्रमुख स्तम्भ

१. श्री आत्माराम माणिकलाल पब्लिक चेरिटेवल ट्रस्ट, अहमदावाद
हस्ते, श्री वलवन्तलाल, महेन्द्रकुमार, शान्तिलाल शाह
२. श्री पार्श्वनाथ चेरिटेवल ट्रस्ट, अहमदावाद
हस्ते, श्री नवनीतभाई
३. श्री कालुपुर कॉमर्शियल को-ऑपरेटिव वैंक लि., अहमदावाद
४. श्री प्रेम ग्रुप पीपलिया कलां, श्री प्रेमराज गणपतराज वोहरा
हस्ते, श्री पूरणचंद जी वोहरा, अहमदावाद
५. आइडियल सीट मेटल स्टैपिंग एण्ड प्रेसिंग प्रा. लि.
हस्ते, श्री आर. एम. शाह, अहमदावाद
६. सेठ श्री चुन्नीलाल नरभेराम मेमोरियल ट्रस्ट, वम्वई
हस्ते, श्री मन्नुभाई बेकरी वाला, रुवी मिल, वम्वई
७. श्री प्रभूदासभाई एन. वोरा, वम्वई
८. श्री पी. एस. लूंकड़ चेरिटेवल ट्रस्ट, वम्वई
हस्ते, श्री पुखराज जी लूंकड़
९. श्री गांधी परिवार, हैदरावाद
हस्ते, अमरचन्द रिखबचन्द गांधी
१०. श्री थानचंद मेहता फाउन्डेशन, जोधपुर
हस्ते, श्री नारायणचंद जी मेहता
११. श्रीमती उदयकंवर धर्मपत्नी श्री उम्मेदमल जी सांड, जोधपुर
हस्ते, श्री गणेशमल जी मोहनलाल जी सांड
१२. श्रीमती सोहनकंवर धर्मपत्नी डॉ. सोहनलाल जी संचेती एवं
सुपुत्र श्री शान्तिप्रकाश, महावीरप्रकाश, जिनेन्द्रप्रकाश व नगेन्द्रप्रकाश संचेती, जोधपुर
१३. श्री जेठमल जी चोरड़िया, महावीर ड्रग हाउस, वैंगलोर
१४. श्री शान्तिलाल जी नाहर, अहमदावाद

१५. श्री भीमराज जी जवेरचन्द जी, साण्डेराव
१६. श्री हीरालाल जी जीरावला, अहमदावाद

स्तम्भ

१. श्री रमणलाल माणिकलाल शाह, अहमदावाद
हस्ते, सुभद्रा वेन
२. श्री हिम्मतलाल सावलदास शाह, अहमदावाद
३. श्री मोहनलाल जी मुकनचंद जी वालिया, अहमदावाद
४. श्री विजयराज जी वालावक्स जी वोहरा सावरमती, अहमदावाद
५. श्री अजयराज जी के. मेहता ऐलिसब्रिज, अहमदावाद
६. श्री चिमनभाई डोसाभाई पटेल, अहमदावाद
हस्ते, नवनीतभाई
७. श्री साणन्द सार्वजनिक ट्रस्ट
हस्ते, श्री वलदेवभाई, अहमदावाद
८. श्री पंजाव जैन भ्रातृ सभा खार, वम्वई
९. श्री रतनकुमार जी जैन, नित्यानन्द स्टील रोलर मिल, वम्वई
१०. श्री माणकलाल जी रतनशी वगड़ीया, वम्वई
११. श्री राजमल रिखवचंद मेहता चेरिटेवल ट्रस्ट, वम्वई
हस्ते, श्री सुशीला वेन रमणिकलाल मेहता, पालनपुर
१२. श्री हरीलाल जयचंद डोसी, विश्व वात्सल्य ट्रस्ट, वम्वई
१३. श्री तेजराज जी रूपराज जी वम्व, इचलकरंजी (महाराष्ट्र)
हस्ते, श्री माणकचन्द जी रूपराज जी वम्व, भादवा वाले
१४. श्रीमती सुगनीवाई मोतीलाल जी वम्व, हैदरावाद
हस्ते, श्री भीमराज जी वम्व पीह वाले
१५. श्री गुलावचंद जी मांगीलाल जी सुराणा, सिकन्द्रावाद
१६. श्री नेमनाथ जी जैन, इन्दौर (मध्य प्रदेश)
१७. श्री वावूलाल जी धनराज जी मेहता, सादड़ी (मारवाड़)
१८. श्री हुक्मीचंद जी मेहता (एडवोकेट), जोधपुर
१९. श्री केशरीमल जी हीराचंद जी तातेड़ समदड़ी वाले, हुवली
२०. श्री आर. डी. जैन, जैन तार उद्योग, दिल्ली
२१. श्री देशराज जी पूरणचंद जी जैन, अहमदावाद
२२. श्री रोयल सिन्थेटिक्स प्रा. लि., वम्वई
२३. श्री विरदीचंद जी कोठारी, किशनगढ़
२४. श्री मदनलाल जी कोठारी महामंदिर, जोधपुर
२५. श्री जंवतराज जी सोहनलाल जी वाफणा, बैंगलोर
२६. श्री धनराज जी विमलकुमार जी रूणवाल, बैंगलोर
२७. श्री जगजीवनदास रतनशी वगड़ीया, दामनगर (गुजरात)
२८. श्री सुगाल एण्ड दामाणी, नई दिल्ली
२९. श्री भींवराज जी हजारीमल जी साण्डेराव वाले, कोसम्वा
३०. मै. मरुधर इलेक्ट्रिकल्स, बम्बई
हस्ते, श्री अक्षयकुमार जी सामसुखा जोधपुर वाले
३१. श्री विजयराज जी मेहता, अहमदावाद

महासंरक्षक

१. श्री माणिकलाल सी. गांधी, अहमदावाद
२. श्री स्वस्तिक कॉरपोरेशन, अहमदावाद
हस्ते, श्री हंसमुखलाल कस्तूरचंद
३. श्री विजय कंस्ट्रक्शन कं., अहमदावाद
हस्ते, श्री रजनीकान्त कस्तूरचंद

वहुरत आदि सात निह्नवों के समान निह्नव कहलाता है। उपाध्यायप्रवर ने भी अनुयोग-व्यवस्थापन का कार्य प्रवचन-हितार्थ ही किया है, मिथ्यात्वभावना से एवं मिथ्याभिनिवेश से नहीं किया है, अतः वे निह्नव नहीं, अपितु जिनवाणी के उपकारक हैं।

## 'अनुयोग' शब्द के अन्य प्रयोग

'अनुयोग' शब्द का प्रयोग आगम में अनेक स्थानों पर भिन्न-भिन्न अभिप्राय से हुआ है।

(१) समवायांग एवं नन्दीसूत्र में दृष्टिवाद अंग के पाँच प्रकारों में 'अनुयोग' शब्द का प्रयोग हुआ है। दृष्टिवाद के पाँच प्रकार हैं–(१) परिकर्म, (२) सूत्र, (३) पूर्वगत, (४) अनुयोग और (५) चूलिका। इनमें से अनुयोग को दो प्रकार का निरूपित किया गया है–(१) मूलप्रथमानुयोग और (२) गंडिकानुयोग। ये दोनों अनुयोग मात्र दृष्टिवाद के अंग हैं, अतः इनमें अन्य अंग, उपांग, छेद एवं मूलसूत्रों का समावेश नहीं होता। इन दोनों अनुयोगों में मात्र दृष्टिवाद का विषय ही समाविष्ट होता है। मूलप्रथमानुयोग में अरिहंतों एवं सिद्धिपथ को प्राप्त हुए महापुरुषों का वर्णन सम्मिलित रहता है तथा गंडिकानुयोग में कुलकरगंडिका, तीर्थंकरगंडिका, गणधरगंडिका आदि का समावेश होता है। स्थूल रूप से विचार करें तो मूलप्रथमानुयोग एवं गंडिकानुयोग का समावेश धर्मकथानुयोग में किया जा सकता है।

(२) 'अनुयोग' शब्द का दूसरा प्रयोग 'अणुओगद्दारा' पद में हुआ है। नन्दीसूत्र एवं समवायांगसूत्र में विभिन्न आगमों का परिचय देते हुए वाचना, प्रतिपत्ति, वेढ़, श्लोक, निर्युक्ति, संग्रहणी आदि के साथ अनुयोगद्वारों का भी उल्लेख किया गया है। प्रायः संख्यात अनुयोगद्वारों का उल्लेख रहता है। अनुयोगद्वारसूत्र में भी श्रुतज्ञान के उद्देश, समुद्देश, अनुज्ञा और अनुयोग की प्रवृत्ति का निर्देश है। अनुयोग का अर्थ 'सूत्र के साथ का योजन' है। सूत्र की वाचना के पश्चात् इस अनुयोग की प्रवृत्ति होती है। अनुयोगद्वारसूत्र तो पूर्णरूपेण अनुयोग की विधि का निदर्शन है। अनुयोगद्वारसूत्र में आवश्यकसूत्र के प्रथम सामायिक अध्ययन के चार अनुयोगद्वार इस प्रकार कहे गए हैं–(१) उपक्रम, (२) निक्षेप, (३) अनुगम और (४) नय।[1] नाम, क्षेत्र आदि के आधार पर शब्द का कथन उपक्रम है। उसका फिर नाम, स्थापना आदि में अर्थ खोजना निक्षेप है। अनुकूल अर्थ का कथन अनुगम है तथा अभीष्ट अभिप्राय को पकड़ना नय का कार्य है। इस प्रकार 'अनुयोग' की पूर्णता उपक्रम आदि के द्वारा सम्पन्न होती है।

(३) आचार्य भद्रवाहु ने आवश्यकनिर्युक्ति में अनुयोग का सात प्रकार का निक्षेप वतलाया है, यथा–(१) नामानुयोग, (२) स्थापनानुयोग, (३) द्रव्यानुयोग, (४) क्षेत्रानुयोग, (५) कालानुयोग, (६) वचनानुयोग और (७) भावानुयोग।[2] जिनभद्रगणि ने विशेषावश्यकभाष्य में इन सवकी व्याख्या की है।[3] संक्षेप में कहा जाय तो इन्द्र आदि के साथ 'इन्द्र' आदि नामों का योग या सम्बन्ध नामानुयोग है। काष्ठादि में आचार्य आदि की स्थापना का अनुयोजन या व्याख्यान स्थापनानुयोग है। द्रव्य का, द्रव्य में अथवा द्रव्य से जो पर्यायादि का योग है वह द्रव्यानुयोग है। द्रव्यानुयोग व्याख्यानस्वरूप भी होता है। अनुरूप या अनुकूल योग अर्थात् सम्वन्ध को इस दृष्टि से अनुयोग कहा गया है। इसी प्रकार क्षेत्र, काल, वचन एवं भाव में भी अनुयोग घटित होते हैं। जिस प्रकार अनुयोग का सप्तविध निक्षेप कहा गया है उसी प्रकार अननुयोग का भी सात प्रकार का निक्षेप है, यथा–(१) नामाननुयोग, (२) स्थापनाननुयोग, (३) द्रव्याननुयोग, (४) क्षेत्राननुयोग, (५) कालाननुयोग, (६) वचनाननुयोग और (७) भावाननुयोग।

## 'अनुयोग' के विभिन्न अर्थ

अनुयोग का प्रायः व्याख्या अर्थ प्रसिद्ध है। भद्रवाहु की निर्युक्ति में अनुयोग को नियोग, भाषा, विभाषा एवं वार्तिक का एकार्थक कहा गया है।[4] ये सभी शब्द अनुयोग के व्याख्या अर्थ को ही स्पष्ट करते हैं। जिनभद्रगणि ने 'अनुयोग' के विभिन्न अर्थों का प्रणयन करते हुए कहा है–

*"अणुओयणमणुओगो सुयस्स नियएण जमभिधेएणं।*
*वावारो वा जोगो जो अणुरूवोऽणुकूलो वा।।*
*अहवा जमत्थओ थोव-पच्छभावेहिं सुयमणुं तस्स।*
*अभिधेये वावारो जोगो तेणं व संबंधो।।"*[5]

उपर्युक्त दो गाथाओं में अनुयोग के जो अर्थ गुम्फित हैं, उन्हें क्रमशः इस प्रकार रखा जा सकता है–

(१) सूत्र का अपने अभिधेय अर्थ के साथ अनुयोजन या सम्वन्धन अनुयोग है।

(२) योग का एक अर्थ व्यापार है। इसलिए अनुकूल या अनुरूप योग अर्थात् सूत्र का अपने अभिधेय अर्थ में व्यापार अनुयोग है। यथा 'घट' शब्द से 'घट' अर्थ का कथन अनुयोग है।

---

१. तत्थ पढमज्झयणं सामाइयं। तस्स णं इमे चत्तारि अणुओगद्दारा भवंति। तं जहा–(१) उवक्कमे, (२) णिक्खेवे, (३) अणुगमे, (४) णए।
*–अनुयोगद्वारसूत्र ७५ (व्यावर प्रकाशन)*

२. नामं ठवणा दविए खेत्ते काले वयणभावे य। एसो अणुओगस्स उ निक्खेवो होइ सत्तविहो।। *–आवश्यकनिर्युक्ति १३२*

३. द्रष्टव्य, विशेषावश्यकभाष्य, भाग १, गाथा १३८९-१४०९

४. अणुओगो य निओगो भास-विभासा य वत्तियं चेव। एए अणुओगस्स उ नामा एगट्ठिया पंच।। *–आवश्यकनिर्युक्ति १३१*

५. विशेषावश्यकभाष्य, गाथा १३८६-१३८७

(३) अनुयोग का प्राकृत शब्द 'अणुओग' है। अणु का अर्थ है–सूत्र। अर्थ के आनन्त्य की अपेक्षा सूत्र को अणु कहा जाता है। अथवा तीर्थंकरों के द्वारा 'उप्पन्नेइ वा' इत्यादि त्रिपदी का अर्थ कहा जाता है उसके पश्चात् ही गणधर सूत्र की रचना करते हैं, इसलिए उस अणु अर्थात् सूत्र का अभिधेय अर्थ में व्यापार या योग 'अणुयोग' है।

(४) अनुयोग के उपर्युक्त अर्थों के अतिरिक्त 'व्याख्यान' अर्थ का भूरिशः प्रयोग हुआ है। विशेषावश्यकभाष्य के वृत्तिकार मलधारी हेमचन्द्र ने 'अनुयोगस्तु व्याख्यानम्'[1] 'अनुयोगो व्याख्यानं विधि-प्रतिषेधाभ्यामर्थप्ररूपणम्'[2] इत्यादि वाक्यों में अनुयोग का व्याख्यान या व्याख्या अर्थ प्रतिपादित किया है। सूत्र का अभिधेय अर्थ के साथ योजन भी एक प्रकार से सूत्र का व्याख्यान ही है।

'अनुयोग' शब्द 'अनु' उपसर्गपूर्वक 'युज्' धातु से 'घञ्' प्रत्यय लगकर निष्पन्न हुआ है, जिसका पूर्व निर्दिष्ट अर्थों में से एक अर्थ है–अनुरूप योग। बिखरी हुई विषय-वस्तु का अनुरूपेण एकत्र संयोजन भी इस दृष्टि से 'अनुयोग' है। चार प्रसिद्ध अनुयोगों के नामों का आश्रय लेकर उपाध्यायप्रवर श्री कन्हैयालाल जी महाराज ने ३२ आगमों का चार अनुयोगों में अनुरूप संयोजन किया है, जिससे सूत्र की व्याख्या एवं सम्बद्ध विषय-वस्तु को एक साथ समझने में सुविधा का अनुभव होगा।

### द्रव्यानुयोग का महत्त्व एवं स्वरूप

चार अनुयोगों में द्रव्यानुयोग का विशिष्ट महत्त्व है क्योंकि यह अन्य तीन अनुयोगों में भी न्यूनाधिक रूप में अनुगत है। मोक्ष-प्राप्ति की दृष्टि से भी द्रव्यानुयोग का ज्ञान अपरिहार्य है। षड्द्रव्य एवं नवतत्त्व से सम्बद्ध समस्त विवेचन द्रव्यानुयोग में समाहित होता है। नवतत्त्वों के स्वरूप को समझकर उन पर यथार्थ श्रद्धा करने से दर्शन सम्यक् बनता है तथा दर्शन के सम्यक् होने पर ही ज्ञान एवं आचरण सम्यक् होते हैं। अतएव द्रव्यानुयोग मोक्षमार्ग को जानने की दृष्टि से सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण है। भोजसागर (१६वीं शती) विरचित 'द्रव्यानुयोगतर्कणा' में द्रव्यानुयोग को चरणानुयोग एवं करणानुयोग का सार बताते हुए उसे पण्डितजनों को प्रिय प्रतिपादित किया गया है।[3] भोजसागर ने षड्द्रव्यविचार, सूत्रकृतांग आदि सूत्रों तथा सम्मतिप्रकरण व तत्त्वार्थसूत्र आदि को द्रव्यानुयोग कहा है। सम्मतिग्रन्थ (सिद्धसेन रचित) से भोजसागर ने एक गाथा उद्धृत करते हुए द्रव्यानुयोग का महत्त्व स्थापित किया है। गाथा है–

*"चरणकरणप्पहाणा ससमय-परसमयमुक्कवावारा।*
*चरणकरणस्स सारं णिच्छयसुद्धं न जाणंति॥"*[4]

अर्थात् चरणकरणानुयोग के ज्ञान से सम्पन्न जन भी स्वसमय एवं परसमय के व्यापार से मुक्त रहते हैं, क्योंकि वे चरणकरणानुयोग के सारभूत निश्चय शुद्ध द्रव्यानुयोग को नहीं जानते हैं। पण्डित टोडरमल ने भी चार अनुयोगों में द्रव्यानुयोग को प्रधान स्वीकार किया है।

द्रव्यानुयोग क्या है? इसका स्वरूप बतलाते हुए जिनभद्रगणि कहते हैं–

*"दव्वस्स जोऽणुजोगो दव्वे दव्वेण दव्वहेऊ वा।*
*दव्वस्स पज्जवेण व जोग्गो दव्वेण वा जोगो॥"*[5]

अर्थात् द्रव्य का अनुयोग ही प्रमुख रूप से द्रव्यानुयोग है। अनुयोग का अर्थ यहाँ व्याख्यान अथवा अनुरूप से योग या सम्बन्ध है। द्रव्य का अधिकरणभूत द्रव्य से योग, करणभूत द्रव्य से योग, हेतुभूत द्रव्य से योग भी निक्षेप की संभावनाओं में द्रव्यानुयोग है। द्रव्य का पर्याय के साथ योग भी इस प्रकार द्रव्यानुयोग की परिधि में आता है, यथा–वस्त्र का कुसुम्भ रंग-पर्याय से अनुयोग। इस प्रकार द्रव्यानुयोग के विभिन्न रूप हो सकते हैं, किन्तु शास्त्र की दृष्टि से द्रव्यानुयोग का अर्थ द्रव्यों की व्याख्या का अनुरूप व्यवस्थापन लेना ही उचित होगा।

द्रव्यानुयोग के जिनभद्रगणि ने दो भेद किए हैं–(१) जीव द्रव्य का अनुयोग एवं (२) अजीव द्रव्य का अनुयोग। जीव द्रव्य एवं अजीव द्रव्य के अनुयोग को भी उन्होंने चार प्रकार का प्रतिपादित किया है–(१) द्रव्य से, (२) क्षेत्र से, (३) काल से और (४) भाव से।

### प्रस्तुत द्रव्यानुयोग

उपाध्यायप्रवर श्री कन्हैयालाल जी महाराज ने आचरण या चारित्र से सम्बद्ध आगम-विषय-वस्तु को चरणानुयोग में संकलित किया है। आगम की धर्मकथाओं का संयोजन उन्होंने धर्मकथानुयोग में किया है; जैन गणित, खगोल एवं ज्योतिष से सम्बद्ध सामग्री को गणितानुयोग में रखा है तथा शेष समस्त आगम-वस्तु को द्रव्यानुयोग के अन्तर्गत संगृहीत किया है। द्रव्यानुयोग में षड्द्रव्यों के सम्बन्ध में तो विषय-वस्तु संगृहीत है ही, किन्तु इसमें कर्मसिद्धान्त, ज्ञान, दर्शन, लेश्या आदि के सम्बन्ध में भी विभिन्न अध्ययन संयोजित हैं। द्रव्यानुयोग के तीनों भागों में मिलाकर ४६ अध्ययन हैं। ४७वाँ अध्ययन प्रकीर्णक नाम से है, जिसमें ४६ अध्ययनों के पश्चात् अवशिष्ट सामग्री को रखा गया है। ४६ अध्ययन इस प्रकार हैं–(१) द्रव्यानुयोग, (२) द्रव्य, (३) अस्तिकाय, (४) पर्याय, (५) परिणाम, (६) जीवाजीव, (७) जीव, (८) प्रथमाप्रथम, (९) संज्ञी, (१०) योनि, (११) संज्ञा, (१२) स्थिति, (१३) आहार, (१४) शरीर, (१५) विकुर्वणा, (१६) इन्द्रिय, (१७) उच्छ्वास, (१८) भाषा, (१९) योग, (२०) प्रयोग, (२१) उपयोग, (२२) पासणया, (२३) दृष्टि, (२४) ज्ञान, (२५) संयत, (२६) लेश्या, (२७) क्रिया, (२८) आस्रव, (२९) वेद, (३०) कषाय, (३१) कर्म, (३२) वेदना, (३३) गति, (३४) नरकगति,

---

१. विशेषावश्यकभाष्य, भाग १, गाथा १, पृ. १
२. वही, पृ. २
३. विना द्रव्यानुयोगोऽहं चरणकरणाख्ययोः।सारं नेति कृतिप्रेष्ठं निर्दिष्टं सम्मतौ स्फुटम्॥
४. सन्मतिप्रकरण ३/६७
५. विशेषावश्यकभाष्य १३९१

(३५) तिर्यञ्चगति, (३६) मनुष्यगति, (३७) देवगति, (३८) वक्रंति, (३९) गर्भ, (४०) युग्म, (४१) गम्मा, (४२) आत्मा, (४३) समुद्घात, (४४) चरमाचरम, (४५) अजीव द्रव्य और (४६) पुद्गल।

उपर्युक्त अध्ययनों में से ज्ञान अध्ययन तक के प्रथम २४ अध्ययनों की विषय-वस्तु द्रव्यानुयोग के प्रथम भाग में प्रकाशित हुई है। द्वितीय भाग में २५वें संयत अध्ययन से ३८वें वक्रंति अध्ययन तक प्रकाशित हैं। गर्भ से पुद्गल तक के शेष अध्ययन एवं प्रकीर्णक का प्रकाशन प्रस्तुत तृतीय भाग में हुआ है।

३२ आगमों की विषय-वस्तु को चार अनुयोगों में विभक्त करने का श्रमसाध्य कार्य उपाध्यायप्रवर ने पूर्ण कर लिया है, किन्तु यह अत्यन्त ही कठिन कार्य है। इसकी कठिनाई का एक कारण यह भी है कि एक अनुयोग की विषय-वस्तु दूसरे अनुयोग से भी सम्बद्ध होती है। चरणानुयोग एवं धर्मकथानुयोग में द्रव्यानुयोग की विषय-वस्तु का प्राप्त होना सहज सम्भव है। इसी प्रकार द्रव्यानुयोग के एक अध्ययन की विषय-वस्तु दूसरे अध्ययन से भी सम्बद्ध हो सकती है। इसलिए अनुयोगों का व्यवस्थापन एवं अध्ययनों का नियोजन अत्यन्त ही दुष्कर कार्य था। उपाध्यायप्रवर ने इस कार्य को स्वविवेक से सम्पन्न किया है। द्रव्यानुयोग के इन तीनों भागों में उन्होंने एक अतीव उपयोगी कार्य यह किया है कि प्रत्येक भाग के अन्त में उस खण्ड से सम्बद्ध अध्ययनों के परिशिष्ट दिए हैं, जिनमें उन अध्ययनों से सम्बन्धित जो जानकारी अन्य अनुयोगों एवं अध्ययनों में आई है उसकी पृष्ठ संख्या एवं सूत्र संख्या का निर्देश कर दिया है, जिससे पाठक को एक अध्ययन से सम्बद्ध सम्पूर्ण विषय-वस्तु चारों अनुयोगों से प्राप्त करने में अत्यन्त सुविधा का अनुभव होगा।

द्रव्यानुयोग की विषय-वस्तु व्यापक है, तथापि षड्द्रव्यों का वर्णन द्रव्यानुयोग का एक प्रमुख विषय है। षड्द्रव्य हैं–(१) धर्म, (२) अधर्म, (३) आकाश, (४) काल, (५) पुद्गल और (६) जीव। इन षड्द्रव्यों में से जीव एवं पुद्गल के प्रस्तुत द्रव्यानुयोग में स्वतन्त्र अध्ययन भी हैं तथा अनेक अध्ययन जीव एवं पुद्गल के वर्णन से ही सम्बद्ध हैं। उल्लेखनीय यह है कि धर्म, अधर्म, आकाश एवं काल द्रव्यों के निरूपण हेतु द्रव्यानुयोग के तीनों खण्डों में कोई भी स्वतन्त्र अध्ययन नहीं है। इन चार द्रव्यों से सम्बद्ध जानकारी अनेक अध्ययनों में उपलब्ध है। षड्द्रव्यों में से किस द्रव्य का वर्णन किस अध्ययन में प्राप्त होता है, इसकी स्थूल रूपरेखा इस प्रकार रखी जा सकती है–

धर्म द्रव्य–द्रव्य अध्ययन, अस्तिकाय अध्ययन, पर्याय अध्ययन एवं अजीव अध्ययन।

अधर्म द्रव्य–उपर्युक्त चारों अध्ययन।

आकाश द्रव्य–उपर्युक्त चारों अध्ययन।

काल द्रव्य–द्रव्य अध्ययन, पर्याय अध्ययन, जीवाजीव अध्ययन एवं अजीव अध्ययन।

जीव द्रव्य–अजीव एवं पुद्गल अध्ययनों को छोड़कर प्रायः शेष सभी अध्ययन जीव द्रव्य से सम्बद्ध हैं।

पुद्गल द्रव्य–द्रव्य अध्ययन, अस्तिकाय अध्ययन, पर्याय अध्ययन, परिणाम अध्ययन, जीवाजीव अध्ययन, अजीव अध्ययन एवं पुद्गल अध्ययन।

### द्रव्य

द्रव्य के स्वरूप एवं भेदों के निरूपण में जैनदर्शन का अपना वैशिष्ट्य है। धर्म एवं अधर्म द्रव्य अन्य किसी भारतीयदर्शन में निरूपित नहीं हैं। यह एकमात्र जैनदर्शन है जिसमें धर्म द्रव्य एवं अधर्म द्रव्य को भी द्रव्यों की गणना में स्थान दिया गया है। धर्म द्रव्य पुद्गल, जीव आदि द्रव्यों की गति में निमित्त कारण बनता है तथा अधर्म द्रव्य स्थिति में निमित्त कारण बनता है। सांख्यदर्शन में प्रकृति को त्रिगुणात्मिका कहते हुए उसमें सत्त्व, रज एवं तम ये तीन गुण माने गए हैं। सत्त्वगुण लघु, प्रकाशक एवं प्रीत्यात्मक होता है। रजोगुण प्रवर्तक, चल एवं अप्रीत्यात्मक होता है। तमोगुण का वैशिष्ट्य है कि वह गुरु, प्रवृत्ति-प्रतिबन्धक (वरणक) एवं विषादात्मक होता है। इन तीन गुणों में रजोगुण को प्रवर्तक एवं तमोगुण को प्रवृत्ति का प्रतिबन्धक कहा गया है जो क्रमशः धर्म एवं अधर्म द्रव्यों से साम्य प्रदर्शित करता है, किन्तु धर्म एवं अधर्म द्रव्य का जैनदर्शन में जो स्वातन्त्र्य निरूपित है, वह सांख्यदर्शन में रजोगुण एवं तमोगुण का नहीं। प्रकृति में तीनों गुण सहभावी हैं, उनके बिना प्रकृति का कोई स्वरूप नहीं है, जबकि धर्म-अधर्म द्रव्य पूर्णतः स्वतन्त्र हैं। दूसरी बात यह है कि धर्म एवं अधर्म द्रव्य लोकव्यापी हैं जबकि रजोगुण एवं तमोगुण नहीं। तीसरी बात यह है कि रजोगुण एवं तमोगुण को प्रकृति की अपेक्षा है, धर्म एवं अधर्म द्रव्यों को रहने के लिए लोकाकाश की आवश्यकता है, अन्य किसी द्रव्य की नहीं।

'आकाश' को द्रव्य रूप में प्रायः सभी दर्शनों ने स्वीकार किया है, किन्तु आकाश के लोकाकाश एवं अलोकाकाश के रूप में दो भेद प्रायः जैनेतरदर्शनों में प्राप्त नहीं होते हैं। जैनदर्शन में आकाश दो भागों में विभक्त है–लोकाकाश एवं अलोकाकाश। यह विभाजन कल्पित विभाजन है। आकाश के कोई वास्तविक टुकड़े नहीं किए जा सकते, किन्तु जो आकाश चौदह राजू लोक तक सीमित है उसे लोकाकाश कहा जाता है तथा इस परिधि से बाहर का आकाश अलोकाकाश कहा जाता है। लोकाकाश में वस्तुएँ देखी जा सकती हैं। अलोक में आकाश के अतिरिक्त अन्य किसी भी द्रव्य का होना स्वीकार नहीं किया गया है। धर्म, अधर्म, काल, जीव एवं पुद्गल द्रव्य लोकाकाश तक ही सीमित हैं। मुक्त या सिद्ध जीव भी लोक की परिधि को नहीं लाँघता। वह लोक के ऊर्ध्व भाग में स्थित रहता है तथा वहाँ रहकर ही समस्त लोकालोक को जानता है। न्याय, वैशेषिक, सांख्य, वेदान्त आदि दर्शनों में 'शब्द' को आकाश द्रव्य का गुण माना गया है, जबकि जैनदर्शन में आकाश का गुण अवगाहन करना है, शब्द तो एक प्रकार का पुद्गल है। उसका समावेश पुद्गल द्रव्य के अन्तर्गत होता है।

'काल' द्रव्य की चर्चा भी भारतीयदर्शन में होती रही है। वैशेषिकदर्शन में काल का विस्तृत निरूपण हुआ है। प्रशस्तपादभाष्य में काल

का स्वरूप इस प्रकार निरूपित है–"कालः परापरव्यतिकरयौगपद्यायौगपद्यचिरक्षिप्रप्रत्ययलिङ्गः।"[1] अर्थात् काल द्रव्य के कारण ही परत्व एवं अपरत्व अथवा ज्येष्ठ एवं कनिष्ठ का व्यवहार होता है। काल के कारण ही युगपद् एवं अयुगपद् तथा चिर एवं क्षिप्र का व्यवहार होता है। काल का वर्णन व्याकरणदर्शन में भी हुआ है। क्रिया की निष्पत्ति में वहाँ काल को एक कारण माना गया है। जैनदर्शन में काल को वर्तनालक्षण वाला कहा गया है। जिसका तात्पर्य है कि प्रत्येक द्रव्य की पर्याय-परिवर्तन में काल निमित्त कारण बनता है। काल को पृथक् द्रव्य के रूप में स्वीकार करने में जैनों में मतभेद रहा है। आगमों में जहाँ काल का स्पष्ट उल्लेख प्राप्त होता है, वहाँ तत्त्वार्थसूत्र में 'कालश्चेत्येके' सूत्र के द्वारा मान्यताभेद का उल्लेख किया गया है। काल को व्यवहारकाल एवं परमार्थकाल की दृष्टि से दो प्रकार का माना जाता है। व्यवहारकाल को अढाईद्वीप तक माना गया है, क्योंकि मनुष्य इसका व्यवहार अढाईद्वीप तक ही करता है। समय, आवलिका, मुहूर्त्त, दिवस, पक्ष, मास, वर्ष, पल्योपम, सागरोपम आदि के रूप में काल का व्यवहार होता है। परमार्थकाल अढाईद्वीप के बाहर भी विद्यमान है। अन्य द्रव्यों से काल का यह वैशिष्ट्य है कि इसके कोई प्रदेश नहीं हैं। यह अप्रदेशी है एवं अनस्तिकाय है।

'पुद्गल' जैनदर्शन का विशिष्ट पारिभाषिक शब्द है। जैनदर्शन में वर्ण, गन्ध, रस एवं स्पर्शयुक्त द्रव्य को पुद्गल कहा गया है। संसार में जितनी भी दृश्यमान एवं दृश्यमान होने की योग्यता रखने वाली वस्तुएँ हैं वे सब पुद्गल द्रव्य ही हैं। इस दृष्टि से पुद्गल को रूपी द्रव्य कहा जाता है। षड्द्रव्यों में शेष पाँच द्रव्य अरूपी हैं। पुद्गल द्रव्य स्कन्ध, देश, प्रदेश एवं परमाणु के रूप में उपलब्ध होता है।[2]

'जीव' द्रव्य चेतनालक्षणयुक्त होता है। तत्त्वार्थसूत्र में जीव का लक्षण 'उपयोग' कहा गया है। उपयोग दो प्रकार का होता है–(१) साकार और (२) निराकार। साकार उपयोग को ज्ञान एवं निराकार उपयोग को दर्शन कहा जाता है। इस प्रकार जो द्रव्य ज्ञान एवं दर्शनयुक्त होता है वह जीव है। जीव दो प्रकार के होते हैं–संसारस्थ एवं सिद्ध। सिद्ध जीव अष्टविध कर्मों से मुक्त होकर अनन्तज्ञान, अनन्तदर्शन, अनन्तसुख, क्षायिक सम्यक्त्व आदि गुणों से युक्त होते हैं। उनका सुख अव्याबाध होता है। वे अमूर्त, अगुरुलघु एवं अनन्तवीर्य से युक्त होते हुए भी पुनः संसार में जन्म ग्रहण नहीं करते। हिन्दू परम्परा में जहाँ अवतारों की परिकल्पना के अन्तर्गत एक भगवान ही विभिन्न अवतार ग्रहण करते हैं, वहाँ जैनधर्म में एक बार मोक्ष को प्राप्त जीव का संसार में पुनः जन्म स्वीकार नहीं किया गया। सिद्धों के अनन्तज्ञान, अनन्तदर्शन एवं अनन्तसुख को प्राप्त करना संसारस्थ प्राणियों का उत्कृष्टतम उद्देश्य है। संसारस्थ प्राणी जीवाजीव का सम्मिलित रूप है। उनका सम्मिलन संयोग रूप है। संसारस्थ प्राणी को देहादि का प्राप्त होना उसका अजीव के साथ संयोग सिद्ध करता है। व्यवहार में देहादियुक्त प्राणियों को जीव ही कहा जाता है, अजीव नहीं। ऐसे जीवों का अनेक प्रकार से विभाजन किया जाता है। चार गतियों के आधार पर इन्हें (१) नरकगति, (२) तिर्यञ्चगति, (३) मनुष्यगति एवं (४) देवगति के जीवों में विभक्त किया जाता है। पाँच इन्द्रियों के आधार पर इन्हें (१) एकेन्द्रिय, (२) द्वीन्द्रिय, (३) त्रीन्द्रिय, (४) चतुरिन्द्रिय एवं (५) पंचेन्द्रिय में विभक्त किया जाता है। छह काया के आधार पर इन्हें छह प्रकार का निरूपित किया जाता है–(१) पृथ्वीकाय, (२) अप्काय, (३) तेजस्काय, (४) वायुकाय, (५) वनस्पतिकाय और (६) त्रसकाय। पर्याप्त एवं अपर्याप्त के आधार पर भी जीवों का विभाजन किया जाता है। 'पर्याप्त' से तात्पर्य है अपने योग्य आहार, इन्द्रिय आदि पर्याप्तियों को ग्रहण करने का कार्य पूर्ण कर लेना तथा 'अपर्याप्त' से तात्पर्य है इन पर्याप्तियों को पूर्ण न करना। एक जीव में कम से कम चार पर्याप्तियाँ होती हैं–(१) आहार, (२) शरीर, (३) इन्द्रिय और (४) श्वासोच्छ्वास। ये चार पर्याप्तियाँ एकेन्द्रिय जीव में पाई जाती हैं। द्वीन्द्रिय से असंज्ञी पंचेन्द्रिय तक के जीवों में भाषा पर्याप्ति अधिक होती है तथा संज्ञी पंचेन्द्रिय जीव में मन पर्याप्ति को मिलाकर छह पर्याप्तियाँ होती हैं। एकेन्द्रिय जीव सूक्ष्म एवं बादर के भेद से दो प्रकार के निरूपित किए जाते हैं। सूक्ष्म एकेन्द्रिय जीवों को काटा, छेदा या भेदा नहीं जा सकता। बादर एकेन्द्रिय जीवों को घात आदि से प्राणविहीन किया जा सकता है।

सम्पूर्ण द्रव्यानुयोग में जीव से सम्बद्ध वर्णन का प्रमुख स्थान है। अधिकांश भाग में जीव द्रव्य की ही विभिन्न स्थितियों एवं उसके विभिन्न स्वरूपों का वर्णन निहित है। द्रव्यानुयोग में अधिकांश निरूपण जीव के चौबीस दण्डकों के अन्तर्गत हुआ है। जीवों के विभाजन में चौबीस दण्डकों का विशेष महत्त्व है। इस वर्गीकरण में गति, इन्द्रिय एवं काय का वर्गीकरण भी सम्मिलित हो जाता है। 'दण्डक' का अभिप्राय है दण्ड अर्थात् फल भोगने का स्थान। लोक में अधोलोक से ऊर्ध्वलोक की ओर जीवों की प्राप्ति का प्रायः एक क्रम है उसी के आधार पर चौबीस दण्डकों का क्रम निर्धारित किया गया है। चौबीस दण्डक इस प्रकार हैं–

| | | | |
|---|---|---|---|
| सात प्रकार के नारकी जीवों का | = | १ | दण्डक |
| दस भवनपति देवों के | = | १० | दण्डक |
| पृथ्वीकाय आदि पाँच स्थावरों (एकेन्द्रियों) के | = | ५ | दण्डक |
| तीन विकलेन्द्रियों (द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय एवं चतुरिन्द्रिय) के | = | ३ | दण्डक |
| तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय का | = | १ | दण्डक |
| मनुष्य का | = | १ | दण्डक |
| वाणव्यन्तर देवों का | = | १ | दण्डक |
| ज्योतिषी देवों का | = | १ | दण्डक |
| वैमानिक देवों का | = | १ | दण्डक |
| | | २४ | दण्डक |

१. प्रशस्तपादभाष्य, किरणावली सहित, गायकवाड़ ओरियण्टल सीरीज, सन् १९७१, पृ. ७६
२. 'पुद्गल' नाम से द्रव्यानुयोग में एक पृथक् अध्ययन है। इस प्रस्तावना में उसकी चर्चा आगे पृ. ४८-५० पर की गई है अतः वहाँ द्रष्टव्य है।

उपर्युक्त दण्डकों में पाँच स्थावरों को छोड़कर शेष जीवों की उपलब्धि का अधोलोक से ऊर्ध्वलोक की ओर एक निश्चित क्रम है। नारकी जीव अधोलोक में रहते हैं। भवनपति देव अधोलोक एवं तिर्यक्लोक में रहते हैं। विकलेन्द्रिय, तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय, मनुष्य एवं वाणव्यन्तर ज्योतिषी देव तिर्यक्लोक में रहते हैं। वैमानिक देव ऊर्ध्वलोक में रहते हैं।

द्रव्यानुयोग के विभिन्न अध्ययनों को समझने के लिए इन चौवीस दण्डकों का हमें पद-पद पर अवलम्बन लेना पड़ता है।

संख्या की दृष्टि से संसार में अनन्त जीव हैं। एक जीव के असंख्यात आत्म-प्रदेश हैं। जितने लोकाकाश के प्रदेश हैं उतने ही एक जीव के प्रदेश कहे गए हैं।

षड्द्रव्यों में धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय और आकाशास्तिकाय संख्या की दृष्टि से तुल्य हैं तथा षड्द्रव्यों में सबसे अल्प हैं। उनसे जीवास्तिकाय द्रव्य की अपेक्षा अनन्तगुणे हैं, उनसे पुद्गलास्तिकाय द्रव्य की अपेक्षा अनन्तगुणे हैं। उनके अद्धासमय द्रव्य की अपेक्षा अनन्तगुणे हैं।

### अस्तिकाय

छह द्रव्यों में से 'काल' को छोड़कर पाँच द्रव्य अस्तिकाय कहे जाते हैं। बहुप्रदेशी होने के कारण इन द्रव्यों को अस्तिकाय कहा जाता है। काल अनस्तिकाय है, क्योंकि वह अप्रदेशी है। प्रदेशसमूह का नाम अस्तिकाय है। अस्तिकाय द्रव्य हैं–(१) धर्मास्तिकाय, (२) अधर्मास्तिकाय, (३) आकाशास्तिकाय, (४) पुद्गलास्तिकाय और (५) जीवास्तिकाय। 'अस्तिकाय' शब्द प्रदेश-समूह के होने का द्योतक है। 'काय' का अर्थ समूह होता है। जो द्रव्य प्रदेश-समूहयुक्त होता है वह अस्तिकाय है। धर्म, अधर्म आदि पाँच द्रव्य अपने प्रदेश-समूहयुक्त होते हैं, अतः ये पाँच अस्तिकाय हैं। काल का कोई प्रदेश नहीं होता। इसलिए वह समूह रूप में नहीं रहता।

षड्द्रव्यों के विवेचन में अस्तिकाय का भी विवेचन समाहित हो जाता है, किन्तु अस्तिकाय शब्द में कुछ वैशिष्ट्य निहित है। धर्मास्तिकाय से तात्पर्य है सम्पूर्ण धर्मास्तिकाय। एक प्रदेश न्यून धर्मास्तिकाय को भी धर्मास्तिकाय नहीं कहा जाता। धर्मास्तिकाय के असंख्यात प्रदेशों का समग्र रूप से जब ग्रहण होता है तभी उसे धर्मास्तिकाय कहा जाता है। इसी प्रकार अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय, जीवास्तिकाय और पुद्गलास्तिकाय के भी समग्र प्रदेश गृहीत होने पर उन्हें उन-उन अस्तिकायों के रूप में कहा जाता है। धर्मास्तिकाय एवं अधर्मास्तिकाय के असंख्यात प्रदेश हैं तथा आकाशास्तिकाय, जीवास्तिकाय और पुद्गलास्तिकाय के अनन्त प्रदेश कहे गए हैं।[१] षड्द्रव्यों के निरूपण में धर्म, अधर्म एवं जीव द्रव्य में असंख्यात प्रदेश माने गए हैं तथा आकाश में अनन्त प्रदेश कहे गए हैं। पुद्गल में संख्यात, असंख्यात एवं अनन्त प्रदेश माने गए हैं। पुद्गल परमाणु एक प्रदेशी होकर भी अनेक स्कन्ध रूप बहुत प्रदेशों को ग्रहण करने की योग्यता के कारण बहुप्रदेशी होता है, इसलिए उपचार से उसे 'काय' या अस्तिकाय कहा जाता है।[२]

व्याख्याप्रज्ञप्तिसूत्र में धर्मास्तिकाय आदि के जो पर्यायार्थक अभिवचन दिए गए हैं, उनसे इन धर्म-अधर्म आदि के अर्थ का व्यापक परिचय मिलता है। धर्मास्तिकाय के अभिवचन में प्राणातिपातविरमण यावत् परिग्रहविरमण, क्रोध-विवेक यावत् मिथ्यादर्शनशल्य विवेक आदि को भी स्थान दिया गया है। इनके विपरीत अधर्मास्तिकाय के अभिवचन हैं।

### पर्याय

द्रव्य के साथ पर्याय का विचार आवश्यक है, क्योंकि द्रव्य विभिन्न पर्यायों अथवा अवस्थाओं में ही प्राप्त होता है। द्रव्य की अवस्था विशेष को पर्याय कहा जाता है। दर्शनग्रन्थों में द्रव्य के क्रमभावी परिणाम को पर्याय कहा गया है[३] तथा गुण एवं पर्याय से युक्त पदार्थ को द्रव्य कहा गया है।[४] दार्शनिक जगत् में एक ही वस्तु की विभिन्न अवस्थाओं को उसकी पर्याय कहा जाता है। जैसे एक ही मनुष्य की बाल, युवा, प्रौढ़ एवं वृद्धावस्था उसकी पर्यायें हैं। एक ही स्वर्ण की कड़ा, कुण्डल एवं हार उस स्वर्ण की पर्यायें हैं। आगम में पर्याय का यह 'क्रमभावी' अर्थ स्फुटरूपेण प्रयुक्त नहीं हुआ है। आगम में तो एक द्रव्य जितनी अवस्थाओं में प्राप्त हो सकता है, वे अवस्थाएँ उस द्रव्य की पर्यायें कहलाती हैं। जैसे जीव की पर्यायें हैं–नारक, देव, मनुष्य, तिर्यञ्च और सिद्ध। पर्याय को प्रज्ञापनासूत्र में दो प्रकार का प्रतिपादित किया गया है–जीव पर्याय और अजीव पर्याय। पर्याय का गहन विचार किया जाय तो जीव की अनन्त पर्यायें हैं एवं अजीव पर्याय भी अनन्त हैं। पर्याय का लक्षण देते हुए उत्तराध्ययनसूत्र में कहा गया है कि एकत्व, पृथक्त्व, संख्या, संस्थान, संयोग और वियोग ये पर्यायों के लक्षण हैं। प्रत्येक पर्याय अपने आप में एक एवं अन्य पर्यायों से पृथक् होती है। पर्याय का अन्तर संख्या (अथवा ज्ञान) एवं आकृति के आधार पर भी होता है। संयोग एवं वियोग से भी पर्याय-परिवर्तन होता रहता है, इसलिए इन्हें (एकत्वादि को) पर्याय का लक्षण कहा गया है। प्रज्ञापनासूत्र में जीवों की संख्या के आधार पर जीव पर्याय अनन्त कही गई हैं। दण्डकों के आधार पर प्रत्येक दण्डक के जीव की अनन्त पर्यायों का कथन आगम में (१) द्रव्य, (२) प्रदेश, (३) अवगाहना, (४) स्थिति, (५) वर्ण, (६) गन्ध, (७) रस, (८) स्पर्श, (९) ज्ञान, (१०) अज्ञान और (११) दर्शन इन ग्यारह द्वारों के माध्यम से निरूपित किया गया है।

---

१. द्रव्यानुयोग, भाग १, पृ. ३३

२. एयपदेसो वि अणू णाणाखंधप्पदेसदो होदि। बहुदेसो उवयारा तेण य काओ भणंति सव्वण्णू॥ *–द्रव्यसंग्रह २६*

३. पर्यायस्तु क्रमभावी, यथा तत्रैव सुखदुःखादि। *–प्रमाणनयतत्त्वालोक ५/८*

४. गुणपर्यायवद् द्रव्यम्। *–तत्त्वार्थसूत्र ५/३८*

अजीव पर्याय को रूपी एवं अरूपी–अजीव पर्याय के रूप में विभक्त किया जाता है। इनमें अरूपी अजीव पर्याय के दस भेद हैं–(१) धर्मास्तिकाय, (२) उसके देश और (३) प्रदेश, (४) अधर्मास्तिकाय, (५) उसके देश और (६) प्रदेश, (७) आकाशास्तिकाय, (८) उसके देश और (९) प्रदेश और (१०) अद्धासमय। रूपी अजीव पर्याय के चार भेद हैं–(१) स्कन्ध, (२) देश, (३) प्रदेश और (४) परमाणु। रूपी अजीव पर्याय अनन्त हैं क्योंकि परमाणु पुद्गल अनन्त हैं, द्विप्रदेशिक स्कन्ध अनन्त हैं यावत् अनन्त प्रदेशिक स्कन्ध अनन्त हैं। एक परमाणु पुद्गल दूसरे परमाणु पुद्गल से द्रव्य एवं प्रदेश की अपेक्षा तुल्य होता है, किन्तु अवगाहना, स्थिति, वर्ण, गन्ध, रस और स्पर्श द्वारों से उनमें भिन्नता रहती है। जीव एवं पुद्गल की अनन्त पर्यायों का तो आगम में स्पष्ट कथन हुआ है, किन्तु धर्म, अधर्म, आकाश एवं काल की अनन्त पर्यायों पर आगमों में कोई कथन नहीं हुआ है, जो पर्याय के दार्शनिक = चिन्तन पर प्रश्न-चिन्ह खड़ा करता है।

## परिणाम

पर्याय एवं परिणाम में विशेष भेद नहीं है। द्रव्य की विभिन्न अवस्थाओं को जहाँ पर्याय कहा गया है वहाँ पर्याय में परिणमन को परिणाम कहा जा सकता है। 'परिणाम' का निरूपण प्रज्ञापनासूत्र में हुआ है जहाँ परिणाम के जीव एवं अजीव परिणाम भेद करके उनके दस-दस प्रकार बताए गए हैं। जीव परिणाम के दस प्रकार हैं–(१) गति, (२) इन्द्रिय, (३) कषाय, (४) लेश्या, (५) योग, (६) उपयोग, (७) ज्ञान, (८) दर्शन, (९) चारित्र और (१०) वेद। इनमें प्रत्येक के अपने-अपने अवान्तर भेद भी हैं जो कुल ४३ हैं। अजीव परिणाम भी दस प्रकार के हैं–(१) बन्धन, (२) गति, (३) संस्थान, (४) भेद, (५) वर्ण, (६) गंध, (७) रस, (८) स्पर्श, (९) अगुरुलघु और (१०) शब्द परिणाम। अजीव परिणाम में बन्धन के दो अवान्तर भेद हैं–(१) स्निग्ध एवं (२) रुक्ष। गति के भी दो प्रकार हैं–(१) स्पृशद्गति एवं (२) अस्पृशद्गति। दीर्घगति एवं ह्रस्वगति की दृष्टि से भी भेद किए गए हैं। संस्थान परिणाम पाँच प्रकार का है–(१) परिमण्डल, (२) वृत्त, (३) त्र्यंश, (४) चतुरस और (५) आयत। भेद परिणाम भी पाँच प्रकार का है–(१) खण्ड, (२) प्रतर, (३) चूर्णिका, (४) अनुतटिका और (५) उत्कटिका। वर्ण, गन्ध, रस एवं स्पर्श के क्रमशः पाँच, दो, पाँच एवं आठ भेद प्रसिद्ध हैं। अगुरुलघु एक प्रकार का ही होता है। उसके कोई भेद नहीं हैं। शब्द परिणाम को शुभ एवं अशुभ में विभक्त किया जाता है। इन विभिन्न परिणामों के फलस्वरूप पर्याय बदलती रहती है।

## जीवाजीव

षड्द्रव्यों में धर्म, अधर्म, आकाश, काल और पुद्गल ये पाँच द्रव्य 'अजीव' हैं तथा एक जीव द्रव्य 'जीव' है। परमार्थतः जीव एवं अजीव द्रव्य पूर्णतः पृथक् हैं। न तो कभी जीव द्रव्य अजीव बन सकता है और न अजीव द्रव्य जीव बन सकता है। किन्तु जीव का अजीव के साथ इस प्रकार का गाढ़ सम्बन्ध है कि अजीव को भी जीव के रूप में व्यवहृत किया जाता है। जीव एवं पुद्गल के गाढ़ सम्बन्ध के कारण शरीर, इन्द्रिय आदि के आधार पर पुद्गल पर भी जीव का आरोप एवं व्यवहार होता ही है। जीव एवं अजीव दोनों शाश्वत हैं। इनमें से कौन पहले हुआ एवं कौन बाद में, इस प्रश्न का उत्तर मुर्गी एवं अण्डे की समस्या के उत्तर की भाँति है और वह यह कि ये दोनों शाश्वत हैं। जीव एवं पुद्गल के पारस्परिक सम्बन्ध के कारण अजीव पुद्गल (देहादि) पर जीव का व्यवहार करना तो साधारण बात है, किन्तु ग्राम, नगर, क्षेत्र आदि को भी वहाँ पर जीवों के रहने के कारण उपचार से कथंचित् जीव (एवं अजीव) कहा गया है। जीव के परिभोग में आने से ये जीव की भाँति व्यवहृत होते हैं। 'गाँव जल गया' कहने से हम समझते हैं कि गाँव में रहने वाले प्राणी भी जल गए। इस प्रकार 'गाँव' शब्द जीव को भी अपने अर्थ में सम्मिलित कर लेता है। यही नहीं, जीव के द्वारा व्यवहृत आनप्राण, स्तोक आदि को जीव एवं अजीव दोनों कहा गया है।

## जीव

द्रव्य अध्ययन में जीव के सम्बन्ध में कुछ कहा जा चुका है। यहाँ पर इतना ही विशेष कथन है कि जीव द्रव्य की अपेक्षा शाश्वत एवं अनादि-अनन्त है। उत्थान, कर्म, बल, वीर्य और पुरुषाकार-पराक्रम वाला जीव आत्म-भाव से जीवभाव (चैतन्य) को प्रकट करता है। जीव को जैसी देह मिली है उसके अनुसार ही वह अपने आत्म-प्रदेशों का संकोच एवं विस्तार कर लेता है। इसे जैनदर्शन में जीव का देह परिमाणत्व कहा जाता है। जैनदर्शन की मान्यता है कि जीव स्वयं अपने कर्मों का कर्ता एवं भोक्ता है। किसी ईश्वर के द्वारा कर्मों का फल नहीं दिया जाता। जीव के स्वरूप का वर्णन करते हुए बृहद्द्रव्यसंग्रहकार श्री नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्ती ने कहा है–

*"जीवो उवओगमओ अमुत्ति कत्ता सदेहपरिमाणो।*
*भोत्ता संसारत्थो सिद्धो सो विस्ससोड्ढगई।।"*[1]

अर्थात् जीव उपयोगमय होता है, अमूर्तिक (अरूपी) होता है, कर्ता एवं भोक्ता होता है, वह स्वदेह परिमाण होता है। स्वभावतः वह ऊर्ध्वगति करता है। संसारस्थ एवं सिद्ध की अपेक्षा वह दो प्रकार का होता है। उपयोगमय होने का तात्पर्य है ज्ञानदर्शनमय होना, क्योंकि ज्ञान को साकारोपयोग एवं दर्शन को निराकारोपयोग कहा गया है। द्रव्यानुयोग के प्रथम भाग में भी यह बात कही गई है कि ज्ञान एवं दर्शन नियमतः आत्मा हैं तथा आत्मा भी नियमतः ज्ञान-दर्शन रूप है। जीव की दूसरी विशेषता है कि वह अमूर्त अर्थात् अरूपी है। शरीर एवं कर्मादि की अपेक्षा से जीव व्यवहार में रूपी है, किन्तु परमार्थतः तो वह अरूपी ही है।[2] जीव एवं सुख-दुःख का स्वयं कर्ता एवं भोक्ता होता है, यह तथ्य उत्तराध्ययनसूत्र में भी स्पष्टरूपेण उल्लिखित है।[3] जीव अपने आत्म-प्रदेशों का शरीर के अनुसार संकोच एवं विस्तार कर लेता

---

१. बृहद्द्रव्यसंग्रह २
२. अरूविणो जीवघणा नाणदंसणसन्निया। –उत्तराध्ययन ३६/६६
३. अप्पा कत्ता विकत्ता य दुहाण य सुहाण य। –वही २०/३७

है। जीव के आत्म-प्रदेश अमूर्त हैं तथापि उनमें संकोच-विस्तार सम्भव है। जीव को ऊर्ध्वगमनशील इसलिए कहा गया है, क्योंकि वह कर्ममुक्त होने पर ऊर्ध्वगमन कर लोक के अग्र भाग में स्थित हो जाता है।

अपेक्षाविशेष से जीवों को सादि-सान्त, सादि-अनन्त, अनादि-सान्त और अनादि-अनन्त भी कहा गया है। नैरयिक, तिर्यञ्च, मनुष्य और देव गति-आगति की अपेक्षा सादि-सान्त हैं। सिद्ध-जीव गति की अपेक्षा सादि-अनन्त हैं। लब्धि की अपेक्षा भवसिद्धिक जीव अनादि-सान्त हैं और संसार की अपेक्षा से अभवसिद्धिक जीव अनादि-अनन्त हैं। द्रव्य की दृष्टि से जीव शाश्वत है तथा पर्याय की दृष्टि से अशाश्वत है। अजीव द्रव्य जीव द्रव्य के परिभोग में आते हैं, किन्तु जीव द्रव्य अजीव द्रव्यों के परिभोग में नहीं आते हैं। जीव द्रव्य अजीव द्रव्य पुद्गल को ग्रहण करके उसे शरीर, इन्द्रिय, योग एवं श्वासोच्छ्वास में परिणत करते हैं।

### प्रथमाप्रथम

जीवों में जो भाव या अवस्थाएँ पहले से चली आ रही हैं उनकी अपेक्षा जीवों को अप्रथम तथा जो भाव या अवस्था पहली बार प्राप्त हो उस अपेक्षा से जीवों को प्रथम कहा जाता है। जैसे जीव को जीवभाव पहले से प्राप्त है, अतः वह जीवभाव की अपेक्षा से अप्रथम है, किन्तु सिद्धभाव प्राप्त करने की अपेक्षा से सिद्धजीव प्रथम हैं, क्योंकि उन्हें सिद्धभाव पहले से प्राप्त नहीं था। द्रव्यानुयोग के प्रथमाप्रथम अध्ययन में जीव, आहार, भवसिद्धिक, संज्ञी, लेश्या आदि १४ द्वारों में जीव के प्रथमाप्रथमत्व का जो निरूपण हुआ है वह सामान्य जीव की अपेक्षा से भी है, नैरयिक से लेकर वैमानिक पर्यन्त चौवीस दण्डकों की अपेक्षा से भी है तथा सिद्धों की अपेक्षा से भी है।

### संज्ञी, संज्ञा और योनि

'संज्ञा' एवं 'संज्ञी' शब्द भाषागत रचना की दृष्टि से समान प्रतीत होते हैं, किन्तु तात्त्विक दृष्टि से इनमें महदन्तर है। 'संज्ञी' शब्द का प्रयोग आगम में समनस्क अर्थात् मन वाले जीवों के लिए हुआ है। संज्ञी जीवों में हिताहित का विचार करने का सामर्थ्य होता है। मन के सद्भाव में वे शिक्षा, क्रिया, उपदेश और आलाप को ग्रहण कर सकते हैं। प्रज्ञापनासूत्र के भाषा पद में सण्णी (संज्ञी) शब्द का प्रयोग शब्द संकेत को ग्रहण करने वाले जीव के लिए हुआ है। इस दृष्टि से जो बालक शब्द संकेत से अर्थ या पदार्थ को नहीं जानता, वह भी एक प्रकार से असंज्ञी ही है। मन का विषय श्रुतज्ञान को माना गया है। श्रुतज्ञान शब्द, संकेत आदि के माध्यम से होता है। मन को अनिन्द्रिय एवं नोइन्द्रिय भी कहा गया है। मन से मतिज्ञान भी होता है। इसलिए मन से होने वाले अवग्रह, ईहा, अवाय एवं धारणा नामक मतिज्ञान के भेद स्वीकार किए गए हैं। वैसे शब्द के आश्रय से होने वाला जो परिणामात्मक ज्ञान है वह मन के द्वारा ही होता है, इसलिए मन का विषय 'श्रुत' माना गया है। मन मनन एवं विचार का प्रमुख माध्यम है। यह दो प्रकार का प्रतिपादित है–द्रव्यमन और भावमन। द्रव्यमन पुद्गलों द्वारा निर्मित है तथा भावमन तो जीवरूप ही है, वह जीव से सर्वथा भिन्न नहीं है। यहाँ पर जो 'संज्ञी' शब्द का प्रयोग हुआ है वह द्रव्यमन वाले जीवों के लिए हुआ है। इस दृष्टि से गर्भ से एवं उपपात से जन्म लेने वाले पंचेन्द्रिय जीव ही संज्ञी कहे जाते हैं।

'संज्ञा' शब्द का प्रयोग 'नाम' के लिए भी होता है। यह मतिज्ञान के पर्यायवाची शब्दों में भी परिगणित है तथा अकलंक ने इसे प्रत्यभिज्ञान प्रमाण के अर्थ में ग्रहण किया है। इस प्रकार संज्ञा 'ज्ञान' के अर्थ में भी प्रयुक्त है। किन्तु आगम में आहार, भय, मैथुन, परिग्रह आदि की अभिलाषा को व्यक्त करने के लिए संज्ञा शब्द का प्रयोग हुआ है। आहारादि की अभिलाषा से संसारी जीवों को जाना जाता है, इसलिए भी आहारादि को संज्ञा कहा गया है। सामान्यतः संज्ञा के चार भेद हैं–आहारसंज्ञा, भयसंज्ञा, मैथुनसंज्ञा और परिग्रहसंज्ञा। चार गति के चौवीस दण्डकों में ये चारों संज्ञाएँ प्राप्त होती हैं। संज्ञाओं की उत्पत्ति के विभिन्न कारण हैं। ये वेदनीय अथवा मोहनीयकर्म के उदय से भी उत्पन्न होती हैं तथा इनका श्रवण करने के अनन्तर उत्पन्न मति से भी उत्पन्न होती हैं। इनका सतत चिन्तन करते रहने से भी ये उत्पन्न होती हैं। आहारसंज्ञा में पेट का खाली रहना, भयसंज्ञा में सत्त्वहीनता, मैथुनसंज्ञा में माँस-शोणित का अत्यधिक उपचय और परिग्रहसंज्ञा में परिग्रह का स्वयं के पास रहना भी उत्पत्ति में कारण बनता है। संज्ञाओं की उत्पत्ति में कर्मोदय आन्तरिक कारण है तथा पेट खाली रहना आदि बाह्य कारण हैं। संज्ञा अगुरुलघु होती है। संज्ञा की क्रिया का करण संज्ञाकरण तथा संज्ञा की रचना को संज्ञानिर्वृत्ति कहते हैं।

संज्ञा के १० भेद भी प्रतिपादित हैं। आहारादि चार संज्ञाओं में क्रोध, मान, माया, लोभ, ओघ और लोक संज्ञाओं को मिला देने पर १० भेद बन जाते हैं। आचारांगनिर्युक्ति में संज्ञा के १० भेद प्रतिपादित हैं। वहाँ पर इन दस संज्ञाओं में मोह, धर्म, सुख, दुःख, जुगुप्सा और शोक को योजित किया गया है। सकषायी जीवों में आहारादि संज्ञाएँ पाई जाती हैं तथा पूर्ण वीतराग अवस्था प्राप्त होने पर ये संज्ञाएँ नहीं रहती हैं।

जीव के जन्म ग्रहण करने के स्थान को योनि कहते हैं। भिन्न-भिन्न अपेक्षाओं से योनि के भेद किए जाते हैं। स्पर्श की अपेक्षा योनि तीन प्रकार की है–शीत, उष्ण और शीतोष्ण। चेतना की अपेक्षा उसके सचित्त, अचित्त एवं मिश्र भेद हैं। आवरण की अपेक्षा उसके तीन प्रकार हैं–संवृत, विवृत और संवृत-विवृत। सभी जीव योनि में ही जन्म ग्रहण करते हैं, चाहे वह जन्म उपपात से हो, गर्भ से हो अथवा सम्मूर्च्छिम हो। जैनागमों में ८४ लाख जीव योनियों का उल्लेख प्राप्त होता है, यथा–सात लाख पृथ्वीकायिक, सात लाख अप्कायिक, सात लाख तेजस्कायिक, सात लाख वायुकायिक, दस लाख प्रत्येक वनस्पति, चौदह लाख साधारण वनस्पति, दो लाख द्वीन्द्रिय, दो लाख त्रीन्द्रिय, दो लाख चतुरिन्द्रिय, चार लाख देवता, चार लाख नारक, चार लाख तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय एवं चौदह लाख मनुष्य।

### स्थिति

'स्थिति' शब्द का प्रयोग आगम में तीन प्रकार से हुआ है–(१) कर्मस्थिति, (२) भवस्थिति और (३) कायस्थिति। ज्ञानावरण आदि आठों कर्मों की फलदान अवधि को कर्मस्थिति कहा जाता है। प्रायः एक भव में उस गति एवं आयुष्य का बना रहना भवस्थिति माना जाता है तथा

अनेक भवों तक एक ही प्रकार की गति आदि का रहना कायस्थिति कहा जाता है, किन्तु स्थिति अध्ययन में कायस्थिति एवं भवस्थिति का प्रयोग आयुष्यकर्म की स्थिति के अर्थ में हुआ है। देवों एवं नारकियों की भवस्थिति कही गई है तथा मनुष्यों और पंचेन्द्रिय तिर्यञ्च योनिकों की कायस्थिति कही गई है।[1] किन्तु एक भव की दृष्टि से चौवीस ही दण्डकों के जीवों की स्थिति का निरूपण करना स्थिति अध्ययन का लक्ष्य रहा है।

### आहार

जीव जिन पुद्‌गलों को शरीर, इन्द्रिय आदि के निर्माण एवं संचालन हेतु ग्रहण करता है, उन्हें आहार कहते हैं। ग्रहण करने की विधि के आधार पर आहार चार प्रकार का निरूपित है-(१) लोमाहार, (२) प्रक्षेपाहार (कवलाहार), (३) ओजाहार और (४) मनोभक्षी आहार। लोमों या रोमों के द्वारा आहार योग्य पुद्‌गलों को ग्रहण करना लोमाहार है। कवल या ग्रास के रूप में आहार ग्रहण करना कवलाहार कहा जाता है। सम्पूर्ण शरीर के द्वारा आहार योग्य पुद्‌गलों को ग्रहण करना ओजाहार है। यह ओजाहार जीव के द्वारा जन्म ग्रहण करते समय अपर्याप्तक अवस्था में एक बार ही किया जाता है। मन के द्वारा आहार करना मनोभक्षी आहार कहलाता है। मनोभक्षी आहार केवल देवों में उपलब्ध होता है। लोमाहार सभी चौवीस दण्डकों के जीव करते हैं। प्रक्षेपाहार द्वीन्द्रिय से लेकर मनुष्य तक के औदारिकशरीरी जीव करते हैं। नैरयिक एवं देवगति के देव वैक्रियशरीरी होने के कारण कवलाहार नहीं करते हैं। एकेन्द्रिय जीवों के मुख नहीं होता, अतः वे भी कवलाहार नहीं करते हैं।

चार स्थितियों में जीव आहार ग्रहण नहीं करता है-(१) विग्रहगति में, (२) केवली समुद्‌घात के समय, (३) शैलेशी अवस्था में एवं (४) सिद्ध होने पर। केवली के कवलाहार को लेकर दिगम्बर एवं श्वेताम्बर मान्यता में भेद है। दिगम्बर मान्यता के अनुसार केवली कवलाहार नहीं करते हैं, जबकि श्वेताम्बर मान्यता के अनुसार कवलाहार एवं केवलज्ञान में परस्पर कोई विरोध नहीं है, इसलिए केवली भी कवलाहार ग्रहण करते हैं। श्वेताम्बर दार्शनिक वादिदेवसूरि ने प्रतिपादित किया है कि कवलाहार ग्रहण करने से केवली असर्वज्ञ नहीं हो जाता, क्योंकि कवलाहार एवं सर्वज्ञता में परस्पर कोई विरोध नहीं है।[2]

### शरीर

जब तक जीव आठ कर्मों से मुक्त नहीं होता है तब तक उसका शरीर के साथ सम्बन्ध बना रहता है। यह जीव एवं शरीर का अनादि सम्बन्ध है। संसारी जीव सशरीरी होते हैं तथा सिद्ध जीव अशरीरी होते हैं। शरीर की प्राप्ति नामकर्म से होती है। जब तक नामकर्म शेष है तब तक शरीर की प्राप्ति होती रहती है। शरीर पाँच प्रकार के हैं-(१) औदारिक, (२) वैक्रिय, (३) आहारक, (४) तेजस् और (५) कार्मण। प्रधान या उदार पुद्‌गलों से निर्मित शरीर औदारिक कहलाता है। विविध और विशेष प्रकार की क्रियाएँ करने में सक्षम शरीर वैक्रिय कहा जाता है। आहारकलब्धि से निर्मित शरीर आहारक शरीर होता है। आहार के पाचन में सहायक तथा तेजोलेश्या की उत्पत्ति का आधार शरीर तेजस् कहलाता है। यह तेजस् पुद्‌गलों से बना होता है। कार्मण पुद्‌गलों से निर्मित शरीर कार्मण कहलाता है। इन पाँच शरीरों में से तेजस् और कार्मण शरीर सभी संसारी जीवों में पाये जाते हैं। ये दोनों शरीर जीव में तब भी विद्यमान होते हैं जब वह एक काया को छोड़कर दूसरी काया को धारण करने के बीच विग्रहगति में होता है। औदारिकशरीर तिर्यञ्चगति के एकेन्द्रिय से लेकर पंचेन्द्रिय तक के सभी जीवों में एवं मनुष्यों में पाया जाता है। वैक्रियशरीर नैरयिकों एवं देवों में जन्म से होता है तथा मनुष्य एवं संज्ञी तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय को विशेष लब्धि से प्राप्त होता है। नैरयिक एवं देवों को जन्म से प्राप्त होने वाले वैक्रियशरीर को औपपातिक कहा गया है तथा तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय एवं मनुष्य को प्राप्त होने वाले वैक्रियशरीर को लब्धिप्रत्यय कहा गया है। विभिन्न विक्रियाएँ करने के कारण बादर वायुकाय के जीवों में भी वैक्रियशरीर माना गया है। आहारकशरीर मात्र प्रमत्तसंयत गुणस्थानवर्ती चौदह पूर्वधारी मनुष्यों में पाया जाता है। पाँच शरीरों में कार्मणशरीर अगुरुलघु है तथा शेष चार शरीर गुरुलघु हैं। शरीर की उत्पत्ति जीव के उत्थान, कर्म, बल, वीर्य एवं पुरुषाकार पराक्रम के निमित्त से होती है।

संहनन एवं संस्थान की विषय-वस्तु भी शरीर से सम्बद्ध है। इसलिए शरीर अध्ययन में इनके सम्बन्ध में भी सामग्री सन्निहित है।

### विकुर्वणा

विकुर्वणा प्रायः वैक्रियशरीर के माध्यम से की जाती है। विकुर्वणा का अर्थ है विभिन्न प्रकार के रूप, आकार आदि की रचना करना। भावितात्मा अनगार, देव, नैरयिक, वायुकायिक जीव एवं बलाहक प्रायः इस प्रकार की विकुर्वणा करते हैं। विकुर्वणा या विक्रिया मुख्यतः तीन प्रकार की होती है-(१) बाह्य पुद्‌गलों को ग्रहण करके की जाने वाली, (२) बाह्य पुद्‌गलों को ग्रहण किए बिना की जाने वाली तथा (३) बाह्य पुद्‌गलों को ग्रहण करके एवं ग्रहण न करके की जाने वाली विकुर्वणा। विकुर्वणा के तीन भेद आन्तरिक पुद्‌गलों को ग्रहण करने, ग्रहण न करने एवं मिश्रित स्थिति से भी बनते हैं। जब बाह्य एवं आन्तरिक दोनों प्रकार के पुद्‌गलों को ग्रहण करने, ग्रहण न करने एवं मिश्रित होने की स्थिति बनती है तब भी विक्रिया के तीन भेद बनते हैं। विकुर्वणा के लिए वर्ण, गंध, रस एवं स्पर्श से युक्त पुद्‌गलों की आवश्यकता होती है।

भावितात्मा अनगार विभिन्न रूपों की विकुर्वणा कर सकता है। वह अश्व, हाथी, सिंह, बाघ आदि का रूप बनाकर अनेक योजन तक

---

१. द्रव्यानुयोग, भाग १, पृ. २८७

२. न च कवलाहारवत्त्वेन तस्यासर्वज्ञत्वं, कवलाहारसर्वज्ञत्वयोरविरोधात्। —प्रमाणनयतत्त्वालोक २/२७

गमन कर सकता है। यही नहीं वह ग्राम, नगर आदि के रूपों की भी विकुर्वणा कर सकता है। उल्लेखनीय है कि भावितात्मा अनगार में विभिन्न विकुर्वणाओं को करने का सामर्थ्य होते हुए भी वे कभी इस प्रकार की विकुर्वणाएँ नहीं करते हैं। जो विकुर्वणाएँ की जाती हैं, उन्हें मायी अनगार करता है, अमायी अनगार नहीं। असंवृत अनगार एक वर्ण का दूसरे वर्ण में, एक रस का दूसरे रस आदि में परिणमन करने में समर्थ हैं।

देव दो प्रकार के हैं-(१) मायी मिथ्यादृष्टि उपपन्नक एवं (२) अमायी सम्यग्दृष्टि उपपन्नक। इनमें अमायी सम्यग्दृष्टि उपपन्नक देव यथेच्छ विकुर्वणा कर सकते हैं, किन्तु मायी मिथ्यादृष्टि देव यथेच्छ विकुर्वणा नहीं कर पाते। मायी मिथ्यादृष्टि देव यदि ऋजु रूप की विकुर्वणा करना चाहते हैं तो वक्ररूप की विकुर्वणा हो जाती है और जब वे वक्ररूप की विकुर्वणा करना चाहते हैं तो ऋजुरूप की विकुर्वणा हो जाती है। अमायी सम्यग्दृष्टि उपपन्नक देव के साथ ऐसा नहीं होता। वह जब जिस रूप की विकुर्वणा करना चाहता है तब उसी रूप की विकुर्वणा हो जाती है। महर्द्धिक देव एकरूप यावत् अनेक रूपों की विकुर्वणा कर सकते हैं। ये हजारों रूपों की विकुर्वणा करके परस्पर एक-दूसरे के साथ संग्राम करने में समर्थ हैं, किन्तु वैक्रियकृत वे शरीर एक ही जीव के साथ सम्बद्ध होते हैं। नैरयिकों में प्रथम नरक से लेकर पंचम नरक तक के नैरयिक एक रूप की भी विकुर्वणा करते हैं और अनेक रूपों की भी विकुर्वणा करते हैं। विकुर्वणा करने से उनकी वेदना की उदीरणा होती है। छठी एवं सातवीं नरक के नैरयिक गोबर के कीड़ों के समान बहुत बड़े वज्रमय मुख वाले रक्तवर्ण कुंथुओं के रूपों की विकुर्वणा करते हैं। वायुकाय के जीव एवं बलाहक (मेघ पंक्ति) भी अपने सामर्थ्य के अनुसार विकुर्वणा करते हैं।

विकुर्वणा आत्म-कर्म एवं आत्म-प्रयोग से होती है, पर-कर्म एवं पर-प्रयोग से नहीं। सम्यग्दृष्टि देवों में नवग्रैवेयक एवं पाँच अनुत्तरविमानवासी देव अनेकविध विकुर्वणा करने में समर्थ होते हुए भी विकुर्वणा नहीं करते हैं।

### इन्द्रिय

इन्द्र का अर्थ है आत्मा। जो आत्मा (इन्द्र) का लिंग है वह इन्द्रिय है। इन्द्रियाँ व्यावहारिक दृष्टि से आभिनिबोधिक ज्ञान में सहायभूत होती हैं। श्रुतज्ञान आभिनिबोधिक (मति) ज्ञानपूर्वक होता है, इसलिए श्रुतज्ञान में भी इन्द्रियों को निमित्त माना जा सकता है। जैनदर्शन में 'इन्द्रिय' शब्द से मन का ग्रहण नहीं होता है। मन इसीलिए अनिन्द्रिय या नोइन्द्रिय कहा गया है। इन्द्रियाँ पाँच प्रकार की हैं-(१) श्रोत्रेन्द्रिय, (२) चक्षु-इन्द्रिय, (३) घ्राणेन्द्रिय, (४) रसनेन्द्रिय और (५) स्पर्शनेन्द्रिय। ये पाँचों इन्द्रियाँ ज्ञानेन्द्रियों के नाम से जानी जाती हैं। जैनेतरदर्शनों में पाँच कर्मेन्द्रियाँ भी स्वीकार की गई हैं, यथा-(१) पाणि (हाथ), (२) पाद (पैर), (३) पायु, (४) उपस्थ एवं (५) वाक्। जैनदर्शन में कर्मेन्द्रियों का अलग से कहीं उल्लेख नहीं हुआ है, किन्तु इनका समावेश शरीर के अंगोपांगों में हो जाता है। पाँच ज्ञानेन्द्रियों में श्रोत्र से शब्द का, चक्षु से रूप का, घ्राण से गन्ध का, जिह्वा से रस का तथा स्पर्शनेन्द्रिय से स्पर्श का ज्ञान होता है। वर्णादि के भेदों के आधार पर पाँच इन्द्रियों के २३ विषय और २४० विकार माने जाते हैं। शब्द एवं रूप विषय को आगम में काम कहा गया है तथा गन्ध, रस एवं स्पर्श को भोग कहा गया है। पाँचों को मिलाकर काम-भोग कहा जाता है। पाँच इन्द्रियों में चक्षु को छोड़कर शेष चार इन्द्रियाँ प्राप्यकारी हैं अर्थात् वे विषयों के स्पृष्ट होने पर ही उनका ज्ञान कराती हैं, अन्यथा नहीं। जबकि चक्षु-इन्द्रिय एवं मन को अप्राप्यकारी माना गया है, क्योंकि ये विषयों से अस्पृष्ट रहकर ही उनका ज्ञान करा देते हैं। न्याय-वैशेषिकदर्शन में चक्षु को भी प्राप्यकारी माना गया है तथा बौद्धदर्शन में चक्षु एवं श्रोत्र दो इन्द्रियों को अप्राप्यकारी कहा गया है।

पाँचों प्रकार की इन्द्रियाँ द्रव्य एवं भाव के भेद से दो-दो प्रकार की होती हैं। आगम में द्रव्येन्द्रिय के आठ भेद प्रतिपादित हैं-दो श्रोत्र, दो नेत्र, दो घ्राण, एक जिह्वा और एक स्पर्शन। भावेन्द्रिय पाँच प्रकार की कही गई हैं-श्रोत्र, चक्षु, घ्राण, जिह्वा और स्पर्शन। तत्त्वार्थसूत्र में इन्द्रिय के द्रव्य एवं भाव भेद करते समय द्रव्येन्द्रिय के दो प्रकार कहे गए हैं-(१) निर्वृत्ति एवं (२) उपकरण।[१] निर्वृत्ति का अर्थ है रचना। निर्माण नामकर्म एवं अंगोपांग नामकर्म के फलस्वरूप विशिष्ट पुद्गलों से इन्द्रिय की रचना होना निर्वृत्ति द्रव्येन्द्रिय है। यह इन्द्रिय का आकार मात्र होता है। उपकरण द्रव्येन्द्रिय निर्वृत्ति का उपघात नहीं होने देती तथा उसकी स्थिति आदि में सहायता करती है। भावेन्द्रिय भी दो प्रकार की होती हैं-(१) लब्धि और (२) उपयोग।[२] लब्धि का अर्थ है जानने की शक्ति। जानने की शक्ति ज्ञानावरणकर्म के क्षयोपशम से प्राप्त होती है। उपयोग का तात्पर्य है जानने की शक्ति का व्यापार।

जिस जीव में जितनी इन्द्रियाँ पायी जाती हैं, वह जीव उसी नाम से पुकारा जाता है, यथा-जिस जीव में एक स्पर्शनेन्द्रिय पायी जाती है उसे एकेन्द्रिय; जिसमें स्पर्श एवं रसना ये दो इन्द्रियाँ पायी जाती हैं उसे द्वीन्द्रिय; जिसमें स्पर्शन, रसना एवं घ्राण ये तीन इन्द्रियाँ पायी जाती हैं उसे त्रीन्द्रिय; जिसमें चक्षु सहित चार इन्द्रियाँ पायी जाती हैं उसे चतुरिन्द्रिय एवं जिसमें श्रोत्र सहित पाँचों इन्द्रियाँ पायी जाती हैं उस जीव को पंचेन्द्रिय कहा जाता है।

हमें जो पाँच इन्द्रियाँ प्राप्त हुई हैं वे वस्तुतः ज्ञानेन्द्रियों के रूप में प्राप्त हुई हैं, किन्तु उन्हें हम भोगेन्द्रियों के रूप में अधिक प्रयोग कर रहे हैं। इन्द्रियों से न केवल शब्दादि को जानते हैं अपितु उनसे भोग में अधिक प्रवृत्त होते हैं।

### उच्छ्वास

संसारस्थ प्राणी में कम से कम चार प्राण आवश्यक रूप से पाए जाते हैं-(१) स्पर्शनेन्द्रियबलप्राण, (२) कायबलप्राण, (३) श्वासोच्छ्वास

१. निर्वृत्त्युपकरणे द्रव्येन्द्रियम्। *-तत्त्वार्थसूत्र २/१७*
२. लब्ध्युपयोगौ भावेन्द्रियम्। *-वही २/१८*

और (४) आयुष्य। इन चार प्राणों में श्वासोच्छ्वास को भी प्राण की श्रेणी में लिया गया है। आधुनिक विज्ञान में भी श्वसन क्रिया को सजीवता का एक आधार माना गया है। आगम में भी चारों गतियों के पर्याप्तक जीवों में श्वासोच्छ्वास प्राण को अनिवार्य माना गया है। आगम में श्वसन क्रिया को प्रतिपादित करने वाले आन, प्राण, उच्छ्वास एवं निःश्वास शब्दों का प्रयोग हुआ है। सभी जीव ये चार क्रियाएँ करते हैं। उनमें स्वाभाविक रूप से श्वास ग्रहण करने की क्रिया को आन एवं छोड़ने की क्रिया को प्राण कह सकते हैं तथा ऊँचा श्वास लेने एवं श्वास बाहर निकालने को उच्छ्वास एवं निःश्वास कहा जा सकता है। कुल मिलाकर ये चारों शब्द श्वसन क्रिया को ही अभिव्यक्त करते हैं। यह श्वसन क्रिया मनुष्यों, पशुओं, पक्षियों, कीड़ों-मकोड़ों आदि प्राणियों में तो हमें स्पष्ट दिखाई देती है, किन्तु आगम के अनुसार वैक्रिय शरीरधारी नैरयिकों एवं देवों में भी निरन्तर श्वसन क्रिया चलती रहती है। भगवान महावीर से उनके प्रमुख शिष्य इन्द्रभूति गौतम ने प्रश्न किया कि द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय और पंचेन्द्रिय जीवों में होने वाले आन, प्राण एवं श्वासोच्छ्वास को तो हम जानते-देखते हैं, किन्तु पृथ्वीकाय से वनस्पतिकाय पर्यन्त के एकेन्द्रिय जीव में आन, प्राण एवं श्वासोच्छ्वास होता है या नहीं? भगवान ने उत्तर दिया–हे गौतम ! ये पृथ्वीकायिकादि एकेन्द्रिय जीव भी श्वासोच्छ्वास करते हैं। इनमें भी आन-प्राण एवं उच्छ्वास-निःश्वास की क्रियाएँ होती हैं। आधुनिक विज्ञानवेत्ता वनस्पति में श्वसन क्रिया सिद्ध करने में सफल हो गए हैं, किन्तु पृथ्वीकायिकादि जीवों में श्वसन क्रिया सिद्ध करना उनके लिए अभी शेष है। महावीर की दृष्टि में पृथ्वीकायिकादि सभी जीव श्वसन क्रिया करते हैं। पृथ्वीकायिकादि जीव एकेन्द्रियों को ही श्वासोच्छ्वास के रूप में ग्रहण करते हैं।[1] नैरयिक जीव श्वासोच्छ्वास के रूप में अनिष्ट, अकान्त, अप्रिय एवं अमनोज्ञ पुद्गलों को ग्रहण करते हैं तो देव इष्ट, कान्त, प्रिय, मनोज्ञ आदि पुद्गलों को ग्रहण करते हैं। तिर्यञ्चगति के जीवों एवं मनुष्यों के द्वारा श्वासोच्छ्वास में क्या ग्रहण किया जाता है, इसका स्पष्ट उल्लेख नहीं है, किन्तु ये भी वर्ण, गंध, रस एवं स्पर्श से युक्त पुद्गलों को ही श्वास-प्रश्वास के रूप में ग्रहण करते हों और छोड़ते हों ऐसा सम्भव है। विज्ञान की मान्यता के अनुसार मनुष्यादि जीव ऑक्सीजन गैस को श्वास रूप में ग्रहण करते हैं तथा कार्बन डाइऑक्साइड गैस को निकालते हैं। विज्ञान की दृष्टि से ये दोनों वायु हैं, किन्तु सजीव हैं या निर्जीव, यह एक प्रश्न उठता है, दूसरा प्रश्न यह भी उठता है कि मनुष्यादि जीव श्वास के रूप में वायु के माध्यम से पुद्गलों को ग्रहण करते हैं या वायु को अथवा दोनों को? यह विचारणीय है। श्वासोच्छ्वास क्रिया का काल चौबीस दण्डक के जीवों में अलग-अलग है।

**भाषा**

द्वीन्द्रिय से लेकर पंचेन्द्रिय तक के पर्याप्तक जीवों में भाषा का प्रयोग होता है। भाषा पर्याप्ति पूर्ण कर लेने पर इन जीवों में अपनी बात कहने की क्षमता प्राप्त हो जाती है। भाषा का प्रयोग हमें मनुष्यों में जिस प्रकार प्रभावशाली ढंग से होता दिखाई देता है उतना अन्य जीवों में नहीं। पशु-पक्षियों में भी हमें यत्किंचित् भाषा का प्रयोग दिखाई देता है, किन्तु लट, चींटी, मक्खी जैसे विकलेन्द्रियों में तो इसके प्रयोग का हमें कोई साक्षात् बोध नहीं होता है, किन्तु आगम उनमें भी भाषा का व्यवहार स्वीकार करता है। चींटियों में ऐसा व्यवहार अनुमित भी होता है। जो सहयोग एवं सहकर्मिता उनमें देखने को मिलती है वह बिना भाषा-व्यवहार के सम्भव नहीं है।

भाषा में शब्दों का प्रयोग होता है। जैसे शब्द पौद्गलिक हैं वैसे भाषा भी पौद्गलिक हैं। जैनागमों के अनुसार भाषा का मूल कारण जीव है। जीव जब भाषावर्गणा के पुद्गलों को ग्रहण करता है तभी वह उन्हें भाषा के रूप में अभिव्यक्त करता है। भाषा की उत्पत्ति शरीर से मानी गई है तथा उसका आकार वज्र की भाँति स्वीकार किया गया है। भाषा का अन्त लोकान्त में होता है, अर्थात् भाषा के पुद्गल लोक के अन्त तक पहुँच सकते हैं। ऐसा होने पर भी जैनों ने भाषा को नित्य नहीं माना है। भाषा लोकान्त तक पहुँचकर अथवा संख्यात योजनों तक जाकर विध्वंस को प्राप्त हो जाती है।

भाषा के सम्बन्ध में दार्शनिकों ने गहन विचार किया है। मीमांसक एवं वैयाकरण शब्द को नित्य मानते हैं। बौद्धदार्शनिक शब्द को अनित्य एवं कृतक मानते हैं। वाक्यपदीप में भर्तृहरि ने शब्द को ब्रह्मरूप प्रतिपादित किया है, यथा–

*"अनादिनिधनं ब्रह्म शब्दतत्त्वं यदक्षरम्।*
*विवर्ततेऽर्थभावेन प्रक्रिया जगतो यतः॥"*[2]

अर्थात् शब्दतत्त्व अनादिनिधन, अक्षर एवं ब्रह्मरूप है। उससे ही जगत् की अर्थरूप में परिणति होती है। काव्यादर्श में दण्डी ने शब्द के महत्त्व पर इस प्रकार प्रकाश डाला है–

*"इदमन्धतमः कृत्स्नं जायेत भुवनत्रयम्।*
*यदि शब्दाह्वयं ज्योतिरासंसारान्न दीप्यते॥"*[3]

अर्थात् यदि संसार में शब्द नामक ज्योति प्रदीप्त नहीं होती तो समस्त संसार गहन अंधकारमय हो जाता। शब्द से हमारा समस्त व्यवहार होता है, इसलिए उसके अभाव में संसार अंधकारमय है।

सर्वार्थसिद्धि में शब्द को दो प्रकार का बतलाया है–(१) भाषात्मक और (२) अभाषात्मक। अभाषात्मक शब्द अचेतन जड़ से उत्पन्न होते हैं। ये दो प्रकार के होते हैं–(१) प्रायोगिक एवं (२) वैस्रसिक। जो शब्द बादलों के गर्जन की भाँति बिना प्रयत्न के उत्पन्न होते हैं वे वैस्रसिक शब्द हैं तथा जो शब्द प्रयत्न द्वारा उत्पन्न होते हैं वे प्रायोगिक शब्द कहलाते हैं। वीणा, घण्टा आदि के शब्द इस दृष्टि से प्रायोगिक हैं। प्रायोगिक शब्द के पाँच प्रकार कहे गए हैं–(१) तत, (२) वितत, (३) घन, (४) शुषिर और (५) संघर्ष। भाषात्मक शब्द भी दो प्रकार का होता है–(१) साक्षर और (२) अनक्षर। अक्षरयुक्त शब्द साक्षर हैं तथा द्वीन्द्रियादि जीवों के द्वारा कहे गए शब्द अनक्षर हैं।

---

१. द्रव्यानुयोग, भाग १, पृ. ५१५

२. वाक्यपदीप १/१

३. काव्यादर्श १/४

व्याकरणदर्शन में शब्द के चार प्रकार या अवस्थाएँ हैं–(१) परा, (२) पश्यन्ती, (३) मध्यमा और (४) वैखरी। उच्चारण के पूर्व शब्दतत्त्व अपनी मूल अवस्था में रहता है। उसी शब्दतत्त्व को भर्तृहरि ने अनादि, अक्षर ब्रह्म कहा है। इसे विद्वानों ने परावाणी कहा है। पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी वाक् इसी के विवर्त हैं। वक्ता की विवक्षा के प्रयत्न से सूक्ष्म स्पन्दन उत्पन्न होता है। इस स्थिति में ज्ञात या अनुभूत अर्थ और शब्द का योग होता है। वाणी की यह स्थिति 'पश्यन्ती' है। नाभिदेशस्थ पश्यन्ती वाणी जब प्राणवायु से उद्वेजित होकर हृदयाकाश में आ जाती है तो उसे मध्यमा वाणी कहा जाता है। लोक-व्यवहार में जिस ध्वन्यात्मक शब्द का प्रयोग किया जाता है वह वैखरी वाणी है। श्रोत्र के द्वारा वैखरी भाषा को ही सुना जाता है।

जैनागमों में जिस भाषा का वर्णन प्राप्त है वह व्याकरणदर्शन की वैखरी वाक् ही है। भाषा के लिए कहा गया है कि भाषा जब बोली जाती है तभी वह भाषा कहलाती है, उसके पूर्व एवं पश्चात् नहीं।

जैनदर्शन के अनुसार भाषा के मुख्यतः चार प्रकार हैं–(१) सत्य, (२) मृषा, (३) सत्यामृषा (मिश्र) और (४) असत्यामृषा (व्यवहार) भाषा। सत्य भाषा जनपद सत्य, सम्मत सत्य आदि के भेद से १० प्रकार की कही गई है। मृषा भाषा के भी क्रोधनिसृता, माननिसृता आदि दस प्रकार हैं। सत्यामृषा के उत्पन्न मिश्रिता आदि दस तथा असत्यामृषा के आमंत्रणी आदि बारह भेद प्रतिपादित हैं। इनमें से केवली दो ही प्रकार की भाषा बोलते हैं–(१) सत्य और (२) असत्यामृषा।

जैन आगमों में भाषाविषयक चिन्तन समृद्ध है, जो आधुनिक भाषाविदों के लिए भी अध्ययन की उपयोगी सामग्री प्रस्तुत करता है। आगमों की मान्यता है कि जीव भाषावर्गणा के जिन द्रव्यों को सत्य भाषा के रूप में ग्रहण करता है, वह उन्हें सत्य भाषा के रूप में निकालता है। जिन द्रव्यों को वह मृषा भाषा के रूप में ग्रहण करता है, उन्हें मृषा भाषा के रूप में निकालता है। इसी प्रकार सत्यामृषा एवं असत्यामृषा भाषा के रूप में द्रव्यों को ग्रहण करने पर क्रमशः उन्हीं भाषाओं के रूप में उन द्रव्यों को निकालता है।

### योग-प्रयोग

योग एवं प्रयोग में बहुत सूक्ष्म भेद है। मन, वचन एवं काया की प्रवृत्ति को जहाँ योग कहा गया है वहाँ योग के साथ जीव के व्यापार का जुड़ जाना प्रयोग है।

मन, वचन एवं काया के कारण जीव के प्रदेशों में जो स्पन्दन या हलचल होती है उसे भी योग कहा गया है। योगदर्शन में 'योग' शब्द का प्रयोग 'चित्त की वृत्तियों के निरोध' अर्थ में हुआ है।[1] भगवद्गीता में कर्म के कौशल को योग कहा गया है।[2] योग एक प्रकार से समाधि के अर्थ में भी प्रयुक्त हुआ है। जैनाचार्यों ने योग का समाधि अर्थ स्वीकार करते हुए योगविषयक ग्रन्थों की रचना की है किन्तु आगम में योग का अर्थ समाधि नहीं है। आगम में तो मन, वचन एवं काया की प्रवृत्ति को योग कहा गया है। यह योग कर्मबन्ध में निमित्त बनता है। विशेषतः प्रकृतिबंध एवं प्रदेशबंध में योग को निमित्त माना गया है।

योग एवं प्रयोग में जो स्पष्ट भेद है वह यह कि प्रयोग में जीव के व्यापार की प्रधानता होती है जबकि योग में मन, वचन एवं काया के व्यापार की प्रधानता होती है।[3]

योग के जिस प्रकार तीन एवं पन्द्रह भेद हैं उसी प्रकार प्रयोग के भी वे ही तीन एवं पन्द्रह भेद हैं। तीन भेद हैं–(१) मन, (२) वचन और (३) काया। पन्द्रह में इनका ही विस्तार है। तदनुसार मन के ४, वचन के ४ और काया के ४ भेदों की गणना होती है। मन के ४ भेद हैं–सत्य, मृषा, सत्यामृषा एवं असत्यामृषा। वचन के भी इसी प्रकार सत्य, मृषा, सत्यामृषा एवं असत्यामृषा भेद होते हैं। काया के ७ भेद हैं–(१) औदारिकशरीरकाय, (२) औदारिकमिश्रकाय, (३) वैक्रियशरीरकाय, (४) वैक्रियमिश्रकाय, (५) आहारकशरीरकाय, (६) आहारक-मिश्रशरीरकाय और (७) कार्मणशरीरकाय।

मनोवर्गणा के पुद्गलों को ग्रहण कर उन्हें मनरूप में परिणत करना तथा चिन्तन-मनन करना मनोयोग है। भाषावर्गणा के पुद्गलों को ग्रहण कर वस्तु स्वरूप का कथन करना, बोलना वचनयोग है। औदारिक आदि शरीरों से हलन-चलन, संक्रमण आदि क्रियाएँ करना काययोग है। मन आत्मा से भिन्न, रूपी एवं अचित्त है। वह अजीव होकर भी जीवों के होता है, अजीवों के नहीं। व्याख्याप्रज्ञप्तिसूत्र में मन के सम्बन्ध में एक उल्लेखनीय तथ्य आया है कि मनन करते समय ही मन 'मन' कहलाता है उसके पूर्व एवं पश्चात् नहीं।[4]

मन, वचन एवं काया की प्रवृत्ति के आधार पर दण्ड भी तीन प्रकार के कहे गए हैं–(१) मनोदण्ड, (२) वचनदण्ड और (३) कायदण्ड। गुप्ति भी तीन प्रकार की कही गई है–(१) मनोगुप्ति, (२) वचनगुप्ति, और (३) कायगुप्ति।

द्रव्यानुयोग के प्रयोग अध्ययन में गतिप्रपात का भी समावेश किया गया है। इसके अन्तर्गत पाँच प्रकार की गतियों का निरूपण हुआ है, यथा–(१) प्रयोगगति (२) ततगति, (३) बन्धछेदनगति, (४) उपपातगति और (५) विहायोगति। विहायोगति के अन्तर्गत १७ प्रकार की गति का निरूपण है जिनमें स्पृशद्गति, अस्पृशद्गति आदि की गणना की गई है। गति का यह वर्णन वैज्ञानिकों के लिए शोध का विषय है। विशेषतः अस्पृशद्गति का वर्णन आश्चर्यजनक है जिसके अनुसार परमाणु पुद्गलों से लेकर अनन्तप्रदेशी स्कन्धों को परस्पर स्पर्श किए बिना होने वाली गति को अस्पृशद्गति कहा गया है। स्पृशद्गति के उदाहरण तो आधुनिक विज्ञान में उपलब्ध हैं, यथा–रेडियो, दूरदर्शन आदि की तरंगें स्पृशद्गति वाली हैं, किन्तु अस्पृशद्गति का तथ्य शोध का विषय है।

---

१. योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः। –योगसूत्र १/२

२. योगः कर्मसु कौशलम्।

३. साध्वी डॉ. मुक्तिप्रभा जी ने अपने शोधप्रबन्ध 'योग-प्रयोग-अयोग' में योग एवं प्रयोग के भिन्न अर्थों को ग्रहण किया है।

४. द्रव्यानुयोग, भाग १, पृ. ५४०

### उपयोग-पासणया

आगमों में ज्ञान एवं दर्शन को उपयोग कहा गया है। ज्ञान को साकार उपयोग एवं दर्शन को निराकार उपयोग कहा जाता है। ये दोनों उपयोग जीव के लक्षण हैं। साकारोपयोग के पाँच ज्ञान और तीन अज्ञान के आधार पर आठ भेद किये जाते हैं, यथा–(१) आभिनिबोधिकज्ञान, (२) श्रुतज्ञान, (३) अवधिज्ञान, (४) मनःपर्यवज्ञान, (५) केवलज्ञान, (६) मत्यज्ञान, (७) श्रुतअज्ञान और (८) विभंगज्ञान। अनाकारोपयोग के चार भेद हैं–(१) चक्षुदर्शन, (२) अचक्षुदर्शन, (३) अवधिदर्शन और (४) केवलदर्शन।

ज्ञान-अज्ञान के सम्बन्ध में आगे ज्ञान शीर्षक के अन्तर्गत विचार किया गया है। अतः यहाँ पर दर्शन पर विचार कर लेना आवश्यक है। 'दर्शन' शब्द का प्रयोग विभिन्न अर्थों में होता आया है। दर्शन शब्द दृष्टि एवं फिलॉसफी के अर्थ में तो प्रयुक्त होता ही है, किन्तु जैनदर्शन में उसका प्रयोग ज्ञान के पूर्व होने वाले सामान्य ग्रहण अथवा स्वसंवेदन के अर्थ में भी होता रहा है। दर्शनरूप अनाकारोपयोग निर्विकल्पक होता है। इसके चक्षुदर्शन आदि चार प्रकार निरूपित हैं। चक्षु से होने वाला दर्शन चक्षुदर्शन कहा जाता है तथा चक्षु से भिन्न इन्द्रियों एवं मन के द्वारा होने वाला सामान्य ग्रहण अचक्षुदर्शन कहा जाता है। अवधिदर्शन अवधिज्ञान के पूर्व सामान्य ग्राहक होता है किन्तु केवलदर्शन में यह बात नहीं है। प्रारम्भ में केवलज्ञान पहले होता है, उसके पश्चात् फिर केवलदर्शन एवं केवलज्ञान का क्रम प्रारम्भ होता है।

उपयोग के रूप में आगम के अनुसार ज्ञान एवं दर्शन युगपद्भावी नहीं हैं। एक अन्तर्मुहूर्त्त के पश्चात् ही इन उपयोगों में परिवर्तन होता रहता है। केवलज्ञानियों में भी एक समय में एक ही उपयोग पाया जाता है। दोनों उपयोग एक साथ नहीं होते हैं। सिद्धसेनसूरि का मानना है कि केवलज्ञान एवं केवलदर्शनोपयोग युगपद्भावी हैं। केवलज्ञानावरण एवं केवलदर्शनावरण कर्मों का सम्पूर्ण क्षय हो जाने के कारण इन दोनों उपयोगों का युगपद्भाव मानना चाहिए। सिद्धसेनसूरि का यह तर्क आगम विरुद्ध है। जिनभद्रगणि, वीरसेन आदि अनेक आचार्यों ने केवलज्ञान एवं केवलदर्शन के युगपद्भाव एवं क्रमभाव को लेकर विचार किया है। आगम में कहा गया है कि केवलज्ञानी जिस समय रत्नप्रभा पृथ्वी आदि को आकारों, हेतुओं, उपमाओं, दृष्टान्तों, वर्णों, संस्थानों, प्रमाणों और उपकरणों से जानते हैं उस समय देखते नहीं हैं तथा जिस समय देखते हैं उस समय जानते नहीं हैं।

पासणया एवं उपयोग में विशेष अन्तर नहीं है। एक स्थूल अन्तर यह है कि उपयोग में ज्ञान एवं दर्शन के समस्त भेद गृहीत होते हैं, जबकि पासणया में मतिज्ञान, मतिअज्ञान एवं अचक्षुदर्शन का ग्रहण नहीं होता। पासणया के लिए संस्कृत में पश्यता शब्द का प्रयोग हुआ है, जो बौद्धदर्शन में प्रचलित विपश्यना से भिन्न है। पासणया भी उपयोग की भाँति साकार एवं अनाकार में विभक्त है। साकार पासणया में श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान, मनःपर्यायज्ञान, केवलज्ञान, श्रुतअज्ञान एवं विभंगज्ञान का समावेश होता है जबकि अनाकार पश्यता में चक्षु, अवधि एवं केवलदर्शन की गणना होती है।

### दृष्टि

स्थूलरूप से 'दृष्टि' शब्द का अर्थ नेत्र या नेत्रों से देखना लिया जाता है। किन्तु जैनागमों में 'दृष्टि' शब्द जीवन एवं जगत् के प्रति जीव के दृष्टिकोण को व्यक्त करता है। दृष्टि का सम्बन्ध आत्मा से है, बाह्य शरीर, इन्द्रियादि से नहीं। कोई भी जीव दृष्टिविहीन नहीं होता, चाहे वह एकेन्द्रिय का पृथ्वीकायिक जीव हो या सिद्ध जीव। सबमें दृष्टि विद्यमान है। दृष्टि तीन प्रकार की कही गई है–(१) सम्यग्दृष्टि, (२) मिथ्यादृष्टि और (३) सम्यग्मिथ्यादृष्टि (मिश्रदृष्टि)। जो जीव संसार में सुख समझकर विषयभोगों में रमते हैं वे मिथ्यादृष्टि होते हैं। जो जीव इनसे ऊपर उठकर मोक्षसुख के अभिलाषी होते हैं वे सम्यग्दृष्टि होते हैं। इनकी विषयभोगों में आसक्ति घट जाती है। सैद्धान्तिक दृष्टि से सम्यग्दर्शन की प्राप्ति के लिए सात प्रकृतियों का क्षय, उपशम या क्षयोपशम होना आवश्यक है। वे सात प्रकृतियाँ मोहकर्म की हैं–अनन्तानुबन्धी कषाय का चतुष्क, सम्यक्त्वमोहनीय, मिथ्यात्वमोहनीय एवं मिश्रमोहनीय। जब मोहकर्म की ये सात प्रकृतियाँ क्षीण होती हैं तभी दृष्टि सम्यक् बन पाती है। जब सम्यग्दर्शन भी न हो, मिथ्यादृष्टि भी न हो तो उसे सम्यग्मिथ्यादृष्टि कहा जाता है।

तत्त्वार्थसूत्र में जीवादि तत्त्वों पर यथार्थ श्रद्धा करने को सम्यग्दर्शन कहा गया है।[1] जीवादि सात या नवतत्त्वों पर श्रद्धा होने का तात्पर्य है जीवन एवं जगत् के प्रति सम्यक् दृष्टिकोण। सम्यग्दर्शन का एक अभिप्राय है सुदेव, सुगुरु एवं सुधर्म पर श्रद्धा करना। अरिहंत एवं सिद्ध को सुदेव मानना, सुसाधु को गुरु मानना एवं जिनेन्द्र द्वारा प्ररूपित धर्म को धर्म मानना–सम्यक्त्व की एक पहचान है। सम्यक्त्व के पाँच लक्षण माने गये हैं–(१) शम, (२) संवेग, (३) निर्वेद, (४) अनुकम्पा और (५) आस्था। क्रोधादि कषायों का शमन शम है। धर्म के प्रति उत्साह, साधर्मिकों के प्रति अनुराग या परमेष्ठियों के प्रति प्रीति संवेग है। विषयभोगों से वैराग्य निर्वेद है। दुःखी प्राणियों के दुःख से अनुकम्पित होना अनुकम्पा है। जिनदेव, सुसाधु एवं जिनप्रणीत पर श्रद्धा करना एवं तत्त्वार्थों पर श्रद्धा करना आस्था या आस्तिक्य है। जो जिनवचनों पर श्रद्धा रखकर उन्हें जीवन में अपनाता है वह निर्मल एवं संक्लेशरहित होकर संसार-भ्रमण को परीत अर्थात् सीमित कर लेता है।[2]

### ज्ञान

ज्ञान आत्मा का लक्षण है एवं वह आत्मा से अभिन्न है। वह आत्म-स्वरूप ही है। "जे आया से विण्णाया, जे विण्णाया से आया।" वाक्य

---

१. तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनम्। –*तत्त्वार्थसूत्र १/२*

२. जिणवयणे अणुरत्ता, जिणवयणं जे करेंति भावेणं। अमला असंकिलिट्ठा, ते होंति परित्त संसारी॥ –*उत्तराध्ययन ३६/२६४*

से भी यह बात स्पष्ट होती है कि जो विज्ञाता है वह आत्मा है और जो आत्मा है वह विज्ञाता है। न्यायदर्शन में आत्मा को ज्ञान का अधिकरण माना गया है। आत्मा मूलतः न्यायदर्शन में जड़ है। उसमें ज्ञानगुण आगतगुण है। वेदान्त में आत्मा को नित्य, ज्ञानात्मक एवं आनन्दयुक्त स्वीकार किया गया है। बौद्धदर्शन में विज्ञानवाद के अनुसार विज्ञान अथवा ज्ञान ही सत् है। बौद्धों ने आत्मा का पृथक् अस्तित्व स्वीकार नहीं किया है, विज्ञान या ज्ञान की सन्तति से ही पुनर्जन्म सिद्ध कर दिया है। सांख्यदर्शन में ज्ञान को जड़ प्रकृति का कार्य स्वीकार किया गया है।

जैनदर्शन में आत्मा के विभिन्न लक्षण हैं, जिनमें ज्ञान एवं दर्शन मुख्य हैं। ज्ञान की दृष्टि से विचार किया जाय तो आत्मा में ज्ञान की न्यूनाधिकता होती रहती है, किन्तु आत्मा कभी ज्ञानरहित नहीं होता। ज्ञान का आवरण नष्ट हो जाने पर पूर्ण ज्ञान अथवा केवलज्ञान प्रकट हो जाता है। आत्मा स्वभावतः ज्ञानात्मक है। यह ज्ञान बाह्य पदार्थों से आया हुआ नहीं है, किन्तु इससे बाह्य पदार्थों को जाना अवश्य जाता है। ज्ञानावरण कर्म आत्मा के ज्ञान को आवरित अवश्य करता है, किन्तु इससे आत्मा कभी ज्ञानशून्य नहीं बनती। यह अवश्य है कि कभी आत्मा में ज्ञान होता है एवं कभी अज्ञान। जब जीव मिथ्यादृष्टियुक्त होता है तो उसके ज्ञान को अज्ञान कहा जाता है तथा जब वह सम्यग्दृष्टियुक्त होता है तो उसका ज्ञान सम्यग्ज्ञान कहलाता है। ज्ञानावरण कर्म के क्षयोपशम से जानने की योग्यता का विकास होता है। बाह्य पदार्थों को जैनदर्शन में ज्ञान की उत्पत्ति में कारण नहीं माना गया, किन्तु ज्ञान के द्वारा उन्हीं बाह्य पदार्थों को जाना जाता है, जो अस्तित्ववान् हैं, थे या रहेंगे।

ज्ञान जैनदर्शन में स्व-पर-प्रकाशक है, किन्तु इसके सम्बन्ध में द्रव्यानुयोग में स्पष्ट कथन प्राप्त नहीं है। दर्शनग्रन्थों में एवं कुन्दकुन्दाचार्य ने इसका स्पष्ट निरूपण किया है।[१] कुन्दकुन्द ने वहाँ ज्ञान की भाँति दर्शन को भी स्व-पर-प्रकाशक माना है। धवला टीकाकार वीरसेनाचार्य ने दर्शन को स्व-संवेदन या अन्तर्चित् प्रकाशक माना है तथा ज्ञान को बाह्य प्रकाशक स्वीकार किया है।[२] इससे दर्शन स्व-प्रकाशक एवं ज्ञान पर-प्रकाशक सिद्ध होता है।

दर्शन एवं ज्ञान में क्या अन्तर है, इसे सिद्धसेनसूरि ने इस प्रकार स्पष्ट किया है–

*"जं सामण्णगहणं दंसणमेयं विसेसियं नाणं।*
*दोण्ह वि णयाण एसो पाडेक्कं अत्थपज्जाओ॥"*[३]

अर्थात् जो सामान्य ग्रहण है वह दर्शन है तथा जो विशेष ग्रहण है वह ज्ञान है। द्रव्यार्थिक नय से दर्शन सामान्य का ग्रहण करता है तथा पर्यायार्थिक नय से वह विशेष का ग्रहण करता है। वीरसेनाचार्य ने इस मान्यता पर आक्षेप किया है। उनका कथन है कि वस्तु सामान्य विशेषात्मक होती है। उसमें से सामान्य एवं विशेष का ग्रहण अलग-अलग नहीं होता, अपितु एक साथ होता है। वस्तु को सामान्य एवं विशेष में नहीं बाँटा जा सकता। वीरसेनाचार्य ने सामान्य ग्रहण को भी दर्शन स्वीकार किया है, किन्तु तब से सामान्य का अर्थ आत्मा करके आत्म-ग्रहण को दर्शन कहते हैं।[४] वीरसेन के इस मन्तव्य पर भी प्रश्न खड़ा होता है कि यदि आत्म-ग्रहण को ही दर्शन कहा जायेगा तो दर्शन के चक्षुदर्शन, अचक्षुदर्शन आदि भेद किस प्रकार घटित होंगे।

जिनभद्रगणि ने मतिज्ञान के एक भेद अवग्रह को परिभाषित करते हुए सामान्य ग्रहण को अवग्रह कहा है। यहाँ सिद्धसेन निरूपित दर्शन-लक्षण एवं जिनभद्रगणि के अवग्रह-लक्षण में कोई भेद नहीं रह जाता है क्योंकि दोनों में सामान्य ग्रहण मौजूद है। आगम तो दर्शन एवं ज्ञान को पृथक् मानता है, इसलिए दोनों का अलग-अलग प्रयोग हुआ है। दूसरी बात यह है कि दर्शनगुण दर्शनावरणकर्म के क्षय या क्षयोपशम से प्रकट होता है तथा ज्ञानगुण ज्ञानावरणकर्म के क्षय या क्षयोपशम से अभिव्यक्त होता है।

दर्शन एवं ज्ञान में कुछ मौलिक भेद हैं, यथा–(१) ज्ञान साकार होता है एवं दर्शन निराकार होता है। (२) ज्ञान सविकल्पक होता है एवं दर्शन निर्विकल्पक होता है। (३) पहले दर्शन होता है एवं फिर ज्ञान होता है। (४) दर्शनावरणकर्म के क्षय या क्षयोपशम से दर्शन प्रकट होता है तथा ज्ञानावरणकर्म के क्षय या क्षयोपशम से ज्ञान प्रकट होता है। (५) वस्तु के प्रथम निर्विशेष संवेदन को दर्शन कहा जा सकता है तथा ज्ञान को सविशेष (साकार) संवेदन कहा जा सकता है।

सामान्य ग्रहण का अर्थ सामान्य का ग्रहण न करके सामान्य रूप से ग्रहण किया जाय तो सिद्धसेन के द्वारा प्रदत्त लक्षण में आक्षेप नहीं रहता। दर्शन में वस्तु का ग्रहण सामान्यरूपेण अर्थात् निर्विशेषरूपेण होता है। इसमें भेद का ग्रहण नहीं होता।

ज्ञान के पाँच एवं अज्ञान के तीन प्रकार हैं। ज्ञान के पाँच प्रकार हैं–(१) आभिनिबोधिकज्ञान (मतिज्ञान), (२) श्रुतज्ञान, (३) अवधिज्ञान, (४) मनःपर्यायज्ञान और (५) केवलज्ञान। अज्ञान के तीन प्रकार हैं–(१) मतिअज्ञान, (२) श्रुतअज्ञान और (३) विभंगज्ञान।

---

१. (i) स्व-परव्यवसायि ज्ञानं प्रमाणम्। *–प्रमाणनयतत्त्वालोक १/१*
(ii) अप्पाणं विणु णाणं णाणं विणु अप्पगो ण संदेहो। म्हा सपरपयासं णाणं तह दंसणं होदि॥ *–नियमसार १७१*

२. (i) अन्तर्बहिर्मुखयोश्चित्प्रकाशयोर्दर्शनज्ञानव्यपदेशभाजोरेकत्वविरोधात्। *–धवला, पुस्तक १, पृ. १४६*
(ii) वीरसेनाचार्य ने दर्शन को अंतरंग उपयोग एवं ज्ञान को बहिरंग उपयोग भी कहा है। *–द्रष्टव्य, धवला, पुस्तक १३, पृ. २०८*

३. सन्मतिप्रकरण २/१

४. धवला, पुस्तक १, पृ. १४९

अज्ञान का अर्थ विपरीत ज्ञान है, ज्ञान का अभाव नहीं। ज्ञानी भी जानता है एवं अज्ञानी भी जानता है, किन्तु दोनों की दृष्टि भिन्न होती है। अज्ञानी मिथ्यादृष्टि होता है जबकि ज्ञानी सम्यग्दृष्टि होता है। मिथ्यादृष्टि का ज्ञान 'अज्ञान' कहा जाता है तथा सम्यग्दृष्टि का ज्ञान 'सम्यग्ज्ञान' कहा जाता है।

मन एवं इन्द्रियों की सहायता से होने वाला ज्ञान मतिज्ञान है। इसे ही आगमों में आभिनिवोधिकज्ञान कहा गया है। मतिज्ञान में स्मृति, प्रत्यभिज्ञान (संज्ञा), तर्क (चिन्ता) और आभिनिवोध (अनुमान) का भी समावेश हो जाता है। श्रुतज्ञान मतिज्ञानपूर्वक होता है। यह संकेतग्राही ज्ञान है। मतिज्ञान से फलित होने वाला ज्ञान है। मति एवं श्रुतज्ञान इन्द्रिय एवं मन के सापेक्ष होने के कारण परोक्ष कहे गये हैं। नन्दीसूत्र में एक अपेक्षा से इन्द्रिय से होने वाले ज्ञान को भी प्रत्यक्ष कहा गया है। यही नहीं जैनदर्शन में जो प्रमाणमीमांसा का विकास हुआ उसमें भी इन्द्रिय एवं मन से होने वाले ज्ञान को प्रत्यक्ष की श्रेणी में लेते हुए सांव्यावहारिक प्रत्यक्ष नाम दिया गया है।

अवधिज्ञान, मनःपर्यायज्ञान एवं केवलज्ञान में इन्द्रिय एवं मन की अपेक्षा नहीं होती। ये तीनों ज्ञान सीधे आत्मा से होने के कारण प्रत्यक्ष कहे गये हैं। दार्शनिकों ने इन तीनों का पारमार्थिक प्रत्यक्ष या मुख्य प्रत्यक्ष नाम दिया है। अवधिज्ञान में आत्मा के द्वारा रूपी द्रव्यों को एक निश्चित क्षेत्र तक प्रत्यक्ष रूप से जाना जाता है। अवधिज्ञान अनुगामी, अननुगामी, हीयमान, वर्धमान, प्रतिपाती एवं अप्रतिपाती के भेद से छह प्रकार का होता है। मनःपर्यायज्ञान में दूसरे के मन की पर्यायों को जाना जाता है। केवलज्ञान के द्वारा तीनों लोकों एवं तीनों कालों की समस्त पर्यायों को जान लिया जाता है। केवलज्ञान का दूसरा नाम अनन्तज्ञान भी है। इस ज्ञान के प्राप्तकर्त्ता को अनन्तज्ञानी या सर्वज्ञ भी कहा जाता है। सर्वज्ञ को कुछ भी जानना शेष नहीं रहता है।

**संयत**

'संयम' शब्द चरणानुयोग का विषय है, किन्तु संयमपालक संयत-व्यक्ति द्रव्यानुयोग का विषय बनता है। इसलिए संयत की चर्चा द्रव्यानुयोग में की गई है। सांसारिक जीवों को तीन भागों में विभक्त किया जाता है-(१) संयत, (२) संयतासंयत और (३) असंयत। महाव्रतधारी साधु-साध्वियों को संयत, पंचम गुणस्थानवर्ती श्रावकों को संयतासंयत एवं शेष (प्रथम से चतुर्थ गुणस्थानवर्ती) जीवों को असंयत कहा जाता है। कोई जीव सम्यग्दृष्टि होने पर भी तब तक असंयत ही बना रहता है जब तक वह देशविरत या सर्वविरत न हो जाय। संयत सर्वविरति चारित्र से युक्त होते हैं। चारित्र के पाँच भेदों के आधार पर संयत भी पाँच प्रकार के कहे गये हैं-(१) सामायिक संयत, (२) छेदोपस्थापनीय संयत, (३) परिहारविशुद्धि संयत, (४) सूक्ष्मसंपराय संयत और (५) यथाख्यात संयत।[1]

संयतों अथवा साधुओं को आगम में 'निर्ग्रन्थ' भी कहा गया है। निर्ग्रन्थ पाँच प्रकार के होते हैं-(१) पुलाक, (२) बकुश, (३) कुशील, (४) निर्ग्रन्थ और (५) स्नातक। संयमवान् होते हुए भी जो साधु किसी छोटे-से दोष के कारण संयम को किंचित् असार कर देता है वह पुलाक कहलाता है। बकुश वह श्रमण है जो आत्म-शुद्धि की अपेक्षा शरीर की विभूषा एवं उपकरणों की सजावट में अधिक रुचि रखता है। कुशील निर्ग्रन्थ दो प्रकार का होता है-(१) प्रतिसेवना कुशील और (२) कषाय कुशील। जो साधक ज्ञान, दर्शन, चारित्र, लिंग एवं शरीर आदि हेतुओं से संयम के मूलगुणों या उत्तरगुणों में दोष लगाता है उसे प्रतिसेवना कुशील कहते हैं। कषाय कुशील संयम के मूलगुणों एवं उत्तरगुणों में दोष नहीं लगाता, किन्तु संज्वलन कषाय की प्रकृति से वह युक्त होता है। 'निर्ग्रन्थ' भेद में कषाय प्रकृति एवं दोषों के सेवन का सर्वथा अभाव होता है। उसमें सर्वज्ञता प्रकट होने वाली रहती है तथा राग-द्वेष का अभाव हो जाता है। 'निर्ग्रन्थ' शब्द का वास्तविक अर्थ 'राग-द्वेष की ग्रन्थि से रहित' इसमें पूर्णतः घटित होता है। यह निर्ग्रन्थ वीतराग होता है। सर्वज्ञतायुक्त निर्ग्रन्थ 'स्नातक' कहे जाते हैं। पंचविध निर्ग्रन्थों में यह सर्वोत्कृष्ट स्थिति है।

संयत को प्रमत्त संयत एवं अप्रमत्त संयत की दृष्टि से भी विभक्त किया जाता है। प्रमत्त संयत साधु छठे गुणस्थान में रहता है तथा सातवें से वह अप्रमत्त दशा में रहता है।

**लेश्या**

सयोगी आत्मा के शुभाशुभ परिणाम लेश्या कहलाते हैं। लेश्या का सम्बन्ध योग से है। जब तक योग है तब तक लेश्या है, मन-वचन-काया की प्रवृत्तिरूप योग का अभाव होने पर लेश्या का भी अभाव हो जाता है। आवश्यकसूत्र की हारिभद्रीय टीका में लेश्या को परिभाषित करते हुए कहा गया है-"**श्लेषयन्त्यात्मानमष्टविधेन कर्मणा इति लेश्याः।**" अर्थात् जो आत्मा को अष्टविध कर्मों से श्लिष्ट करती है, वह लेश्या है। एक अन्य परिभाषा 'लिम्पतीति लेश्या' (धवला टीका) के अनुसार जो कर्मों से आत्मा को लिप्त करती है, वह लेश्या है। कर्मबंधन में प्रमुख हेतु कषाय और योग हैं। योग से कर्मपुद्गलरूपी रजकण आते हैं। कषायरूपी गोंद से वे आत्मा पर चिपकते हैं, किन्तु कषाय-गोंद को गीला करने वाला जल 'लेश्या' है। सूखा गोंद रजकण को नहीं चिपका सकता। इस प्रकार कषाय और योग से लेश्या भिन्न है। सर्वार्थसिद्धि, धवला टीका आदि ग्रन्थों में कषाय के उदय से अनुरंजित योग की प्रवृत्ति को लेश्या कहा गया है।

लेश्या मुख्यतः दो प्रकार की होती है-(१) द्रव्यलेश्या और (२) भावलेश्या। मन, वचन एवं काया के माध्यम से जो आत्म-भावों की अभिव्यक्ति है, वह द्रव्यलेश्या है। द्रव्यलेश्या पौद्गलिक होती है और भावलेश्या अपौद्गलिक। द्रव्यलेश्या में वर्ण, गंध, रस और स्पर्श होते हैं, भावलेश्या अगुरुलघु होती है एवं वर्ण, गंध, रस एवं स्पर्श से रहित होती है।

द्रव्य एवं भाव-इन दोनों प्रकार की लेश्याओं के छह भेद हैं-(१) कृष्णलेश्या, (२) नीललेश्या, (३) कापोतलेश्या, (४) तेजोलेश्या,

---

१. विस्तृत परिचय के लिए द्रव्यानुयोग, भाग २, पृ. ७९० पर आमुख देखा जाय।

(५) पद्मलेश्या और (६) शुक्ललेश्या। इनमें से प्रथम तीन लेश्याएँ अधर्म लेश्याएँ हैं तथा तेजो, पद्म एवं शुक्ल ये तीन लेश्याएँ धर्म लेश्याएँ हैं। अधर्म लेश्याएँ दुर्गतिगामिनी, संक्लिष्ट, अमनोज्ञ, अविशुद्ध, अप्रशस्त और शीत-रूक्ष स्पर्श वाली हैं तथा धर्म लेश्याएँ सुगतिगामिनी, असंक्लिष्ट, मनोज्ञ, विशुद्ध, प्रशस्त और स्निग्ध-उष्ण स्पर्श वाली हैं। ये छहों लेश्याएँ उत्तरोत्तर शुभ हैं।

वर्ण की अपेक्षा कृष्णलेश्या में काला वर्ण, नीललेश्या में नीला वर्ण, कापोतलेश्या में कबूतरी वर्ण, तेजोलेश्या में लाल वर्ण, पद्मलेश्या में पीला वर्ण और शुक्ललेश्या में श्वेत वर्ण होता है। रस की अपेक्षा कृष्णलेश्या में कड़वा, नीललेश्या में तीखा, कापोतलेश्या में कसैला, तेजोलेश्या में खटमीठा, पद्मलेश्या में कसैला-मीठा और शुक्ललेश्या में मधुर रस होता है। गंध की अपेक्षा कृष्ण, नील व कापोतलेश्याएँ दुर्गन्धयुक्त हैं तथा तेजो, पद्म व शुक्ललेश्याएँ सुगन्धयुक्त हैं। स्पर्श की अपेक्षा कृष्ण, नील व कापोतलेश्याएँ कर्कश स्पर्शयुक्त हैं तथा तेजो, पद्म व शुक्ललेश्याएँ कोमल स्पर्शयुक्त हैं।

प्रदेश की अपेक्षा कृष्ण से शुक्ललेश्या तक सभी लेश्याओं में अनन्त प्रदेश हैं। वर्गणा की अपेक्षा प्रत्येक लेश्या में अनन्त वर्गणाएँ हैं। प्रत्येक लेश्या असंख्यात आकाश प्रदेशों में है। यह वर्णन द्रव्यलेश्या के अनुसार है।

भावलेश्या की दृष्टि से कृष्णलेश्या का लक्षण देते हुए कहा गया है कि जो जीव पाँच आस्रवों में प्रवृत्त है, तीन गुप्तियों से अगुप्त है, षट्कायिक जीवों के प्रति अविरत है, महाआरम्भ में परिणत है, क्षुद्र एवं साहसी है, निःशंक परिणाम वाला, नृशंस एवं अजितेन्द्रिय है वह कृष्णलेश्या में परिणत होता है।

ईर्ष्यालु, असहिष्णु, अतपस्वी, अज्ञानी, मायावी, निर्लज्ज, विषयासक्त, द्वेषी, शठ, प्रमादी, रसलोलुप, आरम्भ से अविरत, क्षुद्र एवं दुःसाहसी जीव नीललेश्या में परिणत होता है।

जो वाणी से वक्र, आचार से वक्र, कपटी, सरलता से रहित, अपने दोषों को छिपाने वाला, औपधिक मिथ्यादृष्टि, अनार्य, दुष्टवादी, चोर, मत्सरी आदि होता है वह कापोतलेश्या में परिणत होता है।

जो नम्र, अचपल, मायारहित, अकुतूहली, विनयशील, दान्त, योग एवं उपधान (तप) युक्त है, प्रियधर्मी, दृढ़धर्मी, पापभीरु एवं हितैषी है वह तेजोलेश्या में परिणत होता है।

जिसके क्रोध, मान, माया और लोभ अत्यन्त पतले हैं, जो प्रशान्तचित्त है, आत्मा का दमन करता है, योग एवं उपधानयुक्त है, अल्पभाषी, उपशान्त और जितेन्द्रिय है, वह पद्मलेश्या में परिणत होता है।

जो आर्त और रौद्रध्यानों का त्याग करके धर्म एवं शुक्लध्यान में लीन है, प्रशान्तचित्त और दान्त है, पाँच समितियों से समित और तीन गुप्तियों से गुप्त एवं जितेन्द्रिय है, वह शुक्ललेश्या में परिणत होता है।

लेश्या के सम्बन्ध में अन्य जानने योग्य विन्दु निम्न प्रकार हैं–

(१) जीव जिस लेश्या के द्रव्यों को ग्रहण करके काल करता है वह उसी लेश्या वाले जीवों में उत्पन्न होता है।

(२) पौद्गलिक होकर भी लेश्या आठ कर्मों की उत्तर प्रकृतियों में कहीं भी समाविष्ट नहीं होती है। इसका तात्पर्य है कि वह कर्मरूप नहीं है। किन्तु २१ औदयिकभावों में गति एवं कषाय के साथ लेश्या की भी गणना की गई है। औदयिकभावरूप होने से लेश्या का कर्म-परिणाम के साथ भी सम्बन्ध जुड़ जाता है। कषायोदय से अनुरंजित मानने पर लेश्या को चारित्रमोहकर्म के साथ तथा योग से परिणत मानने पर नामकर्म के साथ सम्बद्ध किया जा सकता है। किन्तु यह ज्ञातव्य है कि कषाय के अभाव में भी १२वें एवं १३वें गुणस्थान में शुक्ललेश्या पायी जाती है। इससे सिद्ध होता है कि लेश्या का सम्बन्ध कषाय से नहीं है, योग से ही है।

(३) पहले से छठे गुणस्थान तक छहों लेश्याएँ होती हैं। सातवें गुणस्थान में तेजो, पद्म व शुक्ललेश्याएँ होती हैं, जबकि आठवें से तेरहवें गुणस्थान तक मात्र शुक्ललेश्या होती है।

(४) एक लेश्या अन्य लेश्या को प्राप्त होकर उसके वर्णादि में परिणमन कर सकती है, किन्तु आकार भावमात्रा, प्रतिभाग भावमात्रा की अपेक्षा परिणमन नहीं होता है।

(५) नैरयिक जीवों में समुच्चय से कृष्ण, नील एवं कापोतलेश्याएँ होती हैं। भवनपति, वाणव्यन्तर, पृथ्वीकाय, अप्काय और वनस्पतिकाय में तेजोलेश्या को मिलाकर चार लेश्याएँ हैं। तेजस्काय, वायुकाय और विकलेन्द्रिय जीवों में कृष्ण से कापोत तक तीन लेश्याएँ हैं। वैमानिक देवों में तेजो, पद्म व शुक्ल ये तीन लेश्याएँ हैं। तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय और मनुष्य में छहों लेश्याएँ हैं। ज्योतिषी देवों में एकमात्र तेजोलेश्या है।

आधुनिक व्याख्याकार लेश्या को आभामण्डल का प्रमुख कारण मानते हैं। व्यक्ति का आभामण्डल (aura) उसकी लेश्याओं का परिचायक होता है।

## क्रिया

साधारणतः हम किसी कार्य को सम्पन्न करने के लिए जो प्रवृत्ति करते हैं, उसे क्रिया कहते हैं। वह क्रिया जीव में भी हो सकती है और अजीव में भी, किन्तु जैनदर्शन की पारिभाषिक 'क्रिया' का सम्बन्ध जीव से है। जव तक जीव में मन, वचन एवं काया का योग प्राप्त है तव तक ही उसमें क्रिया मानी जाती है। जव जीव अयोगी अवस्था अर्थात् शैलेशी अवस्था को अथवा सिद्ध अवस्था को प्राप्त कर लेता है तो वह अक्रिय हो जाता है। इसका तात्पर्य है कि विना योग के क्रिया नहीं होती है। क्रिया का कारण अथवा माध्यम योग है।

द्रव्यानुयोग में क्रिया का विविध प्रकार से विभाजन उपलब्ध है। जिस निमित्त, हेतु, फल अथवा साधन से क्रिया की जाती है, उसी निमित्त, हेतु, फल अथवा साधन के आधार पर क्रिया का नामकरण कर दिया जाता है। इसलिए क्रिया के अनेक विभाजन हैं। स्थानांगसूत्र में क्रिया को दो प्रकार की कहते हुए दसों विभाजन किये गये हैं। कुछ विभाजन इस प्रकार के हैं, जिनका समावेश क्रिया के पाँच प्रकारों अथवा पच्चीस प्रकारों में हो जाता है।

कषाय की उपस्थिति में जो क्रिया होती है वह साम्परायिकी क्रिया कही जाती है तथा जो कषायरहित अवस्था में क्रिया होती है वह ऐर्यापथिकी क्रिया कहलाती है। इसका आशय यह है कि क्रिया कषायनिरपेक्ष है। क्रिया की निष्पत्ति में योग आवश्यक है, कषाय नहीं।

क्रिया के विविध विभाजनों में कायिकी आदि पाँच क्रियाओं का विभाजन प्रसिद्ध है। वे पाँच क्रियाएँ हैं-(१) कायिकी, (२) आधिकरणिकी, (३) प्राद्वेषिकी, (४) पारितापनिकी और (५). प्राणातिपातिकी। जिस क्रिया में काया की प्रमुखता हो उसे कायिकी क्रिया कहते हैं। जो क्रिया शस्त्र आदि उपकरणों से की जाती है उसे आधिकरणिकी क्रिया कहते हैं। जो क्रिया द्वेषपूर्वक की जाती है उसे प्राद्वेषिकी, जो क्रिया दूसरे प्राणियों को कष्टकारी हो उसे पारितापनिकी तथा प्राणियों के प्राणों का अतिपात करने वाली क्रिया को प्राणातिपातिकी क्रिया कहते हैं। जीव के चौबीस ही दण्डकों में ये पाँचों प्रकार की क्रियाएँ पायी जाती हैं।

क्रिया से आस्रव होता है। आस्रव के अनन्तर कर्मबंध होता है। यदि क्रिया कषाययुक्त है तो बंध अवश्य होता है और यदि क्रिया कषायरहित है तो मात्र आस्रव होता है, बंध नहीं। इसलिए दो प्रकार के क्रियास्थान कहे गये हैं-(१) धर्मस्थान और (२) अधर्मस्थान। धर्मपूर्वक की गई क्रिया धर्मस्थान की द्योतक है तथा अधर्मपूर्वक की गई क्रिया अधर्मस्थान की द्योतक है। क्रिया शब्द का प्रयोग चारित्र के अर्थ में भी होता रहा है। इसीलिए **'ज्ञानक्रियाभ्यां मोक्षः'** अथवा **'नाणकिरियाहिं मोक्खो'**[1] कथन प्रचलित है। इस प्रकार ज्ञान के आचरण रूप जो चारित्र है वह धर्मस्थान क्रिया है, शेष सब क्रियाएँ अधर्मस्थान के अन्तर्गत समाविष्ट होती हैं। उत्तराध्ययनसूत्र में दर्शन, ज्ञान, चारित्र, तप, विनय, सत्य, समिति, गुप्ति आदि क्रियाओं में रुचि को क्रियारुचि कहा गया है, यह एक प्रकार से धर्मस्थान क्रियारुचि ही है। साधक को अधर्मपरक क्रिया का त्यागकर धर्मपरक क्रिया अपनानी चाहिए। सदोष क्रियाओं का त्याग करना ही साधक के हित में है।

### आस्रव

आत्मा के साथ कर्मपुद्गलों के चिपकने को बंध कहते हैं। बंध के पूर्व कर्मपुद्गलों के आगमन को आस्रव कहते हैं। यदि आस्रव नहीं हो तो बंध भी न हो। बंध के पूर्व आस्रव का होना अनिवार्य है। कर्मों का आस्रव सावद्य या पापकारी क्रियाओं के कारण होता है। आस्रव के प्रमुख रूप से पाँच द्वार हैं-(१) मिथ्यात्व, (२) अविरति, (३) प्रमाद, (४) कषाय और (५) योग। मिथ्यात्व जीव का जीवन एवं ज़गत् के प्रति असम्यक् दृष्टिकोण है। दूसरे शब्दों में सम्यक्त्व का विपरीतभाव मिथ्यात्व है। मिथ्यात्वी की कुदेव, कुगुरु एवं कुधर्म पर श्रद्धा होती है, सुदेव, सुगुरु एवं सुधर्म पर नहीं। जीवादि तत्त्वों पर यथार्थश्रद्धा न होना भी मिथ्यात्व है। हिंसादि पापों से विरत न होना अविरति है। प्रमाद का अर्थ है-आत्म-स्वरूप का विस्मरण। क्रोधादि भावों को 'कषाय' कहा जाता है। 'योग' मन, वचन एवं काया की प्रवृत्ति का नाम है। इन पाँच कारणों के अतिरिक्त कारण भी आस्रव के भेदों में बताये गये हैं किन्तु उनका समावेश इन पाँच द्वारों में ही हो जाता है। तत्त्वार्थसूत्र में आस्रव के इन पाँच द्वारों की गणना बंधहेतुओं में की गई है।[2] कर्मग्रन्थ में भी इन्हें बंधहेतु कहा गया है तथा बंधहेतुओं के ५७ भेदों में मिथ्यात्व के ५, अविरति के १२, कषाय के २५ एवं योग के १५ भेदों की गणना की गई है। आस्रव के द्वार ही एक प्रकार से बंध के हेतु होते हैं, क्योंकि उनके होने पर ही बंध होता है।

प्रश्नव्याकरणसूत्र में आस्रव के ये पाँच भेद निरूपित हैं-(१) हिंसा, (२) मृषा, (३) अदत्तादान, (४) अब्रह्म और (५) परिग्रह। इनका वहाँ पर विस्तार से निरूपण है, जिसका समावेश द्रव्यानुयोग के आस्रव अध्ययन में कर लिया गया है।

यहाँ पर यह उल्लेखनीय है कि योग के दो रूप हैं-शुभ एवं अशुभ। उनमें शुभ योग से पुण्य का आस्रव होता है तथा अशुभ योग से पापकर्म का आस्रव होता है। आस्रव के पश्चात् बंध कषाय से होता है। किसी भी कर्म की स्थिति का बंध कषाय से ही होता है। अनुभाग बंध भी कषाय से होता है, किन्तु प्रकृति एवं प्रदेशबंध योग से होता है। स्थितिबंध का यह नियम है कि जितनी कषाय की तीव्रता होगी उतना ही स्थितिबंध अधिक होगा फिर वह बंध चाहे पुण्यकर्म का हो या पाप प्रकृति का। अनुभागबंध इससे भिन्न है। कषाय के बढ़ने से पापकर्म का अनुभागबंध अधिक होता है तथा कषाय के घटने से पुण्यकर्म का अनुभाग बढ़ता है।

आस्रव का निरोध संवर कहलाता है। साधक आस्रव को रोककर संवर की साधना करता है। आस्रव के भेदों से विपरीत संवर के भेद होते हैं। नवतत्त्वों में जीव, अजीव, पुण्य, पाप, आस्रव, संवर, निर्जरा, बंध और मोक्ष की गणना होती है। सात तत्त्वों में पुण्य एवं पाप की गणना नहीं होती। तब पुण्य एवं पाप का समावेश आस्रव में कर लिया जाता है। नवतत्त्वों की चर्चा भी द्रव्यानुयोग का विषय है।[3]

### वेद

वैदिक परम्परा में चार वेद प्रसिद्ध हैं-(१) ऋग्वेद, (२) यजुर्वेद, (३) सामवेद और (४) अथर्ववेद। किन्तु जैनदर्शन में 'वेद' शब्द का प्रयोग स्त्री, पुरुष आदि के आपसी सहवास की वासना के अर्थ में हुआ है। दूसरे शब्दों में काम-वासना का अनुभव 'वेद' है। वेद तीन प्रकार

के हैं–(१) स्त्रीवेद, (२) पुरुषवेद और (३) नपुंसकवेद। वेद शब्द बाह्य लिङ्ग का द्योतक नहीं है। स्त्री आदि के बाह्य लिङ्ग होने पर भी वेद का होना आवश्यक नहीं है। वीतरागी पुरुषों के बाह्य लिङ्ग तो बना रहता है, किन्तु काम-वासनारूप वेद क्षय को प्राप्त हो जाता है। नवें गुणस्थान के बाद तीन वेदों में से किसी का भी उदय नहीं रहता है।

स्त्रीवेद का तात्पर्य है स्त्री के द्वारा पुरुष से सहवास की इच्छा। पुरुषवेद का अर्थ है पुरुष द्वारा स्त्री के सहवास की अभिलाषा। नपुंसकवेद से दोनों के साथ ही सहवास की अभिलाषा होती है।

एकेन्द्रिय, विकलेन्द्रिय, सम्मूर्च्छिम तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय, सम्मूर्च्छिम मनुष्य एवं समस्त नैरयिक जीवों में नपुंसकवेद होता है। देवों में दो वेद होते हैं–(१) स्त्रीवेद एवं (२) पुरुषवेद। गर्भज तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय एवं गर्भज मनुष्यों में तीनों वेद पाये जाते हैं। चार गतियों के चौबीस दण्डकों में मनुष्य का ही एक दण्डक ऐसा है जो अवेदी भी हो सकता है।

मैथुन प्रवृत्ति पाँच प्रकार की कही गई है–(१) कायपरिचारणा, (२) स्पर्शपरिचारणा, (३) रूपपरिचारणा, (४) शब्दपरिचारणा एवं (५) मनःपरिचारणा। काया से सहवास कायपरिचारणा है, मात्र स्पर्श से मैथुन सेवन स्पर्शपरिचारणा है। इसी प्रकार रूप एवं शब्द से परिचारणा संभव है। परिचारणा का अन्तिम भेद मनःपरिचारणा है। इसमें मन से ही मैथुन सेवन किया जाता है।

### कषाय

संसार में जीव के परिभ्रमण का प्रमुख कारण कषाय है। कषाय ही कर्मबंध का प्रमुख हेतु है। राजवार्तिक में 'कषाय' शब्द की व्युत्पत्ति करते हुए कहा गया है–"**कषत्यात्मानं हिनस्ति इति कषायः।**"[1] अर्थात् जो आत्मा के स्वभाव को कषता है, हिंसित करता है वह कषाय है। सर्वार्थसिद्धि में कषायों को कषाय नामक न्यग्रोधादि की उपमा दी गई है। जिस प्रकार न्यग्रोधादि संश्लेष के कारण होते हैं उसी प्रकार क्रोधादि कषाय भी कर्मबंध में संश्लेष के कार्य करते हैं।[2]

कषाय चार प्रकार के प्रतिपादित हैं–(१) क्रोध, (२) मान, (३) माया और (४) लोभ। क्रोध का अर्थ है संरंभ या रोष।[3] क्रोध से अशान्ति उत्पन्न होती है तथा क्षमाशीलता भंग होती है। मानकषाय अहंकार का द्योतक है तथा विनय का नाशक है। मायाकषाय सरलता का नाशक है, सत्य से दूर ले जाता है। इसे छल, कपट आदि शब्दों से परिभाषित किया जाता है। मायावी व्यक्ति भीतर एवं बाहर से अलग-अलग होता है। लोभकषाय जीव में तृष्णा एवं इच्छाओं को प्रोत्साहन देता है। इसे उत्तराध्ययनसूत्र में सर्वनाशक कहा गया है।

ये चारों कषाय एकेन्द्रिय से लेकर पंचेन्द्रिय तक के सभी चौबीस दण्डकों में पाये जाते हैं। जैनदर्शन में पृथ्वीकाय, अप्काय, तेजस्काय, वायुकाय एवं वनस्पतिकाय में भी क्रोधादि कषायों को स्वीकार करना जैनधर्म-दर्शन की सूक्ष्मता का परिचायक है। आधुनिक विज्ञान ने भी वनस्पति में चेतना एवं भय, क्रोधादि आवेगों की उत्पत्ति स्वीकार की है।

कषायों का कथन राग-द्वेष के रूप में भी किया जाता है। तब क्रोध एवं मान को द्वेष में तथा माया एवं लोभ को राग में सम्मिलित किया जाता है। यह विभाजन आगमों में सीधा-सीधा प्राप्त नहीं होता है, किन्तु व्यवहार में इसका प्रचलन है।

चार कषायों में प्रत्येक कषाय चार-चार प्रकार का प्रतिपादित है। वे चार प्रकार हैं–(१) अनन्तानुबंधी, (२) अप्रत्याख्यानावरण, (३) प्रत्याख्यानावरण और (४) संज्वलन। आगमों में इन्हें समझाने के लिए विविध दृष्टान्त दिये गये हैं,[4] जो इन भेदों की तीव्रता एवं मन्दता को अभिव्यक्त करते हैं।

अनन्तानुबंधी आदि पदों का क्या अभिप्राय है, इसे यदि जीवन-व्यवहार में देखें तो कहा जा सकता है कि जो कषाय अनन्त अनुबंधयुक्त होता है, जो निरन्तर सघन बना रहता है वह अनन्तानुबंधी है। अनन्तानुबंधी कषायचतुष्क का बंध दूसरे गुणस्थान तक होता है तथा उदय चतुर्थ गुणस्थान तक होता है। अप्रत्याख्यानावरण कषायचतुष्क अनन्तानुबंधी कषायचतुष्क से कम सघन होता है। इसका बंध एवं उदय चतुर्थ गुणस्थान तक ही होता है। सम्यग्दृष्टि प्राप्त हो जाने पर भी अप्रत्याख्यानावरण के कारण विरति प्राप्त नहीं होती। प्रत्याख्यानावरण चतुष्क का बंध एवं उदय पाँचवें गुणस्थान तक होता है, अर्थात् इसमें भोगों का पूर्ण त्याग नहीं होता। श्रावक होने तक इसका बंध एवं उदय रहता है। संज्वलन कषायचतुष्क अत्यल्प होता है। इस कषाय का स्फुरण मात्र होता है। संज्वलन क्रोध, मान, माया एवं लोभ का बंध नवें गुणस्थान के बाद नहीं होता जबकि उदय दसवें गुणस्थान तक रहता है।

हमें क्रोध, मान, माया एवं लोभ के स्थूल रूप का तो अनुभव होता रहता है, किन्तु इनकी सूक्ष्मता एवं निरन्तरता का अनुभव नहीं होता, जबकि हम इन कषायों से सदैव घिरे हुए हैं। साधक जब उत्तरोत्तर साधना में आगे बढ़ता जाता है तो उसे कषायों पर विजय प्राप्त होती है एवं वह उनकी सूक्ष्मता को जानने में समर्थ होता है।

### कर्म

जैनागमों में कर्म का सूक्ष्म विवेचन विद्यमान है। कम्मपयडि एवं कर्मग्रन्थों का निर्माण भी आगमों के आधार पर हुआ है, जिनमें

---

१. तत्त्वार्थवार्तिक, भारतीय ज्ञानपीठ २/६, पृ. १०८

२. सर्वार्थसिद्धि, भारतीय ज्ञानपीठ ६/४, पृ. २४६

३. क्रोधो रोषः संरंभः इत्यर्थान्तरम्। —*धवला टीका ६/१, ९, १, २३/४१/४*

४. दृष्टान्त द्रव्यानुयोग, भाग २, पृ. १०७० पर द्रष्टव्य हैं।

कर्मसिद्धान्त का व्यवस्थित निरूपण उपलब्ध होता है। दिगम्बर ग्रन्थ षट्खण्डागम एवं कषायपाहुड में भी कर्म का विशद विवेचन है। श्वेताम्बर आगमों में मुख्यतः प्रज्ञापनासूत्र, व्याख्याप्रज्ञप्तिसूत्र एवं स्थानांगसूत्र में कर्म का विवेचन उपलब्ध होता है। द्रव्यानुयोग के कर्म अध्ययन में कर्म का सर्वांगीण निरूपण संक्षेप में उपलब्ध है। आगमों में कर्म के विविध पक्षों पर चर्चा है। जो कर्मग्रन्थों में प्रायः नहीं मिलती है, इसलिए आगमों में निरूपित कर्म-विवेचन का विशेष महत्त्व है। यह अवश्य है कि कर्मग्रन्थों में कर्मसिद्धान्त का व्यवस्थित प्रतिपादन है, जबकि आगमों में वह बिखरा हुआ है। द्रव्यानुयोग के कर्म अध्ययन में उसका एकत्र संग्रह किया गया है।

कर्मसिद्धान्त के सम्बन्ध में जैनदर्शन की मान्यताएँ अद्भुत हैं। उन मान्यताओं को संक्षेप में इस प्रकार रखा जा सकता है-(१) जीव अपने द्वारा किये गये शुभाशुभ कर्मों का फल स्वयं भोगता है। (२) कर्मों का फल प्रदान करने के लिए किसी नियन्ता या ईश्वर को मानने की आवश्यकता नहीं है। (३) जीव जिन कर्मों से आबद्ध होता है वे कर्म ही स्वयं समय आने पर फल प्रदान करते हैं। (४) कर्म दो प्रकार के माने गये हैं-(१) द्रव्यकर्म और (२) भावकर्म। मिथ्यात्व, अविरति, प्रमाद, कषाय एवं योगरूप हेतुओं से जो किया जाता है वह भावकर्म है। किसी अपेक्षा से राग-द्वेषादि को भी भावकर्म कह दिया जाता है। भावकर्म के कारण कार्मण-वर्गणाएँ जब जीव के साथ बंध को प्राप्त हो जाती हैं तो वे द्रव्यकर्म कही जाती हैं। (५) द्रव्यकर्म ही जीव को समय आने पर फल प्रदान करते हैं। (६) जीव एवं कर्म का अनादि सम्बन्ध है, किन्तु इस सम्बन्ध का अन्त किया जा सकता है, क्योंकि यह सम्बन्ध दो भिन्न द्रव्यों का है। (७) कर्मयुक्त जीव को संसारी जीव कहा जाता है, क्योंकि वह संसार में एक गति से दूसरी गति में परिभ्रमण करता रहता है। जो जीव पूर्णतः कर्ममुक्त हो जाता है उसे सिद्ध जीव कहते हैं। (८) जीव के जो स्वाभाविक गुण हैं वे भी विभिन्न कर्मों के कारण आवरित हो जाते हैं। जैसे ज्ञानावरणकर्म से ज्ञानगुण एवं दर्शनावरणकर्म से दर्शनगुण आवरित हो जाता है। मोहनीयकर्म से सम्यक्त्व एवं अन्तरायकर्म से दानादि लब्धियाँ प्रभावित होती हैं। (९) कर्म आठ प्रकार के माने गये हैं-(१) ज्ञानावरण, (२) दर्शनावरण, (३) वेदनीय, (४) मोहनीय, (५) आयुष्य, (६) नाम, (७) गोत्र और (८) अन्तराय। (१०) इन आठ कर्मों में से ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय एवं अन्तराय को घातिकर्म कहा जाता है क्योंकि ये चारों कर्म आत्म-गुणों का घात करते हैं। शेष चार कर्मों-वेदनीय, आयुष्य, नाम एवं गोत्र को अघातिकर्म कहा जाता है, क्योंकि ये आत्म-गुणों का घात नहीं करते हैं। (११) कर्मों को पाप एवं पुण्यकर्मों के रूप में भी विभक्त किया जाता है। आठ कर्मों से चार घातिकर्म तो पापरूप ही होते हैं, किन्तु अघातिकर्म पाप एवं पुण्य दोनों प्रकार के होते हैं, यथा-वेदनीयकर्म के दो भेदों में सातावेदनीय को पुण्यरूप एवं असातावेदनीय को पापरूप कहा जाता है। (१२) कर्म के चार रूप माने गये हैं-(१) प्रकृतिकर्म, (२) स्थितिकर्म, (३) अनुभावकर्म और (४) प्रदेशकर्म। बद्धकर्मों के स्वभाव को प्रकृतिकर्म, उनके ठहरने की कालावधि को स्थितिकर्म, फलदान-शक्ति को अनुभावकर्म तथा परमाणु-पुद्गलों के संचय को प्रदेशकर्म कहते हैं। (१३) सभी प्रकार के कर्मों का इन चार रूपों में बंध होता है। उदयादि भी इन चार रूपों में होता है। (१४) कर्मसिद्धान्त में बंध, उदय, उदीरणा, सत्ता, उत्कर्षण, अपकर्षण, संक्रमण, निधत्त और निकाचित् करण का बड़ा महत्त्व है। कर्म-प्रकृतियों का बँधना बंध कहलाता है। उनका फल प्रदान करते समय प्रकट होना उदय है तथा उदयकाल के पूर्व जो प्रक्रिया होती है उसे उदीरणा कहते हैं। तप आदि के माध्यम से कर्मों की उदीरणा कभी-कभी समय के पूर्व भी हो जाती है। जब बँधा हुआ कर्म उदीरणा, उदय आदि को प्राप्त न हो तो उसे सत्ता में स्थित कर्म कहा जाता है। जब बँधे हुए कर्म की उत्तर प्रकृतियों की स्थिति एवं अनुभाव में वृद्धि होती है तो उसे उत्कर्षण कहते हैं तथा जब उनके स्थिति एवं अनुभाव में कमी आती है तो उसे अपकर्षण कहा जाता है। जब कर्म की उत्तर प्रकृति उसी कर्म की अन्य उत्तर प्रकृति में परिवर्तित होती है तो इसे संक्रमण कहा जाता है। जिस कर्म का उत्कर्षण एवं अपकर्षण न हो उसे निधत्त कहते हैं तथा जब कर्म-प्रकृतियों का संक्रमण भी न हो तो उसे निकाचित्करण कहते हैं। (१५) कर्म अगुरुलघु होते हैं, तथापि कर्म से जीव विविध रूपों में परिणत होते हैं एवं उनका फल भोगते हैं। (१६) ज्ञानावरणादि आठ कर्मों की ९७ उत्तर प्रकृतियाँ हैं। किसी अपेक्षा से १२२, १४८ और १५८ उत्तर प्रकृतियाँ भी गिनी जाती हैं। इनमें मुख्यतः नामकर्म की प्रकृतियों की संख्या में अन्तर आता है, अन्य में नहीं। (१७) ज्ञानावरण से अन्तराय तक के सभी कर्म पाँच वर्ण, दो गंध, पाँच रस और चार स्पर्श वाले होते हैं। (१८) बँधे हुए कर्म जीव के साथ जितने समय तक टिकते हैं उसे उनका स्थितिकाल कहते हैं। (१९) बद्धकर्म का उदयरूप या उदीरणारूप प्रवर्तन जिस काल में नहीं होता उसे अबाधा या अबाधाकाल कहते हैं। कर्मों के उदयाभिमुख होने का काल निषेक काल है। अबाधाकाल सामान्यतः कर्म के उत्कृष्ट स्थितिकाल के अनुपात में होता है। (२०) आत्मा ही अपने कर्मों का कर्ता एवं वही उनका विकर्ता है। अर्थात् बंधन में भी वही प्राप्त होता है एवं मुक्त भी वही होता है। (२१) कर्म चैतन्यकृत होते हैं, अचैतन्यकृत नहीं। (२२) कर्मों के सम्बन्ध में एक यह मान्यता चल पड़ी है कि बद्धकर्मों का वेदन किये बिना मोक्ष नहीं होता। किन्तु यह मान्यता एकान्त रूप से सत्य नहीं है। आगम में दो प्रकार के कर्म प्रतिपादित हैं-प्रदेशकर्म और अनुभागकर्म। इनमें से प्रदेशकर्म अवश्य भोगना पड़ता है, किन्तु अनुभागकर्म का वेदन आवश्यक नहीं है। जीव किसी अनुभागकर्म का वेदन करता है और किसी का नहीं, क्योंकि वह संक्रमण, स्थितिघात, रसघात आदि के द्वारा उन्हें परिवर्तित कर सकता है एवं निर्जरा भी कर सकता है।

### वेदना

जीव को सुख-दुःख आदि का अनुभव होना वेदना है। जिसका वेदन किया जाता है उसे भी उपचार से वेदना कहते हैं। वेदनीयकर्म से वेदना का गहरा सम्बन्ध है। वेदनीयकर्म के दो भेद हैं-साता एवं असाता। वेदना का अनुभव प्रायः इन दो ही प्रकारों में विभक्त होता है, तथापि वेदना के विविध पक्षों के आधार पर उसके अनेक भेद निरूपित हैं। स्पर्श के आधार पर वेदना तीन प्रकार की है-(१) शीत, (२) उष्ण एवं (३) शीतोष्ण। वेदना शारीरिक, मानसिक एवं उभयविध होने से भी तीन प्रकार की होती है। वह साता, असाता एवं साता-असाता के रूप में भी वेदित होती है। उसे दुःखरूप, सुखरूप एवं अदुःख-सुखरूप वेदित होने से भी तीन प्रकार का कहा गया है। वेदना का वेदन-(१) द्रव्यतः, (२) क्षेत्रतः, (३) कालतः एवं (४) भावतः होने से वेदना के चार प्रकार भी हैं।

समस्त वेदनाओं का विभाजन दो भेदों में हो सकता है। कुछ वेदनाएँ आभ्युपगमिकी होती हैं अर्थात् उन्हें स्वेच्छापूर्वक स्वीकार किया जाता है, यथा–केशलोच आदि। कुछ वेदनाएँ औपक्रमिकी होती हैं जो वेदनीयकर्म के उदीरित होने से प्रकट होती हैं। इन वेदनाओं का वेदन जव संज्ञीभूत जीव करते हैं तव वह वेदना 'निदा वेदना' कहलाती है तथा जब इनका वेदन असंज्ञीभूत जीव करते हैं तो यह वेदना 'अनिदा वेदना' कही जाती है।

व्याख्याप्रज्ञप्तिसूत्र में एवम्भूत एवं अनेवम्भूत वेदना का निरूपण है। जब वेदना का वेदन कर्मबंध के अनुरूप होता है तो उसे 'एवम्भूत वेदना' कहते हैं तथा जव कर्मबंध से परिवर्तित रूप में वेदना का वेदन होता है तो उसे अनेवम्भूत वेदना कहा जाता है। पृथ्वीकायिक आदि जीवों को भी वेदना का अनुभव होता है। आक्रान्त किये जाने पर उन्हें अनिष्ट वेदना का अनुभव होता है।

एकेन्द्रियादि जीवों में वेदना का प्रतिपादन जीव-रक्षा एवं पर्यावरण की दृष्टि से बड़ा महत्त्व रखता है। संसारस्थ प्राणी कभी सुखरूप वेदना का वेदन करते हैं तथा कभी दुःखरूप वेदना का वेदन करते हैं, इसलिए कोई भी प्राणी हिंस्य नहीं है।

वेदना एवं निर्जरा में भेद है। वेदना कर्म की होती है तथा निर्जरा नोकर्म की होती है। वेदना का समय भिन्न होता है एवं निर्जरा का समय भिन्न होता है। वेदना कर्म के उदय में आने पर होती है तथा फल दे दिये जाने पर नोकर्म की निर्जरा होती है।

### गति और उसके प्रकार

'गति' शब्द गमन का वाचक है। सर्वार्थसिद्धि, राजवार्तिक आदिग्रन्थों में गति का लक्षण इस प्रकार दिया गया है–"देशाद् देशान्तरप्राप्तिहेतुर्गतिः।" अर्थात् एक स्थान से दूसरे स्थान को प्राप्त करने का जो हेतु या कारण है उसे गति कहते हैं। वस्तुतः गति तो क्रिया की वोधक होती है, किन्तु उपचार से गति के कारण जो अवस्था प्राप्त होती है उसे भी गति कह दिया जाता है। नरकगति आदि को गति इसी दृष्टि से कहा गया है।

गति-क्रिया जीव एवं पुद्गल द्रव्यों में पायी जाती है, शेष चार द्रव्यों में नहीं। ये दो द्रव्य ही एक स्थान से दूसरे स्थान की ओर गमन करते हैं। षड्द्रव्यों में धर्म, अधर्म एवं आकाश तो लोकव्यापी हैं, अतः इनमें कोई गति-क्रिया नहीं होती है। काल अप्रदेशी है, इसलिए उसमें भी गति सम्भव नहीं। इसलिए जीव एवं पुद्गल में ही गति-क्रिया सम्भव है। स्थानांगसूत्र में गति आठ प्रकार की निरूपित है, यथा–(१) नरकगति, (२) तिर्यञ्चगति, (३) मनुष्यगति, (४) देवगति, (५) सिद्धगति, (६) गुरुगति, (७) प्रणोदनगति और (८) प्राग्भारगति। इनमें से प्रारम्भ की पाँच गतियाँ जीव से सम्बद्ध हैं तथा अन्तिम तीन गतियाँ पुद्गल में उपलब्ध होती हैं। इनमें परमाणु की स्वाभाविक गति को गुरुगति कहा जाता है। प्रेरित करने पर जो गति होती है वह प्रणोदनगति है। यह जीव एवं पुद्गल दोनों में सम्भव है। प्राग्भारगति एक प्रकार से वजन के बढ़ने पर नीचे झुकने की गति अथवा गुरुत्वाकर्षण की गति का बोधक है। यह भी पुद्गल में पायी जाती है। प्रारम्भिक पाँच गतियों में चार संसारी जीवों में होती हैं तथा पाँचवीं गति मुक्त-जीव में एक ही बार होती है।

संसारी जीवों की चार गतियाँ प्रसिद्ध हैं–(१) नरकगति, (२) तिर्यञ्चगति, (३) मनुष्यगति और (४) देवगति।[1]

### व्युत्क्रान्ति

जीव एक स्थान से उद्वर्तन (मरण) करके दूसरे स्थान पर जन्म ग्रहण करता है उसे व्युत्क्रान्ति कहा जा सकता है। व्युत्क्रान्ति शब्द ऐसी विशिष्ट मृत्यु के लिए प्रयुक्त है जिसके अनन्तर जीव जन्म ग्रहण करता है। इस प्रकार व्युत्क्रान्ति के अन्तर्गत उपपात, जन्म, उद्वर्तन, च्यवन, मरण आदि का तो समावेश होता ही है, किन्तु इससे सम्वद्ध विग्रहगति, सान्तर-निरन्तर उपपात, सान्तर-निरन्तर उद्वर्तन, उपपात विरह, उद्वर्तन विरह आदि अनेक तथ्यों का भी अन्तर्भाव हो जाता है। गति-आगति का चिन्तन भी इस प्रकार व्युत्क्रान्ति का ही एक अंग है। सारांश में कहें तो मरण से लेकर जन्म ग्रहण करने तक का समस्त क्रियाकलाप व्युत्क्रान्ति का क्षेत्र है।

द्रव्यानुयोग के व्युत्क्रान्ति अध्ययन में व्यापक रूप से उपर्युक्त विषय-वस्तु का विवेचन हुआ है।

### गर्भ

गर्भ अध्ययन में उन जीवों के जन्म का विवेचन है जो गर्भ से जन्म ग्रहण करते हैं। इसके साथ ही विग्रहगति एवं मरण का भी विशद वर्णन हुआ है। यह अध्ययन व्युत्क्रान्ति अध्ययन का पूरक है।

जन्म तीन प्रकार का होता है–(१) सम्मूर्च्छिम-जन्म, (२) गर्भ-जन्म और (३) उपपात-जन्म। एकेन्द्रिय, द्वीन्द्रियादि जीवों का जन्म सम्मूर्च्छिम-जन्म कहलाता है। देवों एवं नैरयिकों का जन्म विना माता-पिता के संयोग के होने से उपपात-जन्म कहलाता है। मनुष्य, पशु, पक्षी आदि कुछ जीव ऐसे हैं जिनका जन्म गर्भ से होता है। चौवीस दण्डकों में मात्र दो दण्डकों के जीवों का जन्म गर्भ से होता है। वे दण्डक हैं–(१) मनुष्य और (२) पंचेन्द्रिय तिर्यञ्च। नरक, दस भवनपति, वाणव्यन्तर, ज्योतिषी एवं वैमानिक देवों का अर्थात् १४ दण्डकों के जीवों का जन्म उपपात-जन्म होता है। शेष ८ दण्डकों (पाँच स्थावर, तीन विकलेन्द्रिय) का जन्म सम्मूर्च्छिम जन्म होता है। मनुष्य एवं तिर्यञ्च पंचेन्द्रियों में भी कुछ जीव सम्मूर्च्छिम जन्म से उत्पन्न होते हैं।

गर्भगत जीव के शरीर में माता के तीन अंग होते हैं–(१) माँस, (२) शोणित और (३) मस्तिष्क। पिता के भी तीन अंग होते हैं–

१. गतियों के सम्बन्ध में विशेष विवेचन हेतु गति, नरकगति, तिर्यञ्चगति, मनुष्यगति एवं देवगति अध्ययन (द्रव्यानुयोग, भाग-२) एवं उनके आमुख द्रष्टव्य हैं।

(१) हड्डी, (२) मज्जा और (३) केश, दाढ़ी, मूँछ, रोम व नख। गर्भ धारण किस प्रकार होता है तथा किस प्रकार नहीं, इसका विवेचन स्थानांगसूत्र में हुआ है जो गर्भ अध्ययन में समाविष्ट है।

आधुनिक युग में गर्भ धारण करने के सम्बन्ध में टेस्ट ट्यूब बेबी (परखनली शिशु) का आविष्कार हुआ है, किन्तु इससे आगम का कोई विरोध नहीं है। कभी-कभी वच्चा स्त्री, पुरुष एवं नपुंसक के रूप में जन्म न लेकर विचित्र आकृति ग्रहण कर लेता है। इसका उल्लेख स्थानांगसूत्र में उपलब्ध है।[1]

जीव जव एक शरीर को छोड़कर अन्यत्र जन्म ग्रहण करने के लिए गति करता है तो उसे विग्रहगति कहा जाता है। विग्रहगति में जीव को प्रायः एक, दो या तीन समय लगते हैं, किन्तु एकेन्द्रिय जीवों को विग्रहगति में चार समय तक लग जाते हैं।

मरण के पाँच प्रकार भी निरूपित हैं तथा १७ प्रकार भी प्रतिपादित हैं। पाँच मरण हैं–(१) आवीचिमरण, (२) अवधिमरण, (३) आत्यन्तिकमरण, (४) वालमरण और (५) पण्डितमरण। इनमें बालमरण के वलयमरण, वशार्तमरण आदि १२ प्रकार हैं तथा पण्डितमरण दो प्रकार का प्रतिपादित है–(१) पादपोपगमन और (२) भक्तप्रत्याख्यान।[2]

आगम में मृत्यु के समय जीव के निकलने के पाँच मार्ग प्रतिपादित हैं–(१) पैर, (२) उरु, (३) हृदय, (४) सिर और (५) सर्वांग शरीर। पैरों से निर्याण करने वाला जीव नरकगामी होता है, उरु से निर्याण करने वाला तिर्यग्गामी, हृदय से निर्याण करने वाला मनुष्यगामी, सिर से निर्याण करने वाला देवगामी और सर्वांग से निर्याण करने वाला जीव सिद्धगति को प्राप्त करता है।

### युग्म

जैनागमों में 'युग्म' शब्द चार की संख्या का द्योतक है। चार की संख्या के आधार पर युग्म का विचार किया जाता है। प्रायः गणितशास्त्र में समसंख्या को युग्म एवं विषम संख्या को ओज कहा जाता है। इन युग्म एवं ओज संख्याओं का विचार जब चार की संख्या के आधार पर किया जाता है तो युग्म के चार भेद बनते हैं–(१) कृतयुग्म, (२) ओज, (३) द्वापरयुग्म और (४) कल्योज। इनमें से दो 'युग्म' अर्थात् सम राशियाँ हैं तथा दो 'ओज' अर्थात् विषम राशियाँ हैं। इन सबका विचार चार की संख्या के आधार पर किये जाने से इन्हें युग्म राशियाँ कहा जाता है। जिस राशि में से चार-चार निकालने पर अन्त में चार शेष रहे वह 'कृतयुग्म' है, यथा–८, १२, १६, २०, २४ आदि संख्याएँ। जिस राशि में से चार-चार निकालने पर अन्त में तीन शेष रहे उसे त्र्योज कहते हैं, यथा–७, ११, १५, १९ आदि संख्याएँ। जिस राशि में से चार-चार घटाने पर अन्त में दो शेष रहे उसे द्वापरयुग्म एवं जिसमें एक शेष रहे उसे कल्योज कहते हैं, यथा–६, १०, १४, १८ आदि संख्याएँ द्वापरयुग्म एवं ५, ९, १३, १७ आदि संख्याएँ कल्योज हैं।

### गम्मा (गमक)

चौवीस दण्डकों में परस्पर गति-आगति अथवा व्युत्क्रान्ति के आधार पर उपपात आदि २० द्वारों से गमक अध्ययन में प्रमुखतः विचार किया गया है। २० द्वार हैं–(१) उपपात, (२) परिमाण (संख्या), (३) संहनन, (४) उच्चत्व (अवगाहना), (५) संस्थान, (६) लेश्या, (७) दृष्टि, (८) ज्ञान-अज्ञान, (९) योग, (१०) उपयोग, (११) संज्ञा, (१२) कषाय, (१३) इन्द्रिय, (१४) समुद्घात, (१५) वेदना, (१६) वेद, (१७) आयुष्य, (१८) अध्यवसाय, (१९) अनुवन्ध और (२०) कायसंवेध।

उपपात द्वार के अन्तर्गत यह विचार किया गया है कि अमुक दण्डक का जीव कहाँ से आकर उत्पन्न होता है। परिमाण द्वार में उनकी उत्पत्ति की संख्या के सन्दर्भ में विचार किया गया है। संहनन द्वार के अन्तर्गत अमुक दण्डक में उत्पन्न होने वाले (किन्तु अधुना यावत् अनुत्पन्न) जीव के संहननों की चर्चा है। उच्चत्व द्वार में वर्तमान भव की अवगाहना का वर्णन है। संस्थान, लेश्या, दृष्टि, ज्ञान-अज्ञान, योग, उपयोग, संज्ञा, कषाय, इन्द्रिय एवं समुद्घात द्वारों में उत्पद्यमान जीव में इनसे सम्वद्ध प्ररूपणा है। वेदना द्वार में साता एवं असातावेदना का तथा वेद द्वार में स्त्रीवेद, पुरुषवेद एवं नपुंसकवेद का विचार किया गया है। आयुष्य द्वार के अन्तर्गत 'स्थिति' की चर्चा है। अध्यवसाय दो प्रकार के होते हैं–(१) प्रशस्त एवं (२) अप्रशस्त। जो जीव जिस दण्डक में उत्पन्न होने वाला होता है उसके अनुसार ही उसके प्रशस्त या अप्रशस्त अध्यवसाय अर्थात् भाव पाये जाते हैं। अनुवन्ध एवं कायसंवेध ये दो द्वार इस अध्ययन में सर्वथा विशिष्ट हैं। अनुवन्ध का तात्पर्य है विवक्षित पर्याय का अविच्छिन्न या निरन्तर वने रहना तथा कायसंवेध का तात्पर्य है वर्ण्यमान काय से दूसरी काय में या तुल्यकाय में जाकर पुनः उसी काय में लौटना। इन वीस द्वारों के माध्यम से प्रत्येक दण्डक के विविध प्रकार के जीवों की जो जानकारी इस अध्ययन में संकलित है वह अत्यन्त सूक्ष्म एवं युक्तिसंगत है।

२० द्वारों के निरूपण में यत्र-तत्र नौ गमकों का भी प्रयोग हुआ है। ये नौ गमक ओघ, जघन्य एवं मध्यम स्थितियों के कारण वने हैं। गमक अध्ययन का आधार व्याख्याप्रज्ञप्तिसूत्र का चौवीसवाँ शतक है अतः विशेष जानकारी हेतु इस शतक की टीका या वृत्ति का अनुशीलन सहायक होगा।

### आत्मा

'आत्मा' एवं 'जीव' शब्द आगम में एकार्थक हैं, इसलिए जीव अध्ययन का विवेचन होने के पश्चात् 'आत्मा' के पृथक् अध्ययन की आवश्यकता नहीं रहती है, तथापि 'आत्मा' शब्द से आगम में जो विशिष्ट विवेचन उपलब्ध है, उसे इस अध्ययन में संकलित किया गया है।

---

१ स्थानांगसूत्र [illegible], सूत्र [illegible]

२ पंडितमरण अथवा समाधिमरण के सम्बन्ध में विशेष जानकारी हेतु 'प्रकीर्णक साहित्य में समाधिमरण की अवधारणा' (प्रकीर्णक साहित्य : मनन [illegible], उदयपुर) लेख द्रष्टव्य है।

'आत्मा' शब्द जीव का सूक्ष्म एवं विशिष्ट विवेचन करता है। इस आत्मा को जीवात्मा भी कहा गया है। वेदान्तदर्शन में 'आत्मा' शब्द ब्रह्म के लिए प्रयुक्त हुआ है तथा 'जीव' शब्द अज्ञानाच्छन्न सांसारिक प्राणियों के लिए प्रयुक्त होता है। जैनदर्शन में जीव एवं आत्मा में ऐसा भेद नहीं है। यहाँ पर संसारी प्राणियों को भी जीव कहा गया है तथा मुक्त (सिद्ध) जीवों को भी जीव कहा गया है। इस प्रकार जीवों की संख्या अनन्त है, फिर भी चैतन्य के साम्य की दृष्टि से ठाणांगसूत्र में 'एगे आया' अर्थात् 'आत्मा एक है' कथन का प्रयोग हुआ है।

संख्या की दृष्टि से जैनदर्शन में अनन्त आत्माएँ मान्य हैं। वेदान्तदर्शन ब्रह्म या आत्मा को संख्या की दृष्टि से एक मानता है तथा संसारी जीवों में उसका ही चैतन्यांश स्वीकार करता है, किन्तु जैनदर्शन में आत्मा एक नहीं, अनन्त हैं।

आत्मा का स्वरूप ज्ञानदर्शनमय है। आत्मा कदाचित् ज्ञानरूप है तथा कदाचित् अज्ञानरूप है, किन्तु ज्ञान नियमतः आत्मा है। अज्ञान का अर्थ ज्ञान का अभाव नहीं है, अपितु मिथ्यादर्शन की उपस्थिति में जो ज्ञान होता है उसे ही अज्ञान कहा जाता है। दर्शन नियमतः आत्मा होता है तथा आत्मा नियमतः दर्शन होता है।

आत्मा को अपेक्षाविशेष से आठ प्रकार का कहा गया है–(१) द्रव्य-आत्मा, (२) कषाय-आत्मा, (३) योग-आत्मा, (४) उपयोग-आत्मा, (५) ज्ञान-आत्मा, (६) दर्शन-आत्मा, (७) चारित्र-आत्मा और (८) वीर्य-आत्मा। इनमें द्रव्य-आत्मा का तात्पर्य है आत्मा का द्रव्य से होना अथवा प्रदेशयुक्त जीव द्रव्य के रूप में होना। यह द्रव्य-आत्मा तो सभी जीवों में सदैव रहती है। कषाययुक्त आत्मा को कषाय-आत्मा; मन, वचन एवं काया के योग से युक्त आत्मा को योग-आत्मा; ज्ञान-दर्शन रूप उपयोग सम्पन्न आत्मा को उपयोग-आत्मा; ज्ञान-गुण-लक्षण की दृष्टि से उसे ज्ञान-आत्मा एवं दर्शन-गुण-लक्षण की अपेक्षा से उसे दर्शन-आत्मा कहते हैं। इसी प्रकार चारित्रयुक्त होने की अपेक्षा से उसे चारित्र-आत्मा एवं वीर्य-पराक्रम से सम्पन्न होने के कारण उसे वीर्य-आत्मा कहा जाता है। इनमें द्रव्य-आत्मा, उपयोग-आत्मा, ज्ञान-आत्मा, दर्शन-आत्मा और वीर्य-आत्मा सभी जीवों में एक साथ हो सकती हैं। कषाय-आत्मा तो सकषायी संसारी जीवों में होती है तथा योग-आत्मा सयोगीकेवली गुणस्थान तक पायी जाती है। चारित्र-आत्मा चारित्रयुक्त जीवों में होती है। 'आत्मा' का यह विश्लेषण एक ही जीव के विभिन्न आयामों को प्रकट करता है।

ज्ञातव्य तथ्य यह है कि प्राणातिपात यावत् मिथ्यादर्शनशल्य, प्राणातिपातविरमण यावत् मिथ्यादर्शनशल्यविवेक, औत्पातिकी यावत् पारिणामिकी बुद्धि, अवग्रह यावत् धारणा, उत्थान यावत् पुरुषकार पराक्रम, नैरयिकत्व यावत् वैमानिकत्व, ज्ञानावरण यावत् अन्तरायकर्म, कृष्णलेश्या यावत् शुक्ललेश्या, तीनों दृष्टियाँ, चारों दर्शन, पाँचों ज्ञान एवं तीनों अज्ञान, आहारादि चार संज्ञाएँ, पाँचों शरीर, तीनों योग, साकारोपयोग एवं अनाकारोपयोग तथा इनके जैसे और भी पदार्थ आत्मा के अतिरिक्त अन्यत्र परिणमन नहीं करते हैं। ये सब आत्मा के साथ सम्बद्ध हैं तथा उसमें ही परिणमन करते हैं। शब्द, रूप, गंध, रस एवं स्पर्श को ग्रहण करने का कार्य आत्मा दो प्रकार से करती है–शरीर के एक भाग से अथवा समस्त शरीर से। अवभास, प्रभास, विक्रिया, परिचारणा, भाषा, आहार, परिणमन, वेदन और निर्जरा आदि क्रियाएँ भी आत्मा उपर्युक्त दो प्रकारों से करती है।

### समुद्घात

विभिन्न कारणों से जब जीव के आत्म-प्रदेश शरीर से बाहर निकलते हैं तो उसे समुद्घात कहा जाता है। वे आत्म-प्रदेश पुद्गलयुक्त होते हैं, इसलिए समुद्घातों का निरूपण करते समय आगम में पुद्गलों को भी शरीर से बाहर निकालने का वर्णन मिलता है।

जैनदर्शन एक ओर आत्मा को स्वदेह-परिमाण स्वीकार करता है तो दूसरी ओर समुद्घात के समय आत्म-प्रदेशों का शरीर से बाहर निकलकर सम्पूर्ण लोक में फैल जाने की बात भी स्वीकार करता है। यह जैनदर्शन की अनूठी मान्यता है। आगम के अनुसार समुद्घात के समय जो पुद्गलयुक्त आत्म-प्रदेश लोक में फैलते हैं, वे इतने सूक्ष्म होते हैं कि इन्द्रियों के माध्यम से उनका अनुभव नहीं किया जा सकता। विशेषतः केवली समुद्घात के समय आत्म-प्रदेश सम्पूर्ण लोक में व्याप्त हो जाते हैं, किन्तु इसका अनुभव छद्मस्थ जीवों को नहीं होता। जैनागम में प्रतिपादित समुद्घात की अवधारणा वैज्ञानिकों के लिए आश्चर्य एवं शोध का विषय है।

समुद्घात सात प्रकार के होते हैं–(१) वेदना, (२) कषाय, (३) मारणान्तिक, (४) वैक्रिय, (५) तेजस्, (६) आहारक और (७) केवली।

वेदना के असह्य होने पर उसे सहन करने अथवा निर्जरित करने के लिए जीव वेदना समुद्घात करता है। कषाय समुद्घात कषाय का आवेग बढ़ने पर होता है। मारणान्तिक समुद्घात देह-त्याग के समय होता है। वैक्रिय समुद्घात वैक्रियलब्धि के होने पर अथवा उत्तरवैक्रिय करते समय किया जाता है। तेजस् समुद्घात तेजोलेश्या का प्रयोग करते समय या ऐसे ही अन्य प्रसंग में किया जाता है। आहारक समुद्घात तब किया जाता है जब कोई चौदह पूर्वधारी मुनि आहारक शरीर का पुतला जिनेन्द्र देव से विशिष्ट जानकारी हेतु बाहर भेजता है। केवली समुद्घात का प्रयोजन भिन्न है। जब केवली के आयुष्यकर्म की स्थिति कम हो तथा वेदनीय, गोत्र एवं नामकर्म की स्थिति अधिक हो तो उसे सम करने के लिए केवली समुद्घात किया जाता है। केवली समुद्घात के अलावा छह समुद्घात छद्मस्थों में पाये जाते हैं। छद्मस्थ में होने वाले समुद्घातों का काल असंख्यात समय है जबकि केवली समुद्घात का काल मात्र आठ समय है।

इन समुद्घातों में से केवली समुद्घात एक बार होता है और वह भी केवली बनने पर किसी-किसी केवली को होता है। आहारक समुद्घात मनुष्य पर्याय में एक जीव की अपेक्षा अतीत में उत्कृष्ट तीन हुए हैं तथा भविष्य में चार से अधिक नहीं होते। यह मात्र चौदह पूर्वधारी मुनि को छठे गुणस्थान में होता है। वेदना, कषाय, मारणान्तिक, वैक्रिय एवं तेजस् समुद्घात कदाचित् असंख्यात तथा कदाचित् अनन्त तक हो सकते हैं।

## चरमाचरम

आगम में जीवादि द्रव्यों की विविध प्रकार से प्ररूपणा हुई है। इससे इन द्रव्यों की विविध विशेषताएं प्रकट हुई हैं। चरम एवं अचरम की दृष्टि द्वारा निरूपण भी यही प्रयोजन सिद्ध करता है। चरम का अर्थ होता है-अन्तिम एवं अचरम का अर्थ होता है-जो अन्तिम न हो। जीव एवं अजीव द्रव्य जिस अवस्था-विशेष अथवा भाव-विशेष को पुनः प्राप्त नहीं करेंगे, उस अवस्था एवं भाव-विशेष की अपेक्षा वे चरम एवं जिसे पुनः प्राप्त करेंगे, उसकी अपेक्षा अचरम कहे जाते हैं।

चरम एवं अचरम की दृष्टि से षड्द्रव्यों में से जीव एवं पुद्गल का ही विचार किया जाता है, शेष चार द्रव्यों-धर्म, अधर्म, आकाश एवं काल का चरम-अचरम संभव नहीं है। इसलिए आगम में इन चारों के चरम एवं अचरम का कोई विचार नहीं हुआ है।

चौवीस दण्डकों एवं जीव-सामान्य में चरमाचरमत्व का निरूपण ११ द्वारों से किया गया है। वे ११ द्वार हैं-(१) गति, (२) स्थिति, (३) भव, (४) भाषा, (५) आनापान, (६) आहार, (७) भाव, (८) वर्ण, (९) गंध, (१०) रस एवं (११) स्पर्श द्वार। जीव कथंचित् चरम है एवं कथंचित् अचरम है। जीवभाव की अपेक्षा वह अचरम है तथा नैरयिकभाव की अपेक्षा वह चरम है। अन्य विवक्षा से १४ द्वारों में भी चरमाचरमत्व का निरूपण हुआ है। वे १४ द्वार हैं-(१) जीव, (२) आहारक, (३) भवसिद्धिक, (४) संज्ञी, (५) लेश्या, (६) दृष्टि, (७) संयत, (८) कषाय, (९) ज्ञान, (१०) योग, (११) उपयोग, (१२) वेद, (१३) शरीर एवं (१४) पर्याप्तक द्वार।

अजीव द्रव्यों में से पुद्गल के चरमाचरमत्व पर विचार किया जाता है। पुद्गल के पाँच संस्थान प्रतिपादित हैं-(१) परिमण्डल, (२) वृत्त, (३) त्रिकोण, (४) चतुष्कोण और (५) आयत। पंचकोण, षट्कोण आदि का समावेश उपलक्षण से चतुष्कोण में ही हो जायेगा। ये सभी संस्थान नियम से एक की अपेक्षा अचरम एवं बहुवचन की अपेक्षा चरम होते हैं। परमाणु पुद्गल द्रव्यादेश से अचरम हैं तथा क्षेत्रादेश, कालादेश एवं भावादेश से वह कदाचित् चरम हैं और कदाचित् अचरम हैं।

## अजीव

लोक में मुख्यतः दो ही द्रव्य हैं-(१) जीव द्रव्य और (२) अजीव द्रव्य। षड्द्रव्यों में से जीव को छोड़कर शेष पाँच द्रव्यों-(१) धर्म, (२) अधर्म, (३) आकाश, (४) काल और (५) पुद्गल की गणना अजीव द्रव्य में की जाती है। जीव द्रव्य चेतनायुक्त होता है, उसमें ज्ञान एवं दर्शन गुण रहते हैं, जबकि अजीव द्रव्य चेतनाशून्य होता है तथा वह ज्ञान-दर्शन गुणों से रहित होता है। जीव द्रव्य उपयोगमय होता है, जबकि अजीव द्रव्य में उपयोग नहीं पाया जाता। जीव एवं अजीव की भेदक रेखाएँ अनेक हैं, किन्तु मुख्यतः ज्ञान, दर्शन, उपयोग या चैतन्य के आधार पर इन्हें पृथक् किया जाता है।

अजीव द्रव्य भी दो प्रकार के होते हैं-(१) रूपी अजीव द्रव्य और (२) अरूपी अजीव द्रव्य। जो द्रव्य वर्ण, गंध, रस, स्पर्श एवं संस्थान (आकृति) से युक्त होते हैं वे रूपी अजीव द्रव्य कहलाते हैं तथा जो अजीव द्रव्य वर्णादि से रहित होते हैं वे अरूपी अजीव द्रव्य कहे जाते हैं। अरूपी अजीव द्रव्यों में धर्म, अधर्म, आकाश एवं काल द्रव्य की गणना होती है तथा रूपी अजीव द्रव्य की कोटि में मात्र पुद्गल द्रव्य का समावेश होता है। पुद्गल द्रव्य में वर्ण, गन्ध, रस, स्पर्श एवं संस्थान पाया जाता है इसलिए यह रूपी कहलाता है तथा शेष धर्म, अधर्म, आकाश एवं काल द्रव्यों में वर्णादि नहीं पाये जाते इसलिए वे अरूपी कहलाते हैं।[1]

## पुद्गल

समस्त जगत् में जो कुछ भी दृश्यमान है अथवा इन्द्रियों द्वारा ग्राह्य है वह सब पुद्गल है। षड्द्रव्यों में यही एक ऐसा द्रव्य है जो मूर्त या रूपी है। तत्त्वार्थसूत्र में पुद्गल का लक्षण इस प्रकार दिया गया है-"स्पर्शरसगन्धवर्णवन्तः पुद्गलाः।"[2] अर्थात् जो स्पर्श, रस, गन्ध एवं वर्ण से युक्त हैं वे पुद्गल हैं। पुद्गल द्रव्यों की कुछ पर्यायें और भी हैं,[3] जिन्हें भी पुद्गल के अन्तर्गत ही सम्मिलित किया जाता है। वे पर्यायें उत्तराध्ययनसूत्र में शब्द, अंधकार, उद्योत, प्रभा, छाया एवं आतप के रूप में कही गई हैं तथा तत्त्वार्थसूत्र में बंध, सूक्ष्मता, स्थूलता, संस्थान एवं भेद से युक्त को भी पुद्गल कहा गया है।[4]

जो इन्द्रियगोचर होता है वह पुद्गल ही होता है, किन्तु पुद्गल के परमाणु, द्विप्रदेशी स्कन्ध आदि ऐसे सूक्ष्म अंश भी हैं, जिन्हें इन्द्रियों से नहीं जाना जा सकता। तथापि इनमें वर्ण, गन्ध, रस एवं स्पर्श की उपलब्धि के कारण इन्हें पुद्गल ही कहा जाता है। इन्हें अवधिज्ञान, मनःपर्यायज्ञान अथवा केवलज्ञान से जाना जाता है।

पुद्गल का एक निरुक्तिपरक अर्थ यह किया जाता है कि जो पूरण एवं गलन अवस्था को प्राप्त हो वह पुद्गल है। संघात से यह पूरण अवस्था को तथा भेद से गलन अवस्था को प्राप्त होता है। एक अन्य परिभाषा के अनुसार जीव जिन्हें शरीर, आहार, विषय, इन्द्रिय आदि के रूप में ग्रहण करता है, वे पुद्गल हैं।

---

१. अजीव द्रव्य के सम्बन्ध में इस प्रस्तावना में द्रव्य, अस्तिकाय, पर्याय, परिणाम, जीवाजीव एवं पुद्गल शीर्षक द्रष्टव्य हैं।

२. (i) तत्त्वार्थसूत्र ५/२३

(ii) रूपिणः पुद्गलाः। -५/३ सूत्र भी उपलब्ध है।

३. उत्तराध्ययनसूत्र २८/१२, द्रव्यानुयोग, पृ. १८७१

४. शब्दबन्धसौक्ष्म्यस्थौल्यसंस्थानभेदतमश्छायातपोद्योतवन्तश्च। -तत्त्वार्थसूत्र ५/२४

पुद्गल के मुख्यतः दो भेद हैं–(१) परमाणु या अणु और (२) स्कन्ध। किसी अपेक्षा से पुद्गल के चार भेद भी प्रतिपादित हैं–(१) स्कन्ध, (२) स्कन्ध देश, (३) स्कन्ध प्रदेश और (४) परमाणु। अनेक परमाणुओं का संघात स्कन्ध कहलाता है। पुद्गल द्रव्य का वह प्रत्येक खण्ड जो स्वतन्त्र सत्तावान् है वह स्कन्ध है, यथा–ईंट, पत्थर, कुर्सी, टेबल आदि। एक से अधिक स्कन्ध मिलकर भी एक नया स्कन्ध वन सकता है, यथा–अनेक पत्थरों से मिलकर वनी दीवार। स्कन्ध का जब विभाजन होता है तो वह अनेक परमाणुओं में विभक्त हो सकता है, किन्तु जव तक परमाणु की अवस्था नहीं आती तब तक वह स्कन्धों में ही विभक्त होता है। इस प्रकार स्वतन्त्र सत्ता की दृष्टि से स्कन्ध एवं परमाणु भेद ही उपलब्ध होते हैं। देश एवं प्रदेश भेद बुद्धि-परिकल्पित हैं, वास्तविक नहीं। जब स्कन्ध का कोई खण्ड बुद्धि से कल्पित किया जाता है तो उसे देश कहते हैं, यथा–पृथ्वी स्कन्ध का बुद्धिकल्पित देश 'भारत' है। कोई टेबल एक स्कन्ध है, उसका एक हिस्सा जो उससे अलग नहीं हुआ है वह उस टेबल-स्कन्ध का देश कहलाता है। स्कन्ध से अविभक्त परमाणु को प्रदेश कहते हैं। जव वह स्कन्ध से पृथक् हो जाता है तो 'परमाणु' कहा जाता है। यह पुद्गल का अविभाज्य अंश होता है। पुद्गल को स्कन्ध की अपेक्षा भिदुर स्वभाव वाला तथा परमाणु की अपेक्षा अभिदुर स्वभाव वाला कहा जाता है। इन्द्रियग्राह्य पुद्गल बादर एवं शेष सूक्ष्म हैं।

वर्ण, गन्ध, रस, स्पर्श एवं संस्थान में परिणमित होने की दृष्टि से पुद्गल पाँच प्रकार का होता है–(१) वर्णपरिणत, (२) गन्धपरिणत, (३) रसपरिणत, (४) स्पर्शपरिणत एवं (५) संस्थानपरिणत। किन्तु प्रत्येक पुद्गल द्रव्य में ये पाँचों गुण रहते हैं। कोई भी पुद्गल ऐसा नहीं है जो वर्ण, गन्ध, रस, स्पर्श एवं संस्थान (आकार) से रहित हो।

वर्ण के पाँच प्रकार हैं–(१) काला, (२) नीला, (३) लाल, (४) पीला और (५) श्वेत। गंध के दो प्रकार हैं–(१) सुरभिगंध और (२) दुरभिगंध। रस पाँच प्रकार का है–(१) तिक्त, (२) कटु, (३) कषैला, (४) खट्टा और (५) मीठा। स्पर्श के आठ प्रकार हैं–(१) कर्कश, (२) मृदु, (३) गुरु, (४) लघु, (५) शीत, (६) उष्ण, (७) रुक्ष और (८) स्निग्ध। संस्थान के पाँच या छह प्रकार प्रतिपादित हैं। पाँच प्रकार हैं–(१) परिमण्डल, (२) वृत्त, (३) त्रिकोण, (४) चतुष्कोण और (५) आयत। छह प्रकार मानने पर (६) अनियंत की भी गणना होती है।

पुद्गल द्रव्य परमाणु के पश्चात् द्विप्रदेशी, त्रिप्रदेशी, चतुःप्रदेशी, पंचप्रदेशी यावत् दशप्रदेशी होता है। दश के पश्चात् संख्यातप्रदेशी, असंख्यातप्रदेशी एवं अनन्तप्रदेशी पुद्गलों का निरूपण किया जाता है। एक परमाणु पुद्गल, एक वर्ण, एक गंध, एक रस और दो स्पर्श वाला होता है। द्विप्रदेशी स्कन्ध कदाचित् एक वर्ण वाला, कदाचित् दो वर्ण वाला, कदाचित् एक गंध वाला, कदाचित् दो गंध वाला, कदाचित् एक रस वाला, कदाचित् दो रस वाला, कदाचित् दो स्पर्श वाला, कदाचित् तीन स्पर्श वाला और कदाचित् चार स्पर्श वाला होता है। इस प्रकार त्रिप्रदेशी आदि स्कन्धों में रस, वर्ण आदि की संख्या कदाचित् वढ़ती जाती है। इससे द्विकसंयोगी, त्रिकसंयोगी वर्णादि की अपेक्षा अनेक भंग वन जाते हैं।

वर्णादि के परिणमन को लेकर आगम में वर्णपरिणत के १०० भेद, गंधपरिणत के ४६ भेद, रसपरिणत के १०० भेद, स्पर्शपरिणत के १८४ भेद और संस्थानपरिणत के १०० भेद प्रतिपादित हैं। कुल मिलाकर इनके ५३० भेद या भंग बनते हैं।[१]

पुद्गल के भेद एवं संघात का तत्त्वार्थसूत्र में तो कथन मिलता ही है, किन्तु व्याख्याप्रज्ञप्तिसूत्र में उसका विस्तार से निरूपण हुआ है। तत्त्वार्थसूत्र में संघात, भेद एवं संघात-भेद से स्कन्ध की उत्पत्ति का निरूपण है[२] तथा भेद से अणु या परमाणु की उत्पत्ति का कथन है।[३] स्कन्ध दो प्रकार का माना जाता है–(१) चाक्षुष–जिसे आँख से देखा जा सके और (२) अचाक्षुष–जिसे आँख से न देखा जा सके। चाक्षुष स्कन्ध की उत्पत्ति भेद एवं संघात से होती है।[४] व्याख्याप्रज्ञप्तिसूत्र में कहा गया है कि पुद्गलों का संघात एवं भेद कभी अपने स्वभाव से होता है और कभी दूसरे निमित्त से होता है। परमाणु पुद्गलों के मिलने से स्कन्ध का निर्माण होता है तथा पुद्गल का अधिकतम विभाजन परमाणु पुद्गल के रूप में होता है।

एक परमाणु गति करने पर एक समय में लोक के अन्त तक पहुँच सकता है। परमाणु की इस प्रकार की गति का वर्णन अन्य किसी भारतीयदर्शन में नहीं है तथा यह वैज्ञानिकों के लिए भी शोध की प्रेरणा का स्रोत बन सकता है। वैज्ञानिकों के अनुसार इस समय सर्वाधिक गतिशील वस्तु प्रकाश है जो एक सेकण्ड में लगभग ३ लाख किलोमीटर की दूरी तय करता है। जैनदर्शन के अनुसार प्रकाश भी पुद्गल का ही एक प्रकार है। पुद्गल की गति इससे भी तीव्र हो सकती है। एक परमाणु एक समय में सम्पूर्ण लोक तक पहुँच सकता है। भगवतीसूत्र में वर्णित अस्पृशद्गति से भी इसका समर्थन होता है।[५]

स्थानांगसूत्र में तीन कारणों से पुद्गल का प्रतिघात वतलाया गया है–(१) एक परमाणु पुद्गल दूसरे परमाणु पुद्गल से टकराकर प्रतिहत होता है, (२) रुक्ष स्पर्श से प्रतिहत होता है और (३) लोकान्त में जाकर प्रतिहत होता है।

परमाणु के जैनागमों में चार प्रकार प्रतिपादित हैं–(१) द्रव्यपरमाणु, (२) क्षेत्रपरमाणु, (३) कालपरमाणु और (४) भावपरमाणु। द्रव्यपरमाणु के अच्छेद्य, अभेद्य, अदाह्य और अग्राह्य ये चार भेद किए गए हैं। क्षेत्रपरमाणु के अनर्द्ध, अमध्य, अप्रदेश और अविभाज्य ये

---

१. विवरण के लिए द्रष्टव्य, द्रव्यानुयोग, पृ. १२२७-१२२८
२. संघातभेदेभ्यः उत्पद्यन्ते। –तत्त्वार्थसूत्र ५/२६
३. भेदादणुः। –वही ५/२७
४. भेदसंघाताभ्यां चाक्षुषाः। –वही ५/२८
५. परमाणु पुद्गलों से लेकर अनन्तप्रदेशी स्कन्धों को परस्पर स्पर्श किए विना होने वाली गति को अस्पृशद्गति कहते हैं।

टीका का निर्माण किया, प्रश्नव्याकरण एवं बृहत्कल्पसूत्र का हिन्दी अनुवाद एवं विवेचन प्रस्तुत किया जो विभिन्न स्थानों से प्रकाशित हुए। अंतगडदशासूत्र की संस्कृत छाया, शब्दार्थ एवं हिन्दी अनुवाद तैयार किया जो सम्यग्ज्ञान प्रचारक मण्डल, जयपुर से प्रकाशित हुआ। उत्तराध्ययनसूत्र एवं दशवैकालिकसूत्र का हिन्दी पद्यानुवाद के साथ प्रस्तुति कराकर भी आचार्य श्री हस्तीमल जी महाराज ने आगम साहित्य की सेवा की।

अ. भा. साधुमार्गी जैन संस्कृति रक्षक संघ, सैलाना ने मूल आगमों का अंगपविट्ठ एवं अनंगपविट्ठ के रूप में ३२ आगमों का प्रकाशन किया। भगवतीसूत्र का हिन्दी अनुवाद के साथ सात भागों में भी इसी संस्था ने प्रकाशन किया।

श्री मधुकर जी महाराज युवाचार्य द्वारा प्रवर्तित आगम प्रकाशन समिति, ब्यावर का इस दिशा में महत्त्वपूर्ण योगदान रहा है। विभिन्न जैन संतों एवं विद्वानों के सहयोग से इस संस्था ने विस्तृत भूमिका के साथ ३२ आगमों का हिन्दी विवेचन के साथ सुन्दर प्रकाशन किया है।

तेरापंथ संस्था जैन विश्वभारती, लाडनूं ने भी आगम प्रकाशन की दिशा में महत्त्व का कार्य किया है। गणाधिपति श्री तुलसी जी (पूर्व में आचार्य) एवं आचार्य महाप्रज्ञ (पहले मुनि नथमल एवं युवाचार्य महाप्रज्ञ) के सम्पादन में अंगसुत्ताणि के तीन भाग एवं उवंगसुत्ताणि के दो भाग व नवसुत्ताणि में मूल आगमों का प्रकाशन हुआ है। आचारांग, सूत्रकृतांग, स्थानांग, समवायांग, उत्तराध्ययन एवं दशवैकालिकसूत्र भी हिन्दी अनुवाद एवं टिप्पणों के साथ प्रकाशित हो चुके हैं। आचार्य महाप्रज्ञ ने हाल ही में आचारांगसूत्र पर संस्कृत में भाष्य की रचना की है जो हिन्दी अनुवाद एवं परिशिष्ट के साथ सन् १९९४ ई. में प्रकाशित हुआ है। इससे पूर्व भगवतीसूत्र पर भाष्य का एक भाग उनका प्रकाशित हो चुका है।

श्वेताम्बर मूर्तिपूजक संस्थाओं में आगमोदय समिति, सूरत; श्री महावीर जैन विद्यालय, बम्बई एवं हर्षपुष्पामृत ग्रन्थमाला, लाखाबावल (सौराष्ट्र) के नाम प्रमुख हैं। आगमोदय समिति, सूरत से श्री सागरानन्दसूरि द्वारा संपादित आगमों का प्रकाशन हुआ। हर्षपुष्पामृत ग्रन्थमाला में 'आगम-सुधा-सिन्धु' नाम से ४५ आगमों का संकलन-संपादन १४ भागों में हुआ है। इसी प्रकार श्री आनन्दसागर जी के संपादन में 'आगमरत्नमंजूषा' के अन्तर्गत सभी आगम प्रकाशित हुए हैं।

महावीर जैन विद्यालय, बम्बई से लगभग २० आगमों का प्रकाशन हो चुका है। यहाँ से प्रकाशित आगमों को पाठ-निर्धारण की दृष्टि से सर्वाधिक महत्त्व दिया जाता है। मुनि श्री पुण्यविजय जी, मुनि श्री जम्बूविजय जी, पं. श्री बेचरदास जी दोशी, पं. श्री दलसुखभाई मालवणिया आदि प्रमुख विद्वानों की सूक्ष्मेक्षिका का उपयोग इन आगमों के सम्पादन में हुआ है, इसलिए इन्हें विद्वज्जगत् में अधिक प्रामाणिक माना जाता है।

जैन आगमों पर शोध कार्य भी हुए हैं। अनेक विश्वविद्यालयों में विद्वानों ने आगमों को आधार बनाकर अपने शोध प्रबन्ध लिखे हैं तथा पी-एच. डी. की उपाधि प्राप्त की है। किन्तु अभी उच्चस्तरीय कार्यों की गुंजाइश ज्यों की त्यों है।

## उपसंहार

तत्त्वज्ञान की दिशा में द्रव्यानुयोग का महत्त्व असंदिग्ध है। द्रव्यानुयोग का यह प्रकाशन तत्त्वजिज्ञासुओं का तो पथ-प्रदर्शन करेगा ही, किन्तु इक्कीसवीं शती में होने वाले आगम अनुशीलन को भी एक दिशा प्रदान करेगा। आगमों में उपलब्ध पाठभेद एवं संक्षिप्तीकरण से होने वाली कठिनाई का निवारण करने की दिशा में समुचित प्रयास को बल मिले, ऐसी आशा है। दिगम्बर एवं श्वेताम्बरों के भेद को भुलाकर यदि समस्त आगमों के अध्ययन की रुचि जागृत हो तो महत्त्व का कार्य हो सकता है।

आज आवश्यकता है आगमों का प्राण समझने की तथा उन्हें हृदयंगम कर जन-समाज के लिए उपयोगी एवं प्रेरणादायी रूप में प्रस्तुत करने की। आने वाले समय में अनुभवी साधक-विद्वान् इस ओर आशा है अपने चरण बढ़ायेंगे।

प्रस्तावना-लेखन में हुए विलम्ब के लिए कृपाशील उपाध्यायप्रवर अनुयोग प्रवर्तक श्री कन्हैयालाल जी महाराज से करबद्ध क्षमाप्रार्थी हूँ तथा पाठकों की ज्ञान-वृद्धि हेतु मंगल कामना करता हूँ। उनके सुझाव एवं सद्भाव के लिए सदैव स्वागत है।

**–डॉ. धर्मचन्द जैन**
सहायक आचार्य, संस्कृत विभाग
जयनारायण व्यास विश्वविद्यालय
जोधपुर-३४२ 010

वसन्त पंचमी
२४ जनवरी, १९९६

# विषय-सूची

## भाग ३

### अध्ययन ३९ से ४६ तथा प्रकीर्णक

# विषयानुक्रमणिका

## ४१. गम्मा अध्ययन

## ४२. आत्मा अध्ययन

| सूत्रांक | विषय | पृष्ठांक |
|---|---|---|
| ४. | आत्मा द्वारा शव्दों के अनुभूति स्थान का प्ररूपण, | १६७६ |
| ५. | प्राणातिपातादि में प्रवर्तमान जीवों और जीवात्माओं में एकत्व का प्ररूपण, | १६७६-१७७७ |
| ६. | प्राणातिपातादि के आत्म परिणामित्व का प्ररूपण, | १६७७ |
| ७. | द्रव्यात्मादि आठ आत्माओं के परस्पर सहभाव का प्ररूपण, | १६७७-१६७९ |
| ८. | द्रव्यादि आत्माओं का अल्पवहुत्व, | १६७९ |
| ९. | शरीर को छोड़कर आत्मनिर्याण के द्विविधत्व का प्ररूपण, | १६७९ |

## ४३. समुद्घात अध्ययन

## ४४. चरमाचरम अध्ययन



## अजीवों का चरमाचरमत्व

| सूत्रांक | विषय | पृष्ठांक |
|---|---|---|

## ४५. अजीव द्रव्य अध्ययन



## ४६. पुद्गल अध्ययन

| सूत्रांक | विषय | पृष्ठांक |
|---|---|---|

## प्रकीर्णक

| सूत्रांक | विषय | पृष्ठांक |
|---|---|---|
| १८. | विशेष-विवक्षा से सत्व के चार प्रकार, | ११००<br> |
| १९. | रोगोत्पत्ति के चार कारण, | ११०० |
| २०. | व्याधि के चार प्रकार, | ११०० |
| २१. | चिकित्सा के चार अंग, | ११०० |
| २२. | चिकित्सक के चार प्रकार, | ११००-११०१ |
| २३. | विकथा के भेद-प्रभेदों का प्ररूपण, | ११०१ |
| २४. | दण्ड के पांच प्रकार, | ११०१ |
| २५. | निधि के पांच प्रकार, | ११०१-११०२ |
| २६. | इन्द्रिय विषयों में अनुरक्त के पांच हेतु, | ११०२ |
| २७. | प्रतिघातों के पांच प्रकार, | ११०२ |
| २८. | आजीविकों के पांच प्रकार, | ११०२ |
| २९. | सुप्त से जागृत होने के पांच हेतु, | ११०२ |
| ३०. | शौच के पांच प्रकार, | ११०२ |
| ३१. | उन्माद के पांच प्रकार, | ११०२-११०३ |
| ३२. | छेदन के पांच प्रकार, | ११०३ |
| ३३. | आनन्तर्य के पांच प्रकार, | ११०३ |
| ३४. | मनुष्य के छह भेद और उनके स्वरूप का प्ररूपण, | ११०३-११०५ |
| ३५. | छहों दिशाओं में जीवों की गति-आगति आदि प्रवृत्तियों का प्ररूपण, | ११०६ |
| ३६. | विष परिणाम के छह प्रकार, | ११०६ |
| ३७. | वचन प्रयोग के सात प्रकार, | ११०६-११०७ |
| ३८. | विकथा के सात प्रकार, | ११०७ |
| ३९. | सात भय स्थान, | ११०७ |
| ४०. | आयुर्वेद के आठ अंग, | ११०७ |
| ४१. | पुण्य के नौ प्रकार, | ११०७-११०८ |
| ४२. | सद्भाव पदार्थों के नव भेदों के नाम, | ११०८ |
| ४३. | रोगोत्पत्ति के नौ कारण, | ११०८ |
| ४४. | शरीर के मल द्वारों के नौ नाम, | ११०८ |
| ४५. | विवक्षा से अनन्तक के दस प्रकार, | ११०८ |
| ४६. | दान के दस निमित्त कारणों का प्ररूपण, | ११०८-११०९ |
| ४७. | दुःषम और सुषम काल का लक्षण, | ११०९ |
| ४८. | दस प्रकार के बलों का प्ररूपण, | ११०९ |
| ४९. | दस प्रकार के शस्त्रों का प्ररूपण, | ११०९ |
| ५०. | आशंसा प्रयोग के दस भेद, | १११० |
| ५१. | अस्थिर-स्थिर-बालभाव आदि का परिवर्तन-अपरिवर्तन और शाश्वतादि का प्ररूपण, | १११० |
| ५२. | शैलेशी प्रतिपन्नक अणगार के पर प्रयोग के विना एजनादि के निषेध का प्ररूपण, | १११० |
| ५३. | एजना के भेद और चार गतियों में प्ररूपण, | १११०-११११ |
| ५४. | चलना के भेद-प्रभेद और उनके स्वरूप का प्ररूपण, | ११११-१११२ |
| ५५. | जीवों के भय हेतु का प्ररूपण, | १११२-१११३ |
| ५६. | युद्ध करते हुए पुरुषों के जय-पराजय हेतु का प्ररूपण, | १११३ |
| ५७. | अंगभूत और अंतःस्थित वस्तु समूह के द्वारा राजगृह नगर का प्ररूपण, | १११३-१११४ |
| ५८. | क्षीणभोगी छद्मस्थादि मनुष्यों में भोगित्व का प्ररूपण, | १११४-१११५ |
| ५९. | आदर्श आदि को देखने सम्बन्धी विज्ञान, | १११५ |
| ६०. | दौड़ते हुए घोड़े के 'खु खु' शब्द करने के हेतु का प्ररूपण, | १११५ |
| ६१. | द्रव्यानुयोग का उपसंहार, | १११५ |

## तीनों भागों की संयुक्त सूची

| भाग | अध्ययन | विषय | पृष्ठ |
| --- | --- | --- | --- |
| १. | १-२४ | १००० | १-७८८ |
| २. | २५-३८ | ८१२ | ७८९-१५३६ |
| ३. | ३९-४६ | ३८८ | १५३७-१९१८ |
| | ४६ | २२०० | |

**परिशिष्ट–**

# गर्भ अध्ययन : आमुख

इस गर्भ अध्ययन में उन जीवों के जन्म का विवेचन है जो गर्भ से जन्म ग्रहण करते हैं। इसके साथ ही विग्रहगति एवं मरण का भी विशद वर्णन है। यह अध्ययन वक्रंति (व्युत्क्रान्ति) अध्ययन का पूरक अध्ययन है।

कुछ जीवों का जन्म सम्मूर्च्छिम जन्म कहलाता है। एकेन्द्रिय, द्वीन्द्रियादि जीवों का जन्म इसी श्रेणी में आता है। देवों एवं नैरयिकों का जन्म विना माता-पिता के संयोग के होने से उपपात जन्म कहलाता है। मनुष्य, पशु, पक्षी आदि कुछ जीव ऐसे हैं जिनका जन्म गर्भ से होता है।

चौवीस दण्डकों में से मात्र दो दण्डकों के जीवों का जन्म गर्भ से होता है–१. मनुष्य और २. पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चों का। इन दोनों के चर्मयुक्त पर्व होते हैं। ये दोनों शुक्र ओर रक्त से उत्पन्न होते हैं। ये दोनों गर्भ में रहते हुए आहार ग्रहण करते हैं तथा वृद्धिंगत होते हैं। गर्भ में रहते हुए इनकी हानि, विक्रिया, गतिपर्याय, समुद्घात, कालसंयोग, गर्भ से निर्गमन और मृत्यु होती है।

गर्भधारण करने व न करने के सम्वन्ध में स्थानांग सूत्र में वहुत सी वातें दी गई हैं। पाँच कारणों से स्त्री पुरुप का सहवास न करती हुई भी गर्भ धारण कर सकती है–१. कुआसन से वैठी स्त्री की अनावृत योनि में शुक्रपुद्गल चले जाने से २. शुक्र-पुद्गलों से युक्त वस्त्र को योनि-देश में प्रविष्ट कराने पर ३. स्वयं ही अपने हाथ से शुक्र-पुद्गलों को योनि देश में प्रवेश कराने पर ४. दूसरे के द्वारा शुक्र-पुद्गलों को योनि-देश में प्रवेश कराने पर ५. शीतोदक में स्नान करती हुए स्त्री के योनि स्थान में शुक्र-पुद्गलों के प्रवेश कर जाने से। पाँच कारणों से स्त्री पुरुष का सहवास करती हुई भी गर्भ धारण नहीं करती है–१. स्त्री के पूर्ण युवति न होने पर २. यौवन वीत जाने पर ३. जन्म से ही वंध्या होने पर ४. रोगयुक्त होने पर ५. शोकग्रस्त होने पर। ऐसे पाँच-पॉच अन्य कारण और भी हैं जिनसे स्त्री पुरुप का सहवास प्राप्त करके भी गर्भ धारण नहीं करती है, यथा–१. स्त्री के सदा ऋतुमती रहने पर २. कभी भी ऋतुमती न होने पर ३. गर्भाशय के नष्ट हो जाने पर ४. गर्भाशय की शक्ति क्षीण होने पर तथा ५. अप्राकृतिक क्रीड़ा करने पर। अन्य पाँच कारण हैं–१. ऋतुकाल में वीर्यपात होने तक पुरुप का सेवन न करने से २. समागत शुक्र पुद्गलों के विध्वस्त हो जाने से ३. पित्त प्रधान शोणित के उदीर्ण होने से ४. देव, कर्म, शाप आदि से ५. पुत्र-फलदायी कर्म के अर्जित न होने से।

मानुपी स्त्रियों के गर्भ चार प्रकार के होते हैं–१. स्त्री के रूप में, २. पुरुप के रूप में, ३. नपुंसक के रूप में, ४. विम्व विचित्र आकृति के रूप में। शुक्र अल्प और रज अधिक होने पर स्त्री, शुक्र अधिक और रज अल्प होने पर पुरुप, रज व शुक्र समान होने पर नपुंसक तथा वायुविकार के कारण स्त्री रज के स्थिर होने पर विम्व उत्पन्न होता है। गर्भस्थ जीव शुभ भावों से काल करने पर देवलोक में उत्पन्न होता है तथा अशुभ भावों से काल करने पर नरक में जाता है। गर्भ में उत्पन्न होता हुआ जीव इन्द्रिय सहित भी उत्पन्न होता है तथा इन्द्रिय रहित भी उत्पन्न होता है। भावेन्द्रियों की अपेक्षा वह इन्द्रियों सहित उत्पन्न होता है तथा द्रव्येन्द्रियों की अपेक्षा वह इन्द्रियरहित उत्पन्न होता है। इसी प्रकार गर्भ में उत्पन्न होता हुआ जीव तैजस् एवं कार्मण शरीरों की अपेक्षा सशरीर उत्पन्न होता है तथा औदारिक, वैक्रिय और आहारक शरीरों की अपेक्षा शरीर रहित उत्पन्न होता है। गर्भ में उत्पन्न होता हुआ जीव पाँच वर्ण, दो गन्ध, पाँच रस और आठ स्पर्श परिणाम से परिणमित होता है।

विभिन्न गर्भों की काल-स्थिति भिन्न-भिन्न होती है। उदक गर्भ-जघन्य एक समय और उत्कृष्ट छह मास तक उदक गर्भ के रूप में रहता है। तिर्यग्योनिक गर्भ जघन्य अन्तर्मुहूर्त और उत्कृष्ट आठ वर्ष तक तिर्यग्योनिक गर्भ के रूप में रहता है। मानुषी गर्भ जघन्य अन्तर्मुहूर्त और उत्कृष्ट वारह वर्ष तक मानुपी गर्भ के रूप में रहता है। काय-भवस्थ जघन्य अन्तर्मुहूर्त और उत्कृष्ट चौवीस वर्ष काय-भवस्थ के रूप में रहता है। मनुष्य और पंचेन्द्रिय तिर्यञ्च सम्वन्धी योनिगत वीर्य योनिभूत जननशक्ति के रूप में जघन्य अन्तर्मुहूर्त और उत्कृष्ट वारह मुहूर्त तक रहता है। गर्भगत जीव पर माता के सुखी दुःखी होने, लेटने, जागने आदि का प्रभाव होता है। प्रसवकाल में गर्भगत जीव सिर या पैरों से वाहर आने पर भलीभाँति आ जाता है किन्तु टेड़ा निकलने पर मर जाता है।

गर्भगत जीव के शरीर में माता के तीन अंग होते हैं–१. माँस, २. शोणित और ३. मस्तिष्क। पिता के भी तीन अंग होते हैं–१. हड्डी, २. मज्जा और ३. केश, दाड़ी, मूँछ, रोम व नख। माता-पिता के वे अंग जीव के भवधारणीय शरीर रहने तक रहते हैं, उसके नष्ट होने पर नष्ट हो जाते हैं। यह जीव सभी गतियों में अनन्त वार जन्म ले चुका है। सभी जीव सवके माता-पिता, भाई, वहन आदि बन चुके हैं।

विग्रहगति पर भी इस अध्ययन में विस्तृत विचार हुई है। जीव कदाचित् विग्रहगति को प्राप्त होता है और कदाचित् विग्रह गति को प्राप्त नहीं होता। विग्रह गति में प्रायः एक समय, दो समय या तीन समय लगते हैं, किन्तु एकेन्द्रिय जीवों की विग्रहगति में चार समय तक लग जाते हैं। सात प्रकार की श्रेणियाँ हैं–ऋज्वायता (सीधी), एकतोवक्रा (एक मोड़ वाली), उभयतोवक्रा (दो मोड़ वाली) आदि। इनमें जो जीव ऋज्वायता श्रेणी से उत्पन्न

*होता है वह एक समय की विग्रहगति से उत्पन्न होता है। जो जीव एकतोवक्राश्रेणी से उत्पन्न होता है वह दो समय की विग्रहगति से तथा उभयतोवक्रा श्रेणी से उत्पन्न होने वाला जीव तीन समय की विग्रहगति से उत्पन्न होता है। विश्रेणि से उत्पन्न होने वाला जीव चार समय की विग्रहगति से उत्पन्न होता है।*

*मरण सतरह प्रकार का भी होता है और पाँच प्रकार भी होता है। मरण के पाँच प्रकार हैं-१. आवीचिमरण, २. अवधिमरण, ३. आत्यन्तिक मरण, ४. बालमरण और ५. पण्डित मरण। इन पाँच प्रकार के मरणों के अनेक भेदोपभेद हैं। प्रमुखतया प्रथम तीन मरणों को द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव और भव इन पाँच भेदों में विभक्त किया गया है। ये द्रव्यादि सभी मरण चारों गतियों में संभव हैं। बालमरण के १२ भेद हैं-वलयमरण, वशार्तमरण आदि। इनमें विष भक्षण करके मरना, अग्नि में जलकर मरना, पानी में डूबकर मरना आदि मरण सम्मिलित हैं। पंडित मरण दो प्रकार का है-१. पादपोपगमन और २. भक्त प्रत्याख्यान। पादपोपगमन मरण भी दो प्रकार का होता है-निराहार और आहार सहित। यह मरण सेवा-सुश्रूषा रहित है। भक्त प्रत्याख्यान में आहार त्याग किया जाता है किन्तु सेवा-सुश्रूषा नहीं की जाती।*

*मृत्यु के समय शरीर में से जीव के निकलने के पाँच मार्ग कहे गए हैं-१. पैर, २. उरु, ३. हृदय, ४. सिर और ५. सर्वाङ्ग शरीर। पैरों से निर्याण करने वाला जीव नरकगामी होता है, उरु से निर्याण करने वाला तिर्यग्गामी, हृदय से निर्याण करने वाला मनुष्यगामी, सिर से निर्याण करने वाला देवगामी और सर्वांग से निर्याण करने वाला जीव सिद्धगति प्राप्त करता है।*

*इस प्रकार इस गर्भ अध्ययन में जन्म से लेकर मरण तक की विविध जानकारियों का विशद विवेचन हुआ है।*



# ३९. गब्भऽज्झयणं

सुत्त

१. गब्भाइ पयाणं सामित्तं–

१. दोण्हं गब्भवक्कंति पण्णत्ता, तं जहा–
१. मणुस्साणं चेव, २. पंचेंदियतिरिक्खजोणियाणं चेव।

२. दोण्हं छविपव्वा पण्णत्ता, तं जहा–
१. मणुस्साणं चेव, २. पंचेंदियतिरिक्खजोणियाणं चेव।

३. दो सुक्क-सोणियसंभवा पण्णत्ता, तं जहा–
१. मणुस्साणं चेव, २. पंचेंदियतिरिक्खजोणियाणं चेव।

४. दोण्हं गब्भत्थाणं आहारे पण्णत्ते, तं जहा–
१. मणुस्साणं चेव, २. पंचेंदियतिरिक्खजोणियाणं चेव।

५. दोण्हं गब्भत्थाणं वुड्ढी पण्णत्ता, तं जहा–
१. मणुस्साणं चेव, २. पंचेंदियतिरिक्खजोणियाणं चेव।
एवं निव्वुड्ढी, विगुव्वणा, गइपरियाए, समुग्घाए, कालसंजोगे आयाती मरणं। *–ठाणं अ. २, उ. ३, सु. ७९*

२. भवस्स चउव्विहत्त परूवणं–

चउव्विहे भवे पण्णत्ते, तं जहा–
१. णेरइयभवे, २. तिरिक्खजोणियभवे,
३. मणुस्सभवे ४. देवभवे
*–ठाणं. अ. ४, उ. २, सु. २९४*

३. गब्भ धारणस्स विहि–णिसेह कारण परूवणं–

पंचहिं ठाणेहिं इत्थी पुरिसेण सद्धिं असंवसमाणी वि गब्भं धरेज्जा, तं जहा–

१. इत्थी दुव्वियडा दुन्निसण्णा सुक्कपोग्गले अहिट्ठिज्जा,
२. सुक्कपोग्गलसंसिट्ठे व से वत्थे अंतो जोणिए अणुपविसेज्जा,
३. सइं व से सुक्कपोग्गले अणुपवेसेज्जा,
४. परो व से सुक्कपोग्गले अणुपवेसेज्जा,
५. सीओदगवियडेण वा से आयममाणीए सुक्कपोग्गला अणुपविसेज्जा।

इच्चेएहिं पंचहिं ठाणेहिं इत्थी पुरिसेण सद्धिं असंवसमाणी वि गब्भं धरेज्जा।

१ पंचहिं ठाणेहिं इत्थी पुरिसेण सद्धिं संवसमाणी वि गब्भं नो धरेज्जा, तं जहा–
१. अप्पत्तजोव्वणा,
२. अतिक्कंतजोव्वणा,
३. जातिवंझा,

# ३९. गर्भ अध्ययन

सूत्र

१. गर्भ आदि पदों का स्वामित्व–

१. दो की गर्भव्युत्क्रान्ति होती है, यथा–
१. मनुष्यों की, २. पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिकों की।

२. दो के चर्मयुक्त पर्व (सन्धि-वन्धन) होते हैं, यथा–
१. मनुष्यों के, २. पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिकों के।

३. दो शुक्र और रक्त से उत्पन्न होते हैं, यथा–
१. मनुष्य, २. पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिक।

४. दो गर्भ में रहते हुए आहार लेते हैं, यथा–
१. मनुष्य, २. पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिक।

५. दो की गर्भ में रहते हुए वृद्धि होती है, यथा–
१. मनुष्यों की, २. पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिकों की।
इसी प्रकार (दो की गर्भ में रहते हुए) हानि, विक्रिया, गतिपर्याय, समुद्घात, कालसंयोग, गर्भ से निर्गमन और मृत्यु होती है।

२. भव के चतुर्विधत्व का प्ररूपण–

भव (उत्पत्ति) चार प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. नैरयिक भव, २. तिर्यञ्चयोनिक भव,
३. मनुष्य भव, ४. देव भव।

३. गर्भ धारण के विधि-निषेध के कारणों का प्ररूपण–

पाँच कारणों से स्त्री पुरुष का सहवास न करती हुई भी गर्भ को धारण कर लेती है, यथा–

१. अनावृत तथा दुर्निषण्ण (कुआसन) से बैठी हुई स्त्री के योनि-देश में शुक्रपुद्गलों का आकर्षण होने पर,
२. शुक्र-पुद्गलों से संसृष्ट वस्त्र के योनि-देश में प्रविष्ट हो जाने पर,
३. स्वयं अपने ही हाथों से शुक्र-पुद्गलों को योनि-देश में अनुप्रविष्ट कर देने पर,
४. दूसरों के द्वारा शुक्र-पुद्गलों के योनि-देश में अनुप्रविष्ट किए जाने पर,
५. शीतल जल में स्नान करती हुई स्त्री के योनि-देश में शुक्र-पुद्गलों के अनुप्रविष्ट हो जाने पर।

इन पाँच कारणों से स्त्री पुरुष का सहवास न करती हुई भी गर्भ धारण कर सकती है।

१. पाँच कारणों से स्त्री पुरुष का सहवास करती हुई भी गर्भ को धारण नहीं करती है, यथा–
१. पूर्ण युवती न हो तो
२. विगतयौवना हो तो
३. जन्म से ही वंध्या हो तो

४. गेलन्नपुट्ठा,
५. दोमणंसिया।
इच्चेएहिं पंचहिं ठाणेहिं इत्थी पुरिसेण सद्धिं संवसमाणी वि गब्भं नो धरेज्जा।

२. पंचहिं ठाणेहिं इत्थी पुरिसेण सद्धिं संवसमाणी वि गब्भं नो धरेज्जा, तं जहा–
१. निच्चोउया,
२. अणोउया,
३. वावन्नसोया,
४. वाविद्धसोया,
५. अणंगपडिसेविणी।
इच्चेएहिं पंचहिं ठाणेहिं इत्थी पुरिसेण सद्धिं संवसमाणी वि गब्भं नो धरेज्जा।

३. पंचहिं ठाणेहिं इत्थी पुरिसेण सद्धिं संवसमाणी वि गब्भं नो धरेज्जा, तं जहा–
१. उउम्मि णो णिगामपडिसेविणी या वि भवइ
२. समागया वा से सुक्कपोग्गला पडिविद्धंसंति,
३. उदिन्ने वा से पित्तसोणिए,
४. पुरा वा देवकम्मुणा,
५. पुत्तफले वा नो निव्विट्ठे भवइ।
इच्चेएहिं पंचहिं ठाणेहिं इत्थी पुरिसेण सद्धिं संवसमाणी वि गब्भं नो धरेज्जा। –ठाणं अ. ५, उ. २, सु. ४१६

४. रोग से स्पृष्ट हो तो
५. दौर्मनस्क (शोकग्रस्त) हो तो
इन पाँच कारणों से स्त्री पुरुष का सहवास करती हुई भी गर्भ को धारण नहीं करती है।

२. पाँच कारणों से स्त्री पुरुष का सहवास करती हुई भी गर्भ को धारण नहीं करती है, यथा–
१. सदा ऋतुमती रहने से,
२. कभी भी ऋतुमती न होने से,
३. गर्भाशय नष्ट हो जाने से,
४. गर्भाशय की शक्ति क्षीण हो जाने से,
५. अप्राकृतिक काम-क्रीड़ा करने से,
इन पाँच कारणों से स्त्री पुरुष का सहवास करती हुई भी गर्भ को धारण नहीं करती है।

३. पाँच कारणों से स्त्री पुरुष का सहवास करती हुई भी गर्भ को धारण नहीं करती है, यथा–
१. ऋतुकाल में वीर्यपात होने तक पुरुष का प्रतिसेवन नहीं करने से,
२. समागत शुक्र-पुद्गलों के विध्वस्त हो जाने से,
३. पित्त-प्रधान शोणित (रक्त) के उदीर्ण हो जाने से,
४. देव प्रयोग (श्राप आदि) से,
५. पुत्र फलदायी कर्म के अर्जित न होने से।
इन पाँच कारणों से स्त्री पुरुष का सहवास करती हुई भी गर्भ को धारण नहीं करती है।

**४. माणुसी गब्भस्स चउव्विहत्तं–**

चत्तारि मणुस्सीगब्भा पण्णत्ता, तं जहा–
१. इत्थित्ताए,
२. पुरिसत्ताए,
३. णपुंसगत्ताए,
४. विंवत्ताए

गाहाओ– अप्पं सुक्कं वहुं ओयं, इत्थी तत्थ पजायइ।
अप्पं ओयं वहुं सुक्कं, पुरिसो तत्थ पजायइ॥
दोण्हं पि रत्तसुक्काणं, तुल्लभावे णपुंसओ।
इत्थीओयसमायोगे, विंवं तत्थ पजायइ॥
–ठाणं. अ. ४, उ. ४, सु. ३७७

**४. मानुषी गर्भ के चार प्रकारों का प्ररूपण–**

मनुष्य स्त्रियों के गर्भ चार प्रकार के कहे गए हैं, यथा–
१. स्त्री के रूप में,
२. पुरुष के रूप में,
३. नपुंसक के रूप में,
४. बिम्ब विचित्र (आकृति) के रूप में,

गाथार्थ–शुक्र अल्प और रज अधिक होने पर स्त्री पैदा होती है। ओज अल्प और शुक्र अधिक होने पर पुरुष पैदा होता है।
रक्त (ओज) और शुक्र दोनों के समान होने पर नपुंसक पैदा होता है। (वायु-विकार के कारण) स्त्री रज के स्थिर होने पर विंब होता है।

**५. गब्भगयजीवस्स नेरइय-देवेसु उववज्जण कारणाणि परूवणं–**

प. जीवे णं भंते ! गब्भगए समाणे नेरइएसु उववज्जेज्जा?
उ. गोयमा ! अत्थेगइए उववज्जेज्जा, अत्थेगइए नो उववज्जेज्जा।
प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–
'गब्भगए समाणे जीवे नेरइएसु अत्थेगइए उववज्जेज्जा, अत्थेगइए नो उववज्जेज्जा?'

**५. गर्भगत जीव के नरक और देवों में उत्पन्न होने के कारणों का प्ररूपण–**

प्र. भंते ! गर्भ में रहा हुआ जीव क्या नारकों में उत्पन्न होता है?
उ. गौतम ! कोई उत्पन्न होता है और कोई उत्पन्न नहीं होता है।
प्र. भंते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि–
"गर्भ में रहा हुआ कोई जीव नैरयिकों में उत्पन्न होता है और कोई जीव उत्पन्न नहीं होता है?"

उ. गोयमा ! से णं सन्नी पंचेंदिए सव्वाहिं पज्जत्तीहिं पज्जत्तए वीरियलद्धीए वेउव्वियलद्धीए पराणीयं आगयं सोच्चा निसम्म पएसे निच्छुभंति,

निच्छुभित्ता वेउव्वियसमुग्घाएणं समोहण्णइ,

वेउव्वियसमुग्घाएणं समोहण्णित्ता चाउरंगिणिं सेणं विउव्वइ,

चाउरंगिणीं सेणं विउव्वेत्ता चाउरंगिणिए सेणाए पराणीएणं सद्धिं संगामं संगामेइ,

से णं जीवे—अत्थकामए, रज्जकामए, भोगकामए, कामकामए, अत्थकंखिए, रज्जकंखिए, भोगकंखिए, कामकंखिए,

अत्थपिवासिए, रज्जपिवासिए, भोगपिवासिए, कामपिवासिए,

तच्चित्ते तम्मणे तदज्झवसिए तत्तिव्वज्झवसाणे तदट्ठोवउत्ते तदप्पियकरणे तब्भावणाभाविए

एएसि णं अंतरंसि कालं करेज्जा नेरइएसु उववज्जइ,

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—

"गब्भगए समाणे जीवे अत्थेगइए उववज्जेज्जा, अत्थेगइए नो उववज्जेज्जा।"

प. जीवे णं भंते ! गब्भगए समाणे देवलोगेसु उववज्जेज्जा ?

उ. गोयमा ! अत्थेगइए उववज्जेज्जा अत्थेगइए नो उववज्जेज्जा।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—

"गब्भगए समाणे जीवे अत्थेगइए उववज्जेज्जा, अत्थेगइए नो उववज्जेज्जा ?"

उ. गोयमा ! से णं सन्नी पंचिंदिए सव्वाहिं पज्जत्तीहिं पज्जत्तए तहारूवस्स समणस्स वा, माहणस्स वा अंतिए एगमवि आरियं धम्मियं सुवयणं सोच्चा निसम्म तओ भवइ संवेगजायसड्ढे तिव्वधम्माणुरागरत्ते,

से णं जीवे-धम्मकामए पुण्णकामए सग्गकामए मोक्खकामए, धम्मकंखिए पुण्णकंखिए सग्गकंखिए मोक्खकंखिए,

धम्मपिवासिए पुण्णपिवासिए सग्गपिवासिए मोक्खपिवासिए,

तच्चित्ते तम्मणे तल्लेसे तदज्झवसिए तत्तिव्वज्झवसाणे तदट्ठोवउत्ते, तदप्पियकरणे, तब्भावणाभाविए,

एएसि णं अंतरंसि कालं करेज्जा देवलोएसु उववज्जइ,

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—

उ. गौतम ! गर्भ में रहा हुआ संज्ञी पंचेन्द्रिय और समस्त पर्याप्तियों से परिपूर्ण जीव, वीर्यलब्धि और वैक्रियलब्धि द्वारा शत्रुसेना का आगमन सुनकर, अवधारण करके अपने आत्मप्रदेशों को गर्भ से बाहर निकालता है,

बाहर निकालकर वैक्रियसमुद्घात करता है,

वैक्रिय समुद्घात करके चतुरंगिणी सेना की विकुर्वणा करता है,

चतुरंगिणी सेना की विकुर्वणा करके उस सेना से शत्रुसेना के साथ युद्ध करता है।

वह अर्थ (धन) का कामी, राज्य का कामी, भोग का कामी, काम का कामी, अर्थाकांक्षी, राज्याकांक्षी, भोगाकांक्षी, कामाकांक्षी,

अर्थ-पिपासु, राज्य-पिपासु, भोग-पिपासु एवं काम-पिपासु,

उन्हीं में चित्त वाला, उन्हीं में मन वाला, उन्हीं में आत्मपरिणाम वाला, उन्हीं में अध्यवसित, उन्हीं में प्रयत्न-शील, उन्हीं में उपयोग वाला, उन्हीं के लिए क्रिया करने वाला और उन्हीं भावनाओं से भावित हो और

उसी समय में मृत्यु को प्राप्त हो तो वह नरक में उत्पन्न होता है।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि—

"गर्भ में रहा हुआ कोई जीव नैरयिकों में उत्पन्न होता है और कोई जीव उत्पन्न नहीं होता है।"

प्र. भंते ! गर्भस्थ जीव क्या देवलोक में उत्पन्न होता है ?

उ. गौतम ! कोई जीव उत्पन्न होता है और कोई जीव उत्पन्न नहीं होता है।

प्र. भंते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि—

"गर्भस्थ जीव कोई देवलोक में उत्पन्न होता है और कोई जीव उत्पन्न नहीं होता है ?"

उ. गौतम ! वह गर्भस्थ संज्ञी पंचेन्द्रिय और सब पर्याप्तियों से पर्याप्त जीव, तथारूप श्रमण या माहन के पास एक भी आर्य और धार्मिक सुवचन सुनकर अवधारण करके शीघ्र ही संवेग से धर्मश्रद्धालु बनकर, धर्म में तीव्र अनुराग रक्त होकर,

वह धर्म का कामी, पुण्य का कामी, स्वर्ग का कामी, मोक्ष का कामी, धर्माकांक्षी, पुण्याकांक्षी, स्वर्ग का आकांक्षी, मोक्षाकांक्षी,

धर्मपिपासु, पुण्यपिपासु, स्वर्गपिपासु एवं मोक्षपिपासु,

उसी में चित्त वाला, उसी में मन वाला, उसी में आत्मपरिणाम वाला, उसी में अध्यवसित, उसी में तीव्र प्रयत्नशील, उसी में उपयोगयुक्त, उसी के लिए अर्पित होकर क्रिया करने वाला, उसी की भावनाओं से भावित हो और

उसी समय में मृत्यु को प्राप्त हो तो देवलोक में उत्पन्न होता है।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि—

"गब्भगए समाणे जीवे अत्थेगइए उववज्जेज्जा अत्थेगइए नो उववज्जेज्जा। -विया. १, उ. ७, सु. १९-२०

६. गब्भं वक्कमाणस्स जीवस्स सिय सइंदियं ससरीरं उव्वत्ति परूवणं-

प. जीवे णं भंते ! गब्भं वक्कमाणे किं सइंदिए वक्कमइ, अणिंदिए वक्कमइ?

उ. गोयमा ! सिय सइंदिए वक्कमइ, सिय अणिंदिए वक्कमइ।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ-
"गब्भं वक्कमाणे जीवे सिय सइंदिए वक्कमइ, सिय अणिंदिए वक्कमइ?"

उ. गोयमा ! दव्विंदियाइं पडुच्च अणिंदिए वक्कमइ, भाविंदियाइं पडुच्च सइंदिए वक्कमइ।
से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ-
"गब्भं वक्कमाणे जीवे सिय सइंदिए वक्कमइ, सिय अणिंदिए वक्कमइ।"

प. जीवे णं भंते ! गब्भं वक्कमाणे किं ससरीरी वक्कमइ, असरीरी वक्कमइ?

उ. गोयमा ! सिय ससरीरी वक्कमइ, सिय असरीरी वक्कमइ।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ-
"गब्भं वक्कमाणे जीवे सिय ससरीरी वक्कमइ, सिय असरीरी वक्कमइ?"

उ. गोयमा ! ओरालिय-वेउव्विय-आहारयाइं पडुच्च असरीरी वक्कमइ, तेयाकम्माइं पडुच्च ससरीरी वक्कमइ।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ-
"गब्भं वक्कमाणे जीवे सिय ससरीरी वक्कमइ सिय असरीरी वक्कमइ।" -विया. स. १, उ. ७, सु. १०-११

७. गब्भं वक्कमाणे जीवस्स वण्णाइ परूवणं-

प. जीवे णं भंते ! गब्भं वक्कमाणे कतिवण्णं कतिगंधं कतिरसं कतिफासं परिणामं परिणमइ?

उ. गोयमा ! पंचवण्णं दुगंधं पंचरसं अट्ठफासं परिणामं परिणमइ।[1] -विया. स. १२, उ. ५, सु. ३६

८. दगगब्भस्स पगारा समयं च परूवणं-

चत्तारि दगगब्भा पण्णत्ता, तं जहा-
१. उस्सा, २. महिया, ३. सीता, ४. उसिणा।
चत्तारि दगगब्भा पण्णत्ता, तं जहा-
१. हेमगा,
२. अब्भसंथडा,
३. सीओसिणा, ४. पंचरूविया।

"कोई गर्भस्थ जीव देवलोक में उत्पन्न होता है और कोई जीव उत्पन्न नहीं होता है।"

६. गर्भ में उत्पन्न होते हुए जीव के सइन्द्रिय-सशरीर उत्पत्ति का प्ररूपण-

प्र. भंते ! गर्भ में उत्पन्न होता हुआ जीव क्या इन्द्रियसहित उत्पन्न होता है या इन्द्रियरहित उत्पन्न होता है?

उ. गौतम ! इन्द्रियसहित भी उत्पन्न होता है और इन्द्रियरहित भी उत्पन्न होता है।

प्र. भंते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि-
"गर्भ में उत्पन्न होता हुआ जीव इन्द्रियसहित भी उत्पन्न होता है और इन्द्रियरहित भी उत्पन्न होता है?"

उ. गौतम! द्रव्येन्द्रियों की अपेक्षा वह बिना इन्द्रियों का उत्पन्न होता है और भावेन्द्रियों की अपेक्षा इन्द्रियों सहित उत्पन्न होता है।
इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि-
"गर्भ में उत्पन्न होता हुआ जीव इन्द्रियसहित भी उत्पन्न होता है और इन्द्रियरहित भी उत्पन्न होता है।"

प्र. भंते ! गर्भ में उत्पन्न होता हुआ जीव क्या शरीर सहित उत्पन्न होता है या शरीर रहित उत्पन्न होता है?

उ. गौतम ! वह शरीर सहित भी उत्पन्न होता है और शरीररहित भी उत्पन्न होता है।

प्र. भंते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि-
"गर्भ में उत्पन्न होता हुआ जीव शरीरसहित भी उत्पन्न होता है और शरीररहित भी उत्पन्न होता है?"

उ. गौतम ! औदारिक, वैक्रिय और आहारक शरीरों की अपेक्षा शरीररहित उत्पन्न होता है तथा तैजस् और कार्मण शरीरों की अपेक्षा शरीरसहित उत्पन्न होता है।
इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि-
"गर्भ में उत्पन्न होता हुआ जीव शरीरसहित भी उत्पन्न होता है और शरीररहित भी उत्पन्न होता है।"

७. गर्भ में उत्पन्न होते हुए जीव के वर्णादि का प्ररूपण-

प्र. भंते ! गर्भ में उत्पन्न होता हुआ जीव कितने वर्ण, गन्ध, रस और स्पर्श परिणाम से परिणमित होता है?

उ. गौतम ! वह जीव पाँच वर्ण, दो गन्ध, पाँच रस और आठ स्पर्श परिणाम से परिणमित होता है।

८. उदक गर्भ के प्रकार और समय का प्ररूपण-

उदक गर्भ चार प्रकार के कहे गए हैं, यथा-
१. ओस, २. मिहिका (कोहरा), ३. अतिशीत, ४. अतिउष्ण।
उदक गर्भ चार प्रकार के कहे गए हैं, यथा-
१. हिमपात,
२. अभ्रसंस्तृत-आकाश का बादलों से ढंका रहना,
३. अतिशीतोष्ण, ४. पंचरूपिका।
(१. गर्जन, २. विद्युत, ३. जल, ४. वात तथा ५. बादलों के संयुक्त योग से।)

---

१. विया. स. २०, उ. ३, सु. २

१. माहे उ हेमगा गब्भा,
२. फग्गुणे अब्भसंथडा
३. सितोसिणा उ चित्ते,
४. वइसाहे पंचरूविया। *–ठाणं. अ. ४, उ. ४, सु. ३७६*

१. माघ में हिमपात से उदक गर्भ रहता है।
२. फाल्गुन में आकाश के बादलों से आच्छादित होने पर उदक गर्भ रहता है।
३. चैत्र में अतिशीत तथा अतिउष्णता से उदक गर्भ रहता है।
४. वैशाख में पंचरूपिका होने से उदक गर्भ रहता है।

**९. उदग-तिरिक्ख जोणिय-मणुस्सी गब्भस्स कायट्ठिई परूवणं–**

प. उदगगब्भे णं भंते ! उदगगब्भे त्ति कालओ केवच्चिरं होइ?
उ. गोयमा ! जहन्नेणं एक्कं समयं,
उक्कोसेणं छ मासा।
प. तिरिक्खजोणियगब्भे णं भंते ! तिरिक्खजोणियगब्भे त्ति कालओ केवच्चिरं होइ?
उ. गोयमा ! जहन्नेणं अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेणं अट्ठ संवच्छराइं।
प. मणुस्सीगब्भे णं भंते ! मणुस्सीगब्भे त्ति कालओ केवच्चिरं होइ?
उ. गोयमा ! जहन्नेणं अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेणं बारस संवच्छराइं।
प. काय-भवत्थे णं भंते ! काय भवत्थे त्ति कालओ केवच्चिरं होइ?
उ. गोयमा ! जहन्नेणं अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेणं चउव्वीसं संवच्छराइं।
प. मणुस्स-पंचेंदियतिरिक्खजोणियबीए णं भंते ! जोणिब्भूए केवइयं कालं संचिट्ठइ?
उ. गोयमा ! जहन्नेणं अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेणं बारस मुहुत्ता। *–विया. स. २, उ. ५, सु. २-६*

**९. उदक-तिर्यञ्चयोनिक-मनुष्य स्त्रियों के गर्भ आदि की कायस्थिति का प्ररूपण–**

प्र. भन्ते ! उदकगर्भ, (पानी का गर्भ) उदकगर्भ के रूप में कितने काल तक रहता है?
उ. गौतम ! जघन्य एक समय,
उत्कृष्ट छह मास तक।
प्र. भन्ते ! तिर्यञ्चयोनिकगर्भ, तिर्यञ्चयोनिकगर्भ के रूप में कितने काल तक रहता है?
उ. गौतम ! जघन्य अन्तर्मुहूर्त,
उत्कृष्ट आठ वर्ष तक।
प्र. भंते ! मानुषीगर्भ, मानुषीगर्भ के रूप में कितने काल तक रहता है?
उ. गौतम ! जघन्य अन्तर्मुहूर्त,
उत्कृष्ट बारह वर्ष तक।
प्र. भंते ! काय भवस्थ जीव काय भवस्थ के रूप में कितने काल तक रहता है?
उ. गौतम ! जघन्य अन्तर्मुहूर्त,
उत्कृष्ट चौवीस वर्ष तक।
प्र. भंते ! मनुष्य और पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिक सम्बन्धी योनिगत बीज (वीर्य) योनिभूत (प्रजनन शक्ति) रूप में कितने काल तक रहता है?
उ. गौतम ! वह जघन्य अन्तर्मुहूर्त,
उत्कृष्ट बारह मुहूर्त तक।

**१०. गब्भट्ठियस्स जीवस्स अवट्ठाण परूवणं–**

प. जीवे णं भंते ! गब्भगए समाणे उत्ताणए वा, पासिल्लए वा, अंबखुज्जए वा, अच्छेज्ज वा, चिट्ठेज्ज वा, निसीएज्ज वा, तुयट्टेज्ज वा,
मातुए सुवमाणीए सुवइ, जागरमाणीए जागरइ,
सुहियाए सुहिए भवइ, दुहियाए दुहिए भवइ?
उ. हंता, गोयमा ! जीवे णं गब्भगए समाणे उत्ताणए वा जाव दुहियाए दुहिए भवइ।
अहे णं पसवणकाल समयंसि सीसेण वा, पाएहिं वा आगच्छइ सममागच्छइ, तिरियमागच्छइ विणिहायमावज्जइ। *–विया. स. १, उ. ७, सु. २१-२२ (क)*

**१०. गर्भ में स्थित जीव के अवस्थान का प्ररूपण–**

प्र. भंते ! गर्भ में रहा हुआ जीव क्या उत्तानक चित-लेटा हुआ, करवट लिये, आम के समान कुबड़ा, खड़ा बैठा या सोता हुआ होता है तथा
माता के सोने पर सोया हुआ, जागने पर जागा हुआ,
सुखी होने पर सुखी और दुखी होने पर दुःखी होता है?
उ. हाँ, गौतम ! गर्भ में रहा हुआ जीव उत्तानक यावत् माता के दुःखी होने पर दुःखी होता है,
प्रसवकाल में अगर वह गर्भगत जीव मस्तक द्वारा या पैरों द्वारा गर्भ से बाहर आए तब तो भली-भांति आ जाता है यदि वह टेड़ा (आड़ा) होकर आता है तो मर जाता है।

**११. एग भवग्गहणं पडुच्च एग जीवस्स जणयप्पमाणं–**

प. एगजीवे णं भंते ! एगभवग्गहणेणं केवइयाणं पुत्तत्ताए हव्वमागच्छइ?

**११. एक भवग्रहण की अपेक्षा एक जीव के जनकों का प्रमाण–**

प्र. भंते ! एक जीव एक भव ग्रहण की अपेक्षा कितने जीवों का पुत्र हो सकता है?

उ. गोयमा ! जहन्नेणं इक्कस्स वा, दोण्हं वा, तिण्हं वा, उक्कोसेणं सयपुहत्तस्स जीवाणं पुत्तत्ताए हव्वमागच्छइ।

–विया. स. २, उ. ५, सु. ७

**१२. एगभवग्गहणं पडुच्च एग जीवस्स पुत्त संखा–**

प. एगजीवस्स णं भंते ! एगभवग्गहणेणं केवइया जीवा पुत्तत्ताए हव्वमागच्छंति ?

उ. गोयमा ! जहन्नेणं एक्को वा, दो वा, तिण्णि वा, उक्कोसेणं सयसहस्सपुहत्तं जीवाणं पुत्तत्ताए हव्वमागच्छंति।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–

"जहण्णेणं एक्को वा, दो वा, तिण्णि वा, उक्कोसेणं सयसहस्सपुहत्तं जीवाणं पुत्तत्ताए हव्वमागच्छंति ?"

उ. गोयमा ! इत्थीए य पुरिसस्स य कम्मकडाए जोणीए मेहुणवत्तिए नामं संजोए समुप्पज्जइ।

ते दुहओ सिणेहं संचिणंति संचिणित्ता तत्थ णं जहन्नेणं एक्को वा, दो वा, तिण्णि वा,

उक्कोसेणं सयसहस्सपुहत्तं जीवाणं पुत्तत्ताए हव्वमागच्छंति।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–

"जहण्णेणं एक्को वा, दो वा, तिण्णि वा उक्कोसेणं सयसहस्स पुहत्तं जीवाणं पुत्तत्ताए हव्वमागच्छंति।"

–विया. स. २, उ. ५, सु. ८

**१३. जीव सरीरे माइ पिइअंग परूवणं–**

प. कइ णं भंते ! माइअंगा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! तओ माइअंगा पण्णत्ता, तं जहा–

१. मंसे, २. सोणिए, ३. मत्थुलुंगे।[1]

प. कइ णं भंते ! पिइअंगा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! तओ पिइअंगा पण्णत्ता, तं जहा–

१. अट्ठि, २. अट्ठिमिंजा, ३. केसमंसुरोमनहे।

–विया. स. १, उ. ७, सु. १६-१७

**१४. माइ-पिइअंगाणं कायट्ठिई परूवणं–**

प. अम्मपिइए अंगाणं भंते ! सरीरए केवइयं कालं संचिट्ठइ ?

उ. गोयमा ! जावइयं से कालं भवधारणिज्जे सरीरए अव्ववन्ने भवइ, एवइयं काले संचिट्ठंति, अहे णं समए-समए वोक्कसिज्जमाणे-वोक्कसिज्जमाणे चरमकालसमयंसि वोच्छिन्ने भवंति।

–विया. स. १, उ. ७, सु. १८

**१५. जीव-चउवीसदंडएसु एगत्त-पुहत्तेणं विग्गहगइ समावन्नगाइ परूवणं–**

प. जीवे णं भंते ! किं विग्गहगइसमावन्नए अविग्गहगइसमावन्नए ?

उ. गौतम ! एक जीव एक भव में जघन्य एक, दो या तीन जीवों का और उत्कृष्ट शत पृथक्त्व (दो सौ से नौ सौ तक) जीवों का पुत्र हो सकता है।

**१२. एक भव ग्रहण की अपेक्षा एक जीव के पुत्रों की संख्या–**

प्र. भंते ! एक जीव के एक भव में कितने जीव पुत्र रूप में (उत्पन्न) हो सकते हैं ?

उ. गौतम ! जघन्य एक, दो या तीन जीव और उत्कृष्ट लक्षपृथक्त्व (दो लाख से लेकर नौ लाख तक) जीव पुत्र रूप में उत्पन्न हो सकते हैं।

प्र. भंते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि–

"जघन्य एक, दो या तीन और उत्कृष्ट लक्षपृथक्त्व जीव पुत्र रूप में उत्पन्न हो सकते हैं ?"

उ. गौतम ! (कर्मकृत नामकर्म से निष्पन्न और वेदोदय से) योनि में स्त्री और पुरुष का जब मैथुनवृत्तिक सम्भोग निमित्तक संयोग निष्पन्न होता है।

तब उन दोनों के स्नेह से पुरुष के वीर्य और स्त्री के रज का संयोग सम्बन्ध होता है और संयोग होने पर उसमें से जघन्य एक, दो या तीन और उत्कृष्ट लक्षपृथक्त्व (दो लाख से लेकर नौ लाख तक) जीव पुत्र रूप में उत्पन्न हो सकते हैं।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–

"जघन्य एक, दो या तीन और उत्कृष्ट लक्षपृथक्त्व जीव पुत्र रूप में उत्पन्न हो सकते हैं।"

**१३. जीव के शरीर में माता-पिता के अंगों का प्ररूपण–**

प्र. भंते ! (जीव के शरीर में) माता के अंग कितने कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! माता के तीन अंग कहे गए हैं, यथा–

१. मांस, २. शोणित (रक्त), ३. मस्तक का भेजा (दिमाग)।

प्र. भंते ! पिता के कितने अंग कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! पिता के तीन अंग कहे गए हैं, यथा–

१. हड्डी, २. मज्जा, ३. केश, दाढी, मूंछ, रोम, नख।

**१४. माता-पिता के अंगों की कायस्थिति का प्ररूपण–**

प्र. भंते ! माता-पिता के अंग शरीर में कितने काल तक रहते हैं ?

उ. गौतम ! भवधारणीय शरीर जितने समय तक रहता है, उतने समय तक वे अंग रहते हैं और भवधारणीय शरीर प्रति समय क्षीण होते-होते अन्तिम समय में वे (अंग भी) नष्ट हो जाते हैं तब माता-पिता के वे अंग भी नष्ट हो जाते हैं।

**१५. जीव-चौवीस दंडकों में एकत्व बहुत्व की विग्रहगति का प्ररूपण–**

प्र. भंते ! क्या जीव विग्रहगतिसमापन्नक है या अविग्रहगति-समापन्नक है ?

१. ठाणं अ. ३, उ. ४, सु. २०९

उ. गोयमा ! सिय विग्गहगइसमावन्नए, सिय अविग्गहगइसमावन्नगे।

दं. १-२४. एवं नेरइए जाव वेमाणिए।

प. जीवाणं भंते ! किं विग्गहगइसमावन्नगा, अविग्गहगइसमावन्नगा?

उ. गोयमा ! विग्गहगइसमावन्नगा वि, अविग्गहगइ-समावन्नगा वि।

प. नेरइया णं भंते ! किं विग्गहगइसमावन्नगा, अविग्गहगइसमावन्नगा?

उ. गोयमा ! १. सव्वे वि ताव होज्जा अविग्गहगइसमावन्नगा,

२. अहवा अविग्गहगइसमावन्नगा य विग्गहगइ-समावन्नगे य,

३. अहवा अविग्गहगइसमावन्नगा य विग्गहगइ-समावन्नगा य,

एवं जीव एगिंदियवज्जो तियभंगो।[1]

*–विया. स. १, उ. ७, सु. ७-८*

उ. गौतम ! कदाचित् विग्रहगति को प्राप्त होता है और कदाचित् विग्रहगति को प्राप्त नहीं होता है।

दं. १-२४. इसी प्रकार नैरयिक से वैमानिक पर्यन्त जानना चाहिए।

प्र. भंते ! क्या (वहुत से) जीव विग्रहगति को प्राप्त होते हैं या अविग्रहगति को प्राप्त होते हैं?

उ. गौतम ! (वहुत से) जीव विग्रहगति प्राप्त भी हैं और अविग्रहगति प्राप्त भी हैं।

प्र. भंते ! क्या नैरयिक विग्रहगति को प्राप्त होते हैं या अविग्रहगति को प्राप्त होते हैं?

उ. गौतम ! १. वे सभी विग्रहगति को प्राप्त नहीं होते हैं।

२. अथवा वहुत से अविग्रहगति को प्राप्त नहीं होते और कोई एक विग्रहगति को प्राप्त होता है।

३. अथवा वहुत से (जीव) अविग्रहगति को प्राप्त नहीं होते और वहुत से (जीव) विग्रहगति को प्राप्त होते हैं।

इस प्रकार जीव सामान्य और एकेन्द्रिय को छोड़कर सर्वत्र तीन-तीन भंग कहने चाहिए।

**१६. विविह दिसाओ पडुच्च एगिंदियाणं विग्गहगइस्स समय परूवणं–**

प. कइविहा णं भंते ! एगिंदिया पण्णत्ता?

उ. गोयमा ! पंचविहा एगिंदिया पण्णत्ता, तं जहा–

१. पुढविकाइया जाव ५. वणस्सईकाइया।

एवमेए वि चउक्कएणं भेएणं भाणियव्वा जाव वणस्सईकाइया।

प. अपज्जत्तसुहुमपुढविकाइए णं भंते ! इमीसे रयणप्पभाए पुढवीए पुरत्थिमिल्ले चरिमंते समोहए, समोहणित्ता जे भविए इमीसे रयणप्पभाए पुढवीए पच्चत्थिमिल्ले चरिमंते अपज्जत्तसुहुमपुढविकाइयत्ताए उववज्जित्तए, से णं भंते! कइ समइएणं विग्गहेणं उववज्जेज्जा?

उ. गोयमा ! एगसमइएण वा, दुसमइएण वा, तिसमइएण वा विग्गहेणं उववज्जेज्जा।

प. से केणट्ठेणं भन्ते ! एवं वुच्चइ–

"एगसमइएण वा, दुसमइएण वा, तिसमइएण वा विग्गहेणं उववज्जेज्जा?

उ. एवं खलु गोयमा ! मए सत्त सेढीओ पन्नत्ताओ, तं जहा–

१. उज्जुआयता सेढी, २. एगओवंका, ३. दुहओवंका, ४. एगओखहा, ५. दुहओखहा, ६. चक्कवाला, ७. अद्धचक्कवाला।

१. उज्जुयायताए सेढीए उववज्जमाणे एगसमइएणं विग्गहेणं उववज्जेज्जा,

२. एगओवंकाए सेढीए उववज्जमाणे दुसमइएणं विग्गहेणं उववज्जेज्जा,

**१६. विविध दिशाओं की अपेक्षा एकेन्द्रिय जीवों की विग्रहगति के समय का प्ररूपण–**

प्र. भंते ! एकेन्द्रिय कितने प्रकार के कहे गए हैं?

उ. गौतम ! एकेन्द्रिय पाँच प्रकार के कहे गए हैं, यथा–

१. पृथ्वीकाय यावत् ५. वनस्पतिकाय।

इस प्रकार इनके भी वनस्पतिकायिक पर्यंत प्रत्येक के चार-चार भेद कहने चाहिए।

प्र. भंते ! अपर्याप्त सूक्ष्मपृथ्वीकायिक जीव इस रत्नप्रभापृथ्वी के पूर्वदिशा के चरमान्त में मरणसमुद्घात करके इस रत्नप्रभापृथ्वी के पश्चिमी चरमान्त में अपर्याप्त सूक्ष्मपृथ्वीकायिकरूप में उत्पन्न होने योग्य है तो भंते ! वह कितने समय की विग्रहगति से उत्पन्न होता है?

उ. गौतम ! वह एक समय की, दो समय की या तीन समय की विग्रहगति से उत्पन्न होता है।

प्र. भंते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि–

"वह एक समय, दो समय या तीन समय की विग्रहगति से उत्पन्न होता है?"

उ. गौतम ! मैंने सात श्रेणियाँ कही हैं, यथा–

१. ऋज्वायता, २. एकतोवक्रा, ३. उभयतोवक्रा, ४. एकतःखा, ५. उभयतःखा, ६. चक्रवाल, ७. अर्द्धचक्रवाल।

१. जो पृथ्वीकायिक जीव ऋज्वायता श्रेणी से उत्पन्न होता है वह एक समय की विग्रहगति से उत्पन्न होता है।

२. जो एकतोवक्रा श्रेणी से उत्पन्न होता है, वह दो समय की विग्रहगति से उत्पन्न होता है।

१. ठाणं अ. ३, उ. ४, सु. २२५

# ४०. जुम्मऽज्झयणं

सूत्र

१. जुम्मस्स भेया तेसिं लक्खणाण य परूवणं–

प. कइ णं भंते ! जुम्मा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! चत्तारि जुम्मा पण्णत्ता, तं जहा–

१. कडजुम्मे, २. तेयोए,

३. दावरजुम्मे, ४. कलियोए।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–

'कडजुम्मे जाव कलियोए ?'

उ. गोयमा ! १. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे चउपज्जवसिए। से तं कडजुम्मे।

२. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे तिपज्जवसिए। से तं तेयोए।

३. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे दुपज्जवसिए। से तं दावरजुम्मे।

४. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे एगपज्जवसिए। से तं कलियोए।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–

"कडजुम्मे जाव कलियोए"।[1] *–विया. स. १८, उ. ४, सु. ४*

२. चउवीसदंडएसु सिद्धेसु य जुम्म भेय परूवणं–

प. दं. १. नेरइयाणं भंते ! कइ जुम्मा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! चत्तारि जुम्मा पण्णत्ता, तं जहा–

१. कडजुम्मे जाव ४. कलियोए।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–

"नेरइयाणं चत्तारि जुम्मा पण्णत्ता, तं जहा–

१. कडजुम्मे जाव ४. कलियोए।

उ. गोयमा ! अट्ठो तहेव।

दं. २-१५ एवं जाव वाउकाइयाणं।

प. दं. १६. वणस्सइकाइया णं भंते ! कइ जुम्मा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! वणस्सइकाइया सिय कडजुम्मा, सिय तेओया, सिय दावरजुम्मा, सिय कलिओया।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–

"वणस्सइकाइया सिय कडजुम्मा जाव कलिओया ?

उ. गोयमा ! उववायं पडुच्च।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–

"वणस्सइकाइया सिय कडजुम्मा जाव कलिओया ?"

दं. १७. बेइंदिया जहा नेरइयाणं।

# ४०. युग्म अध्ययन

सूत्र

१. युग्म के भेद और उनके लक्षणों का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! युग्म कितने कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! युग्म चार कहे गए हैं, यथा–

१. कृतयुग्म, २. त्र्योज,

३. द्वापरयुग्म, ४. कल्योज।

प्र. भन्ते ! किस कारण से ऐसा कहते हैं कि–

'युग्म चार हैं– कृतयुग्म यावत् कल्योज।'

उ. गौतम ! १. जिस राशि में से चार-चार निकालने पर अन्त में चार शेष रहें, वह राशि "कृतयुग्म" है।'

२. जिस राशि में से चार-चार निकालने पर अन्त में तीन शेष रहें, वह राशि "त्र्योज" है।

३. जिस राशि में से चार-चार निकालने पर अन्त में दो शेष रहें, वह राशि "द्वापरयुग्म" है।

४. जिस राशि में से चार-चार निकालने पर अन्त में एक शेष रहे, वह राशि "कल्योज" है।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–

"युग्म चार हैं–कृतयुग्म यावत् कल्योज"।

२. चौबीस दण्डकों और सिद्धों में युग्म भेदों का प्ररूपण–

प्र. दं.१. भन्ते ! नैरयिकों में कितने युग्म कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! उनमें चार युग्म कहे गए हैं, यथा–

१. कृतयुग्म यावत् ४. कल्योज।

प्र. भन्ते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि–

नैरयिकों में चार युग्म होते हैं, यथा–

१. कृतयुग्म यावत् ४. कल्योज।"

उ. गौतम ! कारण पूर्ववत् जानना चाहिए।

दं. २-१५ इसी प्रकार वायुकायिक पर्यन्त जानना चाहिए।

प्र. दं. १६. भन्ते ! वनस्पतिकायिकों में कितने युग्म कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! वनस्पतिकायिक कदाचित् कृतयुग्म होते हैं, कदाचित् त्र्योज होते हैं, कदाचित् द्वापरयुग्म होते हैं और कदाचित् कल्योज होते हैं।

प्र. भन्ते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि–

"वनस्पतिकायिक कदाचित् कृतयुग्म होते हैं यावत् कदाचित् कल्योज होते हैं ?"

उ. गौतम ! उपपात (जन्म) की अपेक्षा ऐसा कहा जाता है।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–

"वनस्पतिकायिक कदाचित् कृतयुग्म होते हैं यावत् कदाचित् कल्योज होते हैं।

दं. १७. द्वीन्द्रिय जीवों का कथन नैरयिकों के समान है।

१. विया. स. २५, उ. ४, सु. १

दं. १८-२४ एवं जाव वेमाणियाणं[1]।

सिद्धाणं जहा वणस्सइकाइयाणं।

*-विया. स. २५, उ. ४, सु. २-७*

दं. १८-२४ इसी प्रकार वैमानिकों पर्यन्त कहना चाहिए।

सिद्धों का कथन वनस्पतिकायिकों के समान है।

३. जहण्णाइ पयं पडुच्च चउवीसदंडएसु सिद्धेसु य कडजुम्माइ परूवणं–

प. दं. १. नेरइया णं भन्ते ! किं १. कडजुम्मा, २. तेओया, ३. दावरजुम्मा, ४. कलिओया?

उ. गोयमा ! जहन्नपए कडजुम्मा,

उक्कोसपए तेओया,

अजहन्नमणुक्कोसपदे सिय कडजुम्मा जाव सिय कलिओया।

दं. २-११ एवं असुरकुमारा जाव थणियकुमारा।

प. दं. १२. पुढविकाइया णं भन्ते ! किं कडजुम्मा जाव कलिओया?

उ. गोयमा ! जहन्नपए कडजुम्मा,

उक्कोसपए दावरजुम्मा,

अजहन्नमणुक्कोसपए सिय कडजुम्मा जाव सिय कलिओया।

दं. १३-१५ एवं जाव वाउकाइया।

प. दं. १६. वणस्सइकाइया णं भन्ते ! किं कडजुम्मा जाव कलिओया?

उ. गोयमा ! १. जहन्नपए अपदा, २. उक्कोसपए अपदा,

३. अजहन्नमणुक्कोसपए सिय कडजुम्मा जाव सिय कलिओया।

दं. १७-१९ बेइंदिया जाव चउरिंदिया जहा पुढविकाइया।

दं. २०-२४ पंचिंदियतिरिक्खजोणिया जाव वेमाणिया जहा नेरइया।

सिद्धा जहा वणस्सइकाइया।

*-विया. स. १८, उ. ४, सु. ५-१२*

३. जघन्यादि पद की अपेक्षा चौवीस दण्डकों में और सिद्धों में कृतयुग्मादि का प्ररूपण–

प्र. दं. १. भन्ते ! नैरयिक क्या १. कृत युग्म हैं, २. त्र्योज हैं, ३. द्वापरयुग्म हैं या ४ कल्योज हैं?

उ. गौतम ! वे जघन्यपद में कृतयुग्म हैं,

उत्कृष्ट पद में त्र्योज हैं,

तथा अजघन्योत्कृष्ट पद में कदाचित् कृतयुग्म हैं यावत् कदाचित् कल्योज हैं।

दं. २-११ इसी प्रकार असुरकुमारों से स्तनितकुमारों पर्यन्त जानना चाहिए।

प्र. दं. १२. भन्ते ! पृथ्वीकायिक जीव क्या कृतयुग्म हैं यावत् कल्योज हैं?

उ. गौतम ! वे जघन्यपद में कृतयुग्म हैं,

उत्कृष्ट पद में द्वापरयुग्म हैं,

किन्तु अजघन्योत्कृष्ट पद में कदाचित् कृतयुग्म हैं यावत् कदाचित् कल्योज हैं।

दं. १३-१५ इसी प्रकार वायुकायिक पर्यन्त कहना चाहिए।

प्र. दं. १६. भन्ते ! वनस्पतिकायिक जीव क्या कृतयुग्म हैं यावत् कल्योज हैं?

उ. गौतम ! वे जघन्यपद में अपद हैं और उत्कृष्टपद में भी अपद हैं, किन्तु अजघन्योत्कृष्ट पद में कदाचित् कृतयुग्म हैं यावत् कदाचित् कल्योज हैं।

दं. १७-१९ द्वीन्द्रिय से चतुरिन्द्रिय पर्यन्त पृथ्वीकायिकों के समान हैं।

दं. २०-२४ पंचेन्द्रिय तिर्यञ्च-योनिकों से वैमानिकों पर्यन्त का कथन नैरयिकों के समान करना चाहिए।

सिद्धों का कथन वनस्पतिकायिकों के समान जानना चाहिए।

४. जहण्णाइपयं पडुच्च इत्थीसु कडजुम्माइ परूवणं–

प. इत्थीओ णं भन्ते ! किं कडजुम्माओ जाव कलिओयाओ?

उ. गोयमा ! जहन्नपदे कडजुम्माओ, उक्कोसपदे वि कडजुम्माओ,

अजहन्नमणुक्कोसपदे सिय कडजुम्माओ जाव सिय कलिओयाओ।

एवं असुरकुमारित्थीओ वि जाव थणियकुमारित्थीओ।

एवं तिरिक्खजोणित्थीओ।

एवं मणुस्सित्थीओ।

४. जघन्यादि पद की अपेक्षा स्त्रियों में कृतयुग्मादि का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! क्या स्त्रियाँ कृतयुग्म हैं यावत् कल्योज हैं?

उ. गौतम ! वे जघन्यपद में कृतयुग्म हैं और उत्कृष्टपद में भी कृतयुग्म हैं,

किन्तु अजघन्योत्कृष्ट पद में कदाचित् कृतयुग्म हैं यावत् कदाचित् कल्योज हैं।

असुरकुमार स्त्रियों (देवियों) से स्तनितकुमार स्त्रियों पर्यन्त इसी प्रकार जानना चाहिए।

तिर्यञ्चयोनिक स्त्रियों का कथन भी इसी प्रकार कहना चाहिए।

मनुष्य-स्त्रियों के लिए भी इसी प्रकार कहना चाहिए।

---

१. ठाणं. अ. ४, उ. ३, स. ३१६

एवं जाव वाणमंतर-जोइसिए-वेमाणियदेवित्थीओ।

*–विया. स. १८, उ. ४, सु. १३-१७*

वाणव्यन्तर, ज्योतिष्क और वैमानिक देवों की देवियों के विषय में भी इसी प्रकार कहना चाहिए।

५. दव्व-पएसं पडुच्च जीव-चउवीसदंडएसु सिद्धेसु य कडजुम्माइ भेय परूवणं–

प. जीवे णं भंते ! दव्वट्ठयाए किं कडजुम्मे जाव कलियोए?

उ. गोयमा ! नो कडजुम्मे, नो तेयोए, नो दावरजुम्मे, कलियोए।

दं. १-२४ एवं णेरइए जाव वेमाणिए।

एवं सिद्धे वि।

प. जीवा णं भंते ! दव्वट्ठयाए किं कडजुम्मा जाव कलिओया?

उ. गोयमा ! ओघादेसेणं कडजुम्मा, नो तेओया, नो दावरजुम्मा, नो कलिओया।

विहाणादेसेणं नो कडजुम्मा, नो तेओया, नो दावरजुम्मा, कलिओया।

प. दं. १. नेरइया णं भंते ! दव्वट्ठयाए किं कडजुम्मा जाव कलिओया?

उ. गोयमा ! १. ओघादेसेणं सिय कडजुम्मा जाव सिय कलिओया।

२. विहाणादेसेणं नो कडजुम्मा, नो तेओया, नो दावरजुम्मा, कलिओया।

दं. २-२४ एवं जाव वेमाणिया।

एवं सिद्धा वि।

प. जीवे णं भंते ! पएसट्ठयाए किं कडजुम्मे जाव कलियोए?

उ. गोयमा ! जीवपएसे पडुच्च कडजुम्मे, नो तेओये, नो दावरजुम्मे, नो कलिओए।

सरीरपएसे पडुच्च सिय कडजुम्मे जाव सिय कलिओए।

दं. १-२४ एवं नेरइए जाव वेमाणिए।

प. सिद्धे णं भंते ! पएसट्ठयाए किं कडजुम्मे जाव कलियोए?

उ. गोयमा ! कडजुम्मे, नो तेओए, नो दावरजुम्मे, नो कलिओए।

प. जीवा णं भंते ! पएसट्ठयाए किं कडजुम्मा जाव कलिओया?

उ. गोयमा ! जीवपएसे पडुच्च ओघादेसेण वि, विहाणादेसेण वि कडजुम्मा,

नो तेओया, नो दावरजुम्मा, नो कलिओया।

सरीरपएसे पडुच्च ओघादेसेणं सिय कडजुम्मा जाव सिय कलिओया,

५. द्रव्य प्रदेश की अपेक्षा जीव-चौबीसदण्डकों और सिद्धों में युग्म-भेदों का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! (एक) जीव द्रव्यार्थरूप से कृतयुग्म यावत् कल्योज-रूप है?

उ. गौतम ! कृतयुग्म, त्र्योज और द्वापरयुग्मरूप नहीं है किन्तु कल्योजरूप है।

दं. १-२४ इसी प्रकार (एक) नैरयिक से वैमानिक पर्यन्त जानना चाहिए।

इसी प्रकार सिद्ध के लिए भी जानना चाहिए।

प्र. भन्ते ! (अनेक) जीव द्रव्यार्थरूप से कृतयुग्म यावत् कल्योजरूप हैं?

उ. गौतम ! वे ओघादेश (सामान्य) से कृतयुग्म हैं, किन्तु त्र्योज, द्वापरयुग्म या कल्योजरूप नहीं हैं।

विधानादेश (विशेष) से वे कृतयुग्म, त्र्योज तथा द्वापरयुग्म नहीं हैं, किन्तु कल्योजरूप हैं।

प्र. दं. १. भन्ते ! नैरयिक द्रव्यार्थरूप से कृतयुग्म यावत् कल्योज रूप हैं?

उ. गौतम ! वे १. ओघादेश से कदाचित् कृतयुग्मरूप हैं यावत् कदाचित् कल्योजरूप हैं,

२. विधानादेश से वे कृतयुग्म, त्र्योज और द्वापरयुग्मरूप नहीं हैं, किन्तु कल्योजरूप हैं।

दं. २-२४ इसी प्रकार वैमानिकों पर्यन्त (द्रव्यार्थ रूप से) जानना चाहिए।

इसी प्रकार सिद्धों के लिए भी जानना चाहिए।

प्र. भन्ते ! (एक) जीव प्रदेशार्थरूप से कृतयुग्म है यावत् कल्योज है?

उ. गौतम ! जीव प्रदेश की अपेक्षा कृतयुग्म है किन्तु त्र्योज, द्वापरयुग्म और कल्योजरूप नहीं है।

शरीरप्रदेशों की अपेक्षा जीव कदाचित् कृतयुग्म है यावत् कदाचित् कल्योजरूप है।

दं. १-२४ इसी प्रकार नैरयिक से वैमानिक पर्यन्त कहना चाहिए।

प्र. भन्ते ! सिद्ध प्रदेशार्थरूप से कृतयुग्म है यावत् कल्योज है?

उ. गौतम ! वह कृतयुग्म है, किन्तु त्र्योज, द्वापरयुग्म या कल्योजरूप नहीं है।

प्र. भन्ते ! (अनेक) जीव प्रदेशों की अपेक्षा क्या कृतयुग्म हैं यावत् कल्योजरूप हैं?

उ. गौतम ! जीव प्रदेशों की अपेक्षा ओघादेश और विधानादेश से कृतयुग्म हैं,

किन्तु त्र्योज, द्वापरयुग्म या कल्योजरूप नहीं हैं।

शरीरप्रदेशों की अपेक्षा जीव ओघादेश से कदाचित् कृतयुग्म हैं यावत् कदाचित् कल्योज रूप हैं।

विहाणादेसेणं कडजुम्मा वि जाव कलिओया वि।
दं. १-२४ एवं नेरइया जाव वेमाणिया।

प. सिद्धा णं भन्ते ! किं कडजुम्मा जाव कलिओया?
उ. गोयमा ! ओघादेसेण वि, विहाणादेसेण वि कडजुम्मा, नो तेओया, नो दावरजुम्मा, नो कलिओया।
—विया. स. २५, उ. ४, सु. ३८-४०

विधानादेश से वे कृतयुग्म भी हैं यावत् कल्योज भी हैं।
दं. १-२४ इसी प्रकार नैरयिकों से वैमानिकों पर्यन्त कहना चाहिए।

प्र. भंते ! सिद्ध प्रदेशों की अपेक्षा कृतयुग्म हैं यावत् कल्योज हैं?
उ. गौतम ! वे ओघादेश से भी और विधानादेश से भी कृतयुग्म हैं, किन्तु त्र्योज, द्वापर युग्म या कल्योज नहीं हैं।

६. पएसोगाढं पडुच्च जीव-चउवीसदंडएसु सिद्धेसु य कडजुम्माइ परूवणं–

प. जीवे णं भंते ! किं कडजुम्मपएसोगाढे जाव सिय कलियोगपएसोगाढे?
उ. गोयमा ! सिय कडजुम्मपएसोगाढे जाव सिय कलियोगपएसोगाढे।
दं. १-२४ एवं नेरइए जाव वेमाणिए।

एवं जाव सिद्धे।

प. जीवा णं भंते ! किं कडजुम्मपएसोगाढा जाव कलिओए पएसोगाढा?
उ. गोयमा ! ओघादेसेणं कडजुम्मपएसोगाढा,
नो तेओयपएसोगाढा, नो दावरजुम्मपएसोगाढा, नो कलिओएपएसोगाढा।
विहाणादेसेणं कडजुम्मपएसोगाढा वि जाव कलिओएपएसोगाढा वि।

प. दं. १. नेरइया णं भंते ! किं कडजुम्मपएसोगाढा जाव कलिओएपएसोगाढा?
उ. गोयमा! १. ओघादेसेणं सिय कडजुम्मपएसोगाढा जाव सिय कलिओएपएसोगाढा।
२. विहाणादेसेणं कडजुम्मपएसोगाढा वि जाव कलिओएपएसोगाढा वि।
दं. २-११, १७-२४ एवं एगिंदिय-सिद्धवज्जा जाव वेमाणिया।
दं. १२-१६ सिद्धा एगिंदिया य जहा जीवा।
—विया. स. २५, उ. ४, सु. ४१-४६

६. प्रदेशावगाढ की अपेक्षा जीव-चौबीसदंडकों और सिद्धों में कृतयुग्मादि का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्या (एक) जीव कृतयुग्म-प्रदेशावगाढ है यावत् कल्योज प्रदेशावगाढ है?
उ. गौतम ! वह कदाचित् कृतयुग्म-प्रदेशावगाढ है यावत् कदाचित् कल्योज प्रदेशावगाढ है।
दं. १-२४. इसी प्रकार नैरयिक से वैमानिक पर्यन्त जानना चाहिए।

इसी प्रकार सिद्ध पर्यन्त जानना चाहिए।

प्र. भंते ! क्या (अनेक) जीव कृतयुग्म-प्रदेशावगाढ हैं यावत् कल्योज प्रदेशावगाढ हैं?
उ. गौतम ! वे ओघादेश से कृतयुग्म-प्रदेशावगाढ हैं,
किन्तु त्र्योज प्रदेशावगाढ, द्वापरयुग्म प्रदेशावगाढ और कल्योज प्रदेशावगाढ नहीं हैं।
विधानादेश से वे कृतयुग्म-प्रदेशावगाढ भी हैं यावत् कल्योज-प्रदेशावगाढ भी हैं।

प्र. दं. १. भंते ! क्या (अनेक) नैरयिक कृतयुग्म-प्रदेशावगाढ हैं यावत् कल्योज प्रदेशावगाढ हैं?
उ. गौतम ! १. वे ओघादेश से कदाचित् कृतयुग्म-प्रदेशावगाढ हैं यावत् कदाचित् कल्योज-प्रदेशावगाढ हैं।
२. विधानादेश से कृतयुग्म-प्रदेशावगाढ भी हैं यावत् कल्योज-प्रदेशावगाढ भी हैं।
एकेन्द्रिय-जीवों और सिद्धों को छोड़कर शेष सभी दण्डक वैमानिक पर्यन्त पूर्ववत् (नैरयिकों के समान) जानने चाहिए।
सिद्धों और एकेन्द्रिय जीवों का कथन सामान्य जीवों के समान है।

७. ठिई पडुच्च जीव-चउवीसदंडएसु सिद्धेसु य कडजुम्माइ परूवणं–

प. जीवे णं भंते ! किं कडजुम्मसमयट्ठिईए जाव कलिओगसमयट्ठिईए?
उ. गोयमा ! कडजुम्मसमयट्ठिईए,
नो तेयोगसमयट्ठिईए, नो दावरजुम्मसमयट्ठिईए, नो कलिओगसमयट्ठिईए।

प. दं. १. नेरइए णं भंते ! किं कडजुम्मसमयट्ठिईए जाव कलिओगसमयट्ठिईए?
उ. गोयमा ! सिय कडजुम्मसमयट्ठिईए जाव सिय कलिओगसमयट्ठिईए।
दं. २-२४. एवं जाव वेमाणिए।

७. स्थिति की अपेक्षा जीव-चौबीसदंडकों और सिद्धों में कृतयुग्मादि का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्या (एक) जीव कृतयुग्म समय की स्थिति वाला है यावत् कल्योज समय की स्थिति वाला है?
उ. गौतम ! वह कृतयुग्म समय की स्थिति वाला है,
किन्तु त्र्योज-समय, द्वापरयुग्म-समय या कल्योज-समय की स्थिति वाला नहीं है।

प्र. दं. १. भंते ! क्या (एक) नैरयिक कृतयुग्म-समय की स्थिति वाला है यावत् कल्योज समय की स्थिति वाला है?
उ. गौतम ! वह कदाचित् कृतयुग्म समय की स्थिति वाला है यावत् कदाचित् कल्योज समय की स्थिति वाला है।
दं. २-२४. इसी प्रकार वैमानिक पर्यन्त जानना चाहिए।

सिद्धे जहा जीवे।

प. जीवा णं भंते ! किं कडजुम्मसमयट्ठिईया जाव कलिओगसमयट्ठिईया?

उ. गोयमा ! ओघादेसेण वि, विहाणादेसेण वि कडजुम्मसमयट्ठिईया,
नो तेयोगसमयट्ठिईया, नो दावरजुम्मसमयट्ठिईया, नो कलिओगसमयट्ठिईया।

प. दं. १. नेरइया णं भंते ! किं कडजुम्मसमयट्ठिईया जाव कलिओगसमयट्ठिईया?

उ. गोयमा ! ओघादेसेणं सिय कडजुम्मसमयट्ठिईया जाव सिय कलिओगसमयट्ठिईया,
विहाणादेसेणं कडजुम्मसमयट्ठिईया वि जाव कलिओगसमयट्ठिईया वि।
दं. २-२४. एवं जाव वेमाणिया।
सिद्धा जहा जीवा। –विया. स. २५, उ. ४, सु. ४७-५४

८. वण्णाइ पज्जवेहिं पडुच्च जीव-चउवीसदंडएसु सिद्धेसु य कडजुम्माइ परूवणं–

प. जीवे णं भंते ! कालवण्णपज्जवेहिं किं कडजुम्मे जाव कलिओए?

उ. गोयमा ! जीवपएसे पडुच्च नो कडजुम्मे जाव नो कलिओए।
सरीरपएसे पडुच्च सिय कडजुम्मे जाव सिय कलिओए।
दं. १-२४. एवं नेरइए जाव वेमाणिए।
सिद्धा ण चेव पुच्छिज्जंति।

प. जीवा णं भंते ! कालवण्णपज्जवेहिं किं कडजुम्मा जाव कलिओया?

उ. गोयमा ! जीवपएसे पडुच्च ओघादेसेण वि, विहाणादेसेण वि नो कडजुम्मा जाव नो कलिओया।
सरीरपएसे पडुच्च ओघादेसेणं सिय कडजुम्मा जाव सिय कलिओया,
विहाणादेसेणं कडजुम्मा वि जाव कलिओया वि।
दं. १-२४. एवं नेरइया जाव वेमाणिया।
एवं नीलवण्णपज्जवेहि वि दंडओ भाणियव्वो एगत्त-पुहत्तेणं।
एवं जाव लुक्खफासपज्जवेहिं।
–विया. स. २५, उ. ४, सु. ५५-६१

९. नाणपज्जवेहिं पडुच्च जीव-चउवीसदंडएसु सिद्धेसु य कडजुम्माइ परूवणं–

प. जीवे णं भंते ! आभिणिवोहिय-नाणपज्जवेहिं किं कडजुम्मे जाव कलिओए?

सिद्ध का कथन (औधिक) जीव के समान है।

प्र. भंते ! (अनेक) जीव कृतयुग्म-समय की स्थिति वाले हैं यावत् कल्योज समय की स्थिति वाले हैं?

उ. गौतम ! वे ओघादेश से तथा विधानादेश से कृतयुग्म समय की स्थिति वाले हैं,
किन्तु त्र्योज-समय, द्वापरयुग्म-समय या कल्योज समय की स्थिति वाले नहीं हैं।

प्र. दं. १. भंते ! (अनेक) नैरयिक कृतयुग्म-समय की स्थिति वाले हैं यावत् कल्योजसमय की स्थिति वाले हैं?

उ. गौतम ! ओघादेश से वे कदाचित् कृतयुग्म समय की स्थिति वाले हैं यावत् कदाचित् कल्योज-समय की स्थिति वाले हैं।
विधानादेश से वे कृतयुग्म-समय की स्थिति वाले भी हैं यावत कल्योज-समय की स्थिति वाले भी हैं।
दं. २-२४. इसी प्रकार वैमानिकों पर्यन्त जानना चाहिए।
सिद्धों का कथन सामान्य जीवों के समान है।

८. वर्णादि के पर्यायों की अपेक्षा जीव-चौबीसदंडकों और सिद्धों में कृतयुग्मादि का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्या (एक) कृष्णवर्ण वाला जीव पर्यायों की अपेक्षा कृतयुग्म है यावत् कल्योज है?

उ. गौतम ! जीव प्रदेशों की अपेक्षा कृतयुग्म नहीं है यावत् कल्योज नहीं है,
किन्तु शरीरप्रदेशों की अपेक्षा कदाचित् कृतयुग्म है यावत् कदाचित् कल्योज है।
दं. १-२४. इसी प्रकार नैरयिक से वैमानिक पर्यन्त कहना चाहिए।
(अरूपी होने से) यहाँ सिद्ध के विषय में प्रश्न नहीं करना चाहिए,

प्र. भंते ! क्या (अनेक) जीव कृष्णवर्ण पर्यायों की अपेक्षा कृतयुग्म हैं यावत् कल्योज हैं?

उ. गौतम ! जीव-प्रदेशों की अपेक्षा ओघादेश से और विधानादेश से कृतयुग्म यावत् कल्योज नहीं हैं।
शरीरप्रदेशों की अपेक्षा ओघादेश से कदाचित् कृतयुग्म हैं यावत् कदाचित् कल्योज हैं,
विधानादेश से वे कृतयुग्म भी हैं यावत् कल्योज भी हैं।
दं. १-२४. इसी प्रकार नैरयिकों से वैमानिकों पर्यन्त कहना चाहिए।
इसी प्रकार एकवचन और बहुवचन से नीले वर्ण के पर्यायों की अपेक्षा भी कहना चाहिए।
इसी प्रकार रुक्ष स्पर्श पर्यायों पर्यन्त (शेष वर्ण, गन्ध, रस, स्पर्श पर्यायों की अपेक्षा) भी पूर्ववत् कहना चाहिए।

९. ज्ञान पर्यायों की अपेक्षा जीव-चौबीसदंडकों और सिद्धों में कृतयुग्मादि का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्या (एक) जीव आभिनिवोधिकज्ञान के पर्यायों की अपेक्षा कृतयुग्म है यावत् कल्योज है?

उ. गोयमा ! सिय कडजुम्मे जाव सिय कलिओए।
एवं एगिंदियवज्जं जाव वेमाणिए।

प. जीवा णं भंते ! आभिणिबोहिय-नाणपज्जवेहिं किं कडजुम्मा जाव कलिओगा ?

उ. गोयमा ! १. ओघादेसेणं सिय कडजुम्मा जाव सिय कलिओगा,
२. विहाणादेसेणं कडजुम्मा वि जाव कलिओया वि।
एवं एगिंदियवज्जं जाव वेमाणिया।

एवं सुयनाणपज्जवेहि वि।
ओहिनाणपज्जवेहि वि एवं चेव।

णवरं-विगलिंदियाणं नत्थि ओहिनाणं।
मणपज्जवनाणं पि एवं चेव।

णवरं-जीवाणं मणुस्साण य, सेसाणं नत्थि।

प. जीवे णं भंते ! केवलनाणपज्जवेहिं किं कडजुम्मे जाव कलिओए ?

उ. गोयमा ! कडजुम्मे, नो तेयोए, नो दावरजुम्मे, नो कलियोए।
एवं मणुस्से वि।
एवं सिद्धे वि।

प. जीवा णं भंते ! केवलनाणपज्जवेहिं किं कडजुम्मा जाव कलिओगा ?

उ. गोयमा ! ओघादेसेण वि, विहाणादेसेण वि कडजुम्मा।
नो तेयोगा, नो दावरजुम्मा, नो कलिओगा।
एवं मणुस्सा वि।
एवं सिद्धा वि। —विया. स. २५, उ. ४, सु. ६२-७४

१०. अन्नाणपज्जवेहिं पडुच्च जीव चउवीसदंडएसु कडजुम्माइ परूवणं—

प. जीवे णं भंते ! मइअन्नाणपज्जवेहिं किं कडजुम्मे जाव कलिओए ?

उ. गोयमा ! जहा आभिणिबोहियणाणपज्जवेहिं तहेव दो दंडगा।
एवं सुयअन्नाणपज्जवेहिं वि।

एवं विभंगनाणपज्जवेहिं वि।
[illegible]

११. दंसणपज्जवेहिं पडुच्च जीव चउवीसदंडएसु कडजुम्माइ परूवणं—
चक्खुदंसण अचक्खुदंसण ओहिदंसण-पज्जवेहिं वि एवं चेव।

उ. गौतम ! वह कदाचित् कृतयुग्म है यावत् कदाचित् कल्योज है।
इसी प्रकार एकेन्द्रिय को छोड़कर वैमानिक पर्यन्त कहना चाहिए।

प्र. भंते ! क्या (अनेक) जीव आभिनिबोधिक ज्ञान के पर्यायों की अपेक्षा कृतयुग्म हैं यावत् कल्योज हैं ?

उ. गौतम ! १. ओघादेश से वे कदाचित् कृतयुग्म हैं यावत् कदाचित् कल्योज हैं।
२. विधानादेश से कृतयुग्म भी हैं यावत् कल्योज भी हैं।
इसी प्रकार एकेन्द्रियों को छोड़कर वैमानिकों पर्यन्त जानना चाहिए।

इसी प्रकार श्रुतज्ञान के पर्यायों की अपेक्षा भी कहना चाहिए।
अवधिज्ञान के पर्यायों की अपेक्षा भी इसी प्रकार कहना चाहिए।
विशेष-विकलेन्द्रियों में अवधिज्ञान नहीं होता।
मनःपर्यवज्ञान के पर्यायों के लिए भी इसी प्रकार कहना चाहिए।
विशेष-जीव और मनुष्यों में ही मनःपर्यवज्ञान होता है, शेष जीवों में नहीं पाया जाता।

प्र. भन्ते ! क्या (एक) जीव केवलज्ञान के पर्यायों की अपेक्षा कृतयुग्म है यावत् कल्योज है ?

उ. गौतम ! वह कृतयुग्म है, किन्तु त्र्योज, द्वापरयुग्म या कल्योज नहीं है।
इसी प्रकार मनुष्य के लिए भी जानना चाहिए।
इसी प्रकार सिद्ध के लिए भी कहना चाहिए।

प्र. भन्ते ! क्या (अनेक) जीव केवलज्ञान के पर्यायों की अपेक्षा कृतयुग्म हैं यावत् कल्योज हैं ?

उ. गौतम ! ओघादेश से और विधानादेश से वे कृतयुग्म हैं, किन्तु त्र्योज, द्वापरयुग्म और कल्योज नहीं हैं।
इसी प्रकार मनुष्यों के लिए भी समझना चाहिए।
इसी प्रकार सिद्धों के लिए भी कहना चाहिए।

१०. अज्ञान पर्यायों की अपेक्षा से जीव-चौबीस दण्डकों में कृतयुग्मादि का प्ररूपण—

प्र. भन्ते ! क्या (एक) जीव मतिअज्ञान के पर्यायों की अपेक्षा कृतयुग्म है यावत् कल्योज है ?

उ. गौतम ! आभिनिबोधिकज्ञान के पर्यायों के समान यहाँ भी (एक वचन बहुवचन की अपेक्षा) दो दण्डक कहने चाहिए।
इसी प्रकार श्रुतअज्ञान के पर्यायों की अपेक्षा भी कहना चाहिए।
इसी प्रकार विभंगज्ञान के पर्यायों की अपेक्षा भी कहना चाहिए।

११. दर्शन पर्यायों की अपेक्षा जीव-चौबीस दण्डकों में कृतयुग्मादि का प्ररूपण—
चक्षुदर्शन, अचक्षुदर्शन और अवधिदर्शन के पर्यायों के लिए भी इसी प्रकार कहना चाहिए।

णवरं–जस्स जं अत्थि तं भाणियव्वं।

केवलदंसणपज्जवेहिं जहा केवलनाणपज्जवेहिं।

–विया. स. २५, उ. ४, सु. ७८-७९

१२. खुड्डजुम्मस्स भेया तेसिं लक्खणाण य परूवणं–

प. कइ णं भंते ! खुड्डाजुम्मा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! चत्तारि खुड्डाजुम्मा[1] पण्णत्ता, तं जहा–

१. कडजुम्मे, २. तेयोए, ३. दावरजुम्मे, ४. कलियोए।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–

चत्तारि खुड्डा जुम्मा पण्णत्ता, तं जहा–

"कडजुम्मे जाव कलियोए ?"

उ. गोयमा ! १. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे चउपज्जवसिए। से तं खुड्डागकडजुम्मे।

२. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे तिपज्जवसिए। से तं खुड्डागतेयोए।

३. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे दुपज्जवसिए। से तं खुड्डागदावरजुम्मे।

४. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे एगपज्जवसिए। से तं खुड्डागकलियोए।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–

"चत्तारि खुड्डाजुम्मा, तं जहा–

"कडजुम्मे जाव कलियोए।" –विया. स. ३१, उ. १, सु. २

१३. खुड्डागकडजुम्माइ नेरइयाणं उववायाईणं परूवणं–

प. खुड्डागकडजुम्म नेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति ?

किं नेरइएहिंतो उववज्जंति जाव देवेहिंतो उववज्जंति ?

उ. गोयमा ! नो नेरइएहिंतो उववज्जंति,

तिरिक्खजोणिएहिंतो उववज्जंति,

मणुस्सेहिंतो उववज्जंति,

नो देवेहिंतो उववज्जंति।

एवं नेरइयाणं उववाओ जहा वक्कंतीए तहा भाणियव्वो[2]।

प. ते णं भंते ! जीवा एगसमएणं केवइया उववज्जंति ?

उ. गोयमा ! चत्तारि वा, अट्ठ वा, बारस वा, सोलस वा, संखेज्जा वा, असंखेज्जा वा उववज्जंति।

प. ते णं भंते ! जीवा कहं उववज्जंति ?

उ. गोयमा ! से जहानामए-पवए पवमाणे अज्झवसाणनिवत्तिएणं करणोवाएणं सेयकाले तं ठाणं विप्पजहित्ता पुरिमं ठाणं उवसंपज्जित्ताणं विहरइ, एवामेव ते वि जीवा, पवओ विव पवमाणा अज्झवसाण निव्वत्तिएणं करणोवाएणं सेयकाले तं भवं विप्पजहित्ता पुरिमं भवं उवसंपज्जित्ताणं विहरंति[3]।

विशेष–जिसमें जो पाया जाता हो वह कहना चाहिए।

केवलदर्शन के पर्यायों का कथन केवलज्ञान के पर्यायों के समान जानना चाहिए।

१२. क्षुद्रयुग्मों के भेद और उनके लक्षणों का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्षुद्रयुग्म कितने कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! क्षुद्रयुग्म चार प्रकार के कहे गये हैं, यथा–

१. कृतयुग्म, २. त्र्योज, ३. द्वापरयुग्म, ४. कल्योज।

प्र. भंते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि–

क्षुद्र युग्म चार कहे गए हैं, यथा–

'कृतयुग्म यावत् कल्योज ?'

उ. गौतम ! १. जिस राशि में से चार-चार का अपहार करते हुए अन्त में शेष चार रहे वह 'क्षुद्र कृतयुग्म' है।

२. जिस राशि में से चार-चार का अपहार करते हुए अन्त में तीन शेष रहे वह 'क्षुद्रत्र्योज' है।

३. जिस राशि में से चार-चार का अपहार करते हुए अन्त में दो शेष रहे वह 'क्षुद्रद्वापरयुग्म' है।

४. जिस राशि में से चार-चार का अपहार करते हुए अन्त में एक ही शेष रहे वह 'क्षुद्रयुग्म कल्योज' है।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–

"क्षुद्रयुग्म चार कहे गए हैं, यथा–

"कृतयुग्म यावत् कल्योज।"

१३. क्षुद्रकृतयुग्मादि नैरयिकों के उत्पाद आदि का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्षुद्रकृतयुग्म-राशि वाले नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं ?

क्या वे नैरयिकों से आकर उत्पन्न होते हैं यावत् देवों से आकर उत्पन्न होते हैं ?

उ. गौतम ! नैरयिकों में से आकर उत्पन्न नहीं होते,

तिर्यञ्चयोनिकों में से आकर उत्पन्न होते हैं,

मनुष्यों में से आकर उत्पन्न होते हैं,

देवों में से आकर उत्पन्न नहीं होते।

जिस प्रकार व्युत्क्रान्ति पद में नैरयिकों का उत्पाद कहा है वही सब यहाँ भी कहना चाहिए।

प्र. भंते ! वे जीव एक समय में कितने उत्पन्न होते हैं ?

उ. गौतम ! वे चार, आठ, बारह, सोलह, संख्यात या असंख्यात उत्पन्न होते हैं।

प्र. भंते ! वे जीव किस प्रकार उत्पन्न होते हैं ?

उ. गौतम ! जैसे कोई कूदने वाला पुरुष कूदता हुआ अध्यवसाय निष्पन्न क्रियासाधन द्वारा उस स्थान को छोड़कर भविष्यत्काल में अगले स्थान को प्राप्त करता है, वैसे ही जीव भी कूदने वाले की तरह कूदते हुए अध्यवसाय-निर्वर्तित क्रियासाधन (कर्मों) द्वारा पूर्वभव को छोड़कर आगामी भव को प्राप्त कर उत्पन्न होते हैं।

---

१. लघु संख्या वाली राशि विशेष को "क्षुद्रयुग्म" कहते हैं।

२. पण्ण. प. ६, सु. ६३९, १-२६

३. इसी सन्दर्भ में (विया. स. २५, उ. ८, सु. ३) का विशेष वर्णन व्युत्क्रान्ति अध्ययन में देखें।

प. ते णं भंते ! जीवा किं आयपयोगेणं उववज्जंति, परप्पयोगेणं उववज्जंति?

उ. गोयमा ! आयपयोगेणं उववज्जंति, नो परप्पयोगेणं उववज्जंति।

प. रयणप्पभापुढवि-खुड्डागकडजुम्मनेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! एवं जहा ओहियनेरइयाणं वत्तव्वया तहेव रयणप्पभाए वि भाणियव्वा जाव नो परप्पयोगेणं उववज्जंति।

एवं जाव अहेसत्तमाए[1]।

एवं उववाओ जहा वक्कंतीए।

प. खुड्डागतेयोए नेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति? किं नेरइएहिंतो उववज्जंति जाव देवेहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! नो नेरइएहिंतो उववज्जंति,
तिरिक्खजोणिएहिंतो उववज्जंति,
मणुस्सेहिंतो उववज्जंति,
नो देवेहिंतो उववज्जंति,
उववाओ जहा वक्कंतीए।

प. ते णं भंते ! जीवा एगसमए णं केवइया उववज्जंति?

उ. गोयमा ! तिन्नि वा, सत्त वा, एक्कारस वा, पन्नरस वा, संखेज्जा वा, असंखेज्जा वा उववज्जंति।

सेसं जहा कडजुम्मस्स।

एवं जाव अहेसत्तमाए।

प. खुड्डागदावरजुम्मनेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! एवं जहेव खुड्डागकडजुम्मे,

णवरं—परिमाणं , दो वा, छ वा, दस वा, चोद्दस वा, संखेज्जा वा, असंखेज्जा वा उववज्जंति।

सेसं तं चेव जाव[2] अहेसत्तमाए।

प. खुड्डागकलिओए नेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! एवं जहेव खुड्डागकडजुम्मे,

णवरं—परिमाणं एक्को वा, पंच वा, नव वा, तेरस वा, संखेज्जा वा, असंखेज्जा वा उववज्जंति। सेसं तं चेव।

एवं जाव अहेसत्तमाए। *—विया. स. ३१, उ. १, सु. ३-१४*

१४. खुड्डाग कडजुम्माइं पडुच्च कण्हलेस्स नेरइयाणं उववायाइ परूवणं—

प. कण्हलेस्सखुड्डागकडजुम्मनेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति?

प्र. भंते ! वे जीव आत्म प्रयोग से उत्पन्न होते हैं या परप्रयोग से उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! वे आत्म प्रयोग (आत्म व्यापार) से उत्पन्न होते हैं, परप्रयोग से उत्पन्न नहीं होते हैं।

प्र. भंते ! क्षुद्रकृतयुग्म राशि वाले रत्नप्रभापृथ्वी के नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! नैरयिकों के लिए जो औधिक कथन किया है वही रत्नप्रभापृथ्वी के नैरयिकों के लिए परप्रयोग से उत्पन्न नहीं होते हैं पर्यन्त कहना चाहिए।

इसी प्रकार अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त जानना चाहिए।

व्युत्क्रान्ति अध्ययन में कहे अनुसार उत्पात कहना चाहिए।

प्र. भंते ! क्षुद्र त्र्योज नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं? क्या (वे) नैरयिकों से आकर उत्पन्न होते हैं यावत् देवों से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! वे नैरयिकों से आकर उत्पन्न नहीं होते हैं,
वे तिर्यञ्चयोनिकों से आकर उत्पन्न होते हैं,
मनुष्यों से आकर उत्पन्न होते हैं,
देवों से आकर भी उत्पन्न नहीं होते हैं।
इनके उत्पात का विशेष वर्णन व्युत्क्रान्तिपद के अनुसार जानना चाहिए।

प्र. भंते ! वे जीव एक समय में कितने उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! वे एक समय में तीन, सात, ग्यारह, पन्द्रह, संख्यात या असंख्यात उत्पन्न होते हैं।

शेष सब कथन कृतयुग्म नैरयिक के समान जानना चाहिए।

इसी प्रकार अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त जानना चाहिए।

प्र. भंते ! क्षुद्रद्वापरयुग्म-राशि वाले नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! क्षुद्रकृतयुग्मराशि के अनुसार इनका उत्पाद जानना चाहिए।

विशेष—परिमाण में—दो, छह, दस, चौदह, संख्यात या असंख्यात उत्पन्न होते हैं

शेष कथन पूर्ववत् अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त जानना चाहिए।

प्र. भंते ! क्षुद्रकल्योज-राशि वाले नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! क्षुद्रकृतयुग्मराशि के अनुसार इनकी उत्पत्ति जानना चाहिए।

विशेष—परिमाण में—एक, पांच, नौ, तेरह, संख्यात या असंख्यात उत्पन्न होते हैं ऐसा कहना चाहिए शेष पूर्ववत् है।

इसी प्रकार अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त जानना चाहिए।

१४. क्षुद्रकृतयुग्मादि की अपेक्षा कृष्णलेश्यी नैरयिकों के उत्पातादि का प्ररूपण—

प्र. भंते ! क्षुद्रकृतयुग्मराशि वाले कृष्णलेश्यी नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं,

१-२. पण्ण. प. ६, सु. ६४०-६४७

किं नेरइएहिंतो उववज्जंति जाव देवेहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! एवं चेव जहा ओहियगमो जाव नो परप्पयोगेणं उववज्जंति,

णवरं–उववाओ जहा वक्कंतीए धूमप्पभापुढविनेरइया णं,

सेसं तं चेव।

प. धूमप्पभापुढवि कण्हलेस्स खुड्डागकडजुम्मनेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! एवं चेव निरवसेसं।

एवं तमाए वि, अहेसत्तमाए वि,

णवरं–उववाओ सव्वत्थ जहा वक्कंतीए।

प. कण्हलेस्सखुड्डागतेयोगनेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति,

किं नेरइएहिंतो उववज्जंति जाव देवेहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! जहा ओहियगमो एवं चेव।

णवरं–तिण्णि वा, सत्त वा, एक्कारस वा, पण्णरस वा, संखेज्जा वा, असंखेज्जा वा उववज्जंति। सेसं तं चेव।

एवं जाव अहेसत्तमाए वि।

प. कण्हलेस्सखुड्डागदावरजुम्मनेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति,

किं नेरइएहिंतो उववज्जंति जाव देवेहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! एवं चेव जहा ओहियगमो।

णवरं–दो वा, छ वा, दस वा, चोद्दस वा, संखेज्जा वा, असंखेज्जा वा उववज्जंति। सेसं तं चेव।

एवं धूमप्पभाए वि जाव अहेसत्तमाए।

प. कण्हलेस्सखुड्डागकलिओएनेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति,

किं नेरइएहिंतो उववज्जंति जाव देवेहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! एवं चेव जहा ओहेयगमो।

णवरं–एक्को वा, पंच वा, नव वा, तेरस वा, संखेज्जा वा, असंखेज्जा वा उववज्जंति। सेसं तं चेव।

एवं धूमप्पभाए वि, तमाए वि, अहेसत्तमाए वि।

*–विया. स. ३१, उ. २, सु. १-९*

१५. खुड्डाग कडजुम्माइं पडुच्च नीललेस्स नेरइयाणं उववायाइ परूवणं–

प. नीललेस्स खुड्डागकडजुम्मनेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति,

क्या वे नैरयिकों से आकर उत्पन्न होते हैं यावत् देवों से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! पूर्वोक्त औधिकगमक के अनुसार परप्रयोग से उत्पन्न नहीं होते हैं पर्यन्त यहाँ भी कहना चाहिए।

विशेष–धूमप्रभापृथ्वी के नैरयिकों का उपपात व्युतक्रान्तिपद के अनुसार यहाँ कहना चाहिए।

शेष सब कथन पूर्ववत् जानना चाहिए।

प्र. भंते ! धूमप्रभापृथ्वी के क्षुद्रकृतयुग्मराशि वाले कृष्णलेश्यी नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! इनके लिए समग्र वर्णन पूर्ववत् कहना चाहिए।

इसी प्रकार तमःप्रभा और अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त कहना चाहिए।

विशेष–उपपात सर्वत्र व्युत्क्रान्तिपद के अनुसार जानना चाहिए।

प्र. भंते ! क्षुद्रत्र्योजराशि वाले कृष्णलेश्यी नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

क्या वे नैरयिकों से आकर उत्पन्न होते हैं यावत् देवों से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! औधिकगमक के अनुसार सब कहना चाहिए।

विशेष–परिमाण में तीन, सात, ग्यारह, पन्द्रह, संख्यात या असंख्यात उत्पन्न होते हैं ऐसा कहना चाहिए। शेष पूर्ववत् है।

इसी प्रकार अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त जानना चाहिए।

प्र. भंते ! कृष्णलेश्यी क्षुद्रद्वापरयुग्मराशिवाले नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

क्या वे नैरयिकों से आकर उत्पन्न होते हैं यावत् देवों से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! औधिकगमक के अनुसार यहां भी जानना चाहिए।

विशेष–परिमाण में–दो, छह, दस या चौदह, संख्यात या असंख्यात उत्पन्न होते हैं ऐसा कहना चाहिए। शेष पूर्ववत् है।

इसी प्रकार धूमप्रभा से अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त जानना चाहिए।

प्र. भंते ! क्षुद्रकल्योजराशि वाले कृष्णलेश्यी नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

क्या वे नैरयिकों से आकर उत्पन्न होते हैं यावत् देवों से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! औधिकगमक के अनुसार यहाँ भी जानना चाहिए।

विशेष–परिमाण में–एक, पाँच, नौ, तेरह, संख्यात या असंख्यात उत्पन्न होते हैं ऐसा कहना चाहिए। शेष पूर्ववत् है।

इसी प्रकार धूमप्रभा, तमःप्रभा और अधःसप्तमपृथ्वी के नैरयिक के लिए कहना चाहिए।

१५. क्षुद्रकृतयुग्मादि की अपेक्षा नीललेश्यी नैरयिकों के उत्पातादि का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्षुद्रकृतयुग्म राशि वाले नीललेश्यी नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

किं नेरइएहिंतो उववज्जंति **जाव** देवेहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! **एवं जहेव कण्हलेस्सखुड्डागकडजुम्मा,**

**णवरं**–उववाओ जहा वालुयप्पभाए। **सेसं तं चेव।**

प. वालुयप्पभापुढवि-नीललेस्स-खुड्डागकडजुम्मनेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति,

किं नेरइएहिंतो उववज्जंति **जाव** देवेहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! **एवं चेव।**

**एवं पंकप्पभाए वि, एवं धूमप्पभाए वि।**

**एवं चउसु वि जुम्मेसु,**

**णवरं**–परिमाणं जहा कण्हलेस्सउद्देसए।

**सेसं तं चेव।** –*विया. स. ३१, उ. ३, सु. १-४*

क्या वे नैरयिकों से आकर उत्पन्न होते हैं यावत् देवों से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! कृष्णलेश्यी क्षुद्रकृतयुग्म नैरयिकों के समान इनका भी कथन करना चाहिए।

विशेष–इसका उपपात वालुकाप्रभा पृथ्वी के समान है। शेष पूर्ववत् है।

प्र. भंते ! क्षुद्रकृतयुग्मराशि वाले नीललेश्यी वालुकाप्रभापृथ्वी के नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

क्या वे नैरयिकों से आकर उत्पन्न होते हैं यावत् देवों से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! इनका उपपात पूर्ववत् जानना चाहिए।

इसी प्रकार पंकप्रभा और धूमप्रभा के नैरयिकों के लिए भी कहना चाहिए।

इसी प्रकार चारों युग्मों के विषय में समझना चाहिए।

विशेष–जिस प्रकार कृष्णलेश्यी उद्देशक में परिमाण कहा है उसी प्रकार यहां भी समझना चाहिए।

शेष सब कथन पूर्ववत् है।

## १६. खुड्डागकडजुम्माइं पडुच्च काउलेस्स नेरइयाणं उववायाइ परूवणं–

प. काउलेस्स-खुड्डागकडजुम्मनेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति,

किं नेरइएहिंतो उववज्जंति **जाव** देवेहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! **एवं जहेव कण्हलेस्सखुड्डागकडजुम्म तहेव भाणियव्वं।**

**णवरं**–उववाओ जे रयणप्पभाए।

**सेसं तं चेव।**

प. रयणप्पभापुढवि-काउलेस्सखुड्डागकडजुम्मनेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति,

किं नेरइएहिंतो उववज्जंति **जाव** देवेहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! **एवं चेव।**

**एवं सक्करप्पभाए वि, एवं वालुयप्पभाए वि।**

**एवं चउसु वि जुम्मेसु,**

**णवरं**–परिमाणं जहा कण्हलेसुद्देसए।

**सेसं तं चेव।** –*विया. स. ३१, उ. ४, सु. १-४*

## १६. क्षुद्रकृतयुग्मादि की अपेक्षा कापोतलेश्यी नैरयिकों के उत्पातादि का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्षुद्रकृतयुग्मराशि वाले कापोतलेश्यी नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

क्या वे नैरयिकों से आकर उत्पन्न होते हैं यावत् देवों से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! इनका उपपात भी कृष्णलेश्यी क्षुद्रकृतयुग्मराशि वाले नैरयिकों के समान जानना चाहिए।

विशेष–इनका उपपात रत्नप्रभा पृथ्वी में होता है।

शेष कथन पूर्ववत् है।

प्र. भंते ! क्षुद्रकृतयुग्मराशि वाले कापोतलेश्यी रत्नप्रभापृथ्वी के नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

क्या वे नैरयिकों से आकर उत्पन्न होते हैं यावत् देवों से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! इनका कथन भी पूर्ववत् जानना चाहिए।

इसी प्रकार शर्कराप्रभा और वालुकाप्रभा के नैरयिकों का कथन भी करना चाहिए।

चारों युग्मों में इसी प्रकार कहना चाहिए।

विशेष–कृष्णलेश्या उद्देशक के अनुसार परिमाण भिन्न-भिन्न जानना चाहिए।

शेष सब पूर्ववत् है।

## १७. खुड्डागकडजुम्माइ भवसिद्धिय अभवसिद्धिय नेरइयाणं उववायाइ परूवणं–

प. भवसिद्धियखुड्डागकडजुम्मनेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति,

किं नेरइएहिंतो उववज्जंति **जाव** देवेहिंतो उववज्जंति?

## १७. क्षुद्रकृतयुग्मादि भवसिद्धिक-अभवसिद्धिक नैरयिकों के उत्पातादि का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्षुद्रकृतयुग्मराशि वाले भवसिद्धिक नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

क्या वे नैरयिकों से आकर उत्पन्न होते हैं यावत् देवों से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गोयमा ! एवं जहेव ओहिओ गमओ तहेव निरवसेसं जाव नो परप्पयोगेणं उववज्जंति।

प. रयणप्पभापुढवि-भवसिद्धिय-खुड्डागकडजुम्म-नेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! एवं चेव निरवसेसं।

एवं जाव अहेसत्तमाए।

एवं भवसिद्धिय-खुड्डागतेयोए नेरइया वि,

एवं जाव कलिओगा वि,

णवरं—परिमाणं पुव्वभणियं जहा पढमुद्देसए।

–विया. स. ३१, उ. ५, सु. १-४

उ. गौतम ! इनका सारा कथन औधिकगमक के समान परप्रयोग से उत्पन्न नहीं होते हैं पर्यन्त कहना चाहिए।

प्र. भंते ! रत्नप्रभापृथ्वी के क्षुद्रकृतयुग्मराशि वाले भवसिद्धिक नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! इनका समग्र कथन पूर्ववत् जानना चाहिए।

इसी प्रकार अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त कहना चाहिए।

इसी प्रकार भवसिद्धिक क्षुद्रत्र्योजराशि वाले नैरयिक के लिए भी कहना चाहिए।

इसी प्रकार कल्योज पर्यन्त जानना चाहिए।

विशेष—प्रथम उद्देशक में कहे गए परिमाण के अनुसार इनका पृथक्-पृथक् परिमाण जानना चाहिए।

प. कण्हलेस्स-भवसिद्धिय-खुड्डागकडजुम्मनेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! एवं जहेव ओहिओ कण्हलेस्स उद्देसओ तहेव निरवसेसं चउसु वि जुम्मेसु भाणियव्वो जाव—

प. अहेसत्तमपुढविकण्हलेस्स-भवसिद्धिय-खुड्डाग-कलियोगनेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! तहेव। –विया. स. ३१, उ. ६, सु. १-२

नीललेस्स-भवसिद्धिय-चउसु वि जुम्मेसु तहेव भाणियव्वा जहा ओहियनीललेस्सउद्देसए। –विया. स. ३१, उ. ७, सु. १

काउलेस्स-भवसिद्धिय चउसु वि जुम्मेसु तहेव उववाएयव्वा जहेव ओहिए काउलेस्सउद्देसए।

–विया. स. ३१, उ. ८, सु. १

जहा भवसिद्धिएहिं चत्तारि उद्देसगा भणिया,

एवं अभवसिद्धिएहि वि चत्तारि उद्देसगा भाणियव्वा जाव काउलेस्सउद्देसओ त्ति।

–विया. स. ३१, उ. ९-१२, सु. १

प्र. भंते ! क्षुद्रकृतयुग्म वाले कृष्णलेश्यी नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! कृष्णलेश्यी औधिक उद्देशक में कहे गए अनुसार चारों युग्मों पर्यन्त इनका सब कथन करना चाहिए यावत्—

प्र. भंते ! अधःसप्तमपृथ्वी के कृष्णलेश्यी क्षुद्रकल्योजराशि वाले नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! पूर्ववत् कहना चाहिए।

नीललेश्यी भवसिद्धिक नैरयिकों के चारों (क्षुद्र) युग्मों के उत्पातादि का कथन औधिक नीललेश्यी उद्देशक के अनुसार कहना चाहिए।

कापोतलेश्यी-भवसिद्धिक नैरयिक के चारों ही युग्मों के उत्पातादि का कथन औधिक नीललेश्यी-उद्देशक के अनुसार कहना चाहिए।

जिस प्रकार भवसिद्धिक के चारों उद्देशक कहे

उसी प्रकार अभवसिद्धिक के भी कापोतलेश्यी पर्यन्त चारों उद्देशक कहने चाहिए।

१८. खुड्डाग कडजुम्माइ सम्मदि्दट्ठि-मिच्छदि्दट्ठि नेरइयाणं उववायाइ परूवणं—

एवं सम्मदि्दट्ठीहि वि लेस्सासंजुत्तेहिं चत्तारि उद्देसगा कायव्वा,

णवरं—सम्मदि्दट्ठी पढम-बिइएसु दोसु वि उद्देसएसु अहेसत्तमपुढवीए न उववाएयव्वो।

सेसं तं चेव। –विया. स. ३१, उ. १३-१६, सु. १

मिच्छदि्दट्ठीहि वि चत्तारि उद्देसगा कायव्वा जहा भवसिद्धियाणं। –विया. स. ३१, उ. १७-२०, सु. १

१८. क्षुद्रकृतयुग्मादि सम्यग्दृष्टि मिथ्यादृष्टि नैरयिकों के उत्पातादि का प्ररूपण—

इसी प्रकार लेश्या सहित सम्यग्दृष्टि के चार उद्देशक कहने चाहिए।

विशेष—सम्यग्दृष्टि के प्रथम और द्वितीय इन दो उद्देशकों में सम्यग्दृष्टि का उपपात अधःसप्तम पृथ्वी पर्यन्त नहीं कहना चाहिए।

शेष सब कथन पूर्ववत् है।

भवसिद्धिकों के समान मिथ्यादृष्टि के भी चार उद्देशक कहने चाहिए।

१९. खुड्डागकडजुम्माइ कण्हपक्खिय-सुक्कपक्खिय नेरइयाणं उववायाइ परूवणं—

एवं कण्हपक्खिएहि वि लेस्सा संजुत्ता चत्तारि उद्देसया कायव्वा जहेव भवसिद्धिएहिं।

–विया. स. ३१, उ. २१-२४, सु. १

सुक्कपक्खिएहिं एवं चेव चत्तारि उद्देसगा भाणियव्वा जाव—

१९. क्षुद्रकृतयुग्मादि कृष्णपाक्षिक शुक्लपाक्षिक नैरयिकों के उत्पातादि का प्ररूपण—

भवसिद्धिकों के चार उद्देशकों के समान लेश्याओं सहित कृष्णपाक्षिक के भी चार उद्देशक इसी प्रकार कहने चाहिए।

इसी प्रकार शुक्लपाक्षिक के भी लेश्या-सहित चार उद्देशक कहने चाहिए यावत्

प. वालुयप्पभपुढवि-काउलेस्स-सुक्कपक्खिय-खुड्डाग-कलियोगनेरइया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! एवं जहेव ओहिओ गमओ तहेव निरवसेसं जाव नो परप्पयोगेणं उववज्जंति।

सव्वे वि एए अट्ठावीसं उद्देसगा।

–विया. स. ३१, उ. २५-२८, सु. १

प्र. भंते ! क्षुद्रकल्योज राशि वाले वालुकाप्रभापृथ्वी के कापोतलेश्यी शुक्लपाक्षिक नैरयिक कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! इनका सारा कथन औधिक गमक के समान परप्रयोग से उत्पन्न नहीं होते हैं पर्यन्त कहना चाहिए।

ये सब मिलाकर अट्ठाईस उद्देशक हुए।

२०. खुड्डाग कडजुम्माइ पडुच्च नेरइयाणं उव्वट्टणाइ परूवणं–

प. खुड्डागकडजुम्मनेरइया णं भंते ! अणंतरं उव्वट्टित्ता कहिं गच्छंति, कहिं उववज्जंति?

किं नेरइएसु उववज्जंति जाव देवेसु उववज्जंति?

उ. गोयमा ! उववट्टणा जहा वक्कंतीए।

प. ते णं भंते ! जीवा एगसमए णं केवइया उव्वट्टंति?

उ. गोयमा ! चत्तारि वा, अट्ठ वा, बारस वा, सोलस वा, संखेज्जा वा, असंखेज्जा वा उव्वट्टंति।

प. ते णं भंते ! जीवा कहं उव्वट्टंति?

उ. गोयमा ! से जहानामए पवए पवमाणे अज्झवसाण निवत्तिएणं करणोवाएणं सेयकाले तं ठाणं विप्पजहित्ता पुरिमं ठाणं उवसंपज्जित्ताणं विहरइ,

एवामेव ते वि जीवा पवओविव पवमाणा अज्झवसाणनिव्वत्तिएणं करणोवाएणं सेयकाले तं भवं विप्पजहित्ता पुरिमं भवं उवसंपज्जित्ताणं विहरंति।

एवं सो चेव गमओ जाव आयप्पयोगेणं उव्वट्टंति, नो परप्पयोगेणं उव्वट्टंति।

प. रयणप्पभापुढवि खुड्डागकडजुम्मनेरइया णं भंते ! एगसमएणं केवइया उव्वट्टंति?

उ. गोयमा ! चत्तारि वा, अट्ठ वा, बारस वा, सोलस वा, संखेज्जा वा, असंखेज्जा वा उव्वट्टंति।

एवं जाव अहेसत्तमाए।

खुड्डागतेयोग-खुड्डाग दावरजुम्म-खुड्डाग कलियोगे वि एवं चेव।

णवरं–परिमाणं जाणियव्वं।

सेसं तं चेव। –विया. स. ३२, उ. १, सु. १-६

एवं एएणं कमेणं जहेव भगवइए उववायसए अट्ठावीसं उद्देसगा भणिया, तहेव उव्वट्टणासए वि अट्ठावीसं उद्देसगा भाणियव्वा निरवसेसा।

णवरं–उव्वट्टंति त्ति अभिलावो भाणियव्वो।

सेसं तं चेव। –विया. स. ३२, उ. २-२८

२०. क्षुद्रकृतयुग्मादि की अपेक्षा नैरयिकों के उद्वर्तनादि का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्षुद्रकृतयुग्मराशि वाले नैरयिक कहाँ से उद्वर्तित होकर (मर कर) कहाँ जाते हैं और कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं?

क्या वे नैरयिकों से आकर उत्पन्न होते हैं यावत् देवों से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! इनका उद्वर्तन व्युत्क्रान्तिक पद के अनुसार जानना चाहिए।

प्र. भंते ! वे जीव एक समय में कितने उद्वर्तित होते (मरते) हैं?

उ. गौतम ! (वे एक समय में) चार, आठ, बारह, सोलह, संख्यात या असंख्यात उद्वर्तित होते हैं।

प्र. भंते ! वे जीव किस प्रकार उद्वर्तित होते हैं?

उ. गौतम ! जैसे कोई कूदने वाला पुरुष कूदता हुआ अध्यवसाय निष्पन्न क्रिया साधन द्वारा उस स्थान को छोड़कर भविष्यत्काल में अगले स्थान को प्राप्त करता है,

वैसे ही जीव भी कूदने वाले की तरह कूदते हुए अध्यवसाय निष्पन्न क्रियासाधन (कर्मों) द्वारा पूर्वभव को छोड़कर आगामी भव को प्राप्त कर उत्पन्न होते हैं।

इस प्रकार का आलापक वे आत्मप्रयोग से उद्वर्तित होते हैं परप्रयोग से नहीं होते पर्यन्त कहना चाहिए।

प्र. भंते ! क्षुद्र कृतयुग्म-राशि वाले रत्नप्रभापृथ्वी के नैरयिक एक समय में कितने उद्वर्तित होते (मरते) हैं?

उ. गौतम ! (वे एक समय में) चार, आठ, बारह, सोलह, संख्यात या असंख्यात उद्वर्तित होते हैं।

इसी प्रकार अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त उद्वर्तन जानना चाहिए।

क्षुद्रत्र्योज, क्षुद्रद्वापरयुग्म और क्षुद्रकल्योज के लिए भी इसी प्रकार जानना चाहिए।

विशेष–इनका परिमाण पूर्ववत् पृथक्-पृथक् कहना चाहिए।

शेष सब कथन पूर्ववत् है।

इसी प्रकार इसी क्रम से पूर्वोक्त उपपातशतक के अट्ठाईस उद्देशकों के समान उद्वर्तनशतक के भी अट्ठाईस उद्देशक सम्पूर्ण जानने चाहिए।

विशेष–'उत्पन्न होते हैं' के स्थान पर 'उद्वर्तन करते हैं' यह कहना चाहिए।

शेष सब पूर्ववत् है।

२१. सोलस महाजुम्मा तेसिं लक्खणाणि य परूवणं–

प. कइ णं भंते ! महाजुम्मा[1] पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! सोलस महाजुम्मा पण्णत्ता, तं जहा–

१. कडजुम्मकडजुम्मे, २. कडजुम्मतेओए,
३. कडजुम्मदावरजुम्मे, ४. कडजुम्मकलियोए,
५. तेओयकडजुम्मे, ६. तेओयतेओए,
७. तेओयदावरजुम्मे, ८. तेओयकलियोए,
९. दावरजुम्मकडजुम्मे, १०. दावरजुम्मतेओए,
११. दावरजुम्मदावरजुम्मे, १२. दावरजुम्मकलियोए,
१३. कलिओयकडजुम्मे, १४. कलिओयतेओए,
१५. कलिओयदावरजुम्मे, १६. कलिओयकलिओए।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–
"सोलस महाजुम्मा पण्णत्ता", तं जहा–
१. कडजुम्मकडजुम्मे जाव १६. कलियोयकलियोए ?

उ. गोयमा ! १. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे चउपज्जवसिए, जे णं तस्स रासिस्स अवहारसमया कडजुम्मा, से तं कडजुम्मकडजुम्मे।

२. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे तिपज्जवसिए, जे णं तस्स रासिस्स अवहारसमया कडजुम्मा, से तं कडजुम्मतेओये।

३. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे दुपज्जवसिए, जे णं तस्स रासिस्स अवहारसमया कडजुम्मा, से तं कडजुम्मदावरजुम्मे।

४. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे एगपज्जवसिए, जे णं तस्स रासिस्स अवहारसमया कडजुम्मा, से तं कडजुम्म कलियोए।

५. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे चउपज्जवसिए, जे णं तस्स रासिस्स अवहारसमया तेओया, से तं तेओयकडजुम्मे।

६. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे तिपज्जवसिए, जे णं तस्स रासिस्स अवहारसमया तेओया, से तं तेओयतेयोए।

७. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे दुपज्जवसिए, जे णं तस्स रासिस्स अवहारसमया तेओया, से तं तेओयदावरजुम्मे।

८. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे एगपज्जवसिए, जे णं तस्स रासिस्स अवहारसमया तेओया, से तं तेओयकलियोए।

९. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे चउपज्जवसिए, जे णं तस्स रासिस्स अवहारसमया दावरजुम्मा, से तं दावरजुम्म कडजुम्मे।

१०. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे तिपज्जवसिए, जे णं तस्स रासिस्स अवहारसमया दावरजुम्मा, से तं दावरजुम्मतेओए।

२१. सोलह महायुग्म और उनके लक्षणों का प्ररूपण–

प्र. भंते ! महायुग्म कितने कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! महायुग्म सोलह कहे गए हैं, यथा–

१. कृतयुग्मकृतयुग्म, २. कृतयुग्मत्र्योज,
३. कृतयुग्मद्वापरयुग्म, ४. कृतयुग्मकल्योज,
५. त्र्योजकृतयुग्म, ६. त्र्योजत्र्योज,
७. त्र्योजद्वापरयुग्म, ८. त्र्योजकल्योज,
९. द्वापरयुग्मकृतयुग्म, १०. द्वापरयुग्मत्र्योज,
११. द्वापरयुग्मद्वापरयुग्म, १२. द्वापरयुग्मकल्योज,
१३. कल्योजकृतयुग्म, १४. कल्योजत्र्योज,
१५. कल्योजद्वापरयुग्म, १६. कल्योजकल्योज।

प्र. भंते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि–
'महायुग्म सोलह हैं', यथा–
१. कृतयुग्मकृतयुग्म यावत् १६. कल्योजकल्योज ?

उ. गौतम ! १. चार की संख्या से अपहार करते हुए जिस राशि में से चार शेष रहें किन्तु उस राशि के अपहारसमय भी कृतयुग्म (चार) हों तो वह राशि 'कृतयुग्मकृतयुग्म' कहलाती है।

२. चार की संख्या से अपहार करते हुए जिस राशि में से तीन शेष रहें किन्तु उस राशि के अपहारसमय कृतयुग्म हों तो वह राशि 'कृतयुग्मत्र्योज' कहलाती है।

३. चार की संख्या से अपहार करते हुए जिस राशि में से दो शेष रहें किन्तु उस राशि के अपहारसमय कृतयुग्म हों तो वह राशि 'कृतयुग्म द्वापरयुग्म' कहलाती है।

४. चार की संख्या से अपहार करते हुए जिस राशि में से एक शेष रहे किन्तु उस राशि के अपहारसमय कृतयुग्म हों तो वह राशि 'कृतयुग्मकल्योज' कहलाती है।

५. चार की संख्या से अपहार करते हुए जिस राशि में से चार शेष रहें किन्तु उस राशि के अपहारसमय त्र्योज (तीन) हों तो वह राशि 'त्र्योजकृतयुग्म' कहलाती है।

६. चार की संख्या से अपहार करते हुए जिस राशि में से तीन शेष रहें किन्तु उस राशि के अपहार समय त्र्योज (तीन) हों तो वह राशि 'त्र्योजत्र्योज' कहलाती है।

७. चार की संख्या से अपहार करते हुए जिस राशि में से दो शेष रहें किन्तु उस राशि के अपहारसमय त्र्योज हों तो वह राशि 'त्र्योजद्वापरयुग्म' कहलाती है।

८. चार की संख्या से अपहार करते हुए जिस राशि में से एक शेष रहें और उस राशि के अपहारसमय त्र्योज (तीन) हों तो वह राशि 'त्र्योज कल्योज' कहलाती है।

९. चार की संख्या से अपहार करते हुए जिस राशि में से चार शेष रहें किन्तु उस राशि के अपहारसमय द्वापरयुग्म (दो) हों तो वह राशि 'द्वापरयुग्मकृतयुग्म' कहलाती है।

१०. चार की संख्या से अपहार करते हुए जिस राशि में से तीन शेष रहें किन्तु उस राशि के अपहार समय द्वापरयुग्म (दो) हों तो वह राशि 'द्वापरयुग्मत्र्योज' कहलाती है।

१. बड़ी संख्या वाली राशि को "महायुग्म" कहते हैं।

११. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे दुपज्जवसिए, जे णं तस्स रासिस्स अवहारसमया दावरजुम्मा, से तं दावरजुम्म दावरजुम्मे।

१२. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे एगपज्जवसिए, जे णं तस्स रासिस्स अवहारसमया दावरजुम्मा, से तं दावरजुम्म- कलिओए।

१३. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे चउपज्जवसिए, जे णं तस्स रासिस्स अवहारसमया कलिओया, से तं कलिओय- कडजुम्मे।

१४. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे तिपज्जवसिए, जे णं तस्स रासिस्स अवहारसमया कलिओया, से तं कलिओयतेयोए।

१५. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे दुपज्जवसिए, जे णं तस्स रासिस्स अवहारसमया कलिओया, से तं कलिओयदावरजुम्मे।

१६. जे णं रासी चउक्कएणं अवहारेणं अवहीरमाणे एगपज्जवसिए, जे णं तस्स रासिस्स अवहार समया कलिओया, से तं कलिओयकलियोए।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–

"सोलस महाजुम्मा पण्णत्ता, तं जहा–

१. कडजुम्मकडजुम्मे जाव

१६. कलिओयकलिओए[1]।"

–विया. स. ३५, १/ए, उ. १ सु. १ (१-२)

११. चार की संख्या से अपहार करते हुए जिस राशि में से दो शेष रहें किन्तु उस राशि के अपहार समय द्वापर- युग्म (दो) हों तो वह राशि 'द्वापरयुग्म-द्वापरयुग्म' कहलाती है।

१२. चार की संख्या से अपहार करते हुए जिस राशि में से एक शेष रहे किन्तु उस राशि के अपहार-समय द्वापरयुग्म (दो) हों तो वह राशि 'द्वापरयुग्म कल्योज' कहलाती है।

१३. चार की संख्या से अपहार करते हुए जिस राशि में से चार शेष रहें, किन्तु उस राशि के अपहार-समय कल्योज (एक) हो तो वह राशि 'कल्योज कृतयुग्म' कहलाती है।

१४. चार की संख्या से अपहार करते हुए जिस राशि में से तीन शेष रहें किन्तु उस राशि के अपहार-समय कल्योज (एक) हो तो वह राशि 'कल्योज त्र्योज' कहलाती है।

१५. चार की संख्या से अपहार करते हुए जिस राशि में से दो शेष रहें किन्तु उस राशि के अपहार समय कल्योज (एक) हो तो वह राशि 'कल्योज द्वापरयुग्म' कहलाती है।

१६. चार की संख्या से अपहार करते हुए जिस राशि में से एक शेष रहे किन्तु उस राशि का अपहार-समय कल्योज (एक) हो तो वह राशि 'कल्योज-कल्योज' कहलाती है।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–

"सोलह महायुग्म कहे गये हैं, यथा–

१. कृतयुग्मकृतयुग्म यावत्

१६. कल्योजकल्योज।"

## २२. सोलससु एगिंदियमहाजुम्मेसु उववायाइ बत्तीसं दाराणं[2] परूवणं–

प. १. कडजुम्मकडजुम्मएगिंदिया णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति ?

किं नेरइहिंतो उववज्जंति जाव देवेहिंतो उववज्जंति ?

उ. गोयमा ! नो नेरइहिंतो उववज्जंति,

तिरिक्खजोणिएहिंतो उववज्जंति,

मणुस्सेहिंतो उववज्जंति,

देवेहिंतो वि उववज्जंति।

## २२. सोलह एकेन्द्रिय महायुग्मों में उत्पातादि बत्तीस द्वारों का प्ररूपण–

प्र. १. भंते ! कृतयुग्म-कृतयुग्म वाले एकेन्द्रिय जीव कहाँ से आकर उत्पन्न होते हैं ?

क्या वे नैरयिकों से आकर उत्पन्न होते हैं यावत् देवों से आकर उत्पन्न होते हैं ?

उ. गौतम ! वे नैरयिकों से आकर उत्पन्न नहीं होते हैं,

तिर्यञ्चयोनिकों से आकर उत्पन्न होते हैं,

मनुष्यों से आकर उत्पन्न होते हैं,

देवों से भी आकर उत्पन्न होते हैं।

---

१. इन सोलह महायुग्मों की जघन्य संख्या इस प्रकार है :–

१. सोलह आदि, २. उन्नीस आदि, ३. अठारह आदि, ४. सत्रह आदि, ५. बारह आदि,
६. पन्द्रह आदि, ७. चौदह आदि, ८. तेरह आदि, ९. आठ आदि, १०. ग्यारह आदि,
११. दस आदि, १२. नौ आदि, १३. चार आदि, १४. सात आदि, १५. छह आदि,
१६. पांच आदि।

२. उपपातादि बत्तीस द्वार :–

१. उपपात, २. परिमाण, ३. अपहार, ४. अवगाहना (ऊँचाई), ५. बन्धक,
६. वेद, ७. उदय, ८. उदीरणा, ९. लेश्या, १०. दृष्टि,
११. ज्ञान, १२. योग, १३. उपयोग, १४. वर्ण-रसादि, १५. उच्छ्वास,
१६. आहार, १७. विरति, १८. क्रिया, १९. बन्धक, २०. संज्ञा,
२१. कषाय, २२. स्त्रीवेदादि, २३. वन्ध, २४. संज्ञी, २५. इन्द्रिय,
२६. अनुबन्ध, २७. संवेध, २८. आहार, २९. स्थिति, ३०. समुद्घात,
३१. च्यवन, ३२. सभी जीवों का मूलादि में उपपात।

–व्या. स. ११, उ. १, सु. १

प. २. ते णं भंते ! जीवा एगसमए णं केवइया उववज्जंति ?

उ. गोयमा ! सोलस वा, संखेज्जा वा, असंखेज्जा वा, अणंता वा उववज्जंति।

प. ३. ते णं भंते ! जीवा समए-समए अवहीरमाणा-अवहीरमाणा केवइ कालेणं अवहीरंति ?

उ. गोयमा ! ते णं अणंता समए-समए अवहीरमाणा अवहीरमाणा अणंताहिं ओसप्पिणिउस्सप्पिणीहिं अवहीरंति, नो चेव णं अवहिया सिया।

प. ४. तेसि णं भंते ! जीवाणं के महालिया सरीरोगाहणा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! जहन्नेणं अंगुलस्स असंखेज्जइभागं, उक्कोसेणं साइरेगं जोयणसहस्सं।

प. ५. ते णं भंते ! जीवा नाणावरणिज्जस्स कम्मस्स किं वंधगा, अवंधगा ?

उ. गोयमा ! वंधगा, नो अवंधगा।

एवं सव्वेसिं आउयवज्जाणं, आउयस्स वंधगा वा, अवंधगा वा।

प. ६. ते णं भंते ! जीवा नाणावरणिज्जस्स कम्मस्स किं वेदगा वा, अवेदगा वा ?

उ. गोयमा ! वेदगा, नो अवेदगा।

एवं सव्वेसिं।

प. ते णं भंते ! जीवा किं सायावेयगा असायावेयगा ?

उ. गोयमा ! सायावेयगा वा, असायावेयगा वा।

प. ७. ते णं भंते ! जीवा नाणावरणिज्जाइ कम्माणं किं उदई अणुदई ?

उ. गोयमा ! सव्वेसिं कम्माणं उदई, नो अणुदई।

प. ८. ते णं भंते ! जीवा नाणावरणिज्जाइ कम्माणं किं उदीरगा अणुदीरगा ?

उ. गोयमा ! छण्हं कम्माणं उदीरगा, नो अणुदीरगा।

णवरं–वेयणिज्जाउयाणं उदीरगा वा, अणुदीरगा वा।

प. ९. ते णं भंते ! जीवा किं कण्हलेस्सा वा जाव तेउलेस्सा वा ?

उ. गोयमा ! कण्हलेस्सा वा, नीललेस्सा वा, काउलेस्सा वा, तेउलेस्सा वा।

१०. नो सम्मदिट्ठी, मिच्छदिट्ठी, नो सम्मामिच्छदिट्ठी।

११. नो नाणी, अन्नाणी, नियमं दुअन्नाणी, तं जहा–

१. मइअन्नाणी य, २. सुयअन्नाणी य।

१२. नो मणजोगी, नो वइजोगी, कायजोगी।

प्र. २. भंते ! वे जीव एक समय में कितने उत्पन्न होते हैं ?

उ. गौतम ! वे (एक समय में) सोलह, संख्यात, असंख्यात या अनन्त उत्पन्न होते हैं।

प्र. ३. भंते ! वे अनन्त जीव समय-समय में एक-एक अपहृत किये जाए तो कितने काल में अपहृत (रिक्त) होते हैं ?

उ. गौतम ! यदि वे अनन्त जीव समय-समय में अपहृत किये जाएँ और ऐसा करते हुए अनन्त अवसर्पिणी और उत्सर्पिणी बीत जाएँ तो भी वे अपहृत (रिक्त) नहीं होते हैं।

प्र. ४. भंते ! उन जीवों के शरीर की अवगाहना कितनी ऊँची कही गई है ?

उ. गौतम ! जघन्य अंगुल के असंख्यातवें भाग, उत्कृष्ट कुछ अधिक एक हजार योजन की अवगाहना कही गई है।

प्र. ५. भंते ! वे एकेन्द्रिय जीव ज्ञानावरणीयकर्म के बंधक हैं या अबन्धक हैं ?

उ. गौतम ! वे जीव बन्धक हैं, अबन्धक नहीं हैं।

आयु कर्म को छोड़कर वे जीव शेष सभी कर्मों के बन्धक हैं किन्तु आयुकर्म के वे बन्धक भी हैं और अबन्धक भी हैं।

प्र. ६. भंते ! वे जीव ज्ञानावरणीयकर्म के वेदक हैं या अवेदक हैं ?

उ. गौतम ! वे वेदक हैं, अवेदक नहीं हैं।

इसी प्रकार सभी कर्मों के वेदन के विषय में जानना चाहिए।

प्र. भंते ! वे जीव साता के वेदक हैं या असाता के वेदक हैं ?

उ. गौतम ! वे सातावेदक भी हैं और असातावेदक भी हैं।

प्र. ७. भंते ! वे जीव ज्ञानावरणीय आदि कर्मों के उदय वाले हैं या अनुदय वाले हैं ?

उ. गौतम ! वे जीव सभी कर्मों के उदय वाले हैं, अनुदय वाले नहीं हैं।

प्र. ८. भंते ! वे जीव ज्ञानावरणीय आदि सभी कर्मों के उदीरक हैं या अनुदीरक हैं ?

उ. गौतम ! वे छह कर्मों के उदीरक हैं, अनुदीरक नहीं हैं।

विशेष–वेदनीय और आयुकर्म के उदीरक भी हैं और अनुदीरक भी हैं।

प्र. ९. भंते ! वे एकेन्द्रिय जीव क्या कृष्णलेश्या वाले यावत् तेजोलेश्या वाले हैं ?

उ. गौतम ! वे जीव कृष्णलेश्यी भी हैं, नीललेश्यी भी हैं, कापोतलेश्यी भी हैं और तेजोलेश्यी भी हैं।

१०. वे सम्यग्दृष्टि और सम्यग्मिथ्यादृष्टि नहीं होते किन्तु मिथ्यादृष्टि होते हैं।

११. वे ज्ञानी नहीं होते किन्तु अज्ञानी होते हैं। वे नियमतः दो अज्ञान वाले होते हैं, यथा–

१. मतिअज्ञान, २. श्रुतअज्ञान।

१२. वे मनोयोगी और वचनयोगी नहीं होते किन्तु काययोगी होते हैं।

सो चेव अप्पणा जहण्णकालट्ठिईओ जाओ जहण्णेणं पलिओवमट्ठिईएसु, उक्कोसेण वि पलिओवमट्ठिईएसु उववज्जेज्जा।

**सेसा वत्तव्वया पढम गमग सरिसा,**

णवरं–ओगाहणा जहण्णेणं धणुपुहत्तं, उक्कोसेणं दो गाउयाइं।

ठिई जहण्णेणं पलिओवमं, उक्कोसेण वि पलिओवमं।

कालादेसेणं जहण्णेणं दो पलिओवमाइं, उक्कोसेण वि दो पलिओवमाइं, एवइयं कालं सेवेज्जा, एवइयं कालं गतिरागतिं करेज्जा। (चउत्थ पंचम छट्ठ गमा)

**सो चेव अप्पणा उक्कोसकालट्ठिईओ जाओ, आइल्लगमगसरिसा तिण्णि गमगा नेयव्वा।**

**णवरं**–ठिई कालादेसं च उवउंजिऊण जाणेज्जा। (सत्तम अट्ठम नवम गमा)

**एवं एए सत्त गमा भवंति।**

प. भंते ! जइ संखेज्जवासाउयसण्णिपंचिंदिय तिरिक्खजोणिएहिंतो उववज्जंति-किं पज्जत्त संखेज्जवासाउय सण्णिपंचिंदियतिरिक्खजोणिएहिंतो उववज्जंति, अपज्जत्त संखेज्जवासाउय सण्णिपंचिंदिय तिरिक्खजोणिएहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! **संखेज्जवासाउयस्स जहेव असुरकुमारेसु उववज्जमाणस्स तहेव नव वि गमा भाणियव्वा।**

**णवरं**–ठिई संवेहं च उवउंजिऊण जाणेज्जा।

जाहे य अप्पणा जहण्णकालट्ठिईओ भवइ ताहे तिसु वि गमएसु सम्मदिट्ठी वि, मिच्छादिट्ठी वि, नो सम्मामिच्छादिट्ठी।

दो नाणा, दो अण्णाणा नियमं। (१-९)

*–विया. स. २४, उ. २४, सु. १-८*

७२. सोहम्मगदेवेसु उववज्जंतेसु मणुस्साणं उववायाइ वीसं दारं परूवणं–

**जइ मणुस्सेहिंतो उववज्जंति, इच्चेवं भेदो जहेव जोइसिएसु उववज्जमाणस्स तहा इह वि भाणियव्वा।**

प. असंखेज्जवासाउयसण्णिमणुस्से णं भंते ! जे भविए सोहम्मे कप्पे देवत्ताए उववज्जित्तए, से णं भंते ! केवइयं कालट्ठिईएसु उववज्जेज्जा?

उ. गोयमा ! **एवं जहेव असंखेज्जवासाउयस्स सण्णिपंचिंदियतिरिक्खजोणियस्स सोहम्मे कप्पे उववज्जमाणस्स वत्तव्वया भणिया तहेव सत्त गमगाणं वत्तव्वया इह मणुस्से वि भाणियव्वा।**

वही स्वयं जघन्य काल की स्थिति वाला हो और सौधर्म देवों में उत्पन्न हो तो जघन्य एक पल्योपम और उत्कृष्ट भी एक पल्योपम की स्थिति वाले सौधर्म देवों में उत्पन्न होता है।

**शेष कथन प्रथम गमक के अनुसार जानना चाहिए।**

विशेष–अवगाहना जघन्य धनुष पृथक्त्व और उत्कृष्ट दो गाउ की होती है।

स्थिति जघन्य पल्योपम की और उत्कृष्ट भी पल्योपम की होती है।

कालादेश से जघन्य दो पल्योपम और उत्कृष्ट भी दो पल्योपम जितना काल व्यतीत करता है और इतने ही काल तक गमनागमन करता है। (यह चौथा, पांचवां, छट्ठा गमक है)

**वही स्वयं उत्कृष्ट काल की स्थिति वाला हो और सौधर्म देवों में उत्पन्न हो तो उसके इन अन्तिम तीन गमकों (७-८-९) का कथन प्रथम के तीन गमकों के समान जानना चाहिए।**

विशेष–स्थिति और कालादेश उपयोगपूर्वक कहना चाहिए। (यह सातवाँ आठवाँ नौवाँ गमक है)

**इस प्रकार ये सात गमक होते हैं।**

प्र. भंते ! यदि वह सौधर्म देव संख्यात वर्ष की आयु वाले संज्ञी पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चों से आकर उत्पन्न हो तो क्या पर्याप्त संख्यात वर्षायुष्क संज्ञी पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिकों से आकर उत्पन्न होते हैं या अपर्याप्त संख्यात वर्षायुष्क संज्ञी पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिकों से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! **असुरकुमारों में उत्पन्न होने वाले संख्यात वर्षायुष्क संज्ञी पंचेन्द्रिय तिर्यञ्च के समान ही इसके नौ गमक जानने चाहिए।**

विशेष–स्थिति और संवेध उपयोगपूर्वक समझना चाहिए।

जब वह स्वयं जघन्य काल की स्थिति वाला हो तो तीनों गमकों में सम्यग्दृष्टि और मिथ्यादृष्टि होता है, किन्तु सम्यग्मिथ्यादृष्टि नहीं होता है।

इसमें दो ज्ञान या दो अज्ञान नियमतः होते हैं।

**७२. सौधर्मदेव में उत्पन्न होने वाले मनुष्यों के उपपातादि बीस द्वारों का प्ररूपण–**

**यदि वह (सौधर्मदेव) मनुष्यों से आकर उत्पन्न होता है इत्यादि भेदों का कथन ज्योतिष्क देवों में उत्पन्न होने वाले मनुष्यों के समान यहां भी करना चाहिए।**

प्र. भंते ! असंख्यात वर्ष की आयु वाला संज्ञी मनुष्य जो सौधर्मकल्प में देवरूप से उत्पन्न होने योग्य है तो भंते! वह कितने काल की स्थिति वाले सौधर्मकल्प के देवों में उत्पन्न होता है?

उ. गौतम ! **सौधर्मकल्प में उत्पन्न होने वाले असंख्यात वर्षायुष्क संज्ञी पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक के समान सातों ही गमक यहाँ मनुष्य में भी कहने चाहिए।**

सेसा सव्वा वत्तव्वया जहा एयस्स चेव सोहम्म उववज्जमाणस्स भणिया तहा भाणियव्वा,

णवरं—सणंकुमारट्ठिइं संवेहं च उवउंजिऊण जाणेज्जा।

जाहे य अप्पणा जहण्णकालट्ठिईओ भवइ ताहे तिसु वि गमएसु पंच लेस्साओ आदिल्लाओ।

मणुस्सेहिंतो उववज्जमाणस्स सव्वा वत्तव्वया जहा मणुस्साणं सक्करप्पभाए उववज्जमाणाणं भणिया तहेव नव वि गमा इह वि भाणियव्वा।

णवरं—सणंकुमारट्ठिई संवेहं च उवउंजिऊण जाणेज्जा।

जहा सणंकुमारगदेवाणं वत्तव्वया तहा माहिंदगदेवाण वि सव्वा वत्तव्वया भाणियव्वा।

णवरं—माहिंदगदेवाणं ठिई जहण्णेणं साइरेगं दो सागरोवमं उक्कोसेणं साइरेगं सत्त सागरोवमं।

एवं बंभलोगदेवाण वि वत्तव्वया,

णवरं—बंभलोगट्ठिई संवेहं च उवउंजिऊण जाणेज्जा।

एवं जाव सहस्सारो,

णवरं—ठिई संवेहं च उवउंजिऊण जाणेज्जा।

लंतगादीणं जहण्णकालट्ठिईयस्स तिरिक्खजोणियस्स तिसु वि गमएसु छप्पि लेस्साओ भाणियव्वाओ।

संघयणाणि बंभलोग-लंतएसु उववज्जमाणाणं पंच आदिल्लगाणि, महासुक्क सहस्सारेसु उववज्जमाणाणं चत्तारि,

एवं मणुस्साण वि संघयणाइं जाणेज्जा।

*—विया. स. २४, उ. २४, सु. १२-२०*

सौधर्म देवलोक में इसी के उत्पन्न होने पर जो कथन है वही यहां पर भी कहना चाहिए।

विशेष—सनत्कुमार की स्थिति और संवेध उपयोगपूर्वक कहना चाहिए।

जब वह स्वयं जघन्य काल की स्थिति वाला होता है तब तीनों ही गमकों में प्रारम्भ की पांच लेश्याएं होती है।

यदि सनत्कुमार देव मनुष्यों से आकर उत्पन्न हो तो शर्कराप्रभा में उत्पन्न होने वाले मनुष्यों के समान यहां भी नौ गमक का समग्र वर्णन कहना चाहिए।

विशेष—सनत्कुमार देवों की स्थिति और संवेध उपयोगपूर्वक जानना चाहिए।

जिस प्रकार सनत्कुमार देवों का कथन किया उसी प्रकार माहेन्द्र देवों का भी समग्र कथन जानना चाहिए।

विशेष—माहेन्द्र देवों की स्थिति जघन्य साधिक दो सागरोपम उत्कृष्ट साधिक सात सागरोपम कहनी चाहिए।

इसी प्रकार ब्रह्मलोकदेवों का भी कथन करना चाहिए।

विशेष—ब्रह्मलोकदेव की स्थिति और संवेध उपयोगपूर्वक जानना चाहिए।

इसी प्रकार सहस्रारदेव पर्यन्त जानना चाहिए।

विशेष—स्थिति और संवेध उपयोगपूर्वक कहना चाहिए।

लान्तक, महाशुक्र और सहस्रार देवों में उत्पन्न होने वाले जघन्य स्थिति वाले संज्ञी पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक के तीनों ही गमकों में छहों लेश्याएं कहनी चाहिए।

ब्रह्मलोक और लान्तक देवों में उत्पन्न होने वाले तिर्यञ्च में प्रथम के पांच संहनन होते हैं। महाशुक्र और सहस्रार में उत्पन्न होने वाले तिर्यञ्च में आदि के चार संहनन होते हैं।

मनुष्यों के भी संहनन इसी प्रकार जानने चाहिए।

७४. आणयाइ अच्चुयपज्जंत देवे उववज्जंतेसु मणुस्सेसु उववायाइ वीसं दारं परूवणं—

प. आणयदेवा णं भंते ! कओहिंतो उववज्जंति?

उ. गोयमा ! उववाओ जहा सहस्सारदेवाणं,
णवरं—तिरिक्खजोणिया खोडेयव्वा।

प. पज्जत्तासंखेज्जवासाउयसण्णिमणुस्से णं भंते ! जे भविए आणयदेवेसु उववज्जित्तए से णं भंते ! केवइयं कालट्ठिईएसु उववज्जेज्जा?

उ. गोयमा ! जहण्णेणं अट्ठारससागरोवमं ठिईएसु उक्कोसेणं एगूणवीसं सागरोवमं ठिईएसु उववज्जेजा।
सेसा वत्तव्वया जहेव सहस्सारेसु उववज्जमाणाणं भणिया तहा भाणियव्वा,
णवरं—तिण्णि संघयणाणि,
भवादेसेणं—जहण्णेणं तिण्णि भवग्गहणाइं, उक्कोसेणं सत्त भवग्गहणाइं।

७४. आनत आदि से अच्युत पर्यन्त देवों में उत्पन्न होने वाले मनुष्यों के उपपातादि बीस द्वारों का प्ररूपण—

प्र. भंते ! आनतदेव कहां से आकर उत्पन्न होते हैं?

उ. गौतम ! सहस्रारदेवों के समान यहां उपपात कहना चाहिए।
विशेष—यहां तिर्यञ्चयोनिक की उत्पत्ति का निषेध करना चाहिए।

प्र. भंते ! संख्यात वर्ष की आयु वाला पर्याप्तक संज्ञी मनुष्य जो आनतदेवों में उत्पन्न होने योग्य है तो भन्ते ! वह कितने काल की स्थिति वाले आनतदेवों में उत्पन्न होता है?

उ. गौतम ! जघन्य अठारह सागरोपम, उत्कृष्ट उन्नीस सागरोपम की स्थिति में उत्पन्न होता है।
शेष कथन सहस्रारदेवों में उत्पन्न होने वाले मनुष्यों के समान यहां भी कहना चाहिए।
विशेष—इसमें प्रथम के तीन संहनन होते हैं।
भवादेश से—जघन्य तीन भव और उत्कृष्ट सात भव ग्रहण करता है।

कालादेसेणं जहण्णेणं तेत्तीसं सागरोवमाइं दोहिं वासपुहत्तेहिं अब्भहियाइं, उक्कोसेण वि तेत्तीसं सागरोवमाइं दोहिं पुव्वकोडीहिं अब्भहियाइं, एवइयं कालं सेवेज्जा, एवइयं कालं गतिरागतिं करेज्जा। (पढम गमओ)

कालादेश से जघन्य दो वर्ष पृथक्त्व अधिक तेतीस सागरोपम उत्कृष्ट दो पूर्वकोटि अधिक तेतीस सागरोपम जितना काल व्यतीत करता है और इतने ही काल तक गमनागमन करता है। (यह प्रथम गमक है)

**सो चेव अप्पणा जहण्णकालट्ठिईओ जाओ, एसा चेव पढम गमग सरिसा वत्तव्वया।**

**यदि वह (संज्ञी मनुष्य) स्वयं जघन्य काल की स्थिति वाला हो और सर्वार्थसिद्धदेवों में उत्पन्न हो तो उसका भी कथन प्रथम गमक के समान करना चाहिए।**

**णवरं**–ओगाहणा रयणिपुहत्तं ठिई-वासपुहत्तं।

**विशेष**–इनकी अवगाहना रत्नि पृथक्त्व (अनेक हाथ) है और स्थिति वर्ष पृथक्त्व (अनेक वर्ष) है।

संवेहं च उवउंजिऊण जाणेज्जा। (विइओ गमओ चउत्थो गमओ)

संवेध (इनका अपना) उपयोगपूर्वक जानना चाहिए। (यह द्वितीय गमक है अर्थात् चौथा गमक है।)

**सो चेव अप्पणा उक्कोसकालट्ठिईओ जाओ, एसा चेव पढम गमग वत्तव्वया,**

**वही (संज्ञी मनुष्य) स्वयं उत्कृष्ट काल की स्थिति वाला हो तो उसका भी कथन प्रथम गमक के समान जानना चाहिए।**

**णवरं**–ओगाहणा जहण्णेणं पंच धणुसयाइं, उक्कोसेण वि पंच धणुसयाइं।

**विशेष**–इसकी अवगाहना जघन्य पांच सौ धनुष और उत्कृष्ट भी पांच सौ धनुष है।

ठिई अणुबंधो जहण्णेणं पुव्वकोडी, उक्कोसेण वि पुव्वकोडी।

इसकी स्थिति अनुबंध जघन्य पूर्वकोटि वर्ष है उत्कृष्ट भी पूर्वकोटि वर्ष है।

कालादेसेणं जहण्णेणं तेत्तीसं सागरोवमाइं दोहिं पुव्वकोडीहिं अब्भहियाइं, उक्कोसेण वि तेत्तीसं सागरोवमाइं दोहिं पुव्वकोडीहिं अब्भहियाइं, एवइयं कालं सेवेज्जा, एवइयं कालं गतिरागतिं करेज्जा। (तइओ गमओ सत्तमो गमओ)

कालादेश से जघन्य दो पूर्वकोटि अधिक तेतीस सागरोपम और उत्कृष्ट भी दो पूर्वकोटि अधिक तेतीस सागरोपम जितना काल व्यतीत करता है और इतने ही काल तक गमनागमन करता है। (यह तीसरा गमक है अर्थात् सातवाँ गमक है)

सव्वट्ठसिद्धगदेवे उववज्जमाणाणं मणुस्साणं एए तिण्णि पढम चउत्थ सत्तम गमगा भवंति।

सर्वार्थसिद्ध देवों में उत्पन्न होने वाले मनुष्यों के ये तीन ही गमक होते हैं–पहला, चौथा और सातवाँ।

सेसा छ गमगा न भवंति।

*–विया. स. २४, उ. २४, सु. २४-२९*

शेष छः गमक नहीं होते हैं।





# आत्मा अध्ययन : आमुख

आगम में आत्मा एवं जीव शब्द एकार्थक हैं। तथापि आत्मा शब्द जीव का विशिष्ट एवं सूक्ष्म विवेचन करता है। इस आत्मा को जीवात्मा भी कहा गया है। कुछ अन्यतीर्थिकों के अनुसार प्राणातिपात, मृषावाद यावत् मिथ्यादर्शनशल्य नामक अठारह पापों में प्रवर्तमान प्राणी का जीव अन्य है और जीवात्मा उससे भिन्न है किन्तु भगवान महावीर इस मान्यता को मिथ्या बतलाते हुए प्राणातिपात यावत् मिथ्यादर्शनशल्य में प्रवर्तमान प्राणी को ही जीव तथा जीवात्मा निरूपित करते हैं। यही नहीं वे इन पापों से विरत प्राणी को भी जीव एवं जीवात्मा शब्द से पुकारते हैं। व्याख्याप्रज्ञप्ति सूत्र के अनुसार इस अध्ययन में अन्यतीर्थिकों की अनेक शंकाएं या मान्यताएँ उठाकर उनका निराकरण करते हुए यह सिद्ध किया गया है कि ज्ञान, दर्शन, दृष्टि, अज्ञान, संज्ञा, शरीर, कर्म, योग, उपयोग, गति, बुद्धि आदि में प्रवर्तमान जीव एवं जीवात्मा या आत्मा भिन्न-भिन्न नहीं है। जो जीव या आत्मा संसार में प्रवृत्त हैं वे ही मुक्ति को भी प्राप्त करते हैं। चैतन्य की दृष्टि से वे एक हैं।

'एगे आया' सूत्र का अर्थ यह नहीं है कि विश्व में संख्या की दृष्टि से आत्मा एक है। वेदान्त दर्शन ब्रह्म या तुरीय चैतन्य (आत्मा) को संख्या की दृष्टि से एक मानता है तथा संसारी जीवों में उसका ही चैतन्यांश स्वीकार करता है किन्तु जैन दर्शन में आत्मा एक नहीं अनन्त हैं। सभी आत्माएं अपने कृतकर्मों का फल पृथक् रूपेण भोगती हैं। 'एगे आया' सूत्र में आत्मा को जो एक बतलाया गया है वह चैतन्य की दृष्टि से सभी आत्माओं की एकता या समानता को प्रकट करता है।

आत्मा एवं ज्ञान-दर्शन में परस्पर क्या सम्बन्ध है, इस पर विचार करने पर ज्ञात होता है कि आत्मा कदाचित् ज्ञानरूप है तथा कदाचित् अज्ञानरूप है किन्तु ज्ञान नियमतः आत्मा होता है। अज्ञान का अर्थ ज्ञान का अभाव नहीं है, अपितु मिथ्यादर्शन की उपस्थिति में जो ज्ञान होता है उसे ही अज्ञान कहा जाता है। दर्शन नियमतः आत्मा होता है तथा आत्मा नियमतः दर्शन होता है। इस प्रकार आत्मा ज्ञानदर्शनमय है। चौबीस दण्डकों में से एकेन्द्रिय जीवों के जो पाँच दण्डक हैं उनमें आत्मा अज्ञानरूप होता है, शेष सभी दण्डकों में वह कदाचित् ज्ञानरूप और कदाचित् अज्ञानरूप होता है। पृथ्वीकायिकादि एकेन्द्रियों का अज्ञान नियमतः आत्मरूप होता है तथा आत्मा नियमतः अज्ञानरूप होता है। दर्शन की दृष्टि से समस्त चौबीस दण्डकों में आत्मा दर्शनरूप एवं दर्शन आत्मरूप होता है इसमें कोई विकल्प नहीं है।

आत्मा के आठ प्रकार हैं—१. द्रव्यात्मा २. कषायात्मा ३. योग-आत्मा ४. उपयोग-आत्मा ५. ज्ञान-आत्मा ६. दर्शन-आत्मा ७. चारित्र-आत्मा और ८. वीर्यात्मा। आत्मा के ये आठ प्रकार उसका विभिन्न दृष्टिकोणों से प्रतिपादन करते हैं। द्रव्यात्मा तो सभी जीवों में सदैव रहती है, कषाय आत्मा सकषायी जीवों में, योग-आत्मा सयोगी जीवों में, चारित्रात्मा चारित्रयुक्त जीवों में तथा वीर्यात्मा वीर्ययुक्त (पराक्रमी) जीवों में रहती है। उपयोग-आत्मा एवं दर्शन आत्मा सभी जीवों में रहती है। ज्ञान आत्मा कभी ज्ञान के रूप में तथा कभी अज्ञान के रूप में रहती है अतः वह विकल्प से रहती है। द्रव्यात्मा आदि आठ आत्माओं में परस्पर सहभाव का इस आधार पर चिन्तन करने से विदित होता है कि जिसके द्रव्यात्मा होती है उसके कषायात्मा एवं योग-आत्मा कदाचित् होती है और कदाचित् नहीं होती है, किन्तु जिसके कषायात्मा या योग-आत्मा होती है उसके द्रव्यात्मा निश्चित रूप से होती है। जिसके द्रव्यात्मा होती है उसके उपयोग-आत्मा एवं दर्शन-आत्मा निश्चित रूप से होती है तथा जिसके उपयोग-आत्मा या दर्शन-आत्मा होती है उसके द्रव्यात्मा निश्चित रूप से होती है। ज्ञान-आत्मा, चारित्रात्मा एवं वीर्यात्मा के होने पर द्रव्यात्मा निश्चित रूप से होती है किन्तु द्रव्यात्मा के होने पर ये ज्ञान आदि आत्माएँ विकल्प से होती हैं।

जिसके कषाय आत्मा होती है उसके योग-आत्मा, उपयोग-आत्मा, दर्शनात्मा एवं वीर्यात्मा निश्चितरूप से होती है, किन्तु जिसके योग आत्मा, उपयोग आत्मा, दर्शनात्मा या वीर्यात्मा होती है उसके कषाय आत्मा कदाचित् होती है और कदाचित् नहीं। कषायात्मा के साथ ज्ञानात्मा एवं चारित्रात्मा का वैकल्पिक सम्बन्ध है। इस प्रकार प्रस्तुत अध्ययन में आठों आत्माओं के पारस्परिक सहभाव या असहभाव पर विचार संकलित हैं।

इन आठ प्रकार की आत्माओं में सबसे अल्प चारित्रात्मा है, उनसे ज्ञानात्माएँ अनन्तगुणी हैं। उनसे कषायात्माएँ अनन्त गुणी हैं। कषायात्माओं से योगात्माएँ विशेषाधिक हैं तथा उनसे वीर्यात्माएँ विशेषाधिक हैं। उनसे उपयोगात्मा, द्रव्यात्मा एवं दर्शनात्मा तुल्य होकर विशेषाधिक हैं।

शब्द, रूप, गंध, रस एवं स्पर्श का क्रमशः सुनने, देखने, सूँघने, आस्वाद लेने एवं प्रतिसंवेदन करने का कार्य आत्मा दो प्रकार से करता है—शरीर के एक भाग से अथवा समस्त शरीर से।

अवभास, प्रभास, विक्रिया, परिचारणा, भाषा, आहार, परिणमन, वेदन और निर्जरा आदि क्रियाएँ भी आत्मा उपर्युक्त दो प्रकारों से करता है।

प्राणातिपात यावत् मिथ्यादर्शनशल्य, प्राणातिपात विरमण यावत् मिथ्यादर्शनशल्यविवेक, औत्पातिकी यावत् पारिणामिकी बुद्धि, अवग्रह यावत् धारणा, उत्थान यावत् पुरुषकार पराक्रम, नैरयिकत्व यावत् वैमानिकत्व, ज्ञानावरण यावत् अन्तरायकर्म, कृष्ण लेश्या यावत् शुक्ललेश्या, तीनों दृष्टियाँ, चारों दर्शन, पाँचों ज्ञान एवं तीनों अज्ञान, आहारादि चारों संज्ञाएँ, पाँचों शरीर, तीनों योग, साकारोपयोग एवं अनाकारोपयोग तथा इनके जैसे और भी पदार्थ आत्मा के अतिरिक्त अन्यत्र परिणमन नहीं करते हैं। ये सब आत्मा में ही परिणमन करते हैं। □

# ४२. आया-अज्झयणं

सूत्र

१. दव्वट्ठयाए आया–

एगे आया। –ठाणं. अ. १, सु. २

२. जीव-चउवीसदंडएसु नाण दंसणं पडुच्च आय सरूव परूवणं–

प. आया भंते ! नाणे, अन्ने नाणे ?

उ. गोयमा ! आया सिय नाणे, सिय अन्नाणे, नाणे पुण नियमं आया।

प. दं. १. आया भंते ! नेरइयाणं नाणे, अन्ने नेरइयाणं नाणे ?

उ. गोयमा ! आया नेरइयाणं सिय नाणे, सिय अन्नाणे, नाणे पुण से नियमं आया।

दं. २-११. एवं जाव थणियकुमाराणं।

प. आया भंते ! पुढविकाइयाणं अन्नाणे, अन्ने पुढविकाइयाणं अन्नाणे ?

उ. गोयमा ! आया पुढविकाइयाणं नियमं अन्नाणे, अन्नाणे वि नियमं आया।

दं. १२-१६. एवं जाव वणस्सइकाइयाणं।

दं. १७-२४. बेइंदिय-तेइंदिय जाव वेमाणियाणं जहा नेरइयाणं।

प. आया भंते ! दंसणे, अन्ने दंसणे ?

उ. गोयमा ! आया नियमं दंसणे, दंसणे वि नियमं आया।

प. दं. १. आया भंते ! नेरइयाणं दंसणे, अन्ने नेरइयाणं दंसणे ?

उ. गोयमा ! आया नेरइयाणं नियमं दंसणे, दंसणे वि से नियमं आया।

दं. २-२४. एवं जाव वेमाणियाणं निरंतरं दंडओ।

–विया. स. १२, उ. १०, सु. १०-१८

३. आयाणं अट्ठविहत्त परूवणं–

प. कइविहा णं भंते ! आया पन्नत्ता ?

उ. गोयमा ! अट्ठविहा आया पन्नत्ता, तं जहा–

१. दवियाया, २. कसायाया,
३. जोगाया, ४. उवयोगाया,
५. णाणाया, ६. दंसणाया,
७. चरित्ताया, ८. वीरियाया।

–विया. स. १२, उ. १०, सु. १

# ४२. आत्मा अध्ययन

सूत्र

१. द्रव्य की अपेक्षा आत्मा–

आत्मा एक है।

२. जीव-चौबीसदंडकों में ज्ञान दर्शन की अपेक्षा आत्म स्वरूप का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! आत्मा ज्ञानरूप है या ज्ञान अन्य रूप है ?

उ. गौतम ! आत्मा कदाचित् ज्ञानरूप है, कदाचित् अज्ञानरूप है किन्तु ज्ञान नियमतः आत्मारूप है।

प्र. दं. १. भन्ते ! नैरयिकों की आत्मा ज्ञानरूप है या नैरयिकों का ज्ञान अन्य रूप है ?

उ. गौतम ! नैरयिकों की आत्मा कथंचित् ज्ञानरूप है, कथंचित् अज्ञानरूप है, किन्तु उनका ज्ञान नियमतः (अवश्य ही) आत्मरूप है।

दं. २-११. इसी प्रकार स्तनितकुमार पर्यन्त कहना चाहिए।

प्र. भन्ते ! पृथ्वीकायिक जीवों की आत्मा अज्ञानरूप है या पृथ्वीकायिकों का अज्ञान अन्य रूप है ?

उ. गौतम ! पृथ्वीकायिकों की आत्मा नियमतः अज्ञान रूप है और उनका अज्ञान भी नियमतः आत्मरूप है।

दं. १२-१६. इसी प्रकार वनस्पतिकायिक पर्यन्त कहना चाहिए।

दं. १७-२४. द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय से वैमानिकों पर्यन्त के जीवो का कथन नैरयिकों के समान जानना चाहिए।

प्र. भन्ते ! आत्मा दर्शनरूप है या दर्शन अन्य रूप है ?

उ. गौतम ! आत्मा नियमतः दर्शनरूप है और दर्शन भी नियमतः आत्मरूप है।

प्र. दं. १. भन्ते ! नैरयिकों की आत्मा दर्शनरूप है या नैरयिक जीवों का दर्शन अन्य रूप है ?

उ. गौतम ! नैरयिक जीवों की आत्मा नियमतः दर्शनरूप है और उनका दर्शन भी नियमतः आत्मरूप है।

दं. २-२४. इसी प्रकार निरन्तर वैमानिकों पर्यन्त सभी दण्डकों के लिए कहना चाहिए।

३. आत्मा के आठ प्रकारों का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! आत्मा कितने प्रकार की कही गई है ?

उ. गौतम ! आत्मा आठ प्रकार की कही गई हैं, यथा–

१. द्रव्यात्मा, २. कषायात्मा,
३. योग-आत्मा, ४. उपयोग-आत्मा,
५. ज्ञान-आत्मा, ६. दर्शन-आत्मा,
७. चारित्र-आत्मा, ८. वीर्यात्मा।

**४. आयाहिं सद्दाईणं अणुभूइठाण परूवणं–**

दोहिं ठाणेहिं आया सद्दाइं सुणेइ, तं जहा–

१. देसेण वि आया सद्दाइं सुणेइ,

२. सव्वेण वि आया सद्दाइं सुणेइ।

दोहिं ठाणेहिं आया रूवाइं पासइ, तं जहा–

१. देसेण वि आया रूवाइं पासइ,

२. सव्वेण वि आया रूवाइं पासइ।

दोहिं ठाणेहिं आया गंधाइं अग्घाइ, तं जहा–

१. देसेण वि आया गंधाइं अग्घाइ,

२. सव्वेण वि आया गंधाइं अग्घाइ।

दोहिं ठाणेहिं आया रसाइं आसादेइ, तं जहा–

१. देसेण वि आया रसाइं आसादेइ,

२. सव्वेण वि आया रसाइं आसादेइ।

दोहिं ठाणेहिं आया फासाइं पडिसंवेदेइ, तं जहा–

१. देसेण वि आया फासाइं पडिसंवेदेइ,

२. सव्वेण वि आया फासाइं पडिसंवेदेइ।

दोहिं ठाणेहिं आया ओभासइ, तं जहा–

१. देसेण वि आया ओभासइ,

२. सव्वेण वि आया ओभासइ।

**एवं पभासइ, विकुव्वइ, परियारेइ, भासं भासइ, आहारेइ, परिणामेइ, वेदेइ, णिज्जरेइ।** –*ठाणं. अ. २, उ. २, सु. ७१*

**५. पाणाइवायाईसु पवट्टमाण जीव-जीवायासु एगत्त परूवणं–**

**प.** अन्नउत्थिया णं भंते ! एवमाइक्खंति **जाव** परूवेंति–

एवं खलु पाणाइवाए, मुसावाए **जाव** मिच्छादंसणसल्ले वट्टमाणस्स अन्ने जीवे, अन्ने जीवाया पाणाइवाय-वेरमणे **जाव** परिग्गहवेरमणे, कोहविवेगे **जाव** मिच्छा-दंसणसल्लविवेगे वट्टमाणस्स अन्ने जीवे अन्ने जीवाया।

उप्पत्तियाए **जाव** पारिणामियाए वट्टमाणस्स अन्ने जीवे, अन्ने जीवाया।

उग्गहे, ईहा, अवाए, धारणाए वट्टमाणस्स अन्ने जीवे, अन्ने जीवाया।

उट्ठाणे **जाव** परक्कमे वट्टमाणस्स अन्ने जीवे, अन्ने जीवाया।

नेरइयत्ते, तिरिक्ख मणुस्सदेवत्ते वट्टमाणस्स अन्ने जीवे, अन्ने जीवाया।

नाणावरणिज्जे **जाव** अंतराइए वट्टमाणस्स अन्ने जीवे, अन्ने जीवाया।

**एवं** कण्हलेस्साए **जाव** सुक्कलेस्साए,

सम्मदिट्ठीए, मिच्छदिट्ठीए, सम्मामिच्छदिट्ठीए,

चक्खुदंसणे **जाव** केवलदंसणे,

आभिणिबोहियनाणे **जाव** केवलनाणे,

**४. आत्मा द्वारा शब्दों के अनुभूति स्थान का प्ररूपण–**

दो प्रकार से आत्मा शब्दों को सुनता है, यथा–

१. शरीर के एक भाग से भी आत्मा शब्दों को सुनता है।

२. समस्त शरीर से भी आत्मा शब्दों को सुनता है।

दो प्रकार से आत्मा रूपों को देखता है, यथा–

१. शरीर के एक भाग से भी आत्मा रूपों को देखता है।

२. समस्त शरीर से भी आत्मा रूपों को देखता है।

दो प्रकार से आत्मा गंधों को सूँघता है, यथा–

१. शरीर के एक भाग से भी आत्मा गंधों को सूँघता है।

२. समस्त शरीर से भी आत्मा गंधों को सूँघता है।

दो प्रकार से आत्मा रसों का आस्वाद लेता है, यथा–

१. शरीर के एक भाग से भी आत्मा रसों का आस्वाद लेता है।

२. समस्त शरीर से भी आत्मा रसों का आस्वाद लेता है।

दो प्रकार से आत्मा स्पर्शों का अनुभव करता है, यथा–

१. शरीर के एक भाग से भी आत्मा स्पर्शों को अनुभव करता है।

२. समस्त शरीर से भी आत्मा स्पर्शों को अनुभव करता है।

दो प्रकार से आत्मा अवभास करता है, यथा–

१. शरीर के एक भाग से भी आत्मा अवभास करता है।

२. समस्त शरीर से भी आत्मा अवभास करता है।

**इसी प्रकार प्रभास, विक्रिया, परिचारणा, भाषा बोलना, आहार, परिणमन, वेदन और निर्जरा करता है।**

**५. प्राणातिपातादि में प्रवर्तमान जीवों और जीवात्माओं में एकत्व का प्ररूपण–**

**प्र.** भन्ते ! अन्यतीर्थिक इस प्रकार कहते हैं **यावत्** प्ररूपणा करते हैं कि–प्राणातिपात, मृषावाद **यावत्** मिथ्यादर्शनशल्य में प्रवर्तमान प्राणी का जीव अन्य है और उससे जीवात्मा पृथक् है। प्राणातिपातविरमण **यावत्** परिग्रहविरमण में, क्रोधविवेक **यावत्** मिथ्यादर्शनशल्य विवेक में प्रवर्तमान प्राणी का जीव अन्य है और उससे जीवात्मा पृथक् है।

औत्पत्तिकी बुद्धि **यावत्** पारिणामिकी बुद्धि में प्रवर्तमान प्राणी का जीव अन्य है और उससे जीवात्मा पृथक् है।

अवग्रह, ईहा, अवाय और धारणा में प्रवर्तमान प्राणी का जीव अन्य है और उससे जीवात्मा पृथक् है।

उत्थान **यावत्** पराक्रम में प्रवर्तमान प्राणी का जीव अन्य है और उससे जीवात्मा पृथक् है।

नारक, तिर्यञ्च, मनुष्य और देव रूप में प्रवर्तमान प्राणी का जीव अन्य है और उससे जीवात्मा पृथक् है।

ज्ञानावरणीय कर्म **यावत्** अन्तराय कर्म में प्रवर्तमान प्राणी का जीव अन्य है और जीवात्मा पृथक् है।

**इसी प्रकार** कृष्णलेश्या **यावत्** शुक्ललेश्या में,

सम्यग्दृष्टि, मिथ्यादृष्टि, सम्यग्मिथ्यादृष्टि में,

चक्षुदर्शन **यावत्** केवलदर्शन में,

आभिनिबोधिक ज्ञान **यावत्** केवलज्ञान में,

मइअन्नाणे जाव विभंगनाणे,
आहारसन्नाए जाव मेहुणसन्नाए,
ओरालियसरीरे जाव कम्मग सरीरे,
एवं मणोजोए, वइजोए, कायजोए,
सागारोवयोगे अणागारोवयोगे,
वट्टमाणस्स अन्ने जीवे, अन्ने जीवाया।

प. से कहमेयं भंते ! एवं ?

उ. गोयमा ! जं णं ते अन्नउत्थिया एवमाइक्खंति जाव मिच्छंते एवमाहंसु।

अहं पुण गोयमा ! एवमाइक्खामि जाव परूवेमि–

"एवं खलु पाणाइवाए जाव मिच्छादंसणसल्ले वट्टमाणस्स से चेव जीवे, से चेव जीवाया जाव अणागारोवयोगे वट्टमाणस्स से चेव जीवे, से चेव जीवाया।" *–विया. स. १७, उ. २, सु. १७*

मति अज्ञान यावत् विभंगज्ञान में,
आहारसंज्ञा यावत् मैथुन संज्ञा में,
औदारिक शरीर यावत् कार्मण शरीर में,
भनोयोग, वचनयोग और काययोग में,
साकारोपयोग और अनाकारोपयोग में,
प्रवर्तमान प्राणी का जीव अन्य है और जीवात्मा पृथक् है।

प्र. वे इस प्रकार कैसे कहते हैं ?

उ. गौतम ! अन्यतीर्थिक जो इस प्रकार कहते हैं यावत् वे मिथ्या कहते हैं।

(किन्तु) गौतम ! मैं इस प्रकार कहता हूँ यावत् प्ररूपणा करता हूँ–

"प्राणातिपात यावत् मिथ्यादर्शनशल्य में प्रवर्तमान प्राणी ही जीव और वही जीवात्मा है यावत् अनाकारोपयोग में प्रवर्तमान प्राणी ही जीव है और वही जीवात्मा है।"

## ६. पाणाइवायाईणं आय परिणामित्त परूवणं–

प. अह भंते ! पाणाइवाए, मुसावाए जाव मिच्छादंसणसल्ले,
पाणाइवायवेरमणे जाव मिच्छादंसणसल्लविवेगे,
उप्पत्तिया जाव पारिणामिया,
उग्गहे जाव धारणा,
उट्ठाणे जाव पुरिसक्कारपरक्कमे,
नेरइयत्ते, असुरकुमारत्ते जाव वेमाणियत्ते,
नाणावरणिज्जे जाव अंतराइए,
कण्हलेस्सा जाव सुक्कलेस्सा,
सम्मदिट्ठी, मिच्छदिट्ठी, सम्ममिच्छदिट्ठी,
चक्खुदंसणे जाव केवलदंसणे,
आभिणिवोहियाणाणे जाव विभंगनाणे,
आहारसन्ना जाव मेहुणसन्ना,
ओरालियसरीरे जाव कम्मगसरीरे,
मणोजोए, वइजोए, कायजोए,
सागारोवयोगे, अणागारोवयोगे,
जे यावऽन्ने तहप्पगारा सव्वे ते णऽन्नत्थ आयाए परिणमंति ?

उ. हंता, गोयमा ! पाणाइवाए जाव अणागारोवयोगे जे यावऽन्ने तहप्पगारा सव्वे ते णऽन्नत्थ आयाए परिणमंति। *–विया. स. २०, उ. ३, सु. १*

## ६. प्राणातिपातादि के आत्म परिणामित्व का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! प्राणातिपात, मृषावाद यावत् मिथ्यादर्शनशल्य,
प्राणातिपातविरमण यावत् मिथ्यादर्शनशल्यविवेक,
औत्पत्तिकी यावत् पारिणामिकी बुद्धी,
अवग्रह यावत् धारणा,
उत्थान यावत् पुरुषाकार पराक्रम,
नैरयिकत्व, असुरकुमारत्व यावत् वैमानिकत्व,
ज्ञानावरणीय यावत् अन्तरायकर्म,
कृष्णलेश्या यावत् शुक्ललेश्या,
सम्यग्दृष्टि, मिथ्यादृष्टि, सम्यग्मिथ्यादृष्टि,
चक्षुदर्शन यावत् केवलदर्शन,
आभिनिवोधिकज्ञान यावत् विभंगज्ञान,
आहारसंज्ञा यावत् मैथुनसंज्ञा,
औदारिक शरीर यावत् कार्मण शरीर,
मनोयोग, वचनयोग, काययोग तथा
साकारोपयोग एवं अनाकारोपयोग
ये और इनके जैसे और क्या आत्मा के सिवाय अन्यत्र परिणमन नहीं करते ?

उ. हाँ, गौतम ! प्राणातिपात यावत् अनाकारोपयोग पर्यन्त ये सब और इसी प्रकार के अन्य भी आत्मा के सिवाय अन्यत्र परिणमन नहीं करते।

## ७. दवियाइ अट्ठ आयाणं परोप्परं सहभाव परूवणं–

प. जस्स णं भंते ! दवियाया तस्स कसायाया, जस्स कसायाया तस्स दवियाया ?

उ. गोयमा ! जस्स दवियाया तस्स कसायाया सिय अत्थि सिय नत्थि, जस्स पुण कसायाया तस्स दवियाया नियमं अत्थि।

## ७. द्रव्यात्मादि आठ आत्माओं के परस्पर सहभाव का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! जिसके द्रव्यात्मा होती है क्या उसके कषायात्मा होती है और जिसके कषायात्मा होती है क्या उसके द्रव्यात्मा होती है ?

उ. गौतम ! जिसके द्रव्यात्मा होती है उसके कषायात्मा कदाचित् होती है और कदाचित् नहीं होती है, किन्तु जिसके कषायात्मा होती है उसके द्रव्यात्मा निश्चित होती है।

प. जस्स णं भंते ! दवियाया तस्स जोगाया, जस्स जोगाया तस्स दवियाया ?

उ. गोयमा ! एवं जहा दवियाया य, कसायाया य भणिया तहा दवियाया य, जोगाया य भाणियव्वा।

प. जस्स णं भंते ! दवियाया तस्स उवओगाया जस्स उवओगाया तस्स दवियाया ?

एवं सव्वत्थ पुच्छा भाणियव्वा,

उ. गोयमा ! जस्स दवियाया तस्स उवयोगाया नियमं अत्थि, जस्स वि उवयोगाया तस्स वि दवियाया नियमं अत्थि।

जस्स दवियाया तस्स नाणाया भयणाए, जस्स पुण नाणाया तस्स दवियाया नियमं अत्थि।

जस्स दवियाया तस्स दंसणाया नियमं अत्थि, जस्स वि दंसणाया तस्स दवियाया नियमं अत्थि।

जस्स दवियाया तस्स चरित्ताया भयणाए, जस्स पुण चरित्ताया तस्स दवियाया नियमं अत्थि।

एवं वीरियायाए वि समं।

प. जस्स णं भंते ! कसायाया तस्स जोगाया, जस्स जोगाया तस्स कसायाया ?

उ. गोयमा ! जस्स कसायाया तस्स जोगाया नियमं अत्थि, जस्स पुण जोगाया तस्स कसायाया सिय अत्थि, सिय नत्थि।

एवं उवयोगायाए वि समं कसायाया य नेयव्वा।

कसायाया य, नाणाया य परोप्परं दो वि भइयव्वाओ।

जहा कसायाया य, उवयोगाया य तहा कसायाया य, दंसणाया य।

कसायाया य, चरित्ताया य दो वि परोप्परं भइयव्वाओ।

जहा कसायाया य, जोगाया य तहा कसायाया य, वीरियाया य भाणियव्वा।

एवं जहा कसायायाए वत्तव्वया भणिया तहा जोगायाए वि उवरिमाहिं समं भाणियव्वा।

जहा दवियायाए वत्तव्वया भणिया तहा उवयोगायाए वि उवरिल्लेहिं समं भाणियव्वा।

प्र. भन्ते ! जिसके द्रव्यात्मा होती है क्या उसके योग आत्मा होती है और जिसके योग आत्मा होती है क्या उसके द्रव्यात्मा होती है ?

उ. गौतम ! जिस प्रकार द्रव्यात्मा और कषायात्मा के लिए कहा उसी प्रकार द्रव्यात्मा और योग आत्मा के लिए भी कहना चाहिए।

प्र. भन्ते ! जिसके द्रव्यात्मा होती है क्या उसके उपयोगात्मा होती है और जिसके उपयोगात्मा होती है क्या उसके द्रव्यात्मा होती है ?

इसी प्रकार शेष सभी आत्माओं के लिए द्रव्यात्मा से सम्बन्धित प्रश्न करने चाहिए।

उ. गौतम ! जिसके द्रव्यात्मा होती है, उसके उपयोगात्मा निश्चित होती है और जिसके उपयोगात्मा होती है उसके द्रव्यात्मा निश्चितरूप से होती है।

जिसके द्रव्यात्मा होती है उसके ज्ञानात्मा विकल्प से होती है और जिसके ज्ञानात्मा होती है उसके द्रव्यात्मा निश्चितरूप से होती है।

जिसके द्रव्यात्मा होती है उसके दर्शनात्मा निश्चित रूप से होती है तथा जिसके दर्शनात्मा होती है उसके द्रव्यात्मा भी निश्चितरूप से होती है।

जिसके द्रव्यात्मा होती है उसके चारित्रात्मा विकल्प से होती है, किन्तु जिसके चारित्रात्मा होती है उसके द्रव्यात्मा निश्चित होती है।

इसी प्रकार वीर्यात्मा के लिए भी समझना चाहिए।

प्र. भन्ते ! जिसके कषायात्मा होती है क्या उसके योगात्मा होती है और जिसके योगात्मा होती है क्या उसके कषायात्मा होती है ?

उ. गौतम ! जिसके कषायात्मा होती है, उसके योग आत्मा होती है, किन्तु जिसके योग आत्मा होती है उसके कषायात्मा कदाचित् होती है और कदाचित् नहीं होती है।

इसी प्रकार उपयोगात्मा के साथ भी कषायात्मा का परस्पर सम्बन्ध समझ लेना चाहिए।

कषायात्मा और ज्ञानात्मा इन दोनों का परस्पर सम्बन्ध विकल्प से कहना चाहिए।

कषायात्मा और उपयोगात्मा के समान ही कषायात्मा और दर्शनात्मा के लिए भी कथन करना चाहिए।

कषायात्मा और चारित्रात्मा का परस्पर सम्बन्ध विकल्प से कहना चाहिए।

कषायात्मा और योगात्मा के समान ही कषायात्मा और वीर्यात्मा के लिए भी कथन करना चाहिए।

जिस प्रकार कषायात्मा के साथ अन्य छह आत्माओं के सम्बन्ध का कथन किया उसी प्रकार योगात्मा के साथ भी आगे की पांच आत्माओं के सम्बन्ध का कथन करना चाहिए।

जिस प्रकार द्रव्यात्मा का कथन किया उसी प्रकार आगे की चार आत्माओं के साथ उपयोगात्मा का कथन करना चाहिए।

जस्स नाणाया तस्स दंसणाया नियमं अत्थि, जस्स पुण दंसणाया तस्स नाणाया भयणाए।

जस्स नाणाया तस्स चरित्ताया सिय अत्थि, सिय नत्थि, जस्स पुण चरित्ताया तस्स नाणाया नियमं अत्थि।

**नाणाया य, वीरियाया य दो वि परोप्परं भयणाए।**

जस्स दंसणाया तस्स उवरिमाओ दो वि भयणाए जस्स पुण ताओ तस्स दंसणाया नियमं अत्थि।

जस्स चरित्ताया तस्स वीरियाया नियमं अत्थि जस्स पुण वीरियाया तस्स चरित्ताया सिय अत्थि, सिय नित्थ।

*–विया. स. १२, उ. १०, सु. २-८*

८. **दव्वाइ आयाणं अप्पाबहुयं–**

प. एयासि णं भंते ! दवियायाणं कसायाणं जाव वीरियायाण य कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा जाव विसेसाहिया वा ?

उ. गोयमा ! १. सव्वत्थोवाओ चरित्तायाओ,

२. नाणायाओ अणंतगुणाओ,

३. कसायायाओ अणंतगुणाओ,

४. जोगायाओ विसेसाहियाओ,

५. वीरियायाओ विसेसाहियाओ,

६-८. उवयोगदविया दंसणायाओ तिण्णि वि तुल्लाओ विसेसाहियाओ। *–विया. स. १२, उ. १०, सु. ९*

९. **सरीरं चइत्ता अत्त निज्जाणस्स दुविहत्त परूवणं–**

दोहि ठाणेहिं आया सरीरं फुसित्ता णं णिज्जाइ, तं जहा–

१. देसेण वि आया सरीरं फुसित्ता णं णिज्जाइ,

२. सव्वेण वि आया सरीरं फुसित्ता णं णिज्जाइ।

**एवं फुरित्ताणं, एवं फुडित्ताणं, एवं संवट्टित्ताणं, एवं णिवट्टित्ताण वि।** *–ठाणं. अ. २, उ. ४, सु. १०८*



जिसके ज्ञानात्मा होती है उसके दर्शनात्मा निश्चित रूप से होती है और जिसके दर्शनात्मा होती है उसके ज्ञानात्मा विकल्प से होती है।

जिसके ज्ञानात्मा होती है उसके चारित्रात्मा कदाचित् होती है और कदाचित् नहीं होती है और जिसके चारित्रात्मा होती है उसके ज्ञानात्मा निश्चित रूप से होती है।

**ज्ञानात्मा और वीर्यात्मा इन दोनों का परस्पर सम्बन्ध विकल्प से कहना चाहिए।**

जिसके दर्शनात्मा होती है, उसके चारित्रात्मा और वीर्यात्मा ये दोनों विकल्प से होती है, किन्तु जिसके चारित्रात्मा और वीर्यात्मा होती है उसके दर्शनात्मा निश्चितरूप से होती है।

जिसके चारित्रात्मा होती है, उसके वीर्यात्मा निश्चितरूप से होती है, किन्तु जिसके वीर्यात्मा होती है उसके चारित्रात्मा कदाचित् होती है और कदाचित् नहीं होती है।

८. **द्रव्यादि आत्माओं का अल्पबहुत्व–**

प्र. भन्ते ! द्रव्यात्मा से वीर्यात्मा पर्यन्त आत्माओं में कौन किससे अल्प यावत् विशेषाधिक हैं ?

उ. गौतम ! १. सबसे अल्प चारित्रात्मा है,

२. (उनसे) ज्ञानात्माएँ अनन्तगुणी हैं,

३. (उनसे) कषायात्माएँ अनन्तगुणी हैं,

४. (उनसे) योगात्माएँ विशेषाधिक हैं,

५. (उनसे) वीर्यात्माएँ विशेषाधिक हैं,

६-८. (उनसे) उपयोगात्मा, द्रव्यात्मा और दर्शनात्मा ये तीनों तुल्य हैं और पूर्व की अपेक्षा विशेषाधिक हैं।

९. **शरीर को छोड़कर आत्मनिर्याण के द्विविधत्व का प्ररूपण–**

दो प्रकार से आत्मा शरीर का स्पर्श कर बाहर निकलता है, यथा–

१. एक देश से आत्मा शरीर का स्पर्श कर बाहर निकलता है,

२. सब प्रदेशों से आत्मा शरीर का स्पर्श कर बाहर निकलता है।

**इसी प्रकार स्फुरित, स्फुटित, संवर्तित और निवर्तित कर आत्मा शरीर से बाहर निकलता है।**



# समुद्घात अध्ययन : आमुख

सम् एवं उद् उपसर्ग पूर्वक हन् धातु से समुद्घात शब्द बना है। 'हन्' धातु यहाँ पर गमनार्थक है। विभिन्न कारणों से जब जीव के आत्म-प्रदेश शरीर से बाहर निकलते हैं तो उसे समुद्घात कहा जाता है। वे आत्म प्रदेश पुद्गल युक्त होते हैं। इसलिए समुद्घातों का निरूपण करते समय आगम में पुद्गलों को भी शरीर से बाहर निकालने का वर्णन मिलता है। समुद्घात सात प्रकार के हैं– १. वेदना, २. कषाय, ३. मारणान्तिक, ४. वैक्रिय, ५. तैजस्, ६. आहारक और ७. केवली। ये समुद्घात स्वतः भी होते हैं और आवश्यकता होने पर किए भी जाते हैं।

प्रस्तुत अध्ययन समुद्घात के सम्बन्ध में अनेकविध जानकारी प्रदान करता है। चौवीस दण्डकों में समुद्घातों का निरूपण है जिससे स्पष्ट होता है कि आहारक एवं केवली समुद्घात तो मात्र मनुष्यों में ही पाया जाता है। तैजस् समुद्घात मनुष्य के साथ देवों एवं तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय जीवों में भी होता है। वैक्रिय समुद्घात इन सबके अतिरिक्त वायुकाय एवं नैरयिक जीवों में भी होता है। वेदना, कषाय और मारणान्तिक समुद्घात सभी जीवों में होते हैं। एकेन्द्रिय एवं विकलेन्द्रिय जीवों में तो ये तीन समुद्घात ही मिलते हैं।

आत्मा को स्वदेह परिमाण स्वीकार करके भी जैनदर्शन में समुद्घात के माध्यम से आत्म-प्रदेशों का शरीर के बाहर निकलना प्रतिपादित किया गया है। वे पुद्गल युक्त आत्म-प्रदेश इतने सूक्ष्म होते हैं कि उनके बाहर निकलने का अनुभव इन्द्रियों द्वारा नहीं किया जा सकता। केवली समुद्घात के समय आत्म-प्रदेश सम्पूर्ण लोक में व्याप्त हो जाते हैं किन्तु उसका अनुभव छद्मस्थ जीवों को नहीं होता। जैनदर्शन में विद्यमान समुद्घात की अवधारणा वैज्ञानिकों के लिए आश्चर्य का विषय है।

वेदना के असह्य होने पर उसे सहन करने अथवा निर्जरित करने के लिए जीव वेदना-समुद्घात करता है। इस प्रकार सभी समुद्घात विशेष परिस्थितियों में सप्रयोजन किए जाते हैं। वैक्रिय समुद्घात वैक्रिय लब्धि होने पर अथवा उत्तरवैक्रिय करने पर किया जाता है। तैजस् समुद्घात तेजोलेश्या का प्रयोग करते समय या अन्य प्रसंग में किया जाता है। मारणांतिक समुद्घात देह-त्याग के समय होता है। कषाय समुद्घात कषाय का आवेग बढ़ने पर होता है। आहारक समुद्घात तब किया जाता है जब कोई चौदह पूर्वधारी मुनि आहारक शरीर का पुतला जिनेन्द्र देव से विशिष्ट जानकारी हेतु बाहर भेजता है। केवली समुद्घात का प्रयोजन भिन्न है। जब केवली के आयुष्य कर्म की स्थिति कम हो तथा वेदनीय, गोत्र एवं नामकर्म की स्थिति अधिक हो तो उसे सम करने के लिए केवली समुद्घात किया जाता है। केवली समुद्घात के अलावा छह समुद्घात छद्मस्थों में पाए जाते हैं, अतः इन्हें छाद्मस्थिक समुद्घात कहा जाता है। छाद्मस्थिक समुद्घातों का काल असंख्यात समय है जबकि केवली समुद्घात का काल मात्र आठ समय है।

इस अध्ययन में सातों समुद्घातों का चौवीस दण्डकों में क्षेत्र, काल और क्रिया के आधार पर भी प्रतिपादन है जो समुद्घात को समझने की दृष्टि से महत्वपूर्ण है। अतीत एवं अनागत समुद्घातों का एकत्व एवं बहुत्व के द्वारा चौवीस दण्डकों में निरूपण उनकी वास्तविक स्थिति को स्पष्ट करता है। केवली समुद्घात एक बार होता है और वह भी केवली बनने पर किसी-किसी केवली को होता है। आहारक समुद्घात मनुष्य पर्याय में एक जीव की अपेक्षा अतीत में उत्कृष्ट तीन हुए हैं तथा भविष्य में चार से अधिक नहीं होंगे। यह प्रत्येक मनुष्य के हो, यह आवश्यक नहीं है। वेदना, कषाय, मारणांतिक, वैक्रिय एवं तैजस् समुद्घात कदाचित् असंख्यात तथा कदाचित् अनन्त तक हो सकते हैं।

अल्प-बहुत्व का विचार करने पर ज्ञात होता है कि आहारक समुद्घात से समवहत जीव सबसे अल्प हैं। उनकी अपेक्षा केवली समुद्घात से समवहत जीव संख्यातगुणे हैं। तैजस् समुद्घात से समवहत जीव उनसे भी असंख्यातगुणे हैं। वैक्रिय समुद्घात से समवहत जीव उनसे अनन्तगुणे हैं। कषाय समुद्घात से समवहत जीव उनसे असंख्यातगुणा तथा वेदना समुद्घात से समवहत जीव उनसे विशेषाधिक हैं। असमवहत (समुद्घात रहित) जीव उनसे असंख्यातगुणे हैं। इस प्रकार समुद्घात रहित जीवों की संख्या सबसे अधिक है। इससे फलित होता है कि समुद्घात कभी-कभी ही किया जाता है एवं यह कोई अनिवार्य कार्य नहीं है। वेदना आदि निमित्तों को प्राप्त कर जीव यह क्रिया करता है। इस अध्ययन में प्रत्येक दण्डक के आधार पर समुद्घातों का अल्प-बहुत्व दिया गया है।

कषाय समुद्घात के चार भेद किए गए हैं–१. क्रोध समुद्घात, २. मान समुद्घात, ३. माया समुद्घात और ४. लोभ समुद्घात। नैरयिक से लेकर वैमानिक तक के जीवों में ये चारों समुद्घात कहे गए हैं। इनका भी अतीत अनागत द्वार से वर्णन किया गया है तथा प्रत्येक दण्डक में इनका अल्प बहुत्व निर्दिष्ट है। केवली समुद्घात पर इस अध्ययन में विशेष सामग्री संकलित है। उसके प्रयोजन, कार्य, निर्जीर्ण चरम पुद्गलों के सूक्ष्मत्व, समय, योग-प्रयोग, मोक्षगमन आदि का विशद निरूपण है।

□

# ४३. समुग्घाय–अज्झयणं

सूत्र

१. समुग्घाय भेय परूवणं–

प. कइ णं भंते ! समुग्घाया पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! सत्त समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–

१. वेयणासमुग्घाए, २. कसायसमुग्घाए,
३. मारणांतियसमुग्घाए, ४. वेउव्वियसमुग्घाए,
५. तेजस्समुग्घाए, ६. आहारगसमुग्घाए,
७. केवलिसमुग्घाए।[1] –पण्ण. प. ३६, सु. २०८६

२. ओहेण समुग्घायाणं सामित्तं–

गाहा–वेयणं कसाय मरणं, वेउव्विय तेयए य आहारे।
केवलिए चेव भवे, जीव-मणुस्साण सत्तेव॥ –पण्ण. प. ३६, सु. २०८५

३. ओहेण समुग्घाय काल परूवणं–

प. वेयणासमुग्घाए णं भंते ! कइ समइए पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! असंखेज्जसमइए अंतोमुहुत्तिए पण्णत्ते।

एवं जाव आहारगसमुग्घाए।

प. केवलिसमुग्घाए णं भंते ! कइ समइए पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! अट्ठसमइए पण्णत्ते। –पण्ण. प. ३६, सु. २०८७-२०८८

४. चउवीसदंडएसु समुग्घाय परूवणं–

प. दं. १. णेरइयाणं भंते ! कइ समुग्घाया पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! चत्तारि समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–

१. वेयणासमुग्घाए, २. कसायसमुग्घाए,
३. मारणांतियसमुग्घाए, ४. वेउव्वियसमुग्घाए।[2]

प. दं. २-११. असुरकुमाराणं भंते ! कइ समुग्घाया पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! पंच समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–

१. वेयणासमुग्घाए, २. कसायसमुग्घाए,
३. मारणांतियसमुग्घाए, ४. वेउव्वियसमुग्घाए,
५. तेजस्समुग्घाए।

एव जाव थणियकुमाराणं।[3]

प. दं. १२. पुढविक्काइयाणं भंते ! कइ समुग्घाया पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! तिण्णि समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–

# ४३. समुद्घात–अध्ययन

सूत्र

१. समुद्घात के भेदों का प्ररूपण–

प्र. भंते ! समुद्घात कितने कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! समुद्घात सात कहे गए हैं, यथा–

१. वेदनासमुद्घात, २. कषायसमुद्घात,
३. मारणान्तिकसमुद्घात, ४. वैक्रियसमुद्घात,
५. तैजस्समुद्घात, ६. आहारक समुद्घात,
७. केवलिसमुद्घात।

२. सामान्य से समुद्घातों का स्वामित्व–

गाथार्थ–१. वेदना, २. कषाय; ३. मारणान्तिक, ४. वैक्रिय, ५. तैजस्, ६. आहारक और ७. केवलिक ये सात समुद्घात जीवों और मनुष्यों के होते हैं।

३. औधिक समुद्घातों का ओघ से काल प्ररूपण–

प्र. भंते ! वेदनासमुद्घात कितने समय का कहा गया है ?

उ. गौतम ! वह असंख्यात समयों वाले अन्तर्मुहूर्त का कहा गया है।

इसी प्रकार आहारकसमुद्घात पर्यन्त कथन करना चाहिए।

प्र. भंते ! केवलिसमुद्घात कितने समय का कहा गया है ?

उ. गौतम ! वह आठ समय का कहा गया है।

४. चौवीस दण्डकों में समुद्घातों का प्ररूपण–

प्र. दं. १. भंते ! नैरयिकों के कितने समुद्घात कहे गये हैं ?

उ. गौतम ! चार समुद्घात कहे गये हैं, यथा–

१. वेदनासमुद्घात, २. कषायसमुद्घात,
३. मारणान्तिकसमुद्घात, ४. वैक्रियसमुद्घात।

प्र. दं. २-११. भंते ! असुरकुमारों के कितने समुद्घात कहे गये हैं ?

उ. गौतम ! उनके पाँच समुद्घात कहे गये हैं, यथा–

१. वेदनासमुद्घात, २. कषायसमुद्घात,
३. मारणान्तिकसमुद्घात, ४. वैक्रियसमुद्घात,
५. तैजस्समुद्घात।

इसी प्रकार स्तनितकुमार पर्यन्त कहना चाहिए।

प्र. दं. १२. भंते ! पृथ्वीकायिक जीवों के कितने समुद्घात कहे गये हैं ?

उ. गौतम ! तीन समुद्घात कहे गये हैं, यथा–

---

१. (क) ठाणं. अ. ७, सु. ५८६
(ख) सम. सम. ७, सु. २
(ग) विया. स. २, उ. २, सु. १

२. (क) जीवा. पडि. १, सु. ३२
(ख) ठाणं अ. ४, सु. ३८०

३. (क) जीवा. पडि. १, सु. ४२
(ख) विया. स. २४, उ. १२, सु. ४६

१. वेयणासमुग्घाए, २. कसायसमुग्घाए,
३. मारणांतियसमुग्घाए।[1]

दं. १३-१९. एवं जाव चउरिंदियाणं[2]

णवरं– वाउक्काइयाणं चत्तारि समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–

१. वेयणासमुग्घाए, २. कसायसमुग्घाए,
३. मारणांतियसमुग्घाए, ४. वेउव्वियसमुग्घाए।[3]

प. दं. २०-२४. पंचेंदिय-तिरिक्खजोणियाणं जाव वेमाणियाणं भंते ! कइ समुग्घाया पण्णत्ता?

उ. गोयमा ! पंचसमुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–

१. वेयणासमुग्घाए, २. कसायसमुग्घाए,
३. मारणांतियसमुग्घाए, ४. वेउव्वियसमुग्घाए,
५. तेजस्समुग्घाए।[4]

दं. २१. णवरं–मणूसाणं सत्तविहे समुग्घाए पण्णत्ते, तं जहा–

१. वेयणासमुग्घाए, २. कसायसमुग्घाए,
३. मारणांतियसमुग्घाए, ४. वेउव्वियसमुग्घाए,
५. तेजस्समुग्घाए, ६. आहारगसमुग्घाए,
७. केवलिसमुग्घाए।[5] *–पण्ण. प. ३६, सु. २०८९-२०९२,*

१. वेदनासमुद्घात, २. कषायसमुद्घात,
३. मारणान्तिकसमुद्घात।

दं. १३-१९. इसी प्रकार चतुरिन्द्रिय पर्यन्त जानना चाहिए।

विशेष–वायुकायिक जीवों के चार समुद्घात कहे गये हैं, यथा–

१. वेदना समुद्घात, २. कषायसमुद्घात,
३. मारणान्तिकसमुद्घात, ४. वैक्रिय समुद्घात।

प्र. दं. २०-२४. भंते ! पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिकों से वैमानिकों पर्यन्त कितने समुद्घात कहे गये हैं ?

उ. गौतम ! पाँच समुद्घात कहे गये हैं, यथा–

१. वेदनासमुद्घात, २. कषायसमुद्घात,
३. मारणान्तिकसमुद्घात, ४. वैक्रियसमुद्घात,
५. तैजससमुद्घात।

दं. २१. विशेष–मनुष्यों के सात समुद्घात कहे गये हैं, यथा–

१. वेदनासमुद्घात, २. कषायसमुद्घात,
३. मारणान्तिकसमुद्घात, ४. वैक्रियसमुद्घात,
५. तैजससमुद्घात, ६. आहारकसमुद्घात,
७. केवलिसमुद्घात।

## ५. रयणप्पभाईसु सत्तसु पुढवीसु नेरइयाणं समुग्घाय परूवणं–

प. इमीसे णं भंते ! रयणप्पभाए पुढवीए नेरइयाणं कइ समुग्घाया पण्णत्ता?

उ. गोयमा ! चत्तारि समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–

१. वेयणा समुग्घाए, २. कसाय समुग्घाए,
३. मारणांतिय समुग्घाए, ४. वेउव्विय समुग्घाए,

एवं जाव अहेसत्तमाए। *–जीवा. पडि. ३, सु. ८८(२)*

## ५. रत्नप्रभादि सात पृथ्वियों में नैरयिकों के समुद्घातों का प्ररूपण–

प्र. भंते ! इस रत्नप्रभापृथ्वी के नैरयिकों में कितने समुद्घात कहे गये हैं?

उ. गौतम ! चार समुद्घात कहे गये हैं, यथा–

१. वेदना समुद्घात, २. कषाय समुद्घात,
३. मारणांतिक समुद्घात, ४. वैक्रिय समुद्घात।

इसी प्रकार अधःसप्तम पृथ्वी पर्यन्त के समुद्घातों का कथन करना चाहिए।

## ६. सम्मुच्छिम-गब्भवक्कंतिय पंचेंदिय तिरिक्खजोणियाणं मणुस्साण य समुग्घाय संखा परूवणं–

प. सम्मुच्छिम पंचेंदिय तिरिक्खजोणिय जलयराणं भंते ! कइ समुग्घाया पण्णत्ता?

उ. गोयमा ! तिण्णि समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–

१. वेयणा समुग्घाए, २. कसाय समुग्घाए,
३. मारणांतिय समुग्घाए।

सम्मुच्छिम थलयराणं-खहयराणं तओ समुग्घाया एवं चेव। *–जीवा. पडि. १, सु. ३५-३६*

प. गब्भवक्कंतियपंचेंदियतिरिक्खजोणिय जलयराणं भंते ! कइ समुग्घाया पण्णत्ता?

## ६. सम्मूर्च्छिम-गर्भज पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिकों और मनुष्यों की समुद्घात संख्या का प्ररूपण–

प्र. भंते ! सम्मूर्च्छिम पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक जलचरों के कितने समुद्घात कहे गए हैं?

उ. गौतम ! तीन समुद्घात कहे गए हैं, यथा–

१. वेदना समुद्घात २. कषाय समुद्घात
३. मारणांतिक समुद्घात।

इसी प्रकार सम्मूर्च्छिम स्थलचरों और खेचरों के तीन समुद्घात हैं।

प्र. भंते ! गर्भज पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक जलचरों के कितने समुद्घात कहे गए हैं?

---

१. (क) जीवा. पडि. १, सु. १३(९)
(ख) विया. स. १७, उ. ६, सु. १(२)
(ग) विया. स. २४, उ. १२, सु. ३
(घ) विया, स. २४, उ. १२, सु. २०

२. जीवा. पडि. १, सु. १६-३०

३. (क) ठाणं. अ. ४, उ. ४, सु. ३८०
(ख) (सूक्ष्म वायुकाय के तीन समुद्घात हैं– १. वेयणा, २. कसाय, ३. मारणांतिय। *–जीवा. पडि. १, सु. २६*

४. (क) जीवा. पडि. ३, सु. ९७(१)
(ख) जीवा. पडि. १, सु. ३८

५. (क) जीवा. पडि. १, सु. ४१
(ख) ठाणं. अ. ७, सु. ५८६

उ. गोयमा ! पंच समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–
१. वेयणा समुग्घाए जाव ५. तेजस् समुग्घाए।
गब्भवक्कंतिय थलयराणं खहयराणं पंच समुग्घाया एवं चेव। –जीवा. पडि. १, सु. ३८-४०

प. सम्मुच्छिम मणुस्साणं भंते ! कइ समुग्घाया पण्णत्ता ?
उ. गोयमा ! तिण्णि समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–
१. वेयणा समुग्घाए, २. कसाय समुग्घाए,
३. मारणांतिय समुग्घाए।
प. गब्भवक्कंतिय मणुस्साणं भंते ! कइ समुग्घाया पण्णत्ता ?
उ. गोयमा ! सत्त समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–
१. वेयणा समुग्घाए जाव ७. केवलि समुग्घाए। –जीवा. पडि. १, सु. ४१

उ. गौतम ! पाँच समुद्घात कहे गए हैं, यथा–
१. वेदना समुद्घात यावत् ५. तैजस्समुद्घात।
इसी प्रकार गर्भज स्थलचरों और खेचरों के भी पाँच समुद्घात हैं।
प्र. भंते ! सम्मूर्च्छिम मनुष्यों के कितने समुद्घात कहे गए हैं ?
उ. गौतम ! तीन समुद्घात कहे गए हैं, यथा–
१. वेदना समुद्घात, २. कषाय समुद्घात,
३. मारणांतिक समुद्घात।
प्र. भंते ! गर्भज मनुष्यों के कितने समुद्घात कहे गए हैं ?
उ. गौतम ! सातों समुद्घात कहे गए हैं, यथा–
१. वेदना समुद्घात यावत् ७. केवलि समुद्घात।

७. ओहेण अणंतरोववन्नगाईसु एक्कारसठाणेसु एगिंदियाणं समुग्घाय परूवणं–
प. एगिंदियाणं भंते ! कइ समुग्घाया पण्णत्ता ?
उ. गोयमा ! चत्तारि समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–
१. वेयणासमुग्घाए, २. कसायसमुग्घाए,
३. मारणांतियसमुग्घाए, ४. वेउव्वियसमुग्घाए। –विया. स. ३४, उ. १, सु. ७५
प. अणंतरोववन्नग एगिंदियाणं भंते ! कइ समुग्घाया पण्णत्ता ?
उ. गोयमा ! दोण्णि समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–
१. वेयणासमुग्घाए य, २. कसायसमुग्घाए य। –विया. स. ३४, उ. २, सु. ६
प. परम्परोववन्नग एगिंदियाणं भंते ! कइ समुग्घाया पण्णत्ता ?
उ. गोयमा ! चत्तारि समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–
१. वेयणासमुग्घाए जाव ४. वेउव्वियसमुग्घाए। –विया. स. ३४, उ. ३, सु. १
एवं सेसा वि अट्ठ उद्देसगा जाव अचरिमो त्ति।
णवरं–अणंतरा चत्तारि अणंतर सरिसा।
परंपरा चत्तारि परंपर सरिसा।
चरिमा य, अचरिमा य एवं चेव। –विया. स. ३४, उ. ४-११

७. औधिक और अनन्तरोपपन्नकादि ग्यारह स्थानों में एकेन्द्रियों के समुद्घातों का प्ररूपण–
प्र. भंते ! एकेन्द्रिय जीवों के कितने समुद्घात कहे गए हैं ?
उ. गौतम ! उनके चार समुद्घात कहे गये हैं, यथा–
१. वेदनासमुद्घात, २. कषाय समुद्घात,
३. मारणांतिक समुद्घात, ४. वैक्रियसमुद्घात।
प्र. भंते ! अनन्तरोपपन्नक एकेन्द्रिय जीवों के कितने समुद्घात कहे गये हैं ?
उ. गौतम ! (उनके) दो समुद्घात कहे गए हैं, यथा–
१. वेदनासमुद्घात, २. कषाय समुद्घात।
प्र. भंते ! परंपरोपपन्नक एकेन्द्रिय जीवों के कितने समुद्घात कहे गए हैं ?
उ. गौतम ! चार समुद्घात कहे गए हैं, यथा–
१. वेदना समुद्घात यावत् ४. वैक्रिय समुद्घात।
इसी प्रकार शेष आठ उद्देशकों में अचरिम उद्देशक पर्यन्त समुद्घात जानने चाहिए।
विशेष–अनंतर विशेषण वाले चा उद्देशक अनन्तरोपपन्नक के समान हैं,
परम्पर विशेषण वाले चार उद्देशक परंपरोपपन्नक के समान हैं।
इसी प्रकार चरम और अचरम उद्देशक में भी समुद्घातों का कथन करना चाहिए।

८. सोहम्माईसु वेमाणिय देवेसु समुग्घाय परूवणं–
प. सोहम्मीसाणेसु णं भंते ! देवाणं कइ समुग्घाया पण्णत्ता ?
उ. गोयमा ! पंच समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–
१. वेयणासमुग्घाए, २. कसायसमुग्घाए,
३. मारणांतियसमुग्घाए, ४. वेउव्वियसमुग्घाए,
५. तेजस् समुग्घाए।

८. सौधर्मादि वैमानिकदेवों में समुद्घातों का प्ररूपण–
प्र. भंते ! सौधर्म-ईशान देवलोकों में देवों के कितने समुद्घात कहे गए हैं ?
उ. गौतम ! पाँच समुद्घात कहे गए हैं, यथा–
१. वेदना समुद्घात, २. कषाय समुद्घात,
३. मारणांतिक समुद्घात, ४. वैक्रिय समुद्घात,
५. तैजस् समुद्घात।

एवं जाव अच्चुए।

गेवेज्जाणं आदिल्ला तिन्नि समुग्घाया पण्णत्ता।[1]

–जीवा. पडि. ३, सु. २०३

इसी प्रकार अच्युत देवलोक के देवों तक पाँच समुद्घात समझने चाहिए।

ग्रैवेयकों में आदि के तीन (वेदना, कषाय, मारणांतिक) समुद्घात कहे गए हैं।

९. चउवीसदंडएसु एगत्तपुहत्तेहिं अतीतानागयसमुग्घाय परूवणं–

प. दं. १. एगमेगस्स णं भंते ! णेरइयस्स केवइया वेयणासमुग्घाया अतीता ?

उ. गोयमा ! अणंता।

प. भंते ! केवइया पुरेक्खडा ?

उ. गोयमा ! कस्सइ अत्थि, कस्सइ नत्थि।

जस्सऽत्थि जहण्णेणं एक्को वा, दो वा, तिण्णि वा, उक्कोसेणं संखेज्जा वा, असंखेज्जा वा, अणंता वा।

दं. २-२४. एवं असुरकुमारस्स वि निरंतरं जाव वेमाणियस्स।

एवं जाव तेजससमुग्घाए।

एवं एए पंच चउवीसा दंडगा।

प. दं. १. एगमेगस्स णं भंते ! नेरइयस्स केवइया आहारगसमुग्घाया अतीता ?

उ. गोयमा ! कस्सइ अत्थि, कस्सइ णत्थि,

जस्सऽत्थि जहण्णेणं एक्को वा, दो वा, उक्कोसेणं तिण्णि।

प. भंते ! केवइया पुरेक्खडा ?

उ. गोयमा ! कस्सइ अत्थि, कस्सइ णत्थि।

जस्सऽत्थि जहण्णेणं एक्को वा, दो वा, तिण्णि वा, उक्कोसेणं चत्तारि।

दं. २-२४. एवं निरंतरं जाव वेमाणियस्स।

णवरं–मणूसस्स अतीता वि, पुरेक्खडा वि जहा णेरइयस्स पुरेक्खडा।

प. दं. १. एगमेगस्स णं भंते ! णेरइयस्स केवइया केवलिसमुग्घाया अतीता ?

उ. गोयमा ! णत्थि।

प. भंते ! केवइया पुरेक्खडा ?

उ. गोयमा ! कस्सइ अत्थि, कस्सइ णत्थि।

जस्सऽत्थि एक्को।

दं. २-२४. एवं जाव वेमाणियस्स।

णवरं–दं. २१. मणूसस्स अतीता कस्सइ अत्थि, कस्सइ णत्थि। जस्सऽत्थि एक्को।

९. चौवीस दंडकों में एकत्व-बहुत्व द्वारा अतीत अनागत समुद्घातों का प्ररूपण–

प्र. दं. १. भंते ! एक-एक नारक के अतीत में कितने वेदनासमुद्घात हुए हैं ?

उ. गौतम ! वे अनन्त हुए हैं।

प्र. भंते ! वे भविष्य में कितने होने वाले हैं ?

उ. गौतम ! किसी के होंगे और किसी के नहीं होंगे।

जिसके होंगे, उसके जघन्य एक, दो या तीन होंगे और उत्कृष्ट संख्यात, असंख्यात या अनन्त होंगे।

दं. २४. इसी प्रकार असुरकुमार से लेकर वैमानिक पर्यन्त कहना चाहिए।

इसी प्रकार तैजससमुद्घात पर्यन्त जानना चाहिए।

इसी प्रकार ये पाँचों समुद्घात चौवीस दण्डकों में जानने चाहिए।

प्र. दं. १. भंते ! एक-एक नारक के अतीत में कितने आहारकसमुद्घात हुए हैं ?

उ. गौतम ! किसी के हुए हैं और किसी के नहीं हुए हैं।

जिसके हुए हैं, उसके जघन्य एक या दो हुए हैं और उत्कृष्ट तीन हुए हैं।

प्र. भंते ! भविष्य में कितने होने वाले हैं ?

उ. गौतम ! किसी के होंगे और किसी के नहीं होंगे।

जिसके होंगे उसके जघन्य एक, दो या तीन और उत्कृष्ट चार समुद्घात होंगे।

दं. २-२४. इसी प्रकार निरन्तर वैमानिक पर्यन्त कहना चाहिए।

विशेष–मनुष्य के अतीत और अनागत आहारक समुद्घात नारक के अनागत आहारक समुद्घात के समान जानना चाहिए।

प्र. दं. १. भंते ! एक-एक नारक के कितने केवलिसमुद्घात व्यतीत हुए हैं ?

उ. गौतम ! एक भी (केवलि समुद्घात) व्यतीत नहीं हुआ है।

प्र. भंते ! भविष्य में कितने होने वाले हैं ?

उ. गौतम ! किसी के होगा और किसी के नहीं होगा जिसके होगा उसके एक ही होगा।

दं. २-२४. इसी प्रकार वैमानिक पर्यन्त कथन करना चाहिए।

विशेष–दं. २१. किसी मनुष्य के अतीत में केवलिसमुद्घात हुआ है किसी के नहीं हुआ है, जिसके हुआ है उसके एक ही हुआ है।

---

१. प. गेवेज्जाणं भंते ! देवाणं कइ समुग्घाया पण्णत्ता ?
उ. गोयमा ! पंच समुग्घाया पण्णत्ता– तं जहा १. वेयणासमुग्घाए जाव तेजससमुग्घाए।
णो चेव वेउव्वियसमुग्घाए वा, तेजससमुग्घाए वा, समोहणिंसु वा, समोहण्णंति वा, समोहणिस्संति वा। –जीवा. पडि. ३, सु. १११२-१११३ (तेरा.)

एवं पुरेक्खडा वि।

प. दं. १. णेरइयाणं भंते ! केवइया वेयणासमुग्घाया अतीता ?

उ. गोयमा ! अणंता।

प. भंते ! केवइया पुरेक्खडा ?

उ. गोयमा ! अणंता।

दं. २-२४. एवं जाव वेमाणियाणं।

एवं जाव तेजस्समुग्घाए।

एवं एए वि पंच चउवीसा दंडगा।

प. दं. १. णेरइयाणं भंते ! केवइया आहारगसमुग्घाया अतीता ?

उ. गोयमा ! असंखेज्जा।

प. भंते ! केवइया पुरेक्खडा ?

उ. गोयमा ! असंखेज्जा।

दं. २-२४. एवं जाव वेमाणियाणं।

णवरं–१६ वणस्सइकाइयाणं, २१ मणूसाण य इमं णाणत्तं।

प. दं. १६. वणस्सइकाइयाणं भंते ! केवइया आहारग-समुग्घाया अतीता ?

उ. गोयमा ! अणंता।

प. दं. २१. मणुसाणं भंते ! केवइया आहारगसमुग्घाया अतीता ?

उ. गोयमा ! सिय संखेज्जा, सिय असंखेज्जा।

एवं पुरेक्खडा वि।

प. दं. १. णेरइयाणं भंते ! केवइया केवलिसमुग्घाया अतीता ?

उ. गोयमा ! णत्थि।

प. भंते ! केवइया पुरेक्खडा ?

उ. गोयमा ! असंखेज्जा।

दं. २-२४. एवं जाव वेमाणियाणं।

णवरं–१६. वणस्सइकाइयाणं, २१. मणूसाणय इमं णाणत्तं।

प. दं. १६. वणस्सइकाइयाणं भंते ! केवइया केवलि-समुग्घाया अतीता ?

उ. गोयमा ! णत्थि।

प. भंते ! केवइया पुरेक्खडा ?

उ. गोयमा ! अणंता।

प. दं. २१. मणूसाणं भंते ! केवइया केवलिसमुग्घाया अतीता ?

उ. गोयमा ! सिय अत्थि, सिय णत्थि।

जइ अत्थि जहण्णेणं एक्को वा, दो वा, तिण्णि वा, उक्कोसेणं सयपुहत्तं।

इसी प्रकार अनागत में भी एक ही होगा।

प्र. दं. १. भंते ! नारकों के कितने वेदनासमुद्घात व्यतीत हुए हैं ?

उ. गौतम ! अनन्त हुए हैं।

प्र. भंते ! भविष्य में कितने होने वाले हैं ?

उ. गौतम ! वे भी अनन्त होंगे।

दं. २-२४. इसी प्रकार वैमानिकों पर्यन्त जानना चाहिए।

इसी प्रकार तैजससमुद्घात पर्यन्त जानना चाहिए।

इसी प्रकार इन पाँचों समुद्घातों का कथन चौवीसों दण्डकों में करना चाहिए।

प्र. दं. १. भंते ! नारकों के आहारकसमुद्घात कितने व्यतीत हुए हैं ?

उ. गौतम ! असंख्यात हुए हैं।

प्र. भंते ! भविष्य में कितने होने वाले हैं ?

उ. गौतम ! वे भी असंख्यात होने वाले हैं।

दं. २-२४. इसी प्रकार वैमानिकों पर्यन्त जानना चाहिए।

विशेष–१६. वनस्पतिकायिकों और २१. मनुष्यों में यह भिन्नता है।

प्र. दं. १६. भंते ! वनस्पतिकायिक जीवों के कितने आहारकसमुद्घात व्यतीत हुए हैं ?

उ. गौतम ! (उनके) अनन्त व्यतीत हुए हैं।

प्र. दं. २१. भंते ! मनुष्यों के अतीत में कितने आहारकसमुद्घात हुए हैं ?

उ. गौतम ! कदाचित् संख्यात और कदाचित् असंख्यात हुए हैं।

इसी प्रकार भविष्य के (आहारकसमुद्घातों का भी कथन करना चाहिए।)

प्र. दं. १. भंते ! नारकों के अतीत में केवलिसमुद्घात कितने हुए हैं ?

उ. गौतम ! एक भी नहीं हुआ है।

प्र. भंते ! भविष्य में कितने होने वाले हैं ?

उ. गौतम ! वे असंख्यात होने वाले हैं।

दं. २-२४. इसी प्रकार वैमानिकों पर्यन्त जानना चाहिए।

विशेष–१६. वनस्पतिकायिकों और २१. मनुष्यों में यह अन्तर है–

प्र. दं. १६. भंते ! अतीत में वनस्पतिकायिकों के केवलिसमुद्घात कितने हुए हैं ?

उ. गौतम ! एक भी नहीं हुआ है।

प्र. भंते ! भविष्य में कितने होने वाले हैं ?

उ. गौतम ! वे अनन्त होने वाले हैं।

प्र. दं. २१. भंते ! मनुष्यों के अतीत में केवलिसमुद्घात कितने हुए हैं ?

उ. गौतम ! कदाचित् हुए हैं और कदाचित् नहीं हुए हैं।

यदि हुए हैं तो जघन्य एक, दो या तीन और उत्कृष्ट शतपृथक्त्व हुए हैं।

५. जे रसओ महुररसपरिणया–
ते वण्णओ– १. कालवण्णपरिणया वि,
२. नीलवण्णपरिणया वि,
३. लोहियवण्णपरिणया वि,
४. हालिद्दवण्णपरिणया वि,
५. सुक्किलवण्णपरिणया वि।
गंधओ– १. सुब्भिगंधपरिणया वि,
२. दुब्भिगंधपरिणया वि।
फासओ– १. कक्खडफासपरिणया वि,
२. मउयफासपरिणया वि,
३. गरुयफासपरिणया वि,
४. लहुयफासपरिणया वि,
५. सीयफासपरिणया वि,
६. उसिणफासपरिणया वि,
७. निद्धफासपरिणया वि,
८. लुक्खफासपरिणया वि।
संठाणओ– १. परिमंडलसंठाणपरिणया वि,
२. वट्टसंठाणपरिणया वि,
३. तंससंठाणपरिणया वि,
४. चउरंससंठाणपरिणया वि,
५. आयतसंठाणपरिणया वि[1]। –पण्ण. प. १, सु. ११ (१-५)

५. जो रस से मधुररस-परिणत हैं–
वे वर्ण से– १. कृष्णवर्ण-परिणत भी हैं,
२. नीलवर्ण-परिणत भी हैं,
३. रक्तवर्ण-परिणत भी हैं,
४. पीतवर्ण-परिणत भी हैं,
५. शुक्लवर्ण-परिणत भी हैं।
वे गन्ध से– १. सुगन्ध-परिणत भी हैं,
२. दुर्गन्ध-परिणत भी हैं।
वे स्पर्श से– १. कर्कशस्पर्श-परिणत भी हैं।
२. मृदुस्पर्श-परिणत भी हैं,
३. गुरुस्पर्श-परिणत भी हैं,
४. लघुस्पर्श-परिणत भी हैं,
५. शीतस्पर्श-परिणत भी हैं,
६. उष्णस्पर्श-परिणत भी हैं,
७. स्निग्धस्पर्श-परिणत भी हैं,
८. रूक्षस्पर्श-परिणत भी हैं।
वे संस्थान से–१. परिमण्डलसंस्थान-परिणत भी हैं,
२. वृत्तसंस्थान-परिणत भी हैं,
३. त्र्यस्रसंस्थान-परिणत भी हैं,
४. चतुरस्रसंस्थान-परिणत भी हैं,
५. आयतसंस्थान-परिणत भी हैं।

८. फास परिणयाणं एक्कसय चउरासीइ भेया–

१. जे फासओ कक्खडफासपरिणया–
ते वण्णओ– १. कालवण्णपरिणया वि,
२. नीलवण्णपरिणया वि,
३. लोहियवण्णपरिणया वि,
४. हालिद्दवण्णपरिणया वि,
५. सुक्किलवण्णपरिणया वि।
गंधओ– १. सुब्भिगंधपरिणया वि,
२. दुब्भिगंधपरिणया वि।
रसओ– १. तित्तरसपरिणया वि,
२. कडुयरसपरिणया वि,
३. कसायरसपरिणया वि,
४. अंबिलरसपरिणया वि,
५. महुररसपरिणया वि।
फासओ– १. गरुयफासपरिणया वि,
२. लहुयफासपरिणया वि,
३. सीयफासपरिणया वि,
४. उसिणफासपरिणया वि,
५. निद्धफासपरिणया वि,
६. लुक्खफासपरिणया वि।

८. स्पर्श परिणतादि एक सौ चौरासी भेद–

१. जो स्पर्श से कर्कशस्पर्श-परिणत हैं,
वे वर्ण से– १. कृष्णवर्ण-परिणत भी हैं,
२. नीलवर्ण-परिणत भी हैं,
३. रक्तवर्ण-परिणत भी हैं,
४. पीतवर्ण-परिणत भी हैं,
५. शुक्लवर्ण-परिणत भी हैं।
वे गन्ध से– १. सुगन्ध-परिणत भी हैं,
२. दुर्गन्ध-परिणत भी हैं।
वे रस से– १. तिक्तरस-परिणत भी हैं,
२. कटुरस-परिणत भी हैं,
३. कषायरस-परिणत भी हैं,
४. अम्लरस-परिणत भी हैं,
५. मधुररस-परिणत भी हैं।
वे स्पर्श से– १. गुरुस्पर्श-परिणत भी हैं,
२. लघुस्पर्श-परिणत भी हैं,
३. शीतस्पर्श-परिणत भी हैं,
४. उष्णस्पर्श-परिणत भी हैं,
५. स्निग्धस्पर्श-परिणत भी हैं,
६. रूक्षस्पर्श-परिणत भी हैं।

---

१. रसओ महुरए जे उ, अइए से उ वण्णओ।
गंधओ फासओ चेव, भइए संठाणओ वि य॥ –उत्त. अ. ३६, गा. ३३

संठाणओ– १. परिमंडलसंठाणपरिणया वि,
२. वट्टसंठाणपरिणया वि,
३. तंससंठाणपरिणया वि,
४. चउरंससंठाणपरिणया वि,
५. आयतसंठाणपरिणया वि[1]।

२. जे फासओ मउयफासपरिणया–
ते वण्णओ– १. कालवण्णपरिणया वि,
२. नीलवण्णपरिणया वि,
३. लोहियवण्णपरिणया वि,
४. हालिद्दवण्णपरिणया वि,
५. सुक्किलवण्णपरिणया वि।
गंधओ– १. सुब्भिगंधपरिणया वि,
२. दुब्भिगंधपरिणया वि।
रसओ– १. तित्तरसपरिणया वि,
२. कडुयरसपरिणया वि,
३. कसायरसपरिणया वि,
४. अंबिलरसपरिणया वि,
५. महुररसपरिणया वि।
फासओ– १. गरुयफासपरिणया वि,
२. लहुयफासपरिणया वि,
३. सीयफासपरिणया वि,
४. उसिणफासपरिणया वि,
५. निद्धफासपरिणया वि,
६. लुक्खफासपरिणया वि।
संठाणओ– १. परिमंडलसंठाणपरिणया वि,
२. वट्टसंठाणपरिणया वि,
३. तंससंठाणपरिणया वि,
४. चउरंससंठाणपरिणया वि,
५. आयत संठाणपरिणया वि[2]।

३. जे फासओ गरुयफासपरिणया–
ते वण्णओ– १. कालवण्णपरिणया वि,
२. नीलवण्णपरिणया वि,
३. लोहियवण्णपरिणया वि,
४. हालिद्दवण्णपरिणया वि,
५. सुक्किलवण्णपरिणया वि।
गंधओ– १. सुब्भिगंधपरिणया वि,
२. दुब्भिगंधपरिणया वि।
रसओ– १. तित्तरसपरिणया वि,
२. कडुयरसपरिणया वि,
३. कसायरसपरिणया वि,

वे संस्थान से–१. परिमण्डलसंस्थान-परिणत भी हैं,
२. वृत्तसंस्थान-परिणत भी हैं,
३. त्र्यस्रसंस्थान-परिणत भी हैं,
४. चतुरस्रसंस्थान-परिणत भी हैं,
५. आयतसंस्थान-परिणत भी हैं।

**२. जो स्पर्श से मृदुस्पर्श-परिणत हैं,**
**वे वर्ण से**– १. कृष्णवर्ण-परिणत भी हैं,
२. नीलवर्ण-परिणत भी हैं,
३. रक्तवर्ण-परिणत भी हैं,
४. पीतवर्ण-परिणत भी हैं,
५. शुक्लवर्ण-परिणत भी हैं।
**वे गन्ध से**– १. सुगन्ध-परिणत भी हैं,
२. दुर्गन्ध-परिणत भी हैं।
**वे रस से**– १. तिक्तरस-परिणत भी हैं,
२. कटुरस-परिणत भी हैं,
३. कषायरस-परिणत भी हैं,
४. अम्लरस-परिणत भी हैं,
५. मधुररस-परिणत भी हैं।
**वे स्पर्श से**– १. गुरुस्पर्श-परिणत भी हैं,
२. लघुस्पर्श-परिणत भी हैं,
३. शीतस्पर्श-परिणत भी हैं,
४. उष्णस्पर्श-परिणत भी हैं,
५. स्निग्धस्पर्श-परिणत भी हैं,
६. रूक्षस्पर्श-परिणत भी हैं।
**वे संस्थान से**–१. परिमण्डलसंस्थान-परिणत भी हैं,
२. वृत्तसंस्थान-परिणत भी हैं,
३. त्र्यस्रसंस्थान-परिणत भी हैं,
४. चतुरस्रसंस्थान-परिणत भी हैं,
५. आयतसंस्थान-परिणत भी हैं।

**३. जो स्पर्श से गुरुस्पर्श-परिणत हैं,**
**वे वर्ण से**– १. कृष्णवर्ण-परिणत भी हैं,
२. नीलवर्ण-परिणत भी हैं,
३. रक्तवर्ण-परिणत भी हैं,
४. पीतवर्ण-परिणत भी हैं,
५. शुक्लवर्ण-परिणत भी हैं।
**वे गन्ध से**– १. सुगन्ध-परिणत भी हैं,
२. दुर्गन्ध-परिणत भी हैं।
**वे रस से**– १. तिक्तरस-परिणत भी हैं,
२. कटुरस-परिणत भी हैं,
३. कषायरस-परिणत भी हैं,

१. फासओ कक्खडे जे उ, भइए से उ वण्णओ।
गंधओ रसओ चेव, भइए संठाणओ वि य॥ –उत्त. अ. ३६, गा. ३४

२. फासओ मउए जे उ, भइए से उ वण्णओ।
गंधओ फासओ चेव, भइए संठाणओ वि य॥ –उत्त. अ. ३६, गा. ३५

संठाणओ– १. परिमंडलसंठाणपरिणया वि,
२. वट्टसंठाणपरिणया वि,
३. तंससंठाणपरिणया वि,
४. चउरंससंठाणपरिणया वि,
५. आयतसंठाणपरिणया वि[1]।

७. जे फासओ निद्धफासपरिणया–
ते वण्णओ– १. कालवण्णपरिणया वि,
२. नीलवण्णपरिणया वि,
३. लोहियवण्णपरिणया वि,
४. हालिद्दवण्णपरिणया वि,
५. सुक्किलवण्णपरिणया वि।
गंधओ– १. सुब्भिगंधपरिणया वि,
२. दुब्भिगंधपरिणया वि।
रसओ– १. तित्तरसपरिणया वि,
२. कडुयरसपरिणया वि,
३. कसायरसपरिणया वि,
४. अंबिलरसपरिणया वि,
५. महुररसपरिणया वि।
फासओ– १. कक्खडफासपरिणया वि,
२. मउयफासपरिणया वि,
३. गरुयफासपरिणया वि,
४. लहुयफासपरिणया वि,
५. सीयफासपरिणया वि,
६. उसिणफासपरिणया वि।
संठाणओ– १. परिमंडलसंठाणपरिणया वि,
२. वट्टसंठाणपरिणया वि,
३. तंससंठाणपरिणया वि,
४. चउरंससंठाणपरिणया वि,
५. आयतसंठाणपरिणया वि[2]।

८. जे फासओ लुक्खफासपरिणया–
ते वण्णओ– १. कालवण्णपरिणया वि,
२. नीलवण्णपरिणया वि,
३. लोहियवण्णपरिणया वि,
४. हालिद्दवण्णपरिणया वि,
५. सुक्किलवण्णपरिणया वि।
गंधओ– १. सुब्भिगंधपरिणया वि,
२. दुब्भिगंधपरिणया वि।
रसओ– १. तित्तरसपरिणया वि,
२. कडुयरसपरिणया वि,
३. कसायरसपरिणया वि,

वे संस्थान से–१. परिमण्डलसंस्थान-परिणत भी
२. वृत्तसंस्थान-परिणत भी हैं,
३. त्र्यस्रसंस्थान-परिणत भी हैं,
४. चतुरस्रसंस्थान-परिणत भी हैं,
५. आयतसंस्थान-परिणत भी हैं।

७. जो स्पर्श से स्निग्धस्पर्श-परिणत हैं,
वे वर्ण से– १. कृष्णवर्ण-परिणत भी हैं,
२. नीलवर्ण-परिणत भी हैं,
३. रक्तवर्ण-परिणत भी हैं,
४. पीतवर्ण-परिणत भी हैं,
५. शुक्लवर्ण-परिणत भी हैं।
वे गन्ध से– १. सुगन्ध-परिणत भी हैं,
२. दुर्गन्ध-परिणत भी हैं।
वे रस से– १. तिक्तरस-परिणत भी हैं,
२. कटुरस-परिणत भी हैं,
३. कषायरस-परिणत भी हैं,
४. अम्लरस-परिणत भी हैं,
५. मधुररस-परिणत भी हैं।
वे स्पर्श से– १. कर्कशस्पर्श-परिणत भी हैं,
२. मृदुस्पर्श-परिणत भी हैं,
३. गुरुस्पर्श-परिणत भी हैं,
४. लघुस्पर्श-परिणत भी हैं,
५. शीतस्पर्श-परिणत भी हैं,
६. उष्णस्पर्श-परिणत भी हैं।
वे संस्थान से–१. परिमण्डलसंस्थान-परिणत भी हैं,
२. वृत्तसंस्थान-परिणत भी हैं,
३. त्र्यस्रसंस्थान-परिणत भी हैं,
४. चतुरस्रसंस्थान-परिणत भी हैं,
५. आयतसंस्थान-परिणत भी हैं।

८. जो स्पर्श से रूक्षस्पर्श-परिणत हैं,
वे वर्ण से– १. कृष्णवर्ण-परिणत भी हैं,
२. नीलवर्ण-परिणत भी हैं,
३. रक्तवर्ण-परिणत भी हैं,
४. पीतवर्ण-परिणत भी हैं,
५. शुक्लवर्ण-परिणत भी हैं।
वे गन्ध से– १. सुगन्ध-परिणत भी हैं,
२. दुर्गन्ध-परिणत भी हैं।
वे रस से– १. तिक्तरस-परिणत भी हैं,
२. कटुरस-परिणत भी हैं,
३. कपायरस-परिणत भी हैं,

---
१. फासओ उण्हए जे उ, भइए से उ वण्णओ।
२. फासओ निद्धए जे उ, भइए से उ वण्णओ।

४. अंबिलरसपरिणया वि,
५. महुररसपरिणया वि।
फासओ-१. कक्खडफासपरिणया वि,
२. मउयफासपरिणया वि,
३. गरुयफासपरिणया वि,
४. लहुयफासपरिणया वि,
५. सीयफासपरिणया वि,
६. उसिणफासपरिणया वि,
संठाणओ-१. परिमंडलसंठाणपरिणया वि,
२. वट्टसंठाणपरिणया वि,
३. तंससंठाणपरिणया वि,
४. चउरंससंठाणपरिणया वि,
५. आयतसंठाणपरिणया वि[1]। -पण्ण. प. १, सु. १२ (१-८)

४. अम्लरस-परिणत भी हैं,
५. मधुररस-परिणत भी हैं।
वे स्पर्श से- १. कर्कशस्पर्श-परिणत भी हैं,
२. मृदुस्पर्श-परिणत भी हैं,
३. गुरुस्पर्श-परिणत भी हैं,
४. लघुस्पर्श-परिणत भी हैं,
५. शीतस्पर्श-परिणत भी हैं,
६. उष्णस्पर्श-परिणत भी हैं।
वे संस्थान से-१. परिमण्डलसंस्थान-परिणत भी हैं,
२. वृत्तसंस्थान-परिणत भी हैं,
३. त्र्यस्रसंस्थान-परिणत भी हैं,
४. चतुरस्रसंस्थान-परिणत भी हैं,
५. आयतसंस्थान-परिणत भी हैं।

**९. संठाण परिणयाणं सय भेया-**

**१. जे संठाणओ परिमंडलसंठाणपरिणया-**
ते वण्णओ-१. कालवण्णपरिणया वि,
२. नीलवण्णपरिणया वि,
३. लोहियवण्णपरिणया वि,
४. हालिद्दवण्णपरिणया वि,
५. सुक्किलवण्णपरिणया वि।
गंधओ- १. सुब्भिगंधपरिणया वि,
२. दुब्भिगंधपरिणया वि।
रसओ- १. तित्तरसपरिणया वि,
२. कडुयरसपरिणया वि,
३. कसायरसपरिणया वि,
४. अंबिलरसपरिणया वि,
५. महुररसपरिणया वि।
फासओ- १. कक्खडफासपरिणया वि,
२. मउयफासपरिणया वि,
३. गरुयफासपरिणया वि,
४. लहुयफासपरिणया वि,
५. सीयफासपरिणया वि,
६. उसिणफासपरिणया वि,
७. निद्धफासपरिणया वि,
८. लुक्खफासपरिणया वि[2]।

**२. जे संठाणओ वट्टसंठाणपरिणया-**
ते वण्णओ- १. कालवण्णपरिणया वि,
२. नीलवण्णपरिणया वि,
३. लोहियवण्णपरिणया वि,
४. हालिद्दवण्णपरिणया वि,
५. सुक्किलवण्णपरिणया वि।

**९. संस्थान परिणतादि के सौ भेद-**

**१. जो संस्थान से-परिमण्डलसंस्थान-परिणत हैं,**
वे वर्ण से- १. कृष्णवर्ण-परिणत भी हैं,
२. नीलवर्ण-परिणत भी हैं,
३. रक्तवर्ण-परिणत भी हैं,
४. पीतवर्ण-परिणत भी हैं,
५. शुक्लवर्ण-परिणत भी हैं।
वे गन्ध से- १. सुगन्ध-परिणत भी हैं,
२. दुर्गन्ध-परिणत भी हैं।
वे रस से- १. तिक्तरस-परिणत भी हैं,
२. कटुरस-परिणत भी हैं,
३. कषायरस-परिणत भी हैं,
४. अम्लरस-परिणत भी हैं,
५. मधुररस-परिणत भी हैं।
वे स्पर्श से- १. कर्कशस्पर्श-परिणत भी हैं,
२. मृदुस्पर्श-परिणत भी हैं,
३. गुरुस्पर्श-परिणत भी हैं,
४. लघुस्पर्श-परिणत भी हैं,
५. शीतस्पर्श-परिणत भी हैं,
६. उष्णस्पर्श-परिणत भी हैं,
७. स्निग्धस्पर्श-परिणत भी हैं,
८. रूक्षस्पर्श-परिणत भी हैं।

**२. जो संस्थान से वृत्तसंस्थान-परिणत हैं,**
वे वर्ण से- १. कृष्णवर्ण-परिणत भी हैं,
२. नीलवर्ण-परिणत भी हैं,
३. रक्तवर्ण-परिणत भी हैं,
४. पीतवर्ण-परिणत भी हैं,
५. शुक्लवर्ण-परिणत भी हैं।

---

१. फासओ लुक्खए जे उ, भइए से उ वण्णओ।
गंधओ रसओ चेव, भइए संठाणओ वि य॥ -उत्त. अ. ३६, गा. ४१

२. परिमंडलसंठाणे, भइए से उ वण्णओ।
गंधओ रसओ चेव, भइए फासओ वि य॥ -उत्त. अ. ३६, गा. ४२

गंधओ–१. सुब्भिगंधपरिणया वि,
२. दुब्भिगंधपरिणया वि।
रसओ– १. तित्तरसपरिणया वि,
२. कडुयरसपरिणया वि,
३. कसायरसपरिणया वि,
४. अंबिलरसपरिणया वि,
५. महुररसपरिणया वि।
फासओ– १. कक्खडफासपरिणया वि,
२. मउयफासपरिणया वि,
३. गरुयफासपरिणया वि,
४. लहुयफासपरिणया वि,
५. सीयफासपरिणया वि,
६. उसिणफासपरिणया वि,
७. निद्धफासपरिणया वि,
८. लुक्खफासपरिणया वि[1]।

३. **जे संठाणओ तंससंठाणपरिणया–**
**ते वण्णओ–** १. कालवण्णपरिणया वि,
२. नीलवण्णपरिणया वि,
३. लोहियवण्णपरिणया वि,
४. हालिद्दवण्णपरिणया वि,
५. सुक्किलवण्णपरिणया वि।
**गंधओ–** १. सुब्भिगंधपरिणया वि,
२. दुब्भिगंधपरिणया वि।
**रसओ–** १. तित्तरसपरिणया वि,
२. कडुयरसपरिणया वि,
३. कसायरसपरिणया वि,
४. अंबिलरसपरिणया वि,
५. महुररसपरिणया वि।
**फासओ–** १. कक्खडफासपरिणया वि,
२. मउयफासपरिणया वि,
३. गरुयफासपरिणया वि,
४. लहुयफासपरिणया वि,
५. सीयफासपरिणया वि,
६. उसिणफासपरिणया वि,
७. निद्धफासपरिणया वि,
८. लुक्खफासपरिणया वि[2]।

४. **जे संठाणओ चउरंससंठाणपरिणया–**
**ते वण्णओ–** १. कालवण्णपरिणया वि,
२. नीलवण्णपरिणया वि,
३. लोहियवण्णपरिणया वि,

**वे गन्ध से–** १. सुगन्ध-परिणत भी हैं,
२. दुर्गन्ध-परिणत भी हैं।
**वे रस से–** १. तिक्तरस-परिणत भी हैं,
२. कटुरस-परिणत भी हैं,
३. कषायरस-परिणत भी हैं,
४. अम्लरस-परिणत भी हैं,
५. मधुररस-परिणत भी हैं।
**वे स्पर्श से–** १. कर्कशस्पर्श-परिणत भी हैं,
२. मृदुस्पर्श-परिणत भी हैं,
३. गुरुस्पर्श-परिणत भी हैं,
४. लघुस्पर्श-परिणत भी हैं,
५. शीतस्पर्श-परिणत भी हैं,
६. उष्णस्पर्श-परिणत भी हैं,
७. स्निग्धस्पर्श-परिणत भी हैं,
८. रूक्षस्पर्श-परिणत भी हैं।

३. **जो संस्थान से त्र्यस्रसंस्थान-परिणत हैं,**
**वे वर्ण से–** १. कृष्णवर्ण-परिणत भी हैं,
२. नीलवर्ण-परिणत भी हैं,
३. रक्तवर्ण-परिणत भी हैं,
४. पीतवर्ण-परिणत भी हैं,
५. शुक्लवर्ण-परिणत भी हैं।
**वे गन्ध से–** १. सुगन्ध-परिणत भी हैं,
२. दुर्गन्ध-परिणत भी हैं।
**वे रस से–** १. तिक्तरस-परिणत भी हैं,
२. कटुरस-परिणत भी हैं,
३. कषायरस-परिणत भी हैं,
४. अम्लरस-परिणत भी हैं,
५. मधुररस-परिणत भी हैं।
**वे स्पर्श से–** १. कर्कशस्पर्श-परिणत भी हैं,
२. मृदुस्पर्श-परिणत भी हैं,
३. गुरुस्पर्श-परिणत भी हैं,
४. लघुस्पर्श-परिणत भी हैं,
५. शीतस्पर्श-परिणत भी हैं,
६. उष्णस्पर्श-परिणत भी हैं,
७. स्निग्धस्पर्श-परिणत भी हैं,
८. रूक्षस्पर्श-परिणत भी हैं।

४. **जो संस्थान से चतुरस्रसंस्थान-परिणत हैं,**
**वे वर्ण से–** १. कृष्णवर्ण-परिणत भी हैं,
२. नीलवर्ण-परिणत भी हैं,
३. रक्तवर्ण-परिणत भी हैं,

---

१. संठाणओ भवे वट्टे, भइए से उ वण्णओ।

२. संठाणओ भवे तंसे, भइए से उ वण्णओ।

४. हालिद्दवण्णपरिणया वि,
५. सुक्किलवण्णपरिणया वि।
गंधओ– १. सुब्भिगंधपरिणया वि,
२. दुब्भिगंधपरिणया वि।
रसओ– १. तित्तरसपरिणया वि,
२. कडुयरसपरिणया वि,
३. कसायरसपरिणया वि,
४. अंबिलरसपरिणया वि,
५. महुररसपरिणया वि।
फासओ– १. कक्खडफासपरिणया वि,
२. मउयफासपरिणया वि,
३. गरुयफासपरिणया वि,
४. लहुयफासपरिणया वि,
५. सीयफासपरिणया वि,
६. उसिणफासपरिणया वि,
७. निद्धफासपरिणया वि,
८. लुक्खफासपरिणया वि[1]।

५. जे संठाणओ आयतसंठाणपरिणया–
ते वण्णओ– १. कालवण्णपरिणया वि,
२. नीलवण्णपरिणया वि,
३. लोहियवण्णपरिणया वि,
४. हालिद्दवण्णपरिणया वि,
५. सुक्किलवण्णपरिणया वि।
गंधओ– १. सुब्भिगंधपरिणया वि,
२. दुब्भिगंधपरिणया वि।
रसओ– १. तित्तरसपरिणया वि,
२. कडुयरसपरिणया वि,
३. कसायरसपरिणया वि,
४. अंबिलरसपरिणया वि,
५. महुररसपरिणया वि।
फासओ– १. कक्खडफासपरिणया वि,
२. मउयफासपरिणया वि,
३. गरुयफासपरिणया वि,
४. लहुयफासपरिणया वि,
५. सीयफासपरिणया वि,
६. उसिणफासपरिणया वि,
७. निद्धफासपरिणया वि,
८. लुक्खफासपरिणया वि[2]।

४. पीतवर्ण-परिणत भी हैं,
५. शुक्लवर्ण-परिणत भी हैं।
वे गन्ध से– १. सुगन्ध-परिणत भी हैं,
२. दुर्गन्ध-परिणत भी हैं।
वे रस से– १. तिक्तरस-परिणत भी हैं,
२. कटुरस-परिणत भी हैं,
३. कषायरस-परिणत भी हैं,
४. अम्लरस-परिणत भी हैं,
५. मधुररस-परिणत भी हैं।
वे स्पर्श से– १. कर्कशस्पर्श-परिणत भी हैं,
२. मृदुस्पर्श-परिणत भी हैं,
३. गुरुस्पर्श-परिणत भी हैं,
४. लघुस्पर्श-परिणत भी हैं,
५. शीतस्पर्श-परिणत भी हैं,
६. उष्णस्पर्श-परिणत भी हैं,
७. स्निग्धस्पर्श-परिणत भी हैं,
८. रूक्षस्पर्श-परिणत भी हैं।

५. **जो संस्थान से आयतसंस्थान-परिणत हैं,**
**वे वर्ण से**– १. कृष्णवर्ण-परिणत भी हैं,
२. नीलवर्ण-परिणत भी हैं,
३. रक्तवर्ण-परिणत भी हैं,
४. पीतवर्ण-परिणत भी हैं,
५. शुक्लवर्ण-परिणत भी हैं।
वे गन्ध से– १. सुगन्ध-परिणत भी हैं,
२. दुर्गन्ध-परिणत भी हैं।
वे रस से– १. तिक्तरस-परिणत भी हैं,
२. कटुरस-परिणत भी हैं,
३. कषायरस-परिणत भी हैं,
४. अम्लरस-परिणत भी हैं,
५. मधुररस-परिणत भी हैं।
वे स्पर्श से– १. कर्कशस्पर्श-परिणत भी हैं,
२. मृदुस्पर्श-परिणत भी हैं,
३. गुरुस्पर्श-परिणत भी हैं,
४. लघुस्पर्श-परिणत भी हैं,
५. शीतस्पर्श-परिणत भी हैं,
६. उष्णस्पर्श-परिणत भी हैं,
७. स्निग्धस्पर्श-परिणत भी हैं,
८. रूक्षस्पर्श-परिणत भी हैं।

---

१. संठाणओ य चउरंसे, भइए से उ वण्णओ।
गंधओ रसओ चेव, भइए फासओ वि य॥ –उत्त. अ. ३६, गा. ४५

२. (क) जे आयतसंठाणे, भइए से उ वण्णओ।
गंधओ रसओ चेव, भइए फासओ वि य॥ –उत्त. अ. ३६, गा. ४६
(ख) जीवा. पडि. १, सु. ५

से तं रूवि अजीवपण्णवणा।

से तं अजीवपण्णवणा। —पण्ण. प. १, सु. १३(१-५)

## 0. रूवि-अजीव-दव्वाणं-अणंतत्त परूवणं—

प. ते णं भन्ते ! किं संखेज्जा, असंखेज्जा, अणंता ?

उ. गोयमा ! नो संखेज्जा, नो असंखेज्जा, अणंता।

प. से केणट्ठेणं भन्ते ! एवं वुच्चइ—
'नो संखेज्जा, नो असंखेज्जा, अणंता ?'

उ. गोयमा ! अणंता परमाणु पोग्गला,
अणंता दुपदेसिया खंधा जाव अणंता दसपदेसिया खंधा,

अणंता संखेज्जपदेसिया खंधा, अणंता असंखेज्जपदेसिया खंधा, अणंता अणंतपदेसिया खंधा।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—
'ते णं नो संखेज्जा, नो असंखेज्जा, अणंता[1]।'

—अणु. सु. ४०३



यह रूपी अजीव प्रज्ञापना हुई।

यह अजीव प्रज्ञापना हुई।

## १०. रूपी-अजीव-द्रव्यों के अनंतत्व का प्ररूपण—

प्र. भन्ते ! क्या वे (रूपी अजीव द्रव्य) संख्यात हैं, असंख्यात हैं या अनन्त हैं ?

उ. गौतम ! वे संख्यात और असंख्यात नहीं हैं किन्तु अनन्त हैं।

प्र. भन्ते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि—
'वे संख्यात और असंख्यात नहीं हैं किन्तु अनन्त हैं ?'

उ. गौतम ! परमाणु पुद्‌गल अनन्त हैं,

द्विप्रदेशिक स्कन्ध अनन्त हैं यावत् दशप्रदेशिक स्कन्ध अनन्त हैं।

संख्यातप्रदेशिक स्कन्ध अनन्त हैं, असंख्यातप्रदेशिक स्कन्ध अनन्त हैं और अनन्त प्रदेशिक स्कन्ध अनन्त हैं।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि—
'वे संख्यात और असंख्यात नहीं हैं किन्तु अनन्त हैं।'



१. विया. स. २५ उ. ३ सु. २

# पुद्गल अध्ययन : आमुख

जो वर्ण, गंध, रस एवं स्पर्शयुक्त है वह पुद्गल है। एक परमाणु से लेकर अनन्तप्रदेशी स्कन्ध में ये वर्णादि गुण पाए जाते हैं। जिस द्रव्य में वर्ण, गंध, रस एवं स्पर्श नहीं पाया जाता वह पुद्गल से भिन्न द्रव्य होता है। ऐसे द्रव्य पाँच हैं–धर्म, अधर्म, आकाश, काल एवं जीव। ये पाँचों द्रव्य इन्द्रियगोचर नहीं होते क्योंकि ये वर्णादि से रहित होते हैं। जो इन्द्रियगोचर होता है वह पुद्गल ही होता है किन्तु पुद्गल के परमाणु, द्विप्रदेशी स्कन्ध आदि ऐसे सूक्ष्म अंश भी हैं जिन्हें इन्द्रियों से नहीं जाना जा सकता। ये अवधिज्ञान, मनःपर्यायज्ञान अथवा केवलज्ञान के विषय होते हैं। पुद्गल का एक निरुक्तिपरक अर्थ यह किया जाता है कि जो पूरण एवं गलन अवस्था को प्राप्त हों वे पुद्गल हैं। संघात से ये पूरण अवस्था को तथा भेद से गलन अवस्था को प्राप्त होते हैं। एक अन्य परिभाषा के अनुसार पुरुष अर्थात् जीव जिन्हें शरीर, आहार, विषय और इन्द्रिय उपकरण आदि के रूप में ग्रहण करता है वे पुद्गल हैं।

समस्त जगत् में पुद्गल ही एक ऐसा द्रव्य है जो मूर्त है, रूपी है अर्थात् रूप (वर्ण), रस, गंध एवं स्पर्श से युक्त है। इनके अतिरिक्त पुद्गल में संस्थान अर्थात् आकार का भी वैशिष्ट्य होता है। यह संस्थान छह प्रकार का होता है–१. परिमण्डल, २. वृत्त, ३. त्रिकोण, ४. चतुष्कोण, ५. आयत (लम्बा) और ६. अनियत। संस्थान के ये छह भेद व्याख्याप्रज्ञप्ति सूत्र के अनुसार हैं। स्थानांगसूत्र में इसके सात भेद भी हैं–१. दीर्घ, २. ह्रस्व, ३. वृत्त, ४. त्रिकोण, ५. चतुष्कोण, ६. पृथुल और ७. परिमण्डल। वर्ण के पाँच भेद प्रसिद्ध हैं–१. काला, २. नीला, ३. लाल, ४. पीला और ५. श्वेत। गंध के १. सुरभिगंध और २. दुरभिगंध ये दो भेद हैं। रस के १. तिक्त, २. कटु, ३. कषैला, ४. खट्टा और ५. मीठा ये पाँच प्रकार हैं। स्पर्श के ८ प्रकार हैं–१. कर्कश, २. मृदु, ३. गुरु, ४. लघु, ५. शीत, ६. उष्ण, ७. रुक्ष और ८. स्निग्ध।

मुख्यतया परमाणु और स्कन्ध (नो परमाणु पुद्गल) के रूप में विभक्त पुद्गल को विभिन्न दृष्टियों से भिन्न-भिन्न प्रकार के भेदों में बाँटा जाता है, यथा–स्कन्ध की अपेक्षा उसे भिदुर स्वभाव वाला तथा परमाणु के अविभाज्य होने के कारण उसे अभिदुर स्वभाव वाला कहा गया है। स्कन्ध का भेद (खण्डन) होने के कारण उसे भिन्न तथा परमाणुओं का संघात होने के कारण उसे अभिन्न कहा गया है। इन्द्रिय ग्राह्य पुद्गल बादर तथा शेष सूक्ष्म हैं। जिन पुद्गलों को जीव ग्रहण करता है वे आत्त तथा जिन्हें ग्रहण नहीं करता वे अनात्त कहलाते हैं। इसी प्रकार मन को अभीप्सित मनोज्ञ तथा अनभीप्सित अमनोज्ञ भेद बनते हैं।

जैनदर्शन की गणित में एक से लेकर दस तक की संख्या के पश्चात् संख्यात, असंख्यात और अनन्त शब्दों का प्रयोग होता है। इसीलिए परमाणु के पश्चात् द्विप्रदेशी पुद्गल, त्रिप्रदेशी पुद्गल, चारप्रदेशी, पाँचप्रदेशी यावत् दस प्रदेशी पुद्गलों का वर्णन करने के अनन्तर संख्यातप्रदेशी, असंख्यातप्रदेशी और अनन्तप्रदेशी पुद्गलों का वर्णन हुआ है। परमाणु को अप्रदेशी माना गया है। एक परमाणु पुद्गल एक वर्ण, एक गंध, एक रस और दो स्पर्श वाला कहा गया है। द्विप्रदेशी स्कन्ध कदाचित् एक वर्ण वाला, कदाचित् दो वर्ण वाला, कदाचित् एक गंध वाला, कदाचित् दो गंध वाला, कदाचित् एक रस वाला, कदाचित् दो रस वाला, कदाचित् दो स्पर्श वाला, कदाचित् तीन स्पर्श वाला और कदाचित् चार स्पर्श वाला कहा गया है। इस प्रकार त्रिप्रदेशी आदि स्कन्धों में रस एवं वर्ण की संख्या कदाचित् बढ़ती जाती है। इससे द्विकसंयोगी, त्रिकसंयोगी वर्णादि की अपेक्षा अनेक भङ्ग बन जाते हैं। इस गणित से परमाणु में वर्णादि के कुल १६ भंग, द्विप्रदेशी स्कन्ध में ४२ भंग, त्रिप्रदेशी स्कन्ध में १२० भंग, चतुष्प्रदेशी स्कन्ध में २२२ भंग, पंचप्रदेशी स्कन्ध में ३२४ भंग, षट्प्रदेशी स्कन्ध में ४१४ भंग, सप्तप्रदेशी स्कन्ध में ४७४ भंग, अष्टप्रदेशी स्कन्ध में ५०४ भंग, नवप्रदेशी स्कन्ध में ५१४ भंग और दसप्रदेशी स्कन्ध में ५१६ भंग होते हैं। संख्यातप्रदेशी, असंख्यातप्रदेशी और सूक्ष्म परिणत अनन्त प्रदेशी पुद्गलों में भी इसी प्रकार ५१६ भंग होते हैं। बादर परिणाम वाले अनन्त प्रदेशी स्कन्ध के १२९६ भंग होते हैं। इसमें स्पर्श के कदाचित् चार भेद यावत् कदाचित् आठ भेद पाए जाते हैं।

संसारी जीव आठ कर्मों से युक्त होने के कारण पुद्गल से पूर्णतया सम्बद्ध हैं। शरीर, इन्द्रिय, मन आदि जो जीव को मिले हैं वे भी इस कारण पौद्गलिक हैं। जीव को परभाव में ले जाने वाले जो प्राणातिपात आदि अठारह पाप हैं वे भी इस दृष्टि से पौद्गलिक हैं तथा वर्ण, गंध, रस एवं स्पर्श से युक्त हैं। यद्यपि ये पाप बिना जीव के होना संभव नहीं है तथापि ये जीव के स्वभाव नहीं है अपितु जीव को परभाव में ले जाते हैं इसलिए आगम में इन्हें पौद्गलिक माना है। यही कारण है कि राग, द्वेष, क्रोध, मान, माया एवं लोभ में भी वर्ण, गंध, रस एवं स्पर्श माने गए हैं। दिगम्बराचार्य कुन्दकुन्द भी समयसार में इसी प्रकार का निरूपण करते हैं। जीव को जो स्वभाव में लाते हैं ऐसे गुणों में वर्णादि की सत्ता स्वीकार नहीं की गयी है, यथा प्राणातिपात-विरमण आदि में तथा क्रोध-विवेक यावत् मिथ्यादर्शनशल्य-विवेक में वर्णादि की सत्ता नहीं है। ये वर्ण, गंध, रस एवं स्पर्श से रहित होते हैं। ज्ञान एवं दर्शन भी वर्णादि से रहित होते हैं, इसलिए १. अवग्रह, २. ईहा, ३. अवाय एवं ४. धारणा तथा औत्पत्तिकी आदि चार प्रकार की बुद्धियों को भी वर्णादि से रहित प्रतिपादित किया गया है। चारित्र भी वर्णादि से रहित होता है अतः उत्थान, कर्म, बल, वीर्य और पुरुषकार पराक्रम को भी वर्णादि से रहित माना गया है। किन्तु अष्टविध कर्मों को पाँच वर्ण, दो गन्ध, पाँच रस और चार स्पर्शयुक्त निरूपित किया गया है।

द्रव्य-लेश्या वर्ण, गंध, रस एवं स्पर्श युक्त है जबकि भाव-लेश्या इनसे रहित है। ज्ञान एवं दर्शन के साथ दृष्टि, अज्ञान एवं आहार आदि चार संज्ञाओं को वर्णादि से रहित माना गया है। आहार आदि संज्ञाएँ वर्णादि से रहित हैं क्योंकि ये स्वाभाविक हैं, परन्तु केवली, कवलाहार के अतिरिक्त भय, मैथुन एवं परिग्रह संज्ञाओं से ग्रस्त नहीं होता अतः इन्हें वर्णादि से रहित मानने पर प्रश्न चिह्न खड़ा होता है। औदारिक, वैक्रिय, आहारक एवं तैजस् शरीर पाँच वर्ण, दो गंध, पाँच रस एवं आठ स्पर्श वाले हैं जबकि कार्मणशरीर चतुःस्पर्शी है। इन शरीरों के कारण नैरयिक, देव, तिर्यञ्च एवं मनुष्य गति के जीव वर्णादि से युक्त माने जाते हैं। कार्मण शरीर की अपेक्षा ये चतुःस्पर्शी तथा अन्य शरीरों की अपेक्षा अष्ट स्पर्शी होते हैं। मनोयोग एवं वचनयोग चतुःस्पर्शी हैं तथा काययोग अष्ट स्पर्शी हैं।

विभिन्न पृथ्वियों के मध्य अवकाशान्तर वर्णादि से रहित हैं किन्तु सप्तम पृथ्वी से प्रथम पृथ्वी तक, तनुवात, घनवात, घनोदधि तथा जम्बूद्वीप से स्वयम्भूरमण समुद्रपर्यन्त, सौधर्मकल्प से ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी पर्यन्त, नैरयिकावास से वैमानिकावास पर्यन्त सब वर्णादि सहित हैं तथा आठ स्पर्श युक्त हैं। इनमें कुछ द्रव्य वर्णादि रहित हैं तथा कुछ वर्णादि सहित हैं किन्तु ये अन्योन्य स्पृष्ट एवं अन्योन्य सम्बद्ध रहते हैं।

पुद्गल के भेद एवं संघात का व्याख्याप्रज्ञप्ति सूत्र में विस्तार से विवेचन है। पुद्गलों का संघात एवं भेद कभी अपने स्वभाव से होता है और कभी दूसरे के निमित्त से होता है। परमाणु पुद्गलों के मिलने से स्कन्ध का निर्माण होता है तथा पुद्गल का अधिकतम विभाजन परमाणु पुद्गल के रूप में होता है। श्रमण भगवान् महावीर से गौतम स्वामी के इस सन्दर्भ में बड़े रोचक प्रश्नोत्तर हुए हैं। दो परमाणुओं के मिलने से द्विप्रदेशिक स्कन्ध बनता है तथा उसका विभाजन होने पर दो परमाणु पुद्गल निकलते हैं। इसी प्रकार तीन परमाणु पुद्गलों के मिलने से त्रिप्रदेशिक स्कन्ध यावत् दस परमाणु पुद्गलों के मिलने से दशप्रदेशिक स्कन्ध बनते हैं। इनका विभाजन होने में अनेक विकल्प हो सकते हैं। यथा--त्रिप्रदेशिक स्कन्ध का विभाजन होने पर एक द्विप्रदेशिक स्कन्ध और एक परमाणु भी रह सकता है तथा तीन विभाग होने पर तीन परमाणु पुद्गल भी हो सकते हैं। इस प्रकार के विकल्पों की संख्या दशप्रदेशिक स्कन्ध में और बढ़ जाती है। संख्यात परमाणु-पुद्गलों के मिलने पर संख्यातप्रदेशिक स्कन्ध, असंख्यात परमाणु-पुद्गलों के मिलने पर असंख्यातप्रदेशिक स्कन्ध तथा अनन्त परमाणु पुद्गलों के मिलने पर अनन्तप्रदेशिक स्कन्ध बनता है। इन सबका भेदन होने पर अनेक विकल्प बनते हैं जिनमें एक विकल्प यह भी है कि संख्यातप्रदेशिक स्कन्ध का भेदन होने पर संख्यात परमाणु पुद्गल, असंख्यातप्रदेशिक स्कन्ध का भेदन होने पर असंख्यात परमाणु पुद्गल तथा अनन्तप्रदेशिक स्कन्ध का भेदन होने पर अनन्त परमाणु पुद्गल रहते हैं।

एक परमाणु गति करने पर एक समय में लोक के अन्त भाग तक पहुँच सकता है। परमाणु की इस प्रकार की गति का वर्णन अन्य किसी भारतीय दर्शन में नहीं है तथा यह वैज्ञानिकों के लिए भी शोध की प्रेरणा का स्रोत बन सकता है। वैज्ञानिकों के अनुसार इस समय सर्वाधिक गतिशील वस्तु प्रकाश है जो एक सेकण्ड में लगभग ३ लाख किलोमीटर की दूरी तय करता है। जैन दर्शन के अनुसार प्रकाश भी पुद्गल का ही एक प्रकार है। पुद्गल की गति इससे भी तीव्र हो सकती है। एक परमाणु एक समय में सम्पूर्ण लोक तक पहुँच सकता है। पुद्गल की इस गति का वर्णन आश्चर्यकारी है। भगवतीसूत्र में वर्णित अस्पृशद् गति से भी इसका समर्थन होता है। स्थानांग सूत्र में तीन कारणों से पुद्गल का प्रतिघात बतलाया गया है--१. एक परमाणु-पुद्गल दूसरे परमाणु पुद्गल से टकराकर प्रतिहत होता है, २. रुक्ष स्पर्श से प्रतिहत होता है तथा ३. लोकान्त में जाकर प्रतिहत होता है।

पुद्गल में पर्याय की अपेक्षा निरन्तर परिवर्तन हो रहा है तथापि उसके परिणमन को तीन भागों में विभक्त किया जाता है--१. प्रयोग परिणत पुद्गल, २. विस्रसा परिणत पुद्गल और ३. मिश्र परिणत पुद्गल। जीव द्वारा गृहीत पुद्गलों को प्रयोग परिणत पुद्गल, स्वभावतः परिणत पुद्गलों को विस्रसा परिणत पुद्गल तथा प्रयोग और स्वभाव दोनों के द्वारा परिणत पुद्गलों को मिश्र परिणत पुद्गल कहते हैं। संसारी जीवों को जाति के आधार पर पाँच भागों में विभक्त किया गया है--एकेन्द्रिय, द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय और पंचेन्द्रिय। इन जीवों के आधार पर प्रयोग परिणत पुद्गल के पाँच भेद निरूपित हैं--एकेन्द्रिय प्रयोग परिणत पुद्गल यावत् पंचेन्द्रिय प्रयोग परिणत पुद्गल। एकेन्द्रिय प्रयोग परिणत पुद्गल भी पृथ्वीकाय, अप्काय, तेजस्काय, वायुकाय और वनस्पतिकाय के आधार पर पाँच प्रकार का होता है। द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय एवं चतुरिन्द्रिय प्रयोग परिणत पुद्गल अनेक प्रकार के होते हैं तथा पंचेन्द्रिय प्रयोग परिणत पुद्गलों को नारक, तिर्यञ्च, मनुष्य और देव के आधार पर चार प्रकार का कहा गया है। फिर इनके भी भेदोपभेदों के प्रयोग परिणत पुद्गलों का इस अध्ययन में वर्णन हुआ है।

प्रयोग परिणत पुद्गलों एवं मिश्र परिणत पुद्गलों का नौ दण्डकों अथवा द्वारों से इस अध्ययन में विस्तृत एवं सूक्ष्म निरूपण हुआ है। प्रथम दण्डक में तो जीव के एकेन्द्रिय से पंचेन्द्रिय तक के भेदोपभेदों के प्रयोग परिणत एवं मिश्र परिणत पुद्गलों का निरूपण है। द्वितीय दण्डक में सूक्ष्म एकेन्द्रिय, बादर एकेन्द्रिय, द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय, नैरयिक, मनुष्य, तिर्यञ्च एवं देवों के पर्याप्त एवं अपर्याप्त अवस्था में परिणत पुद्गलों की चर्चा है। तीसरे दण्डक में शरीर तथा चौथे दण्डक में इन्द्रियों के आधार पर प्रयोग परिणत एवं मिश्र परिणत पुद्गलों का विचार हुआ है। पाँचवें दण्डक में कौन-सा शरीरधारी किन इन्द्रियों से प्रयोग परिणत एवं मिश्र परिणत है इसका निरूपण है। छठे दण्डक में यह उल्लेख है कि अपर्याप्त एकेन्द्रिय से लेकर पर्याप्त सर्वार्थसिद्ध अनुत्तरौपपातिक पंचेन्द्रिय तक के सभी जीव पाँच वर्ण, दो गन्ध, पाँच रस, आठ स्पर्श एवं पाँच संस्थान परिणत हैं। पाँच संस्थान हैं--परिमण्डल, वृत्त, त्र्यस्र, चतुरस्र और आयत। सातवें दण्डक में इन जीवों को शरीरादि के साथ जोड़कर वर्णादि का निरूपण हुआ है। आठवें दण्डक में इन्हें इन्द्रियादि के साथ जोड़कर तथा नवें दण्डक में शरीर एवं इन्द्रिय दोनों से जोड़कर कृष्णवर्ण यावत् अष्टस्पर्श का कथन है।

विस्रसा अर्थात् स्वभाव से अपने आप परिणत पुद्गल पाँच प्रकार के होते हैं--१. वर्ण परिणत, २. गंध परिणत, ३. रस परिणत, ४. स्पर्श परिणत और ५. संस्थान परिणत। वर्ण परिणत के पुनः कृष्ण आदि पाँच, गंध के सुरभि आदि दो, रस के तिक्त आदि पाँच, स्पर्श के कर्कश आदि आठ तथा संस्थान के परिमण्डल आदि पाँच भेद होते हैं।

भगवान् से प्रश्न किया गया कि क्या एक पुद्गल द्रव्य प्रयोग परिणत होता है, मिश्रपरिणत होता है या विस्रसा परिणत होता है? इसका उत्तर देते हुए भगवान् ने कहा--गौतम! एक पुद्गल द्रव्य प्रयोग परिणत भी होता है, मिश्र परिणत भी होता है और विस्रसा परिणत भी होता है। जब वह द्रव्य प्रयोग परिणत होता है तब वह मन, वचन एवं काय प्रयोग परिणत भी होता है। मन, वचन एवं काय के भेदों में भी परिणत होता है किन्तु यह परिणमन जिन जीवों में जितना शक्य है, उतना होता है। जैसे एक द्रव्य वायुकायिक एकेन्द्रिय वैक्रिय शरीरकाय प्रयोग परिणत होता है किन्तु वायुकाय के अतिरिक्त एकेन्द्रिय वैक्रियशरीरकाय प्रयोग परिणत नहीं होता है, पंचेन्द्रिय वैक्रियशरीर कायप्रयोग परिणत हो जाता है। आहारक शरीर एवं आहारकमिश्र शरीर काय प्रयोग का परिणमन आहारक लब्धि युक्त प्रमत्त संयत मनुष्य में होता है, अन्य में नहीं।

वही द्रव्य जब मिश्र परिणत होता है तो मनोमिश्र परिणत भी होता है, वचनमिश्र परिणत भी होता है और कायमिश्र परिणत भी होता है। मन के सत्य, मृषा, सत्यमृषा एवं असत्य-अमृषा भेदों में तथा वचन के सत्य, मृषा, सत्यमृषा एवं असत्य-अमृषा भेदों में भी परिणत होता है। काय के औदारिक ., औदारिक मिश्र शरीर, वैक्रियशरीर, वैक्रियमिश्रशरीर, आहारक, आहारकमिश्र तथा कार्मण शरीरकाय भेदों में भी यथाशक्य प्रयोग परिणमन है।

*विस्रसा परिणमन में एक द्रव्य वर्ण, गंध, रस, स्पर्श एवं संस्थान परिणत होता है वह इनके भेदोपभेदों में भी परिणत होता है। दो पुद्‌गल द्रव्यों, तीन पुद्‌गल द्रव्यों, चार, पाँच, छह यावत् दस पुद्‌गल द्रव्यों, संख्यात, असंख्यात एवं अनन्त पुद्‌गल द्रव्यों में प्रयोग-परिणमन, मिश्र परिणमन और विस्रसा परिणमन के द्विकसंयोगी, त्रिकसंयोगी आदि अनेक भंग बनते हैं।*

*अल्प-बहुत्व की दृष्टि से विचार किए जाने पर ज्ञात होता है कि सबसे अल्प पुद्‌गल प्रयोग परिणत है, उनसे मिश्र परिणत पुद्‌गल अनन्तगुणे हैं तथा उनसे विस्रसा परिणत पुद्‌गल अनन्तगुणे हैं। इससे यह सिद्ध होता है कि पुद्‌गलों का स्वाभाविक परिणमन अधिक होता है। पर्याय की दृष्टि से तो सभी द्रव्यों की पर्यायों का निरन्तर परिणमन हो रहा है।*

*पुद्‌गल अनन्त हैं। एक परमाणु पुद्‌गल अनन्त हैं, एक प्रदेशावगाढ़ पुद्‌गल अनन्त हैं, एक समय की स्थिति वाले पुद्‌गल अनन्त हैं, एक गुण कृष्ण वर्ण वाले यावत् एक गुण रुक्ष स्पर्श वाले पुद्‌गल भी अनन्त हैं। द्विप्रदेशी स्कन्ध, द्विप्रदेशावगाढ़ पुद्‌गल, दो समय की स्थिति वाले पुद्‌गल, दो गुण कृष्ण वर्ण वाले यावत् दो गुण रुक्ष स्पर्श वाले पुद्‌गल भी अनन्त हैं। इसी प्रकार तीनप्रदेशी, चारप्रदेशी, पाँचप्रदेशी यावत् दसप्रदेशी पुद्‌गल उतने क्षेत्र, काल एवं भाव वाले होकर भी अनन्त हैं। यह वर्णन स्थानांग सूत्र के अनुसार है। वहाँ पर दस स्थान तक वर्णन है अतः दसप्रदेशी पुद्‌गलों तक का वर्णन वहाँ प्राप्त है, संख्यात, असंख्यात एवं अनन्तप्रदेशी का नहीं। आगम-परम्परा के अनुसार संख्यातप्रदेशी आदि पुद्‌गल भी अनन्त ही हैं।*

*लोक के एक आकाशप्रदेश में व्यवधान न हो तो छहों दिशाओं से पुद्‌गल आकर एकत्रित होते हैं और व्यवधान होने पर कदाचित् तीन, कदाचित् चार और कदाचित् पाँच दिशाओं से पुद्‌गल आकर एकत्रित होते हैं। इसी प्रकार एक आकाश में स्थित पुद्‌गल विभिन्न दिशाओं की ओर पृथक् होते हैं।*

*क्या शुभ पुद्‌गल अशुभ पुद्‌गलों के रूप में तथा अशुभ पुद्‌गल शुभ पुद्‌गलों के रूप में बदलते हैं ? यह एक महत्त्वपूर्ण प्रश्न है। आगम के अनुसार इसका उत्तर हाँ में जाता है। शुभ शब्द पुद्‌गल अशुभ शब्द के रूप में तथा अशुभ शब्द पुद्‌गल शुभ शब्द के रूप में परिणत होते हैं। इसी प्रकार शुभ रूप वाले पुद्‌गल अशुभ रूप में और अशुभ रूप वाले पुद्‌गल शुभ रूप में परिणत होते हैं। गंध, रस एवं स्पर्श के सन्दर्भ में भी यही कथन है अर्थात् उनमें भी शुभ-अशुभ का पारस्परिक परिणमन होता रहता है।*

*व्यवहारनय में जिस गुड़ को हम मधुर समझते हैं वह निश्चयनय में पाँच वर्ण, दो गंध, पाँच रस एवं आठ स्पर्श युक्त है। इसी प्रकार जिस भ्रमर को हम काला समझते हैं वह वास्तव में पाँच वर्ण, दो गंध, पाँच रस एवं आठ स्पर्श से युक्त है। इस प्रकार के कथनों की चर्चा इस अध्ययन में व्याख्याप्रज्ञप्ति सूत्र से हुई है।*

*जैनागमों में परमाणु के चार प्रकार प्रतिपादित हैं–१. द्रव्य परमाणु, २. क्षेत्र परमाणु, ३. काल परमाणु और ४. भाव परमाणु। द्रव्य परमाणु के अच्छेद्य, अभेद्य, अदाह्य और अग्राह्य ये चार भेद किए गए हैं। क्षेत्र परमाणु के अनर्द्ध, अमध्य, अप्रदेश और अविभाज्य ये चार भेद प्रतिपादित हैं। काल परमाणु के अवर्ण, अगन्ध, अरस और अस्पर्श ये चार भेद हैं तथा भाव परमाणु के वर्णवान्, गन्धवान्, रसवान् और स्पर्शवान् ये चार प्रकार किए गए हैं।*

*परमाणु में जो सामर्थ्य निरूपित किया गया है वह अद्‌भुत है तथा वैज्ञानिकों के लिए अन्वेषण का विषय है। आगम के अनुसार एक परमाणु पुद्‌गल लोक के पूर्वी चरमान्त से पश्चिमी चरमान्त तक, पश्चिमी चरमान्त से पूर्वी चरमान्त तक, दक्षिणी चरमान्त से उत्तरी चरमान्त तक, उत्तरी चरमान्त से दक्षिणी चरमान्त तक, ऊपरी चरमान्त से नीचे के चरमान्त तक तथा नीचे के चरमान्त से ऊपर के चरमान्त तक एक समय में जाता है। वैज्ञानिकों के द्वारा ऐसा परमाणु आविष्कृत नहीं हुआ है। ये परमाणु पुद्‌गल द्रव्य की अपेक्षा शाश्वत हैं तथा वर्णादि पर्यायों की अपेक्षा अशाश्वत हैं।*

*परमाणु पुद्‌गलों के संघात और भेद से अनन्तानन्त पुद्‌गल परिवर्त होते हैं। ये पुद्‌गल परिवर्त सात प्रकार के कहे गए हैं–१. औदारिक पुद्‌गल परिवर्त, २. वैक्रिय, ३. तैजस्, ४. कार्मण, ५. मन, ६. वचन और ७. आनप्राण पुद्‌गल परिवर्त। नैरयिक से लेकर वैमानिकों तक ये सातों पुद्‌गल परिवर्त कहे गए हैं तथा इन पुद्‌गल परिवर्तों को जाना जा सकता है। इन पुद्‌गल परिवर्तों पर अतीतकाल एवं भविष्यकाल की अपेक्षा चौबीस दण्डकों में भी इस अध्ययन में विचार हुआ है। वर्तमान भव की अपेक्षा भी इन दण्डकों में विचार किया गया है। अल्प-बहुत्व की दृष्टि से सबसे अल्प वैक्रिय पुद्‌गल परिवर्त हैं तथा सबसे अधिक कार्मण पुद्‌गल परिवर्त हैं। इन पुद्‌गल परिवर्तों की पूर्णता (निष्पन्नता) अनन्त उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी काल में होती है। इनमें सबसे कम कार्मण पुद्‌गल परिवर्त की निर्वर्तना (निष्पत्ति) का काल है तथा सबसे अधिक वैक्रिय पुद्‌गल परिवर्त की निर्वर्तना का काल है।*

*परमाणुओं की गति अनुश्रेणि होती है। अनुश्रेणि गति आकाश प्रदेशों की श्रेणी के अनुसार (बिना मोड़ के) होती है। परमाणु-पुद्‌गलों की भाँति द्विप्रदेशिक स्कन्ध यावत् अनन्तप्रदेशिक स्कन्धों की गति भी अनुश्रेणि ही प्रतिपादित की गई है। नैरयिकों से लेकर वैमानिकों तक की गति भी अनुश्रेणि ही स्वीकृत है।*

*नारदपुत्र एवं निर्ग्रन्थीपुत्र में संवाद हुआ कि क्या सब पुद्‌गल सार्द्ध, समध्य और सप्रदेश हैं ? नारदपुत्र ने निर्ग्रन्थ पुत्र से कहा कि मेरे मत में सभी पुद्‌गल सार्द्ध, समध्य और सप्रदेश हैं। निर्ग्रन्थीपुत्र ने इस पर प्रश्न किया कि क्या द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव की अपेक्षा सभी पुद्‌गल सार्द्ध, समध्य और सप्रदेश हैं ? इस पर नारदपुत्र ने स्वीकृतिपरक उत्तर दिया। इस पर निर्ग्रन्थीपुत्र ने पुनः प्रश्न किया–सभी पुद्‌गलों में परमाणु पुद्‌गल भी समाहित हैं, क्या वे भी सार्द्ध, समध्य और सप्रदेश हैं ? क्षेत्र की अपेक्षा एक प्रदेशावगाढ़ पुद्‌गल, काल की अपेक्षा एक समय की स्थिति वाला पुद्‌गल और भाव की अपेक्षा एक गुण काला पुद्‌गल भी क्या सार्द्ध, समध्य और सप्रदेश होगा ? वस्तुतः यह कथन उचित नहीं है। मेरी धारणानुसार द्रव्य की अपेक्षा पुद्‌गल सप्रदेश भी हैं, अप्रदेश भी हैं और अनन्त भी हैं। इसी प्रकार क्षेत्र, काल एवं भावादेश से भी जानना चाहिए। भगवान् महावीर एवं गौतम में भी पुद्‌गल के सार्द्ध, समध्य एवं सप्रदेश के सम्बन्ध में विस्तार से शंका समाधान हुए हैं। जिसके अनुसार परमाणु पुद्‌गल अनर्द्ध, अमध्य और अप्रदेश हैं।*

द्विप्रदेशिक, चतु:प्रदेशिक आदि सम संख्या वाले स्कन्ध सार्द्ध, अमध्य और सप्रदेश हैं जबकि त्रिप्रदेशिक, पञ्चप्रदेशिक आदि विषम संख्या वाले स्कन्ध अनर्ध, समध्य और सप्रदेश हैं। संख्यातप्रदेशी, असंख्यातप्रदेशी और अनन्तप्रदेशी स्कन्ध कदाचित् सार्ध अमध्य और सप्रदेश हैं तो कदाचित् अनर्द्ध, समध्य और सप्रदेश हैं। जिसके दो बराबर भाग हो जाएँ एवं मध्य में कुछ न बचे वह सार्ध एवं अमध्य कहलाता है तथा जिसके दो बराबर भाग न हों अपितु भाग करने पर मध्य में कुछ बच जाए उसे अनर्द्ध एवं समध्य कहते हैं।

एक परमाणु पुद्गल दूसरे परमाणु पुद्गल को स्पर्श करता हुआ सर्व से सर्व को स्पर्श करता है अर्थात् सम्पूर्ण रूप से स्पर्श करता है। द्विप्रदेशिक स्कन्ध को स्पर्श करता हुआ परमाणु पुद्गल सर्व से एक देश का तथा सर्व से सर्व का स्पर्श करता है। त्रिप्रदेशिक स्कन्ध से लेकर अनन्तप्रदेशिक स्कन्ध को स्पर्श करता हुआ परमाणु सर्व से एक देश को स्पर्श करता है, सर्व से बहुत देशों को स्पर्श करता है अथवा सर्व से सर्व को स्पर्श करता है। द्विप्रदेशिक आदि स्कन्ध जब परमाणु को स्पर्श करते हैं तो इनके भिन्न-भिन्न विकल्प बनते हैं। इसी प्रकार ये परस्पर द्विप्रदेशिक, त्रिप्रदेशिक यावत् अनन्तप्रदेशिक स्कन्धों को किस प्रकार स्पर्श करते हैं इसके अनेक विकल्प बनते हैं। वायुकाय से इनके स्पर्श का उल्लेख करते हुए कहा गया है कि परमाणु पुद्गल से लेकर असंख्यातप्रदेशिक स्कन्ध वायुकाय से स्पृष्ट हैं किन्तु वायुकाय इनसे स्पृष्ट नहीं है। अनन्तप्रदेशी स्कन्ध वायुकाय से स्पृष्ट हैं और वायुकाय अनन्तप्रदेशी स्कन्धों से कदाचित् स्पृष्ट है और कदाचित् स्पृष्ट नहीं है।

पुद्गल के सकम्प एवं निष्कम्प रहने की चर्चा भी इस अध्ययन में उभरी है। परमाणु पुद्गल कदाचित् सकम्प होता है और कदाचित् निष्कम्प होता है। जब वह सकम्प होता है तब सर्वसकम्प होता है देश (अंशत:) सकम्प नहीं होता। द्विप्रदेशिक स्कन्ध से लेकर अनन्तप्रदेशिक स्कन्ध कदाचित् देशकम्पक होते हैं, कदाचित् सर्वकम्पक होते हैं और कदाचित् निष्कम्पक होते हैं। सकम्पकता में कांपना, चलना, फड़कना, मिलना, क्षुभित होना, उदीरित होना या उस भाव में परिणत होना सम्मिलित है। परमाणु पुद्गल यावत् अनन्तप्रदेशी स्कन्ध अपने स्वभाव में जघन्य एक समय और उत्कृष्ट असंख्यात काल तक रहता है। एक प्रदेशावगाढ़ यावत् असंख्यात प्रदेशावगाढ़ पुद्गल स्वस्थान में या अन्य स्थान में जघन्य एक समय और उत्कृष्ट आवलिका के असंख्यातवें भाग तक रहता है। एक प्रदेशावगाढ़ यावत् असंख्यात प्रदेशावगाढ़ पुद्गल काल की अपेक्षा जघन्य एक समय और उत्कृष्ट असंख्यात काल तक निष्कम्प रहता है। एक गुण काला पुद्गल यावत् अनन्तगुण काला पुद्गल जघन्य एक समय और उत्कृष्ट असंख्यात काल तक रहता है। शब्द परिणत पुद्गल जघन्य एक समय और उत्कृष्ट आवलिका के असंख्यात भाग तक शब्द परिणत रहता है। परमाणु पुद्गल जघन्य एक समय और उत्कृष्ट आवलिका के असंख्यातवें भाग तक सकम्प रहता है। वह जघन्य एक समय और उत्कृष्ट असंख्यात काल तक निष्कम्प रहता है। द्विप्रदेशिक से अनन्तप्रदेशिक स्कन्ध जघन्य एक समय और उत्कृष्ट आवलिका के असंख्यातवें भाग तक देशकम्पक या सर्वकम्पक रहता है, उसकी निष्कम्पकता परमाणु की भाँति जघन्य एक समय और उत्कृष्ट असंख्यात काल तक रहती है। सर्वकम्पकता, देशकम्पकता एवं निष्कम्पकता के आधार पर जघन्य एवं उत्कृष्ट अन्तरकाल का भी इस प्रसंग में निरूपण हुआ है।

अल्प-बहुत्व की दृष्टि से सर्वकम्पक परमाणु पुद्गल सबसे अल्प हैं, उनसे निष्कम्पक परमाणु-पुद्गल असंख्यातगुणे हैं। द्विप्रदेशिक स्कन्धों से असंख्यातप्रदेशी स्कन्धों तक सर्वकम्पक सबसे अल्प, उनसे देशकम्पक असंख्यातगुणे तथा निष्कम्पक असंख्यातगुणे हैं। अनन्तप्रदेशिक स्कन्धों में सर्वकम्पक सबसे अल्प हैं, निष्कम्पक उनसे अनन्तगुणे हैं तथा देशकम्पक उनसे अनन्तगुणे हैं। परमाणु पुद्गलों से लेकर अनन्तप्रदेशी स्कन्धों में तुलना करने पर सर्वकम्पक अनन्तप्रदेशी स्कन्ध द्रव्य की अपेक्षा सबसे अल्प हैं तथा निष्कम्पक असंख्यातप्रदेशी स्कन्ध सबसे अधिक हैं।

सबसे अल्प अनन्तप्रदेशी स्कन्ध हैं, उनसे परमाणु पुद्गल अनन्तगुणे हैं, उनसे संख्यातप्रदेशी स्कन्ध संख्यातगुणे हैं और उनसे असंख्यातप्रदेशी स्कन्ध असंख्यातगुणे हैं। क्षेत्र की अपेक्षा एक प्रदेशावगाढ़ पुद्गल सबसे अल्प हैं उनसे संख्यातप्रदेशावगाढ़ पुद्गल संख्यातगुणे हैं, उनसे असंख्यातप्रदेशावगाढ़ पुद्गल असंख्यातगुणे हैं। काल की अपेक्षा भी अल्प-बहुत्व का वही कथन है जो अवगाहना का है।

वस्तु स्वरूप की अपेक्षा सत् एवं पररूप की अपेक्षा असत् होती है। यह सिद्धान्त परमाणु पुद्गलों से लेकर अनन्तप्रदेशी स्कन्धों तक लागू होता है। सत् एवं असत् के आधार पर अनेक भंग बन जाते हैं। सप्तभंगी नय का भी यही आधार है।

अन्यतीर्थिकों के मत में दो परमाणु पुद्गल एक साथ नहीं चिपकते हैं जबकि जैनागम के अनुसार दो परमाणु पुद्गल एक साथ चिपक जाते हैं क्योंकि उनमें चिकनापन (स्निग्धता) होती है। तीन परमाणु पुद्गल आदि भी इसी प्रकार चिपकते हैं। ये चिपक कर स्कन्ध बन जाते हैं। स्कन्ध के चार प्रकार कहे गए हैं—१. नाम स्कन्ध, २. स्थापना स्कन्ध, ३. द्रव्य स्कन्ध और ४. भाव स्कन्ध। द्रव्य स्कन्ध के दो भेद होते हैं—१. आगम से द्रव्य स्कन्ध और २. नो आगम से द्रव्य स्कन्ध। भाव स्कन्ध भी दो प्रकार का होता है—१. आगम भाव स्कन्ध और २. नो आगम भाव स्कन्ध।

उत्तराध्ययन सूत्र में शब्द, अन्धकार, उद्योत, प्रभा, छाया, आतप तथा वर्ण, गन्ध, रस और स्पर्श को पुद्गल के लक्षण कहा गया है। एकत्व, पृथक्त्व, भिन्नत्व, संख्या, संस्थान, संयोग और विभाग को पुद्गल की पर्यायों का लक्षण कहा है। शब्द की उत्पत्ति दो कारणों से होती है—१. पुद्गलों का संघात एकत्रित होने पर तथा २. पुद्गलों का भेद होने पर।

प्रस्तुत अध्ययन में परमाणु-पुद्गलों से लेकर अनन्तप्रदेशी स्कन्धों का द्रव्य एवं प्रदेश की अपेक्षा से विविध प्रकार से विचार हुआ है जिनमें कृतयुग्म, त्र्योज, द्वापरयुग्म और कल्योज की दृष्टि से किया गया विचार भी मुख्य है। परिमण्डल आदि संस्थानों (आकारों) का भी इस अध्ययन में विस्तार से विचार हुआ है, जो कई दृष्टियों से महत्त्व का है। संस्थानों में भी कृतयुग्मादि का विचार किया गया है। शब्द के पुद्गल होने के विषय में भी ऊहापोह हुआ है।

इस प्रकार जैनदर्शन में पुद्गल का क्या स्वरूप है तथा परमाणु का क्या स्वरूप है इसे समझने के लिए यह अध्ययन अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। □

# ४६. पोग्गलऽज्झयणं

सूत्र

१. पोग्गलाणं विविहपयारेण दुविहत्तं–

दुविहा पोग्गला पण्णत्ता, तं जहा–

१. भिन्ना चेव, २. अभिन्ना चेव।

दुविहा पोग्गला पण्णत्ता, तं जहा–

१. भिउरधम्मा चेव,

२. नो भिउरधम्मा चेव।

दुविहा पोग्गला पण्णत्ता, तं जहा–

१. परमाणु पोग्गला चेव, २. नो परमाणुपोग्गला चेव।

दुविहा पोग्गला पण्णत्ता, तं जहा–

१. सुहुमा चेव, २. वायरा चेव।

दुविहा पोग्गला पण्णत्ता, तं जहा–

१. वद्धपासपुट्ठा चेव,

२. नो वद्धपासपुट्ठा चेव।

दुविहा पोग्गला पण्णत्ता, तं जहा–

१. परियादितच्चेव,

२. अपरियादितच्चेव।

दुविहा पोग्गला पण्णत्ता, तं जहा–

१. अत्ता चेव,

२. अणत्ता चेव।

दुविहा पोग्गला पण्णत्ता, तं जहा–

१. इट्ठा चेव, २. अणिट्ठा चेव।

एवं १. कंता २. अकंता,

१. पिया, २. अप्पिया,

१. मणुन्ना, २. अमणुन्ना,

१. मणामा, २. अमणामा चेव।

–ठाणं अ. २, उ. ३., सु. ७५

२. पोग्गलाणं वग्गणा भेय परूवणं–

एगा परमाणुपोग्गलाणं वग्गणा,

एवं एगा दुपएसियाणं खंधाणं वग्गणा जाव एगा अणंतपएसियाणं खंधाणं वग्गणा।

एगा एगपएसोगाढाणं पोग्गलाणं वग्गणा,

एवं एगा दुपएसोगाढाणं पोग्गलाणं वग्गणा जाव एगा असंखेज्जपएसोगाढाणं पोग्गलाणं वग्गणा।

एगा एगसमयठिइयाणं पोग्गलाणं वग्गणा,

एवं एगा दुसमयठिइयाणं पोग्गलाणं वग्गणा जाव एगा असंखेज्जसमयठिइयाणं पोग्गलाणं वग्गणा।

एगा एगगुणकालयाणं पोग्गलाणं वग्गणा,

एवं दुगुणकालयाणं पोग्गलाणं वग्गणा जाव एगा असंखेज्ज गुणकालयाणं पोग्गलाणं वग्गणा।

# ४६. पुद्गल अध्ययन

सूत्र

१. पुद्गलों की विविध प्रकार से द्विविधता–

पुद्गल दो प्रकार के कहे गये हैं, यथा–

१. भिन्न, २. अभिन्न।

पुद्गल दो प्रकार के कहे गये हैं, यथा–

१. भिदुर धर्म (नश्वर स्वभाव वाले),

२. नो भिदुर धर्म (अनश्वर स्वभाव वाले)

पुद्गल दो प्रकार के कहे गये हैं, यथा–

१. परमाणुपुद्गल, २. नो परमाणुपुद्गल।

पुद्गल दो प्रकार के कहे गये हैं, यथा–

१. सूक्ष्म, २. वादर।

पुद्गल दो प्रकार के कहे गये हैं, यथा–

१. वद्धपार्श्वस्पृष्ट (स्पर्श रस और घ्राणेन्द्रिय द्वारा ग्राह्य),

२. नो वद्धपार्श्वस्पृष्ट (चक्षुइन्द्रिय द्वारा ग्राह्य)।

पुद्गल दो प्रकार के कहे गये हैं, यथा–

१. पर्यादंत (विवक्षित अवस्था को पार कर चुके)

२. अपर्यादंत (विवक्षित अवस्था में विद्यमान)।

पुद्गल दो प्रकार के कहे गये हैं, यथा–

१. आत्त (जीव के द्वारा गृहीत),

२. अनात्त-(जीव के द्वारा अगृहीत)।

पुद्गल दो प्रकार के कहे गये हैं, यथा–

१. इष्ट, २. अनिष्ट,

इसी प्रकार–१. कान्त, २. अकान्त,

१. प्रिय, २. अप्रिय,

१. मनोज्ञ, २. अमनोज्ञ,

१. मन के लिए प्रिय, २. मन के लिए अप्रिय

ये दो-दो प्रकार कहने चाहिए।

२. पुद्गलों की वर्गणाओं के भेदों का प्ररूपण–

परमाणु-पुद्गलों की वर्गणा एक है।

इसी प्रकार एक द्विप्रदेशी स्कन्ध की वर्गणा से अनन्तप्रदेशी स्कन्धों पर्यन्त की वर्गणा एक-एक है।

एक प्रदेशावगाढ पुद्गलों की वर्गणा एक है।

इसी प्रकार एक द्विप्रदेशावगाढ पुद्गलों की वर्गणा से असंख्यातप्रदेशावगाढ पर्यन्त पुद्गलों की वर्गणा एक-एक है।

एक समय की स्थिति वाले पुद्गलों की वर्गणा एक है।

इसी प्रकार दो समय की स्थिति वाले पुद्गलों की वर्गणा यावत् असंख्यातसमय की स्थिति वाले पुद्गलों की वर्गणा एक-एक है।

एक गुण काले पुद्गलों की वर्गणा एक है।

इसी प्रकार दो गुण काले पुद्गलों की वर्गणा यावत् असंख्यातगुण काले पुद्गलों की वर्गणा एक-एक है।

एगा अणंतगुणकालयाणं पोग्गलाणं वग्गणा,

एवं वण्ण, गंध, रस, फासा भाणियव्वा जाव एगा अणंतगुणलुक्खाणं पोग्गलाणं वग्गणा।

एगा जहन्नपएसियाणं खंधाणं वग्गणा,

एगा उक्कोसपएसियाणं खंधाणं वग्गणा,

एगा अजहन्नुक्कोसपएसियाणं खंधाणं वग्गणा।

एवं जहन्नोगाहणगाणं, उक्कोसोगाहणगाणं, अजहन्नुक्कोसोगाहणगाणं,

एवं जहन्नठिइयाणं, उक्कोसठिइयाणं, अजहन्नुक्कोसठिइयाणं,

एवं जहन्नगुणकालगाणं, उक्कोसगुणकालगाणं, अजहन्नुक्कोसगुणकालगाणं,

एव वण्ण-गंध-रस-फासाणं वग्गणा भाणियव्वा जाव एगा अजहन्नुक्कोसगुणलुक्खाणं पोग्गलाणं (खंधाणं) वग्गणा।

*–ठाणं अ. १, सु. ४३*

अनन्तगुण काले पुद्गलों की वर्गणा एक है।

इसी प्रकार सभी वर्ण, गन्ध, रस और स्पर्शों के एक गुण काले यावत् अनन्तगुण रुक्ष स्पर्श वाले पुद्गलों की वर्गणा एक-एक कहनी चाहिए।

जघन्य-प्रदेशी स्कन्धों की वर्गणा एक है।

उत्कृष्ट-प्रदेशी स्कन्धों की वर्गणा एक है।

अजघन्य अनुत्कृष्ट (मध्यम) प्रदेशी स्कन्धों की वर्गणा एक है।

इसी प्रकार जघन्य अवगाहना वाले स्कन्धों की, उत्कृष्ट अवगाहना वाले स्कन्धों की और मध्यम अवगाहना वाले स्कन्धों की वर्गणा एक है।

इसी प्रकार जघन्य स्थिति वाले स्कन्धों की, उत्कृष्ट स्थिति वाले स्कन्धों की और मध्यम स्थिति वाले स्कन्धों की वर्गणा एक है।

इसी प्रकार जघन्यगुण काले स्कन्धों की, उत्कृष्ट गुण काले स्कन्धों की और मध्यम गुण काले स्कन्धों की वर्गणा एक है।

इसी प्रकार शेष सभी वर्ण-गन्ध-रस और स्पर्शों के जघन्यगुण, उत्कृष्टगुण और मध्यमगुण वाले पुद्गलों (स्कन्धों) की वर्गणा एक-एक कहनी चाहिए।

३. पोग्गलकरणाणं भेयप्पभेय परूवणं–

प. कइविहे णं भंते ! पोग्गलकरणे पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! पंचविहे पोग्गलकरणे पन्नत्ते, तं जहा–

१. वण्णकरणे, २. गंधकरणे, ३. रसकरणे,

४. फासकरणे, ५. संठाणकरणे।

प. वण्णकरणे णं भंते ! कइविहे पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! पंचविहे पन्नत्ते, तं जहा–

१. कालवण्णकरणे जाव ५. सुक्किलवण्णकरणे।

एवमेय–गंधकरणे दुविहे, रसकरणे पंचविहे, फासकरणे अट्ठविहे।

प. संठाणकरणे णं भंते ! कइविहे पन्नत्ते ?

उ. गोयमा ! पंचविहे पन्नत्ते, तं जहा–

१. परिमण्डल संठाणकरणे जाव

५. आयतसंठाणकरणे। *–विया. स. १९, उ. १, सु. ११-१४*

३. पुद्गल करण के भेद-प्रभेदों का प्ररूपण–

प्र. भंते ! पुद्गल-करण कितने प्रकार का कहा गया है ?

उ. गौतम ! पुद्गल-करण पाँच प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. वर्णकरण, २. गन्धकरण, ३. रसकरण,

४. स्पर्शकरण, ५. संस्थानकरण।

प्र. भंते ! वर्णकरण कितने प्रकार का कहा गया है ?

उ. गौतम ! वर्णकरण पाँच प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. कृष्णवर्णकरण यावत् ५. शुक्लवर्णकरण।

इसी प्रकार गंधकरण दो प्रकार का, रसकरण पाँच प्रकार का एवं स्पर्शकरण आठ प्रकार का कहा गया है।

प्र. भंते ! संस्थान-करण कितने प्रकार का कहा गया है ?

उ. गौतम ! वह पाँच प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. परिमण्डल-संस्थानकरण यावत्

५. आयत-संस्थानकरण।

४. पोग्गल-परिणामस्स चउव्विहत्तं–

चउव्विहे पोग्गलपरिणामे पण्णत्ते, तं जहा–

१. वण्णपरिणामे, २. गंधपरिणामे,

३. रसपरिणामे, ४. फासपरिणामे। *–ठाणं. अ. ४, उ. १, सु. २६५*

४. पुद्गलों के परिणाम का चतुर्विधत्व–

पुद्गल परिणाम चार प्रकार के कहे गये हैं, यथा–

१. वर्ण-परिणाम, २. गंध-परिणाम,

३. रस-परिणाम, ४. स्पर्श-परिणाम।

५. पंच पोग्गल परिणामाणं भेयप्पभेया–

प. कइविहे णं भंते ! पोग्गलपरिणामे पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! पंचविहे पोग्गलपरिणामे पण्णत्ते, तं जहा–

१. वण्णपरिणामे, २. गंधपरिणामे,

३. रसपरिणामे, ४. फासपरिणामे,

५. संठाणपरिणामे।

प. वण्णपरिणामे णं भंते ! कइविहे पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! पंचविहे पण्णत्ते, तं जहा–

५. पुद्गल परिणाम के पाँच भेद-प्रभेद–

प्र. भंते ! पुद्गल-परिणाम कितने प्रकार के कहे गये हैं ?

उ. गौतम ! पुद्गल-परिणाम पाँच प्रकार के कहे गए हैं, यथा–

१. वर्ण-परिणाम, २. गंध-परिणाम,

३. रस-परिणाम, ४. स्पर्श-परिणाम,

५. संस्थान-परिणाम।

प्र. भंते ! वर्ण-परिणाम कितने प्रकार के कहे गये हैं ?

उ. गौतम ! पाँच प्रकार के कहे गये हैं, यथा–

१. कालवन्नपरिणामे जाव ५. सुक्किल्लवन्नपरिणामे,[1]
एवं एएणं अभिलावेणं गंधपरिणामे दुविहे,
रसपरिणामे पंचविहे,[2]
फासपरिणामे अट्ठविहे,[3]

प. संठाणपरिणामे णं भंते ! कइविहे पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! पंचविहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. परिमंडलसंठाणपरिणामे जाव
५. आययसंठाणपरिणामे।

–विया. स. ८, उ. १, सु. १९-२२

१. कृष्ण वर्ण-परिणाम यावत् ५. शुक्लवर्ण-परिणाम।
इसी प्रकार के अभिलाप से दो प्रकार के गंध-परिणाम,
पाँच प्रकार के रस-परिणाम और
आठ-प्रकार के स्पर्श-परिणाम कहने चाहिए।

प्र. भंते ! संस्थान-परिणाम कितने प्रकार के कहे गये हैं ?

उ. गौतम ! संस्थान-परिणाम पाँच प्रकार के कहे गये हैं, यथा–

१. परिमण्डल संस्थान-परिणाम यावत्
५. आयत-संस्थान परिणाम।

**६. दव्वाइ विवक्खया रूवी अजीव (पोग्गल) दव्वस्स परूवणं–**

एगत्तेणं पुहत्तेणं, खंधा य परमाणुओ।
लोएगदेसे लोए य, भइयव्वा ते उ खेत्तओ॥

संतइं पप्प ते ऽणाइं, अपज्जवसिया वि य।
ठिइं पडुच्च साईया, सपज्जवसिया वि य॥
असंखकालमुक्कोसं, एगं समयं जहन्निया।
अजीवाण य रूवीणं, ठिई एसा वियाहिया॥
अणन्तकालमुक्कोसं, एगं समयं जहन्नयं।
अजीवाण य रूवीणं, अंतरेयं वियाहियं॥

–उत्त. अ. ३६, गा. ११-१४

**६. द्रव्यादि की अपेक्षा रूपी अजीव (पुद्गल) द्रव्य का प्ररूपण–**

परमाणु के एक रूप होने से स्कन्ध और उनके पृथक्-पृथक् होने से परमाणु बनते हैं (यह द्रव्य की अपेक्षा से) क्षेत्र की अपेक्षा से वे (स्कन्ध) लोक के एक देश में तथा सम्पूर्ण लोक में भाज्य हैं अर्थात् असंख्य विकल्प वाले हैं।

सन्तति (काल) प्रवाह की अपेक्षा से वे (स्कन्ध आदि) अनादि और अनन्त हैं तथा स्थिति की अपेक्षा से सादि सान्त हैं।

रूपी अजीवों (पुद्गलों) की स्थिति जघन्य एक समय की और उत्कृष्ट असंख्यात काल की कही गई है।

रूपी अजीवों का अन्तर (स्व स्थान से च्युत होकर पुनः उसी स्थान पर आने का काल) जघन्य एक समय और उत्कृष्ट अनन्तकाल है।

**७. पोग्गल परिणामाणं बावीसं भेया–**

बावीसविहे पोग्गलपरिणामे पण्णत्ते, तं जहा–

| | |
|---|---|
| १. कालवण्णपरिणामे, | २. नीलवण्णपरिणामे, |
| ३. लोहियवण्णपरिणामे, | ४. हालिद्दवण्णपरिणामे, |
| ५. सुक्किल्लवण्णपरिणामे, | ६. सुब्भिगंधपरिणामे, |
| ७. दुब्भिगंधपरिणामे, | ८. तित्तरसपरिणामे, |
| ९. कडुयरसपरिणामे, | १०. कसायरसपरिणामे, |
| ११. अंबिलरसपरिणामे, | १२. महुररसपरिणामे, |
| १३. कक्खडफासपरिणामे, | १४. मउयफासपरिणामे, |
| १५. गुरुफासपरिणामे, | १६. लहुफासपरिणामे, |
| १७. सीयफासपरिणामे, | १८. उसिणफासपरिणामे, |
| १९. णिद्धफासपरिणामे, | २०. लुक्खफासपरिणामे, |
| २१. अगुरुलहुफासपरिणामे, | २२. गुरुलहुफासपरिणामे, |

–सम. २२, सु. ६

**७. पुद्गल परिणामों के बावीस भेद–**

पुद्गल-परिणाम बावीस प्रकार के कहे गये हैं, यथा–

| | |
|---|---|
| १. कृष्ण वर्ण-परिणाम, | २. नीलवर्ण-परिणाम, |
| ३. रक्तवर्ण-परिणाम, | ४. पीतवर्ण-परिणाम, |
| ५. शुक्लवर्ण-परिणाम, | ६. सुगन्ध-परिणाम, |
| ७. दुर्गन्ध परिणाम, | ८. तिक्तरस-परिणाम, |
| ९. कटुकरस-परिणाम, | १०. कषायरस-परिणाम, |
| ११. अम्लरस-परिणाम, | १२. मधुररस-परिणाम, |
| १३. कर्कशस्पर्श-परिणाम, | १४. मृदुस्पर्श-परिणाम, |
| १५. गुरुस्पर्श-परिणाम, | १६. लघुस्पर्श-परिणाम, |
| १७. शीतस्पर्श-परिणाम, | १८. उष्णस्पर्श-परिणाम, |
| १९. स्निग्धस्पर्श-परिणाम, | २०. रूक्षस्पर्श-परिणाम, |
| २१. अगुरुलघुस्पर्श-परिणाम, | २२. गुरुलघुस्पर्श-परिणाम, |

**८. तिकालवत्तीपरमाणुपोग्गलाणं खंधाण य वण्णाइ परिणाम परूवणं–**

प. एस णं भंते ! पोग्गले,

**८. त्रिकालवर्ती परमाणु पुद्गलों और स्कन्धों के वर्णादि परिणाम का प्ररूपण–**

प्र. भंते ! क्या यह पुद्गल (परमाणु)

---

१. पंच वण्णा पण्णत्ता, तं जहा–
१. किण्हा, २. नीला, ३. लोहिया, ४. हालिद्दा, ५. सुक्किल्ला।

२. पंच रसा पण्णत्ता, तं जहा–
१. तित्ता, २. कडुया, ३. कसाया, ४. अंबिला, ५. महुरा।
–ठाणं. अ. ५, उ. १, सु. ३९०

३. अट्ठ फासा पण्णत्ता, तं जहा–
१. कक्खडे, २. मउए, ३. गरुए, ४. लहुए, ५. सीए, ६. उसिणे, ७. णिद्धे, ८. लुक्खे।
–ठाणं. ८, सु. ५९६

# तिर्यक्लोक

पृ. १२२

निरियलोए खेत्ताणुपुव्विस्स परूवणं–

सुत्र ४ (ख)

तिरियलोयखेत्ताणुपुव्वी तिविहा पण्णत्ता, तं जहा–
१. पुव्वाणुपुव्वी, २. पच्छाणुपुव्वी, ३. अणाणुपुव्वी।

प. से किं तं पुव्वाणुपुव्वी ?

उ. पुव्वाणुपुव्वी–
जंबुद्दीवे, लवणे, धायइ, कालोय, पुक्खरे, वरुणे।
खीर, घय, खोय, नंदी, अरुणवरे, कुंडले, रुयगे॥१॥

जंबुद्दीवाओ खलु निरंतरा, सेसया असंखइमा।
भुयगवर, कुसवरा वि य कोंचवरा भरणमाइया॥२॥

आभरण, वत्थ, गंधे, उप्पल, तिलये य पउम, निहि, रयणे।
वासहर, दह, णईओ विजया वक्खार, कप्पिंदा॥३॥

कुरु, मंदर, आवासा कूडा नक्खत्त, चंद सूरा य।
देवे नागे जक्खे भूये य सयंभुरमणे य॥४॥

से तं पुव्वाणुपुव्वी।

प. से किं तं पच्छाणुपुव्वी ?

उ. पच्छाणुपुव्वी सयंभुरमणे य भूए य जाव जंबुद्दीवे।
से तं पच्छाणुपुव्वी।

प. से किं तं अणाणुपुव्वी ?

उ. अणाणुपुव्वी [illegible]
[illegible]
से तं अणाणुपुव्वी। [illegible]

पृ. १२४ के प्रारम्भ में

जंबुद्दीव [illegible]–

सुत्र [illegible]

[illegible]

तिर्यक्लोक-क्षेत्रानुपूर्वी का प्ररूपण–

तिर्यग् (मध्य) लोकक्षेत्रानुपूर्वी के तीन भेद कहे गये हैं, यथा–
१. पूर्वानुपूर्वी, २. पश्चानुपूर्वी, ३. अनानुपूर्वी।

प्र. मध्यलोक क्षेत्र पूर्वानुपूर्वी का क्या स्वरूप है ?

उ. मध्यलोक क्षेत्र पूर्वानुपूर्वी का स्वरूप इस प्रकार है–
जम्बूद्वीप, लवणसमुद्र, धातकीखंडद्वीप, कालोदधिसमुद्र, पुष्करद्वीप (पुष्करोदसमुद्र), वरुणद्वीप (वरुणोदसमुद्र), क्षीरद्वीप (क्षीरोदसमुद्र), घृतद्वीप (घृतोदसमुद्र), इक्षुवरद्वीप (इक्षुवरसमुद्र), नन्दीद्वीप (नन्दीसमुद्र), अरुणवरद्वीप (अरुणवरसमुद्र), कुण्डलद्वीप (कुण्डलसमुद्र), रुचकद्वीप (रुचकसमुद्र)॥१॥

जम्बूद्वीप से लेकर ये सभी द्वीप-समुद्र बिना किसी अन्तर के एक-दूसरे को घेरे हुए स्थित हैं। इनके आगे असंख्यात द्वीप-समुद्रों के पश्चात् भुजगवर है, इसके बाद फिर असंख्यात द्वीप-समुद्रों के पश्चात् कुशवरद्वीप समुद्र, इसके बाद असंख्यात द्वीप समुद्रों के पश्चात् क्रौंचवर द्वीप है॥२॥

पुनः असंख्यात द्वीप-समुद्रों के पश्चात् आभरणों आदि के सदृश शुभ नाम वाले द्वीप-समुद्र हैं। यथा–आभरण, वस्त्र, गंध, उत्पल, तिलक, पद्म, निधि, रत्न, वर्षधर, द्रह, नदी, विजय, वक्षस्कार, कल्पेन्द्र॥३॥

कुरु, मंदर, आवास, कूट, नक्षत्र, चन्द्र, सूर्यदेव, नाग, यक्ष, भूत आदि के पर्यायवाचक नामों वाले द्वीप समुद्र असंख्यात हैं और अन्त में स्वयंभूरमणद्वीप एवं स्वयंभूरमणसमुद्र है॥४॥

यह मध्यलोक क्षेत्र पूर्वानुपूर्वी का कथन है।

प्र. मध्यलोक क्षेत्र पश्चानुपूर्वी का क्या स्वरूप है ?

उ. स्वयंभूरमणसमुद्र, भूतद्वीप आदि से जम्बूद्वीप पर्यन्त व्युत्क्रम से द्वीप समुद्रों के कथन करने को मध्यलोक क्षेत्रपश्चानुपूर्वी कहते हैं।

प्र. मध्यलोक क्षेत्र अनानुपूर्वी का क्या स्वरूप है ?

उ. [illegible]

जम्बूद्वीप [illegible]–

[illegible]

### खंडगणियाणुसारेण जंबुद्दीवस्स खंड संखा परूवणं-

सूत्र ४ (ख)

प. जंबुद्दीवे णं भंते ! दीवे भरहप्पमाणमेत्तेहिं खंडेहिं केवइयं खंडगणिएणं पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! णउअं खंडसयं खंडगणिएणं पण्णत्ते।

—जंबू. वक्ख. ६, सु. १५८

### खण्डगणित के अनुसार जंबूद्वीप की खण्ड संख्या का प्ररूपण-

प्र. भंते ! जम्बूद्वीप के भरतक्षेत्र के बराबर खण्ड किये जाएँ तो वे कितने कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! खण्डगणित के अनुसार वे एक सौ नव्वे कहे गए हैं।

### जंबुद्दीवस्स खेत्तफलपमाण परूवणं-

सूत्र ४ (ग)

प. जंबुद्दीवे णं भंते ! दीवे केवइअं जोअणगणिएणं पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! सत्तेव य कोडिसया, णउआ छप्पण्ण सय-सहस्साइं।
चउणवइं च सहस्सा, सयं दिवड्ढं च गणिअ-पयं ॥२॥

—जंबू. वक्ख. २, सु. १५८

### जम्बूद्वीप के क्षेत्रफल प्रमाण का प्ररूपण-

प्र. भंते ! योजनगणित के अनुसार जम्बूद्वीप का कितना प्रमाण (क्षेत्रफल) कहा गया है ?

उ. गौतम ! जम्बूद्वीप का क्षेत्रफल (७,९०,५६,९४,१५०) सात अरब, नव्वे करोड़, छप्पन लाख, चौरानवे हजार, एक सौ पचास योजन का कहा गया है।

### जंबुद्दीवस्स कला परिमाणं-

सूत्र ४ (घ)

जंबुद्दीवस्स णं दीवस्स कलाओ एगूणवीसं छेयणाओ पण्णत्ताओ।

—सम. सम. १९, सु. ४

### जम्बूद्वीप की कलाओं का परिमाण-

जम्बूद्वीप नामक द्वीप की कलाएँ एक योजन के उन्नीस छेदनक (भाग रूप) कही गई हैं।

पृ. २३१

### निसढ-नीलवंत वासहर पव्वएहिंतो रयणप्पभापुढवी अंतरं-

सूत्र ३४३ (ख)

निसढस्स णं वासहरपव्वयस्स उवरिल्लाओ सिहरतलाओ इमीसे णं रयणप्पभाए पुढवीए पढमस्स कंडस्स बहुमज्झदेसभाए एसणं नव जोयणसयाइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते।

एवं नीलवंतस्स वि। —सम. सु. १००

### निषध-नीलवंत वर्षधर पर्वतों से रत्नप्रभापृथ्वी का अंतर-

निषध वर्षधर पर्वत के उपरितन शिखरतल से इस रत्नप्रभा पृथ्वी के प्रथम काण्ड के बहुमध्यदेश भाग का अबाधा अन्तर नौ सौ योजन का कहा गया है।

इसी प्रकार नीलवंत का भी अंतर जानना चाहिए।

पृ. २३४

### बाहिरिया मंदर पव्वयाणं उच्चत्तं परूवणं-

सूत्र ३४८ (ख)

सव्वेवि णं बाहिरया मंदरा चउरासीइं-चउरासीइं जोयणसहस्साइं उड्ढं उच्चत्तेणं पण्णत्ता। —सम. सम. ८४, सु. १

### बाहर के मंदर पर्वतों की ऊँचाई का प्ररूपण-

बाहर के सभी मंदर पर्वत चौरासी-चौरासी हजार योजन ऊँचे कहे गए हैं।

पृ. २५७

### जंबुद्दीव विज्जाहराई सेढीणं अवट्ठिई आगाराइ य परूवणं-

सूत्र ४०६ (ख)

वेअड्ढस्स णं पव्वयस्स उभओ पासिं दस-दस जोअणाइं उड्ढं उप्पइत्ता एत्थ णं दुवे विज्जाहरसेढीओ पण्णत्ताओ-पाईणपडीणाययाओ, उदीणदाहिण-विच्छिण्णाओ, दस दस जोअणाइं विक्खंभेणं, पव्वयसमियाओ आयामेणं, उभओ पासिं दोहिं पउमवरवेइयाहिं, दोहिं वणसंडेहिं संपरिक्खित्ताओ, ताओ णं पउमवरवेइयाओ, अद्धजोअणं उड्ढं उच्चत्तेणं, पंचधणुसयाइं विक्खंभेणं, पव्वयसमियाओ आयामेणं, वणसंडा वि पउमवरवेइयासमगा आयामेणं।

वण्णओ।

### जम्बूद्वीप में विद्याधरादि श्रेणियों की अवस्थिति और आकारादि का प्ररूपण-

वैताढ्य पर्वत के दोनों ओर दस-दस योजन की ऊँचाई पर दो विद्याधर श्रेणियाँ (आवास पंक्तियाँ) कही गई हैं। वे पूर्व-पश्चिम में लम्बी तथा उत्तर-दक्षिण में चौड़ी हैं। उनकी चौड़ाई दस-दस योजन तथा लम्बाई पर्वत जितनी है। वे दोनों पार्श्व में दो-दो पद्मवरवेदिकाओं तथा दो-दो वनखण्डों से परिवेष्टित हैं। वे पद्मवरवेदिकाएँ ऊँचाई में आधा योजन, चौड़ाई में पाँच सौ धनुष तथा लम्बाई में पर्वत जितनी है। वनखण्ड भी लम्बाई में पद्मवरवेदिकाओं जितने ही हैं।

उनका वर्णन पूर्ववत् समझ लेना चाहिए।

प. विज्जाहरसेढीणं भंते ! भूमीणं केरिसए आयारभावपडोयारे पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते, से जहाणामए आलिंगपुक्खरेइ वा जाव णाणाविहपंचवण्णेहिं मणीहिं, तणेहिं उवसोभिए, तं जहा-कित्तिमेहिं चेव, अकित्तिमेहिं चेव।

तत्थ णं दाहिणिल्लाए विज्जाहरसेढीए गगणवल्लभपामोक्खा पण्णासं विज्जाहरणगरावासा पण्णत्ता, उत्तरिल्लाए विज्जाहरसेढीए रहनेउरचक्कवालपामोक्खा सट्ठिं विज्जाहरणगरावासा पण्णत्ता, एवामेव सपुव्वावरेणं दाहिणिल्लाए, उत्तरिल्लाए विज्जाहरसेढीए एगं दसुत्तरं विज्जाहरणगरावाससयं भवतीतिमक्खायं।

ते विज्जाहरणगरा रिद्धत्थिमियसमिद्धा पमुइयजणजाणवया जाव पडिरूवा।

तेसु णं विज्जाहरणगरेसु विज्जाहररायाणो परिवसंति महयाहिमवंतमलयमंदरमहिंदसारा।

रायवण्णओ भाणिअव्वो।

प. विज्जाहरसेढीणं भंते ! मणुआणं केरिसए आयारभाव-पडोयारे पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! ते णं मणुआ बहुसंघयणा, बहुसंठाणा, बहुउच्चत्तपज्जवा, बहुआउपज्जवा, बहूइं वासाइं आउं पालेंति, पालित्ता अप्पेगइया णिरयगामी, अप्पेगइया तिरियगामी, अप्पेगइया मणुयगामी, अप्पेगइया देवगामी, अप्पेगइया सिज्झंति, बुज्झंति मुच्चंति परिणिव्वायंति सव्वदुक्खाणमंतं करेंति।

तासि णं विज्जाहरसेढीणं बहुसमरमणिज्जाओ भूमिभागाओ वेअड्ढस्स पव्वयस्स उभओ पासिं दस-दस जोअणाइं उड्ढं उप्पइत्ता एत्थ णं दुवे अभिओगसेढीओ पण्णत्ताओ। पाईणपडीणायायाओ, उदीणदाहिणवित्थिण्णाओ, दस-दस जोअणाइं विक्खंभेणं, पव्वयसमियाओ आयामेणं, उभओ पासिं दोहिं पउमवरवेइयाहिं दोहिं वणसंडेहिं संपरिक्खित्ताओ वण्णओ दोण्ह वि पव्वयसमियाओ आयामेणं।

प्र. भंते ! विद्याधर श्रेणियों की भूमि का आकार स्वरूप कैसा कहा गया है ?

उ. गौतम ! उनका भूमिभाग बड़ा समतल रमणीय कहा गया है। वह मुरज के ऊपरी भाग के समान समतल है यावत् नाना प्रकार की मणियों तथा तृणों से सुशोभित है, यथा–कृत्रिम, अकृत्रिम।

दक्षिणवर्ती विद्याधर श्रेणी में गगनवल्लभ आदि पचास विद्याधर नगर कहे गए हैं। उत्तरवर्ती विद्याधर श्रेणी में रथनूपुरचक्रवाल आदि साठ विद्याधर नगर कहे गए हैं। इस प्रकार दक्षिणवर्ती एवं उत्तरवर्ती विद्याधर श्रेणियों के कुल मिलाकर एक सौ दस नगरावास कहे गए हैं।

वे विद्याधर-नगर वैभवशाली सुरक्षित एवं समृद्ध हैं। वहाँ के निवासी तथा अन्य भागों से आये हुए व्यक्ति वहाँ आमोद-प्रमोद के प्रचुर साधन होने से प्रसन्न रहते हैं यावत् अत्यंत दर्शनीय हैं।

उन विद्याधर नगरों में विद्याधर राजा निवास करते हैं, वे महाहिमवान् पर्वत के सदृश महत्ता तथा मलय मेरु एवं महेन्द्र संज्ञक पर्वतों के सदृश प्रधानता या विशिष्टता लिए हुए हैं।

इत्यादि राजा का वर्णन करना चाहिए।

प्र. भंते ! विद्याधर श्रेणियों के मनुष्यों का आकार स्वरूप कैसा कहा गया है ?

उ. गौतम ! वहाँ के मनुष्यों का संहनन, संस्थान, ऊँचाई, आयु अनेक प्रकार का है। वे बहुत वर्षों का आयुष्य भोगते हैं, भोगकर कई नरकगति में, कई तिर्यञ्चगति में, कई मनुष्यगति में और कई देवगति में जाते हैं। कई सिद्ध बुद्ध मुक्त परिनिर्वृत्त और सब दुःखों का अंत करते हैं।

उन विद्याधर श्रेणियों के समतल भूमिभाग से वैताढ्य पर्वत के दोनों ओर दस-दस योजन ऊपर दो आभियोगिक श्रेणियाँ कही गई हैं।

वे पूर्व पश्चिम में लम्बी तथा उत्तर दक्षिण में चौड़ी हैं। इनकी चौड़ाई दस-दस योजन तथा लम्बाई पर्वत जितनी है। ये दोनों श्रेणियाँ अपने दोनों ओर दो पद्मवरवेदिकाओं एवं दो वनखण्डों से परिवेष्टित हैं। लम्बाई में दोनों पर्वत जितनी हैं।

खंडगणियाणुसारेण जंबुद्दीवस्स खंड संखा परूवणं–

सूत्र ४ (ख)

प. जंबुद्दीवे णं भंते ! दीवे भरहप्पमाणमेत्तेहिं खंडेहिं केवइयं खंडगणिएणं पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! णउअं खंडसयं खंडगणिएणं पण्णत्ते।

–जंबू. वक्ख. ६, सु. १५८

खण्डगणित के अनुसार जंबूद्वीप की खण्ड संख्या का प्ररूपण–

प्र. भंते ! जम्बूद्वीप के भरतक्षेत्र के बराबर खण्ड किये जाएँ तो वे कितने कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! खण्डगणित के अनुसार वे एक सौ नव्वे कहे गए हैं।

जंबुद्दीवस्स खेत्तफलपमाण परूवणं–

सूत्र ४ (ग)

प. जंबुद्दीवे णं भंते ! दीवे केवइअं जोअणगणिएणं पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! सत्तेव य कोडिसया, णउआ छप्पण्ण सय-सहस्साइं।
चउणवइं च सहस्सा, सयं दिवड्ढं च गणिअ-पयं॥२॥

–जंबू. वक्ख. २, सु. १५८

जम्बूद्वीप के क्षेत्रफल प्रमाण का प्ररूपण–

प्र. भंते ! योजनगणित के अनुसार जम्बूद्वीप का कितना प्रमाण (क्षेत्रफल) कहा गया है ?

उ. गौतम ! जम्बूद्वीप का क्षेत्रफल (७,९०,५६,९४,१५०) सात अरब, नव्वे करोड़, छप्पन लाख, चौरानवे हजार, एक सौ पचास योजन का कहा गया है।

जंबुद्दीवस्स कला परिमाणं–

सूत्र ४ (घ)

जंबुद्दीवस्स णं दीवस्स कलाओ एगूणवीसं छेयणाओ पण्णत्ताओ।

–सम. सम. १९, सु. ४

जम्बूद्वीप की कलाओं का परिमाण–

जम्बूद्वीप नामक द्वीप की कलाएँ एक योजन के उन्नीस छेदनक (भाग रूप) कही गई हैं।

पृ. २३१

निसढ-नीलवंत वासहर पव्वएहिंतो रयणप्पभापुढवी अंतरं–

सूत्र ३४३ (ख)

निसढस्स णं वासहरपव्वयस्स उवरिल्लाओ सिहरतलाओ इमीसे णं रयणप्पभाए पुढवीए पढमस्स कंडस्स बहुमज्झदेसभाए एसणं नव जोयणसयाइं अवाहाए अंतरे पण्णत्ते।

एवं नीलवंतस्स वि। –सम. सु. १००

निषध-नीलवंत वर्षधर पर्वतों से रत्नप्रभापृथ्वी का अंतर–

निषध वर्षधर पर्वत के उपरितन शिखरतल से इस रत्नप्रभा पृथ्वी के प्रथम काण्ड के बहुमध्यदेश भाग का अबाधा अन्तर नौ सौ योजन का कहा गया है।

इसी प्रकार नीलवंत का भी अंतर जानना चाहिए।

पृ. २३४

बाहिरिया मंदर पव्वयाणं उच्चत्तं परूवणं–

सूत्र ३४८ (ख)

सव्वेवि णं बाहिरया मंदरा चउरासीइं-चउरासीइं जोयणसहस्साइं उड्ढं उच्चत्तेणं पण्णत्ता। –सम. सम. ८४, सु. १

बाहर के मंदर पर्वतों की ऊँचाई का प्ररूपण–

बाहर के सभी मंदर पर्वत चौरासी-चौरासी हजार योजन ऊँचे कहे गए हैं।

पृ. २५७

जंबुद्दीव विज्जाहराई सेढीणं अवट्ठिई आगाराइ य परूवणं–

सूत्र ४०६ (ख)

वेअड्ढस्स णं पव्वयस्स उभओ पासिं दस-दस जोअणाइं उड्ढं उप्पइत्ता एत्थ णं दुवे विज्जाहरसेढीओ पण्णत्ताओ-पाईणपडीणाययाओ, उदीणदाहिण-वित्थिण्णाओ, दस दस जोअणाइं विक्खंभेणं, पव्वयसमियाओ आयामेणं, उभओ पासिं दोहिं पउमवरवेइयाहिं, दोहिं वणसंडेहिं संपरिक्खित्ताओ, ताओ णं पउमवरवेइयाओ, अद्धजोअणं उड्ढं उच्चत्तेणं, पंचधणुसयाइं विक्खंभेणं, पव्वयसमियाओ आयामेणं, वणसंडा वि पउमवरवेइयासमगा आयामेणं।

वण्णओ।

जम्बूद्वीप में विद्याधरादि श्रेणियों की अवस्थिति और आकारादि का प्ररूपण–

वैताढ्य पर्वत के दोनों ओर दस-दस योजन की ऊँचाई पर दो विद्याधर श्रेणियाँ (आवास पंक्तियाँ) कही गई हैं। वे पूर्व-पश्चिम में लम्बी तथा उत्तर-दक्षिण में चौड़ी हैं। उनकी चौड़ाई दस-दस योजन तथा लम्बाई पर्वत जितनी है। वे दोनों पार्श्व में दो-दो पद्मवरवेदिकाओं तथा दो-दो वनखण्डों से परिवेष्टित हैं। वे पद्मवरवेदिकाएँ ऊँचाई में आधा योजन, चौड़ाई में पाँच सौ धनुष तथा लम्बाई में पर्वत जितनी है। वनखण्ड भी लम्बाई में पद्मवरवेदिकाओं जितने ही हैं।

उनका वर्णन पूर्ववत् समझ लेना चाहिए।

प. विज्जाहरसेढीणं भंते ! भूमीणं केरिसए आयारभावपडोयारे पण्णत्ते?

उ. गोयमा ! वहुसमरणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते, से जहाणामए आलिंगपुक्खरेइ वा जाव णाणाविहपंचवण्णेहिं मणीहिं, तणेहिं उवसोभिए, तं जहा–कित्तिमेहिं चेव, अकित्तिमेहिं चेव।

तत्थ णं दाहिणिल्लाए विज्जाहरसेढीए गगणवल्लभपामोक्खा पण्णासं विज्जाहरणगरावासा पण्णत्ता, उत्तरिल्लाए विज्जाहरसेढीए रहनेउरचक्कवालपामोक्खा सट्ठिं विज्जाहरणगरावासा पण्णत्ता, एवामेव सपुव्वावरेणं दाहिणिल्लाए, उत्तरिल्लाए विज्जाहरसेढीए एगं दसुत्तरं विज्जाहरणगरावाससयं भवंतीतिमक्खायं।

ते विज्जाहरणगरा रिद्धत्थिमियसमिद्धा पमुइयजणजाणवया जाव पडिरूवा।

तेसु णं विज्जाहरणगरेसु विज्जाहररायाणो परिवसंति महयाहिमवंतमलयमंदरमहिंदसारा।

रायवण्णओ भाणिअव्वो।

प. विज्जाहरसेढीणं भंते ! मणुआणं केरिसए आयारभाव-पडोयारे पण्णत्ते?

उ. गोयमा ! ते णं मणुआ वहुसंघयणा, वहुसंठाणा, बहुउच्चत्त-पज्जवा, वहुआउपज्जवा, बहूइं वासाइं आउं पालेंति, पालित्ता अप्पेगइया णिरयगामी, अप्पेगइया तिरियगामी, अप्पेगइया मणुयगामी, अप्पेगइया देवगामी, अप्पेगइया सिज्झंति, बुज्झंति मुच्चंति परिणिव्वायंति सव्वदुक्खाणमंतं करेंति।

तासि णं विज्जाहरसेढीणं बहुसमरमणिज्जाओ भूमिभागाओ वेअड्ढस्स पव्वयस्स उभओ पासिं दस-दस जोअणाइं उड्ढं उप्पइत्ता एत्थ णं दुवे अभिओगसेढीओ पण्णत्ताओ। पाईणपडीणायययाओ, उदीणदाहिण विच्छिण्णाओ, दस-दस जोअणाइं विक्खंभेणं, पव्वयसमियाओ आयामेणं, उभओ पासिं दोहिं पउमवरवेइयाहिं दोहिं वणसंडेहिं संपरिक्खित्ताओ वण्णओ दोण्ह वि पव्वयसमियाओ आयामेणं।

प. आभिओगसेढीणं भंते ! केरिसए आयारभावपडोयारे पण्णत्ते?

उ. गोयमा ! बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते जाव तणेहिं उवसोभिए।

वण्णाइं जाव तणाणं सद्दोत्ति।

तासि णं आभिओगसेढीणं तत्थ देसे तहिं-तहिं वहवे वाणमंतरा देवा य देवीओ अ आसयंति, सयंति जाव फलवित्तिविसेसं पच्चणुभवमाणा विहरंति।

तासु णं आभिओगसेढीसु सक्कस्स देविंदस्स देवरण्णो सोम जम वरुण वेसमणकाइआणं आभिओगाणं देवाणं वहवे

प्र. भंते ! विद्याधर श्रेणियों की भूमि का आकार स्वरूप कैसा कहा गया है?

उ. गौतम ! उनका भूमिभाग बड़ा समतल रमणीय कहा गया है। वह मुरज के ऊपरी भाग के समान समतल है यावत् नाना प्रकार की मणियों तथा तृणों से सुशोभित है, यथा–कृत्रिम, अकृत्रिम।

दक्षिणवर्ती विद्याधर श्रेणी में गगनवल्लभ आदि पचास विद्याधर नगर कहे गए हैं। उत्तरवर्ती विद्याधर श्रेणी में रथनूपुरचक्रवाल आदि साठ विद्याधर नगर कहे गए हैं। इस प्रकार दक्षिणवर्ती एवं उत्तरवर्ती विद्याधर श्रेणियों के कुल मिलाकर एक सौ दस नगरावास कहे गए हैं।

वे विद्याधर-नगर वैभवशाली सुरक्षित एवं समृद्ध हैं। वहाँ के निवासी तथा अन्य भागों से आये हुए व्यक्ति वहाँ आमोद-प्रमोद के प्रचुर साधन होने से प्रसन्न रहते हैं यावत् अत्यंत दर्शनीय हैं।

उन विद्याधर नगरों में विद्याधर राजा निवास करते हैं, वे महाहिमवान् पर्वत के सदृश महत्ता तथा मलय मेरू एवं महेन्द्र संज्ञक पर्वतों के सदृश प्रधानता या विशिष्टता लिए हुए हैं।

इत्यादि राजा का वर्णन करना चाहिए।

प्र. भंते ! विद्याधर श्रेणियों के मनुष्यों का आकार स्वरूप कैसा कहा गया है?

उ. गौतम ! वहाँ के मनुष्यों का संहनन, संस्थान, ऊँचाई, आयु अनेक प्रकार का है। वे बहुत वर्षों का आयुष्य भोगते हैं, भोगकर कई नरकगति में, कई तिर्यञ्चगति में, कई मनुष्यगति में और कई देवगति में जाते हैं। कई सिद्ध बुद्ध मुक्त परिनिर्वृत और सब दुःखों का अंत करते हैं।

उन विद्याधर श्रेणियों के समतल भूमिभाग से वैताढ्य पर्वत के दोनों ओर दस-दस योजन ऊपर दो आभियोगिक श्रेणियाँ कही गई हैं।

वे पूर्व पश्चिम में लम्बी तथा उत्तर दक्षिण में चौड़ी हैं। उनकी चौड़ाई दस-दस योजन तथा लम्बाई पर्वत जितनी है। वे दोनों श्रेणियाँ अपने दोनों ओर दो पद्मवरवेदिकाओं एवं दो वनखण्डों से परिवेष्टित हैं। लम्बाई में दोनों पर्वत जितनी हैं।

इनका वर्णन पूर्ववत् जानना चाहिए।

प्र. भंते ! आभियोगिक श्रेणियों का आकार स्वरूप कैसा कहा गया है?

उ. गौतम ! उनका वड़ा समतल रमणीय भूमि भाग कहा गया है यावत् मणियों एवं तृणों से उपशोभित है।

मणियों के वर्ण यावत् तृणों के शब्दों का वर्णन करना चाहिए।

उन आभियोगिक श्रेणियों पर वहुत से वाणव्यंतर देव-देवियाँ वैठते हैं, शयन करते हैं यावत् अपने पुण्य कर्मों के फल विशेष का अनुभव करते हुए विचरते हैं।

उन आभियोगिक श्रेणियों में देवराज देवेन्द्र शक्र के सोम, यम, वरुण तथा वैश्रमणकायिक आभियोगिक देवों के वहुत से

भवणा पण्णत्ता। ते णं भवणा बाहिं वट्टा अंतो चउरंसा वण्णओ।

तत्थ णं सक्कस्स देविंदस्स देवरण्णो सोम जम वरूण वेसमणकाइआ बहवे आभिओगा देवा महिड्ढिआ, महज्जुईआ, महाबला, महायसा, महासोक्खा पलिओवमट्ठिईया परिवसंति।

*–जंबू. वक्ख. १, सु. १३-१६*

भवन कहे गए हैं। वे भवन बाहर से गोल भीतर से चौरस हैं, इत्यादि भवनों का वर्णन कहना चाहिए।

वहाँ देवराज देवेन्द्र शक्र के अत्यन्त ऋद्धिसम्पन्न बलवान्, यशस्वी, सौख्यसम्पन्न और पल्योपम की स्थिति वाले सोम, यम, वरुण एवं वैश्रमण संज्ञक आभियोगिक देव निवास करते हैं।

### जंबुद्दीवे विज्जाहराइ सेढीणं संखा परूवणं–

### जंबूद्वीप में विद्याधरादि श्रेणियों की संख्या का प्ररूपण–

सूत्र ४०६ (ग)

प. जंबुद्दीवे णं भंते ! दीवे केवइआ विज्जाहरसेढीओ ? केवइआ आभिओगसेढीओ पण्णत्ताओ ?

उ. गोयमा ! जंबुद्दीवे दीवे अट्ठसट्ठी विज्जाहर सेढीओ, अट्ठसट्ठी आभिओगसेढीओ पण्णत्ताओ।

एवामेव सपुव्वावरेणं जंबुद्दीवे दीवे छत्तीसे सेढीसए भवंतीतिमक्खायं। *–जंबू. वक्ख. ६, सु. १५८*

प्र. भंते ! जंबूद्वीप द्वीप में कितनी विद्याधर श्रेणियाँ और कितनी आभियोगिक श्रेणियाँ कही गई हैं ?

उ. गौतम ! जंबूद्वीप द्वीप में अड़सठ विद्याधर श्रेणियाँ और अड़सठ आभियोगिक श्रेणियाँ कही गई हैं।

इस प्रकार कुल मिलाकर जंबूद्वीप द्वीप में एक सौ छत्तीस श्रेणियाँ होती हैं ऐसा कहा गया है।

पृ. २६२

### णिसढ नीलवंतपव्वय समीवे वक्खार पव्वयाणं उच्चत्तं उव्वेहे य परूवणं–

### निषध-नीलवंत पर्वतों के समीप के वक्षस्कार पर्वतों की ऊँचाई और गहराई का प्ररूपण–

सूत्र ४१२ (ख)

सव्वेवि णं वक्खारपव्वया णिसढ-नीलवंत-वासहर पव्वयंतेणं चत्तारि-चत्तारि जोयणसयाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, चत्तारि-चत्तारि गाउयसयाइं उव्वेहेणं पण्णत्ता। *–सम. सु. १०६ (३)*

सभी वक्षस्कार पर्वत निषध और नीलवंत वर्षधर पर्वतों के पास चार सौ-चार सौ योजन ऊँचे तथा चार सौ-चार सौ गव्यूति गहरे कहे गए हैं।

पृ. २७६

### वासहर पव्वयाणं कूडेहिंतो समधरणितलस्स अंतरं–

### वर्षधर पर्वतों के कूटों से समभूतल का अंतर–

सूत्र ४४८ (ख)

[illegible]कूडस्स णं उवरिल्लाओ चरिमंताओ चुल्लहिमवंतस्स [illegible]पव्वयस्स समे धरणितले, एस णं छ जोयणसयाइं अवाहाए [illegible]।

एवं सिहरीकूडस्स वि। *–सम. सु. १०१ (२)*

[illegible]कूडस्स णं उवरिल्लाओ चरिमंताओ महाहिमवंतस्स [illegible]पव्वयस्स समे धरणितले, एस णं सत्त जोयणसयाइं अवाहाए [illegible]।

[illegible]कूडस्स वि। *–सम. सु. ११० (५)*

[illegible] णं उवरिल्लाओ [illegible]ओ णिसढस्स वासहर [illegible], एस णं नव जोयणसयाइं अवाहाए अंतरे [illegible]।

[illegible]कूडस्स वि। *–सम. सु. ११२ (५)*

चुल्लहिमवंतकूट के उपरितन चरमान्त से चुल्लहिमवंत वर्षधर पर्वत के समभूतल का अवाधा अन्तर छह सौ योजन का कहा गया है।

इसी प्रकार शिखरीकूट का भी अंतर जानना चाहिये।

महाहिमवंतकूट के उपरितन चरमान्त से महाहिमवंत वर्षधर पर्वत के समभूतल का अवाधा अन्तर सात सौ योजन का कहा गया है।

इसी प्रकार रुक्मीकूट का भी अंतर जानना चाहिए।

निषधकूट के उपरितन चरमान्त से निषध वर्षधर पर्वत के समभूतल का अवाधा अन्तर नौ सौ योजन का कहा गया है।

इसी प्रकार नीलवंतकूट का भी अंतर जानना चाहिए।

पृ. [illegible]

### [illegible] उच्चत्ताइ परूवणं–

### हरिहरिस्सहकूटों और बलकूट की ऊँचाई आदि का प्ररूपण–

सूत्र [illegible]

[illegible] दस-दस [illegible] विक्खंभेणं [illegible]

वक्षस्कारकूटों को छोड़कर सभी हरिकूट और हरिस्सहकूट हजार-हजार योजन ऊँचे और मूल में हजार-हजार योजन चौड़े कहे गए हैं।

एवं वलकूडा वि नंदणकूडवज्जा। *–सम. सु. ११३ (५-६)*

इसी प्रकार नंदनकूटों को छोड़कर बलकूटों के लिए भी जानना चाहिए

### वक्खारपव्वयकूडाणं उच्चत्त आयाम विक्खंभ य परूवणं–

सूत्र ४५८ (ग)

सव्वेवि णं वक्खारपव्वयकूडा हरिहरिस्सहकूडवज्जा पंच-पंच जोयणसयाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, मूले पंच-पंच जोयणसयाइं आयामविक्खंभेणं पण्णत्ता। *–सम. सु. १०८(६)*

### वक्षस्कार पर्वत के कूटों की ऊँचाई और लम्बाई-चौड़ाई का प्ररूपण–

हरिहरिस्सह कूटों को छोड़कर सभी वक्षस्कार पर्वतों के कूट पाँच सौ-पाँच सौ योजन ऊँचे तथा मूल में पाँच सौ-पाँच सौ योजन लम्बे-चौड़े कहे गए हैं।

पृ. २८९

### बलकूडवज्जा नंदणकूडाणं उच्चत्तं आयाम-विक्खंभ य परूवणं–

सूत्र ४८३ (ख)

सव्वेवि णं नंदणकूडा वलकूडवज्जा पंच-पंच जोयणसयाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, मूले पंच-पंच जोयणसयाइं आयामविक्खंभेणं पण्णत्ता। *–सम. सु. १०८(७)*

### बलकूट को छोड़कर नंदनकूटों की ऊँचाई और लम्बाई-चौड़ाई का प्ररूपण–

बलकूट को छोड़कर सभी नन्दनवन के कूट पाँच सौ-पाँच सौ योजन ऊँचे तथा मूल में पाँच सौ-पाँच सौ योजन लम्बे-चौड़े कहे गये हैं।

पृ. ३२३

### सीता-सीतोदा नईयाओ पवायं दिसा परूवणं–

सूत्र ५८९ (ख)

निसहाओ णं वासहरपव्वयाओ तिगिंछिद्दहाओ सीतोदामहानदी चोवत्तरिं जोयणसयाइं साहियाइं उत्तराहि मुही पवहित्ता वइरामइयाए जिब्भियाए चउजोयणायामाए पण्णासजोयणविक्खंभाए वइरतले कुंडे महया घडमुहपवत्तिएणं मुत्तावलिहार संठाणसंठिएणं पवाएणं महया सद्देणं पवडइ।

एवं सीता वि दक्खिणाभिमुही भाणियव्वा। *–सम. सम. ७४, सु. २*

### सीता-शीतोदा नदियों के प्रवाह दिशा का प्ररूपण–

निषध वर्षधर पर्वत के तिगिंछिद्रह से शीतोदा महानदी कुछ अधिक चौहत्तर सौ योजन उत्तर दिशा की ओर बहकर चार योजन लम्बी और पचास योजन चौड़ी वज्ररलमय ज़िह्वा से विशाल घटमुख में प्रवेश करके मुक्तावलिहार के संस्थान.से संस्थित प्रवाह से महान् शब्द करती हुई (वज्रतल वाले) कुंड में गिरती है।

इसी प्रकार सीता नदी का भी दक्षिणाभिमुखी बहकर कुंड में गिरने का कथन करना चाहिए।

पृ. ३२९

### जंवुद्दीवे णवजोयणिय मच्छाणं पवेसणं–

सूत्र ६०५ (ख)

जंवुद्दीवे दीवे णवजोयणिया मच्छा पविंसिंसु वा, पविसंति वा, पविसिस्संति वा। *–ठाणं अ. ९, सु. ६७२*

### जम्बूद्वीप में नौ योजन के मत्स्यों का प्रवेश–

जम्बूद्वीप नामक द्वीप में नौ योजन के मत्स्यों ने प्रवेश किया था, करते हैं और करेंगे।

पृ. ३४५

### ओहेण वेलंधर णागरायाणं आवास पव्वयाणं परूवणं–

सूत्र ६४९ (ख)

जंवुद्दीवस्स णं दीवस्स वाहिरिल्लाओ वेइयंताओ चउद्दिसिं लवणसमुद्दं वायालीसं वायालीसं जोयणसहस्साइं ओगाहेत्ता, एत्थ णं चउण्हं वेलंधर णागराईणं चत्तारि आवासपव्वया पण्णत्ता, तं जहा–

१. गोधूभे, २. उदओभासे,
३. संखे, ४. दगसीमे।

तत्थ णं चत्तारि देवा महिड्ढिया जाव पलिओवमट्ठिईया परिवसंति, तं जहा–

१. गोधूभे, २. सिवए,
३. संखे, ४. मणोसिलाए। *–ठाणं अ. ४, सु. ३०२*

### सामान्यतः वेलंधर नागराजों के आवास पर्वतों का प्ररूपण–

जम्बूद्वीप द्वीप की वाहरी वेदिका के अन्तिम भाग से चारों दिशाओं में लवणसमुद्र में वयालीस-वयालीस हजार योजन जाने पर वेलंधर नागराजों के चार आवास पर्वत कहे गए हैं, यथा–

१. गोस्तूप, २. उदकावभास,
३. शंख, ४. दकसीम।

उनमें पल्योपम की स्थिति वाले चार महर्धिक देव रहते हैं, यथा–

१. गोस्तूप, २. शिवक,
३. शंख, ४. मनःशिलाक।

पृ. ३५०

**ओहेण अणुवेलंधर णागरायाणं आवास पव्वयाणं परूवणं–**

**सूत्र ६६५ (ख)**

जंबुद्दीवस्स णं दीवस्स बाहिरिल्लाओ वेइयंताओ चउसु विदिसासु लवणसमुद्दं बायालीसं बायालीसं जोयणसहस्साइं ओगाहेत्ता, एत्थ णं चउण्हं अणुवेलंधर णागराईणं चत्तारि आवासपव्वया पण्णत्ता, तं जहा–

१. कक्कोडए, २. विज्जुप्पभे,
३. केलासे, ४. अरूणप्पभे।

तत्थं णं चत्तारि देवा महिड्ढिया जाव पलिओवमट्ठिईया परिवसंति, तं जहा–

१. कक्कोडए, २. कद्दमए,
३. केलासे, ४. अरूणप्पभे।

–ठाणं. अ. ४, सु. ३०२

**सामान्यतः अनुवेलंधर नागराजों के आवास पर्वतों का प्ररूपण–**

जम्बूद्वीप द्वीप की बाहरी वेदिका के अन्तिम भाग से चारों विदिशाओं में लवण समुद्र में बयालीस-बयालीस हजार योजन जाने पर अनुवेलंधर नागराजों के चार आवास पर्वत कहे गए हैं, यथा–

१. कर्कोटक, २. विद्युत्प्रभ,
३. कैलाश, ४. अरुणप्रभ।

उनमें पल्योपम की स्थिति वाले चार महर्द्धिक देव रहते हैं, यथा–

१. कर्कोटक, २. कर्दमक,
३. कैलाश, ४. अरुणप्रभ।

पृ. ३५२

**महापायालाणं रयणप्पभा पुढवीए अंतरं परूवणं–**

**सूत्र ६७४ (ख)**

वलयामुहस्स णं पायालस्स हेट्ठिल्लाओ चरिमंताओ इमीसेणं रयणप्पभाए पुढवीए हेठिल्ले चरिमंते, एस णं एगूणासीइं जोयणसहस्साइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते।

**एवं केउस्स वि, जूयस्स वि, ईसरस्स वि।**

–सम. सम. ७९, सु. १-२

**महापाताल कलशों का रत्नप्रभा पृथ्वी से अंतर का प्ररुपण–**

वलयामुख पातालकलश के नीचे के चरमान्त से इस रत्नप्रभा पृथ्वी के नीचे के चरमान्त का अबाधा अन्तर उन्यासी हजार योजन का कहा गया है।

इसी प्रकार केतु, यूपक और ईश्वर नामक महापाताल कलशों से भी अंतर जानना चाहिए।

पृ. ३६१

**धायइसंडदीवे खेत्ताइ संखा परूवणं–**

**सूत्र ७०२ (ख)**

धायसंडे णं दीवे–

दो भरहाइं, दो एरवयाइं, दो हेमवयाइं, दो हेरण्णवयाइं, दो हरिवासाइं, दो रम्मगवासाइं, दो पुव्वविदेहाइं, दो अवरविदेहाइं, दो देवकुराओ, दो देवकुरूमहद्दुमा, दो देवकुरूमहद्दुमवासी देवा, दो उत्तरकुराओ, दो उत्तरकुरूमहद्दुमा, दो उत्तरकुरूमहद्दुमवासी देवा।

–ठाणं. अ. २, सु. १००

**धातकीखण्ड द्वीप में क्षेत्रादि की संख्या का प्ररूपण–**

धातकीखण्ड द्वीप में–

भरत, ऐरवत, हैमवत, हैरण्यवत, हरिवर्ष, रम्यक्वर्ष, पूर्वविदेह, अपरविदेह, देवकुरू, देवकुरूमहाद्रुम, देवकुरूमहाद्रुमवासी देव, उत्तरकुरू, उत्तरकुरूमहाद्रुम, उत्तरकुरूमहाद्रुमवासी देव दो-दो कहे गए हैं।

पृ. ३७४

**मंडलिय पव्वया णं नामाणि–**

**सूत्र ७५१ (ख)**

तओ मंडलिया पव्वया पण्णत्ता, तं जहा–

१. माणसुत्तरे, २. कुंडलवरे, ३. रूयगवरे।

–ठाणं. अ. ३, उ. ४, सु. २०५

**मांडलिक पर्वतों के नाम–**

मांडलिक पर्वत तीन कहे गए हैं, यथा–

१. मानुषोत्तर, २. कुण्डलवर, ३. रूचकवर।

पृ. ३७५

**माणुसुत्तर पव्वयस्स बाहिरं चंदसूराणं अवट्ठिय जोग परूवणं–**

**सूत्र ७५३ (ख)**

बहियाओ मणुस्सनगस्स चंदसूराणं अवट्ठिया जोगा।

**मानुषोत्तर पर्वत के बाहर चन्द्र सूर्यो के अवस्थित योग का प्ररूपण–**

मानुषोत्तर पर्वत के बाहर चन्द्र व सूर्य अवस्थित योग वाले हैं।

चंदा अभीइजुत्ता सूरा पुण होंति पुस्सेहिं।[1] ॥३२॥

—जीवा. पडि. ३, सु. १७७

चन्द्र अभिजित्नक्षत्र से और सूर्य पुष्यनक्षत्र से युक्त रहते हैं।

पृ. ४१४

रूयगवर-कुंडलवरपव्वयाणं उव्वेहाइ परूवणं—

रूचकवर और कुण्डलवर पर्वतों के उद्वेध आदि का प्ररूपण—

सूत्र ८४७ (ख)

रूयगवरे णं पव्वए दस जोयणसयाइं उव्वेहेणं,

मूले दस जोयणसहस्साइं विक्खंभेणं,

उवरिं दस जोयणसयाइं विक्खंभेणं पण्णत्ते।

एवं कुंडलवरे वि। —ठाणं. अ. १०, सु. ७२५

रुचकवर पर्वत की गहराई एक हजार योजन की है।

मूल भाग में उसकी चौड़ाई दस हजार योजन की है।

ऊपर के भाग की चौड़ाई एक हजार योजन की कही गई है।

कुण्डलवर पर्वत का कथन रूचकवर पर्वत के समान जानना चाहिए।

पृ. ४१६

वहुमच्छकच्छभाइण्णं समुद्दाणणामाणि—

मच्छ-कच्छभ आदि बहुल समुद्रों के नाम—

सूत्र ८९४ (ख)

प. कइ णं भंते ! समुद्दा वहुमच्छकच्छभाइण्णा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! तओ समुद्दा वहुमच्छकच्छभाइण्णा पण्णता, तं जहा—

१. लवणे, २. कालोए, ३. सयंभूरमणे[2]।

अवसेसा समुद्दा अप्पमच्छकच्छभाइण्णा पण्णत्ता समणाउसो!

—जीवा. पडि. ३, सु. १८७

प्र. भंते ! कौन से समुद्र वहुत मत्स्य-कच्छपों से व्याप्त कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! तीन समुद्र वहुत मत्स्य-कच्छपों से व्याप्त कहे गए हैं, यथा—

१. लवण, २. कालोद, ३. स्वयंभूरमण समुद्र।

हे आयुष्मन् श्रमण ! शेष सब समुद्र अल्प मत्स्य-कच्छपों वाले कहे गए हैं।।

पृ. ४१९

दीवंत सागरंताणं फुसणा परूवणं—

द्वीप सागरांत की स्पर्शना का परूपण—

सूत्र.९०४ (ख)

प. दीवंते भंते ! सागरंतं फुसइ ? सागरंते वि दीवंतं फुसइ ?

उ. हंता, गोयमा ! दीवंते सागरंतं फुसइ, सागरंते वि दिवंतं फुसइ जाव नियमा छद्दिसिं फुसइ।

एवं एएणं अभिलावेणं उदयंते, पोदंते, दूसंतं, छायंते, आतवंतं जाव नियमा छद्दिसिं फुसइ।

—विया. स. १, उ. ६, सु. ५-६

प्र. भंते ! क्या द्वीप का अन्त (किनारा) समुद्र के अन्त को स्पर्श करता है और समुद्र का अन्त क्या द्वीप के अन्त को स्पर्श करता है ?

उ. हाँ, गौतम ! द्वीप का अन्त समुद्र के अंत को और समुद्र का अन्त द्वीप के अन्त को यावत् नियम से छहों दिशाओं को स्पर्श करता है।

इसी प्रकार इसी अभिलाप से पानी का किनारा पोत (नोका) के किनारे को और पोत का किनारा पानी के किनारे को, छेद का किनारा वस्त्र के किनारे को और वस्त्र का किनारा छेद के किनारे को, छाया का अन्त आतप (धूप) के अन्त को और आतप का अन्त छाया के अन्त को यावत् नियमपूर्वक छहों दिशाओं को स्पर्श करता है।

## ज्योतिष्क निरूपण

पृ. ४२८

जोइसिय देवाणं वण्णगदार गाहाओ—

ज्योतिष्क देवों की वर्णक द्वार गाथाएँ—

सूत्र ९२५ (ख)

१. हिट्ठिं.

१. अधस्तन-निचले, मध्य और ऊपरी क्षेत्र में स्थित तारा विमानों के देव,

---

१. सूरिय. पा. १९, सु. १००

२. ठाणं अ. ३, सु. १५९

२. ससि-परिवारो,
३. मन्दर बाहा तहेव,
४. लोगंते,
५. धरणितलाओ अबाधा,
६. अंतो वाहिं च उद्धमुहे,
७. संठाणं च,
८. पमाणं,
९. वहंति,
१०. सीहगई,
११. इद्धिमन्ता य,
१२. तारंतर
१३. अग्गमहिसी तुडिअ,
१४. पहु,
१५. ठिईअ,
१६. अप्पबहू। —जंबू. वक्ख. ७, सु. १९६

२. चन्द्र परिवार,
३. मेरु से ज्योतिष्चक्र के अन्तर,
४. लोकान्त से ज्योतिष्चक्र के अन्तर,
५. भूतल से ज्योतिष्चक्र के अन्तर,
६. नक्षत्रों के अन्दर बाहर ऊर्ध्वमुखादि चलने,
७. ज्योतिष्क देवों के विमानों के संस्थान,
८. ज्योतिष्क देवों की संख्या,
९. चन्द्र आदि के वाहक देवों की संख्या,
१०. ज्योतिष्क देवों की शीघ्र मंद गति,
११. देवों की ऋद्धि,
१२. ताराओं का पारस्परिक अन्तर,
१३. ज्योतिष्क देवों की अग्रमहिषियाँ,
१४. देवियों के साथ भोग भोगने का सामर्थ्य,
१५. ज्योतिष्क देवों की स्थिति,
१६. ज्योतिष्क देवों का अल्पबहुत्व।

पृ. ४३१

**जोइसिय विमाणाणं संखाइ परूवणं—**

**सूत्र ९२८ (ख)**

प. केवइया णं भंते ! जोइसियविमाणावाससयसहस्सा पण्णत्ता ?
उ. गोयमा ! असंखेज्जा जोइसियविमाणावाससयसहस्सा पण्णत्ता।
प. ते णं भंते ! किं मया पण्णत्ता ?
उ. गोयमा ! सव्वफालिहामया अच्छा, सेसं तं चेव। —विया. स. १९, उ. ७, सु. ६-७

**ज्योतिष्क विमानों की संख्यादि का प्ररूपण—**

प्र. भंते ! ज्योतिष्क देवों के विमानावास कितने लाख कहे गए हैं ?
उ. गौतम ! ज्योतिष्क देवों के विमानावास असंख्यात लाख कहे गए हैं।
प्र. भंते ! वे विमानावास किस वस्तु से निर्मित हैं ?
उ. गौतम ! वे विमानावास सर्वस्फटिकरत्नमय हैं और स्वच्छ हैं, शेष सब वर्णन पूर्ववत् समझना चाहिए।

पृ. ४३४

**लवणसमुद्दे नक्खत्ताणं गहाण य संखा परूवणं—**

**सूत्र ९३२ (ख)**

लवणे णं समुद्दे चत्तारि कत्तियाओ जाव चत्तारि भरणीओ।

चत्तारि अग्गी जाव चत्तारि जमा।

चत्तारि अंगारा जाव चत्तारि भावकेऊ। —ठाणं अ. ४, उ. २, सु. ३०३

**लवण समुद्र में नक्षत्रों और ग्रहों की संख्या का प्ररूपण—**

लवण समुद्र में कृत्तिका से भरणी पर्यन्त चार-चार नक्षत्रों ने, चन्द्रमा के साथ योग किया था, करते हैं और करेंगे।

इन नक्षत्रों के अग्नि यावत् यम ये चार-चार देव हैं।

अंगार से भावकेतु पर्यन्त के सभी ग्रहों ने चार किया था, करते हैं और करेंगे।

पृ. ४३९

**समयखेत्ते जोइसियाणं परूवणस्स उवसंहारो—**

**सूत्र ९३८ (ख)**

एसो तारापिंडो सव्वसमासेणं मणुयलोगम्मि।
वहिया पुण ताराओ जिणेहिं भणिया असंखेज्जा ॥१॥

एवइयं तारग्गं जं भणियं माणुसम्मि लोगम्मि।
चारं कलुंबयापुप्फसंठिय जोइसं चरइ[1] ॥२॥
—जीवा. पडि. ३, सु. १७७

**समय क्षेत्र में ज्योतिष्कों के प्ररूपण का उपसंहार—**

इस प्रकार मनुष्यलोक में तारापिण्ड पूर्वोक्त संख्याप्रमाण हैं।

मनुष्यलोक के बाहर तारापिण्डों का प्रमाण जिनेश्वर देवों ने असंख्यात कहा है।

मनुष्यलोक में जो पूर्वोक्त तारागणों का प्रमाम कहा गया है वे गति स्थान वाले होने से गतिशील हैं और कदम्ब के फूल के आकार के समान हैं।

१. सूरिय. पा. १९, सु. १००

पृ. ५५७

उत्तरायणगय सूरस्स मंडलांतर गई परूवणं–

सूत्र ५५६ (ख)

उत्तरायणगए णं सूरिए चउवीसंगुलियं पोरिसिछायं णिव्वत्तइत्ता णं णियट्टइत्ति। –सम. सम. २४, सु. ५

उत्तरायणगत सूर्य की मंडलांतर गति का प्ररूपण–

उत्तरायण में गया हुआ सूर्य चौवीस अंगुल वाली पौरुषी छाया करके कर्क संक्रांति के दिन सर्वाभ्यंतर मंडल से दूसरे मंडल में जाता है।

पृ. ५६२

चंद सूराणं परोप्परं अंतराई परूवणं–

सूत्र ५६ (ख)

चंदाओ सूरस्स य सूरा चंदस्स अंतरं होइ।
पन्नास सहस्साइं तु जोयणाणं अणूणाइं ॥२७॥

सूरस्स य सूरस्स य ससिणो ससिणो य अंतरं होइ।
वहियाओ मणुस्सनगस्स जोयणाणं सयसहस्सं ॥२८॥

सूरंतरिया चंदा चंदंतरिया य दिणयरा दित्ता।
चित्तंतरलेसागा सुहलेसा मंदलेसा य[1] ॥२९॥

–जीवा. पडि. ३, सु. ११७

चन्द्र और सूर्य का परस्पर अंतर आदि का प्ररूपण–

मानुषोत्तर पर्वत के बाहर चन्द्र से सूर्य का और सूर्य से चन्द्र का अन्तर पचास-पचास हजार योजन का है।

तथा सूर्य से सूर्य का और चन्द्र से चन्द्र का अन्तर एक लाख योजन का है।

चन्द्र का प्रकाश सूर्य से और सूर्य का प्रकाश चन्द्र से अंतरित होता है। इसलिए परस्पर प्रकाश को अंतरित होने से चन्द्र सूर्य की प्रभा सुहावनी व सुखरूप लगती है।

पृ. ५६८

चंद सूराणं तावक्खेत्तस्स वुड्ढिहाणी हेऊ परूवणं–

सूत्र ६१ (ख)

तेसिं पविसंताणं तावक्खेत्तं तु वड्ढए नियमा।
तेणेव कमेण पुणो परिहायई निक्खमंताणं ॥१४॥

–जीवा. पडि. ३, सु. १७७(३)

चन्द्र सूर्यों के तापक्षेत्र की वृद्धि हानि के हेतु का प्ररूपणं–

सर्वबाह्यमण्डल से आभ्यन्तरमण्डल में प्रवेश करते हुए सूर्य और चन्द्रमा का तापक्षेत्र प्रतिदिन नियमतः आयाम की अपेक्षा बढ़ता जाता है और जिस क्रम से वह बढ़ता है उसी क्रम से सर्वाभ्यन्तरमण्डल से बाहर निकलने वाले सूर्य और चन्द्रमा का तापक्षेत्र क्रमशः घटता जाता है।

पृ. ५७९

जंबुद्दीवस्स सूराणं सूरदीवाणं परूवणं–

सूत्र ६८ (ख)

प. कहि णं भंते ! जंबुद्दीवगाणं सूराणं सूरदीवा णामं दीवा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स पच्चत्थिमेणं लवणसमुद्दं वारसजोयणसहस्साइं ओगाहित्ता।

तं चेव उच्चत्तं, आयामविक्खंभेणं, परिक्खेवो, वेदिया, वनसंडो, भूमिभागा जाव आसयंति, पासायवडेंसगाणं तं चेव पमाणं मणिपेढिया सीहासणा सपरिवारा।

अट्ठो उप्पलाइं सूरप्पभाइं सूरा एत्थ देवा जाव रायहाणीओ सगाणं दीवाणं पच्चत्थिमेणं अण्णम्मि जंबुद्दीवे दीवे।

जम्बूद्वीप के सूर्यों के सूर्य द्वीपों का प्ररूपण–

प्र. भंते ! जम्बूद्वीप के सूर्यों के सूर्यद्वीप नामक द्वीप कहाँ कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! जम्बूद्वीप के मेरु पर्वत के पश्चिम में लवणसमुद्र में बारह हजार योजन आगे जाने पर जम्बूद्वीप के सूर्यों के सूर्यद्वीप हैं।

उनका उच्चत्व, आयाम-विष्कंभ, परिधि, वेदिका, वनखंड, भूमिभाग यावत् देव देवियों का बैठना-उठना, प्रसादावतंसक, उनका प्रमाण, मणिपीठिका, सपरिवार सिंहासन आदि का वर्णन चन्द्रद्वीप की तरह कहना चाहिए।

(भंते ! सूर्यद्वीप क्यों कहलाते हैं) (गौतम !) उन द्वीपों की बावड़ियों आदि में सूर्य के समान वर्ण और आकृति वाले बहुत सारे उत्पल आदि कमल हैं, इसलिए वे सूर्यद्वीप कहलाते हैं यावत् इनकी राजधानियाँ अपने-अपने द्वीपों से पश्चिम में अन्य जम्बूद्वीप में हैं।

---

१. सूरिय. पा. १९, सु. १००

सेसं तं चेव जाव सूरा देवा। —जीवा. पडि. ३, सु. १६२

शेष वर्णन पूर्ववत् जानना चाहिए।

वहाँ सूर्य नामक महर्धिक देव रहते हैं पर्यन्त जानना चाहिए।

पृ. ५९७

णक्खत्ताणं वण्णगदार गाहा—

सुत्र ८८ (क)

१. जोगो,
२. देवय,
३. तारग्ग,
४. गोत्त,
५. संठाण,
६. चंद-रवि-जोगा।
७. कुल,
८. पुण्णिम अवमंसा य,
९. सण्णिवाए,
१०. अणेता य॥१॥ —जंबू. वक्ख. ७, सु. १८८

नक्षत्रों की वर्णक द्वार गाथा—

१. योग—अट्ठाईस नक्षत्रों में कौन-सा नक्षत्र चन्द्रमा के साथ दक्षिणयोगी है, कौन-सा नक्षत्र उत्तरयोगी है इत्यादि दिशायोग,
२. देवता—नक्षत्रों का देवता,
३. ताराग्र—नक्षत्रों का तारा परिमाण,
४. गोत्र—नक्षत्रों के गोत्र,
५. संस्थान—नक्षत्रों के आकार,
६. चन्द्र-रवि-योग—नक्षत्रों का चन्द्रमा और सूर्य के साथ योग,
७. कुल—कुलसंज्ञक, उपकुलसंज्ञक तथा कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्रों के नाम,
८. पूर्णिमा-अमावस्या—पूर्णिमाओं और अमावस्याओं की संख्या,
९. सन्निपात—पूर्णिमाओं तथा अमावस्याओं की अपेक्षा से नक्षत्रों का संबंध,
१०. नेता—मास समापक नक्षत्रों के नाम इन सबका यहाँ वर्णन है।

पृ. ६५४

तारारूवाणं चलण हेऊ—

सुत्र १२८ (ख)

तिहिं ठाणेहिं तारारूवे चलेज्जा, तं जहा—

१. विकुव्वमाणे वा, २. परियारेमाणे वा,
३. ठाणाओ वा ठाणं संकममाणे-तारारूवे चलेज्जा। —ठाणं. अ. ३, उ. १, सु. १४९

तारा रूपों के चलित होने के हेतु—

तीन कारणों से तारे चलित होते हैं, यथा—

१. वैक्रिय रूप करते हुए, २. परिचारणा करते हुए,
३. एक स्थान से दूसरे स्थान में संक्रमण करते हुए तारे चलित होते हैं।

## ऊर्ध्वलोक

पृ. ६५७

उड्ढलोय खेत्ताणुपुव्विस्स परूवणं—

सुत्र ५ (ग)

[illegible]णुपुव्वी तिविहा पण्णत्ता, तं जहा—

१. पुव्वाणुपुव्वी, २. पच्छाणुपुव्वी, ३. अणाणुपुव्वी।

प. से किं तं पुव्वाणुपुव्वी?

उ. पुव्वाणुपुव्वी—१. सोहम्मे, २. ईसाणे, ३. सणंकुमारे, ४. [illegible], ५. बंभलोए, ६. लंतए, ७. महासुक्के, ८. सहस्सारे, [illegible], १०. पाणए, ११. आरणे, १२. अच्चुए, १३. [illegible], १४. अणुत्तरविमाणा, १५. ईसिपब्भारा।

[illegible] पुव्वाणुपुव्वी।

ऊर्ध्वलोक क्षेत्रानुपूर्वी का परूपण—

ऊर्ध्वलोक क्षेत्रानुपूर्वी तीन प्रकार की कही गई है, यथा—

१. पूर्वानुपूर्वी, २. पश्चानुपूर्वी, ३. अनानुपूर्वी।

प्र. ऊर्ध्वलोक क्षेत्रपूर्वानुपूर्वी का क्या स्वरूप है?

उ. ऊर्ध्वलोक क्षेत्र पूर्वानुपूर्वी का स्वरूप इस प्रकार है—

१. सौधर्म, २. ईशान, ३. सनत्कुमार, ४. माहेन्द्र, ५. ब्रह्मलोक, ६. लान्तक, ७. महाशुक्र, ८. सहस्रार, ९. आनत, १०. प्राणत, ११. आरण, १२. अच्युत, १३. ग्रैवेयकविमान, १४. अनुत्तरविमान, १५. ईषत्-प्राग्भारापृथ्वी।

इस क्रम से ऊर्ध्वलोक के क्षेत्रों का कथन करने को ऊर्ध्वलोक क्षेत्र पूर्वानुपूर्वी कहते हैं।

प. से किं तं पच्छाणुपुव्वी ?

उ. पच्छाणुपुव्वी ईसिपब्भारा जाव सोहम्मेकप्पे।
से तं पच्छाणुपुव्वी।

प. से किं तं अणाणुपुव्वी ?

उ. अणाणुपुव्वी एयाए चेव एगादियाए एगुत्तरियाए पण्णरसगच्छगयाए सेढीए अण्णमण्णब्भासो दुरूवूणो।

से तं अणाणुपुव्वी। —अणु. सु. १७२-१७५

प्र. ऊर्ध्वलोक क्षेत्र पश्चानुपूर्वी का क्या स्वरूप है ?

उ. ईषत्प्राग्भारापृथ्वी से सौधर्म कल्प तक के क्षेत्रों का व्युत्क्रम से कथन करने को ऊर्ध्वलोक क्षेत्र पश्चानुपूर्वी कहते हैं।

प्र. ऊर्ध्वलोक क्षेत्र अनानुपूर्वी का क्या स्वरूप है ?

उ. आदि में एक रखकर एकोत्तरवृद्धि द्वारा निर्मित पन्द्रह पर्यन्त की श्रेणी में परस्पर गुणा करने पर प्राप्त राशि में से आदि और अंत के दो भंगों को कम करने पर शेष भंगों को ऊर्ध्वलोक क्षेत्र अनानुपूर्वी कहते हैं।

पृ. ६५८

**वेमाणिय विमाणाणं संखाइ परूवणं—**

सूत्र ६ (ख)

प. सोहम्मे णं भंते ! कप्पे केवइया विमाणावाससयसहस्सा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! बत्तीसं विमाणावाससयसहस्सा पण्णत्ता।

प. ते णं भंते ! किं मया पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! सव्वरयणामया अच्छा, सेसं तं चेव।

एवं जाव अणुत्तरविमाणा।

णवरं—जाणियव्वा जत्तिया भवणा विमाणा वा।
—विया स. १९, उ. ७, सु. ८-१०

**वैमानिक विमानों की संख्या आदि का प्ररूपण—**

प्र. भंते ! सौधर्म कल्प में कितने लाख विमानावास कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! उसमें बत्तीस लाख विमानावास कहे गए हैं।

प्र. भंते ! वे विमानावास किस वस्तु से निर्मित हैं ?

उ. गौतम ! वे सर्वरत्नमय हैं और स्वच्छ हैं, शेष सब वर्णन पूर्ववत् जानना चाहिए।

इसी प्रकार (सौधर्म कल्प से) अनुत्तरविमान पर्यन्त कहना चाहिए।

विशेष—जहाँ जितने भवन या विमान हों उतने कहने चाहिए।

पृ. ६५९

**कप्पोववन्नग वेमाणिय देवाणं इंदा—**

सूत्र ७ (ख)

सोहम्मीसाणेसु णं कप्पेसु दो इंदा पण्णत्ता, तं जहा—

१. सक्के चेव, २. ईसाणे चेव।

सणंकुमार माहिंदेसु कप्पेसु दो इंदा पण्णत्ता, तं जहा—

१. सणंकुमारे चेव, २. माहिंदे चेव।

बंभलोग-लंतएसु णं कप्पेसु दो इंदा पण्णत्ता, तं जहा—

१. बंभे चेव, २. लंतए चेव।

महासुक्क-सहस्सारेसु णं कप्पेसु दो इंदा पण्णत्ता, तं जहा—

१. महासुक्के चेव, २. सहस्सारे चेव।

आणय-पाणय आरण-अच्चुएसु णं कप्पेसु दो इंदा पण्णत्ता, तं जहा—

१. पाणए चेव, २. अच्चुए चेव। —ठाणं अ. २, सु. १०४

**कल्पोपपन्नक वैमानिक देवों के इन्द्र—**

सौधर्म और ईशान कल्प के दो इन्द्र कहे गए हैं, यथा—

१. शक्र, २. ईशान।

सनत्कुमार और माहेन्द्र कल्प के दो इन्द्र कहे गए हैं, यथा—

१. सनत्कुमार, २. माहेन्द्र।

ब्रह्मलोक और लान्तक कल्प के दो इन्द्र कहे गए हैं, यथा—

१. ब्रह्म २. लान्तक।

महाशुक्र और सहस्रार कल्प के दो इन्द्र कहे गए हैं, यथा—

१. महाशुक्र, २. सहस्रार।

आनत और प्राणत तथा आरण और अच्युत कल्प के दो इन्द्र कहे गए हैं, यथा—

१. प्राणत, २. अच्युत।

पृ. ६६०

**सोहम्मे कप्पे सुहम्माए सभाए जिणसकहाओ अवट्ठिइ—**

सूत्र ८ (ख)

सोहम्मे कप्पे सुहम्माए सभाए माणवए चेइयखंभे हेट्ठा उवरिं च अद्धतेरस जोयणाणि वज्जेत्ता मज्झे पणतीसं जोयणेसु वइरामएसु गोलवट्ट समुग्गएसु जिणसकहाओ पण्णत्ताओ। —सम. सम. ३५

**सौधर्म कल्प की सुधर्मा सभा में जिनअस्थियों की अवस्थिति—**

सौधर्म कल्प की सुधर्मा सभा में माणवक नामक चैत्यस्तंभ के नीचे और ऊपर के साढ़े बारह-साढ़े बारह योजन क्षेत्र को छोड़कर मध्य के पैंतीस योजन में वज्रमय गोलवृत्त वर्तुलाकार डिब्बों में जिनेश्वर देवों की अस्थियाँ कही गई हैं।

पृ. ६६९

सोहम्मीसाणाई कप्पाणं अहे गेहाईणं अभावं बलाहयाईण भाव य परूवणं–

सूत्र २८ (ख)

प. अत्थि णं भंते ! सोहम्मीसाणाणं कप्पाणं अहे गेहा इ वा, गेहावणा इ वा ?

उ. गोयमा ! नो इणट्ठे समट्ठे।

प. अत्थि णं भंते ! सोहम्मीसाणाणं कप्पाणं अहे उराला बलाहया ?

उ. हंता, गोयमा ! अत्थि।

देवो पकरेइ, असुरो वि पकरेइ, नो नाओ पकरेइ।

एवं थणियसद्दे वि।

प. अत्थि णं भंते ! सोहम्मीसाणाणं कप्पाणं अहे वायरे पुढविकाइए, वायरे अगणिकाए ?

उ. गोयमा ! नो इणट्ठे समट्ठे, नऽन्नत्थ विग्गहगइसमावन्नएणं।

प. अत्थि णं भंते ! चंदिम-सूरिय-गहगण-नक्खत्त-तारारूवा ?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे।

प. अत्थि णं भंते ! गामाइ वा जाव सण्णिवेसाइ वा ?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे।

प. अत्थि णं भंते ! चंदाभा इ वा, सूराभा इ वा ?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे।

एवं सणंकुमार माहिंदेसु,

णवरं–देवो एगो पकरेइ।

एवं बंभलोए वि।

एवं बंभलोगस्स उवरिं सव्वेहिं देवो पकरेइ।

पुच्छियव्वे य वायरे आउकाए, वायरे तेउकाए, वायरे वणस्सइकाइए।

अन्नं तं चेव।

गाहा–तमुकाए कप्पपणए अगणी पुढवी य, अगणि पुढवीसु।
आऊ तेउ वणस्सइ कप्पुवरिम कण्हराईसु॥

–विया. स. ६, उ. ८, सु. १५-२६

सौधर्म-ईशानादि कल्पों के नीचे गृहादिकों का अभाव बलाहकादिकों के भाव का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्या सौधर्म और ईशान कल्पों के नीचे गृह या गृहापण हैं ?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है।

प्र. भंते ! क्या सौधर्म और ईशान देवलोकों के नीचे उदार बलाहक (महामेघ) हैं ?

उ. हाँ, गौतम ! (वहाँ महामेघ हैं)।

(सौधर्म और ईशान देवलोक के नीचे पूर्वोक्त ये कार्य बादलों का छाना, मेघ उमड़ना, वर्षा बरसाना आदि) देव करते हैं, असुर भी करते हैं, किन्तु नागकुमार नहीं करते।

इसी प्रकार वहाँ स्तनित शब्द के लिए भी कहना चाहिए।

प्र. भंते ! क्या सौधर्म और ईशान देवलोक के नीचे बादर पृथ्वीकायिक और बादर अग्निकाय हैं ?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है, यह निषेध विग्रहगति समापन्नक जीवों के सिवाय दूसरे जीवों के लिए जानना चाहिए।

प्र. भंते ! क्या वहाँ चन्द्र, सूर्य, ग्रह, नक्षत्र और तारारूप हैं ?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है।

प्र. भंते ! क्या वहाँ ग्राम यावत् सन्निवेश हैं ?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है।

प्र. भंते ! क्या वहाँ चन्द्रप्रभा और सूर्यप्रभा है ?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है।

इसी प्रकार सनत्कुमार और माहेन्द्र देवलोकों के लिए भी कहना चाहिए।

विशेष–वहाँ (यह सब) सिर्फ देव ही करते हैं।

इसी प्रकार ब्रह्मलोक (पंचम देवलोक) में भी कहना चाहिए।

इसी प्रकार ब्रह्मलोक से ऊपर के सभी देवलोकों में पूर्वोक्त कथन करना चाहिए और (यह सब) सिर्फ देव ही करते हैं।

इसी प्रकार बादर अप्काय, बादर अग्निकाय और बादर वनस्पतिकाय के लिए प्रश्न करने चाहिए तथा

पूर्ववत् सब कथन करना चाहिए।

गाथार्थ–तमस्काय और पाँच देवलोकों में अग्निकाय और पृथ्वीकाय के सम्बन्ध में रत्नप्रभा आदि नरकपृथ्वियों में अग्निकाय के सम्बन्ध में पाँचवें देवलोक से ऊपर सब स्थानों में तथा कृष्णराजियों में अप्काय, तेजस्काय और वनस्पतिकाय के सम्बन्ध में प्रश्न करने चाहिए।

पृ. [illegible]

सोत्थियाइ वेमाणिय देव विमाणाणं आयाम-विक्खंभ महालयत्त य परूवणं–

सूत्र [illegible]

प. [illegible] विमाणाइं सोत्थियाणि, सोत्थियावत्ताइं, [illegible], सोत्थियकन्ताइं, सोत्थियवन्नाइं,

स्वस्तिक आदि वैमानिक देव विमानों के आयाम-विष्कंभ और विशालता का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्या स्वस्तिक, स्वस्तिकावर्त, स्वस्तिकप्रभ, स्वस्तिककान्त, स्वस्तिकवर्ण, स्वस्तिकलेश्य,

सोत्थियलेसाइं, सोत्थियज्झयाइं, सोत्थियसिंगाराइं, सोत्थियकूडाइं, सोत्थियसिट्ठाइं सोत्थियउत्तरवडिंसगाइं?

उ. हंता, गोयमा ! अत्थि।

प. ते णं भंते ! विमाणा केमहालया पण्णत्ता?

उ. गोयमा ! जावइए णं सूरिए उदेइ जावइएणं य सूरिए अत्थमइ एवइया तिण्णोवासंतराइं अत्थेगइयस्स देवस्स एक्के विक्कमे सिंया। से- णं देवे ताए उक्किट्ठाए तुरियाए जाव दिव्वाए देवगइए वीइवयमाणे वीइवयमाणे जाव एगाहं वा दुयाहं वा उक्कोसेणं छम्मासा वीइवएज्जा, अत्थेगइया विमाणं वीइवएज्जा, अत्थेगइया विमाणं नो वीइवएज्जा, एमहालया णं गोयमा ! ते विमाणा पण्णत्ता।

प. अत्थि णं भंते ! विमाणाइं अच्चीणि अच्चिरावत्ताइं तहेव जाव अच्चुत्तरवडिंसगाइं?

उ. हंता, गोयमा ! अत्थि।

प. ते णं भंते ! विमाणा केमहालया पण्णत्ता?

उ. गोयमा ! एवं जहा सोत्थियाईणि।

णवरं–एवइयाइं पंच उवासंतराइं अत्थेगइयस्स देवस्स एगे विक्कमे सिया।

सेसं तं चेव।

प. अत्थि णं भंते ! विमाणाइं कामाइं कामावत्ताइं जाव कामुत्तरवडिंसगाइं?

उ. हंता, अत्थि।

प. ते णं भंते ! विमाणा केमहालया पण्णत्ता?

उ. गोयमा ! जहा सोत्थियाईणि।

णवरं–सत्त उवासंतराइं विक्कमे।

सेसं तहेव।

प. अत्थि णं भंते ! विमाणाइं विजयाइं वेजयंताइं जयंताइं अपराजियाइं?

उ. हंता, अत्थि।

प. ते णं भंते ! विमाणा केमहालया पण्णत्ता?

उ. गोयमा ! जावइए सूरिए उदेह एवइयाइं नव ओवासंतराइं,

सेसं तं चेव, जाव नो चेव णं ते विमाणे वीइवएज्जा एमहालयाणं विमाणा पण्णत्ता, समणाउसो !

–जीवा. पडि. ३, सु. ९९

स्वस्तिकध्वज, स्वस्तिकशृंगार, स्वस्तिककूट, स्वस्तिकशिष्ट और स्वस्तिकोत्तरावतंसक नाम वाले विमान हैं?

उ. हाँ, गौतम ! हैं।

प्र. भंते ! वे विमान कितने बड़े कहे गए हैं?

उ. गौतम ! जितनी दूरी से सूर्य उदित होता हुआ अस्त होता हुआ दिखाई देता है उतना एक अवकाशान्तर है ऐसे तीन अवकाशान्तरप्रमाण क्षेत्र किसी देव का एक विक्रम (पदन्यास) हो और वह देव उस उत्कृष्ट, त्वरित यावत् दिव्य देवगति से चलता हुआ यावत् एक दिन, दो दिन उत्कृष्ट छह मास तक चलता जाए तो किसी विमान का तो पार पा सकता है और किसी विमान का पार नहीं पा सकता है। हे गौतम ! इतने बड़े वे विमान कहे गये हैं।

प्र. भंते ! क्या अर्चि, अर्चिरावर्त यावत् अर्चिरूत्तरावतंसक नाम वाले विमान हैं?

उ. हाँ, गौतम ! हैं।

प्र. भंते ! वे विमान कितने बड़े कहे गये हैं?

उ. गौतम ! जैसा कथन स्वस्तिक आदि विमानों का किया है वैसा ही यहाँ करना चाहिए।

विशेष–यहाँ पाँच अवकाशान्तर प्रमाण-क्षेत्र किसी देव का एक पदन्यास (एक विक्रम) कहना चाहिए।

शेष सब कथन पूर्ववत् है।

प्र. भंते ! क्या काम, कामावर्त यावत् कामोत्तरावतंसक नाम वाले विमान हैं?

उ. हाँ, गौतम ! हैं।

प्र. भंते ! वे विमान कितने बड़े कहे गए हैं?

उ. गौतम ! जैसा कथन स्वस्तिकादि विमानों का किया है वैसा ही यहाँ करना चाहिए।

विशेष–यहाँ वैसे सात अवकाशान्तर प्रमाण-क्षेत्र किसी देव का विक्रम (पदन्यास) कहना चाहिए।

शेष सब कथन पूर्ववत् है।

प्र. भंते ! क्या विजय, वैजयंत, जयंत और अपराजित नाम के विमान हैं?

उ. हाँ, गौतम ! हैं।

प्र. भंते ! वे विमान कितने बड़े कहे गए हैं?

उ. गौतम ! जितनी दूरी से सूर्य दिखाई देता है इत्यादि एक अवकाशान्तर की तरह नौ अवकाशान्तर प्रमाण क्षेत्र किसी एक देव का एक पदन्यास कहना चाहिए।

शेष कथन पूर्ववत् है यावत् किन्हीं विमानों के पार नहीं पहुँच सकता है। हे आयुष्मन् श्रमण ! इतने बड़े विमान कहे गये हैं।

## काल लोक

पृ. ६९१

कालाणुपुव्विस्स भेयप्पभेया–

सूत्र १ (ख)

प. से किं तं कालाणुपुव्वी?

कालानुपूर्वी के भेद-प्रभेद–

प्र. कालानुपूर्वी का क्या स्वरूप है?

उ. कालाणुपुव्वी दुविहा पण्णत्ता, तं जहा–
१. ओवणिहिया य, २. अणोवणिहिया य।
तत्थ णं जा सा ओवणिहिया सा ठप्पा।
तत्थ णं जा सा अणोवणिहिया सा दुविहा पण्णत्ता, तं जहा–
१. णेगम-ववहाराणं, २. संगहस्स य।
–अणु. सु. १८०-१८२

उ. कालानुपूर्वी दो प्रकार की कही गई है, यथा–
१. औपनिधिकी, २. अनौपनिधिकी।
इनमें से औपनिधिकी कालानुपूर्वी अविवेचनीय है।
अनौपनिधिकी कालानुपूर्वी दो प्रकार की कही गई है, यथा–
१. नैगम-व्यवहारनयसम्मत, २. संग्रहनयसम्मत।

### णेगम-ववहारनय सम्मया अणोवणिहिया कालाणुपुव्वी–

### नैगम-व्यवहारनयसम्मत अनौपनिधिकी कालानुपूर्वी–

सूत्र १ (ग)

प. से किं तं णेगम-ववहाराणं अणोवणिहिया कालाणुपुव्वी ?

उ. णेगम-ववहाराणं अणोवणिहिया कालाणुपुव्वी-पंचविहा पण्णत्ता, तं जहा–
१. अट्ठपयपरूवणया, २. भंगसमुक्कित्तणया,
३. भंगोवदंसणया, ४. समोयारे,
५. अणुगमे।

प. से किं तं णेगम-ववहाराणं अट्ठपयपरूवणया ?

उ. णेगम-ववहाराणं अट्ठपयपरूवणया–
तिसमयट्ठिईए आणुपुव्वी जाव दससमयट्ठिईए आणुपुव्वी, संखेज्जसमयट्ठिईए आणुपुव्वी,
असंखेज्जसमयट्ठिईए आणुपुव्वी,
एगसमयट्ठिईए अणाणुपुव्वी,
दुसमयट्ठिईए अवत्तव्वए,
तिसमयट्ठिईयाओ आणुपुव्वीओ जाव असंखेज्जसमयट्ठिईयाओ आणुपुव्वीओ।
एगसमयट्ठिईयाओ अणाणुपुव्वीओ,
दुसमयट्ठिईयाइं अवत्तव्वयाइं।
से तं णेगम-ववहाराणं अट्ठपयपरूवणया।

प. एयाए णं णेगम-ववहाराणं अट्ठपयपरूवणयाए किं पओयणं ?

उ. एयाए णं णेगम-ववहाराणं अट्ठपयपरूवणयाए भंगसमुक्कित्तणया कज्जइ।

प. से किं तं णेगम-ववहाराणं भंगसमुक्कित्तणया ?

उ. णेगम-ववहाराणं भंगसमुक्कित्तणया–
अत्थि आणुपुव्वी, अत्थि अणाणुपुव्वी, अत्थि अवत्तव्वए।
एवं दव्वाणुपुव्वीगमेणं कानागुपुव्वीए वि ते चेव छव्वीसं भंगा भाणियव्वा।
से तं णेगम-ववहाराणं भंगसमुक्कित्तणया।

प. एयाए णं णेगम-ववहाराणं भंगसमुक्कित्तणयाए किं पओयणं ?

उ. एयाए णं णेगम-ववहाराणं भंगसमुक्कित्तणयाए भंगोवदंसणया कज्जइ।

प्र. नैगम-व्यवहारनयसम्मत अनौपनिधिकी कालानुपूर्वी का क्या स्वरूप है ?

उ. नैगम-व्यवहारनयसम्मत अनौपनिधिकी कालानुपूर्वी पाँच प्रकार की कही गई है, यथा–
१. अर्थपदप्ररूपणता, २. भंगसमुत्कीर्तनता,
३. भंगोपदर्शनता, ४. समवतार,
५. अनुगम।

प्र. नैगम-व्यवहारनयसम्मत अर्थपदप्ररूपणता का क्या स्वरूप है ?

उ. नैगम-व्यवहारनयसम्मत अर्थपदप्ररूपणता का स्वरूप इस प्रकार है–
तीन समय की स्थिति वाला द्रव्य आनुपूर्वी है यावत् दस समय की स्थिति वाला द्रव्य आनुपूर्वी है, संख्यात समय की स्थिति वाला द्रव्य आनुपूर्वी है,
असंख्यात समय की स्थिति वाला द्रव्य आनुपूर्वी है,
एक समय की स्थिति वाला द्रव्य अनानुपूर्वी है,
दो समय की स्थिति वाला द्रव्य अवक्तव्य है,
तीन समय की स्थिति वाले द्रव्य आनुपूर्वी हैं यावत् असंख्यात समय की स्थिति वाले द्रव्य आनुपूर्वी हैं,
एक समय की स्थिति वाले द्रव्य अनानुपूर्वी हैं,
दो समय की स्थिति वाले द्रव्य अवक्तव्य हैं,
यह नैगम-व्यवहारनयसम्मत अर्थपदप्ररूपणता का स्वरूप है।

प्र. इस नैगम-व्यवहारनयसम्मत अर्थपदप्ररूपण का क्या प्रयोजन है ?

उ. इस नैगम-व्यवहारनयसम्मत अर्थपदप्ररूपण के द्वारा भंगसमुत्कीर्तनता की जाती है।

प्र. नैगम-व्यहारनयसम्मत भंगसमुत्कीर्तनता का क्या स्वरूप है ?

उ. नैगम-व्यवहारनयसम्मत भंगसमुत्कीर्तनता का स्वरूप इस प्रकार है–
आनुपूर्वी है, अनानुपूर्वी है, अवक्तव्य है।
इसी प्रकार द्रव्यानुपूर्वीवत् कालानुपूर्वी के भी २६ भंग जानना चाहिए।
यह नैगम-व्यवहारनयसम्मत भंगसमुत्कीर्तनता का स्वरूप है।

प्र. इस नैगम-व्यवहारनयसम्मत भंगसमुत्कीर्तनता का क्या प्रयोजन है ?

उ. इस नैगम-व्यवहारनयसम्मत भंगसमुत्कीर्तनता से भंगोपदर्शनता की जाती है।

प. से किं तं णेगम-ववहाराणं भंगोवदंसणया?

उ. णेगम-ववहाराणं भंगोवदंसणया–

१. तिसमयट्ठिईए आणुपुव्वी,

२. एगसमयट्ठिईए अणाणुपुव्वी,

३. दुसमयट्ठिईए अवत्तव्वए,

४. तिसमयट्ठिईयाओ आणुपुव्वीओ,

५. एगसमयट्ठिईयाओ अणाणुपुव्वीओ,

६. दुसमयट्ठिईयाइं अवत्तव्वयाइं।

एवं दव्वाणुपुव्वीगमेणं ते चेव छव्वीसं भंगा भाणियव्वा।

से तं णेगम-ववहाराणं भंगोवदंसणया।

प. णेगम-ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं कहिं समोयरंति?

उ. तिण्णि वि सट्ठाणे-सट्ठाणे समोयरंति त्ति भाणियव्वं।

से तं समोयारे।

प. से किं तं अणुगमे?

उ. अणुगमे-णवविहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. संतपयपरूवणया, २. दव्वपमाणं, ३. च खेत्त, ४. फुसणा य, ५. कालो, ६. य अंतरं, ७. भाग, ८. भाव, ९. अप्पावहुं चेव ॥१०॥

प. णेगम-ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं किं अत्थि णत्थि?

उ. नियमा तिण्णि वि अत्थि।

प. णेगम-ववहाराणं आणुपुव्विदव्वाइं किं संखेज्जाइं असंखेज्जाइं अणंताइं?

उ. तिण्णि वि नो संखेज्जाइं, असंखेज्जाइं, नो अणंताइं।

प. णेगम-ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं लोगस्स किं संखेज्जइभागे होज्जा, असंखेज्जइभागे होज्जा, संखेज्जेसु वा भागेसु होज्जा, असंखेज्जेसु वा भागेसु होज्जा, सव्वलोए होज्जा?

उ. एगदव्वं पडुच्च लोगस्स संखेज्जइभागे वा होज्जा, असंखेज्जइभागे वा होज्जा, संखेज्जेसु वा भागेसु होज्जा, असंखेज्जेसु वा भागेसु होज्जा, देसूणे वा लोए होज्जा।

नाणादव्वाइं पडुच्च नियमा सव्वलोए होज्जा।

एवं अणाणुपुव्वी अवत्तव्वयदव्वाणि भाणियव्वाणि जहा णेगम ववहाराणं खेत्ताणुपुव्वीए एवं फुसणा वि भाणियव्वा।

प. १. णेगम-ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं कालओ केवचिरं होइ?

उ. एगं दव्वं पडुच्च-जहण्णेणं तिण्णि समया, उक्कोसेणं असंखेज्जं कालं।

नाणादव्वाइं पडुच्च सव्वद्धा।

प. २. णेगम-ववहाराणं अणाणुपुव्वीदव्वाइं कालओ केवचिरं होइ?

प्र. नैगम-व्यवहारनयसम्मत भंगोपदर्शनता का क्या स्वरूप है?

उ. नैगम-व्यवहारनयसम्मत भंगोपदर्शनता का स्वरूप इस प्रकार है–

१. तीन समय की स्थिति वाला द्रव्य आनुपूर्वी है,

२. एक समय की स्थिति वाला द्रव्य अनानुपूर्वी है,

३. दो समय की स्थिति वाला द्रव्य अवक्तव्य है।

४. तीन समय की स्थिति वाले द्रव्य आनुपूर्वी हैं।

५. एक समय की स्थिति वाले द्रव्य अनानुपूर्वी हैं।

६. दो समय की स्थिति वाले द्रव्य अवक्तव्य हैं।

इस प्रकार द्रव्यानुपूर्वी के समान यहाँ भी छव्वीस भंग जानने चाहिए।

यह नैगम-व्यवहारनयसम्मत भंगोपदर्शनता का स्वरूप है।

प्र. नैगम-व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी द्रव्यों का कहाँ समवतार होता है?

उ. तीनों स्व-स्व स्थान में समवतरित जानने चाहिए।

यह समवतार का स्वरूप है।

प्र. अनुगम का क्या स्वरूप है?

उ. अनुगम नौ प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. सतपदप्ररूपणता, २. द्रव्यप्रमाण, ३. क्षेत्र, ४. स्पर्शना, ५. काल, ६. अन्तर, ७. भाग, ८. भाव, ९. अल्पवहुत्व।

प्र. नैगम-व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी द्रव्य हैं या नहीं हैं?

उ. नियमतः ये तीनों द्रव्य हैं।

प्र. नैगम-व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी आदि द्रव्य संख्यात हैं, असंख्यात हैं या अनन्त हैं?

उ. तीनों द्रव्य संख्यात और अनन्त नहीं हैं, परन्तु असंख्यात हैं।

प्र. नैगम और व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी द्रव्य क्या लोक के संख्यातवें भाग में, असंख्यातवें भाग में, संख्यातवें भागों में, असंख्यातवें भागों में या सम्पूर्ण लोक में रहते हैं?

उ. एक द्रव्य की अपेक्षा लोक के संख्यातवें भाग में, असंख्यातवें भाग में, संख्यात भागों में, असंख्यात भागों में या देशऊन (कुछ कम) लोक में रहते हैं।

अनेक द्रव्यों की अपेक्षा निश्चित रूप से सम्पूर्ण लोक में रहते हैं।

जिस प्रकार नैगम और व्यवहारनय की अपेक्षा क्षेत्रानुपूर्वी का कथन किया है, इसी प्रकार अनानुपूर्वी और अवक्तव्य द्रव्यों के लिए भी कहना चाहिए।

इसी प्रकार स्पर्शना के लिए भी जानना चाहिए।

प्र. १. नैगम-व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी द्रव्य कितने काल तक रहते हैं?

उ. एक आनुपूर्वी द्रव्य की अपेक्षा जघन्य स्थिति तीन समय की उत्कृष्ट स्थिति असंख्यात काल की है।

अनेक आनुपूर्वी द्रव्यों की अपेक्षा स्थिति सर्वकालिक है।

प्र. २. नैगम-व्यवहारनयसम्मत अनानुपूर्वी द्रव्य कितने काल तक रहते हैं?

उ. एगदव्वं पडुच्च-अजहण्णमणुक्कोसेणं एक्कं समयं,
नाणादव्वाइं पडुच्च सव्वद्धा।

प. ३. णेगम-ववहाराणं अवत्तव्वयदव्वाइं कालओ केवचिरं होइ?

उ. एगं दव्वं पडुच्च अजहण्णमणुक्कोसेणं दो समया,
नाणादव्वाइं पडुच्च सव्वद्धा।

प. १. णेगम-ववहाराणं आणुपुव्विदव्वाणमंतरं कालओ केवचिरं होइ?

उ. एगं दव्वं पडुच्च-जहण्णेणं एगं समयं, उक्कोसेणं दो समया,

नाणादव्वाइं पडुच्च नत्थि अंतरं।

प. २. णेगम-ववहाराणं अणाणुपुव्विदव्वाणमंतरं कालओ केवचिरं होइ?

उ. एगं दव्वं पडुच्च-जहण्णेणं दो समया, उक्कोसेणं असंखेज्जं कालं,
नाणादव्वाइं पडुच्च णत्थि अंतरं।

प. ३. णेगम-ववहाराणं अवत्तव्वगदव्वाणं अंतरं कालओ केवचिरं होइ?

उ. एगं दव्वं पडुच्च-जहण्णेणं एगं समयं, उक्कोसेणं असंखेज्जं कालं,
नाणादव्वाइं पडुच्च-णत्थि अंतरं।

प. णेगम-ववहाराणं आणुपुव्विदव्वाइं सेसदव्वाणं कइभागे होज्जा?

उ. जहेव खेत्ताणुपुव्वीए।
भावो वि तहेच अप्पाबहुं पि तहेव नेयव्वं।

से तं अणुगमे।
से तं णेगम-ववहाराणं अणोवणिहिया कालाणुपुव्वी।

—अणु सु. १८३-१९८

उ. एक द्रव्य की अपेक्षा तो अजघन्य और अनुत्कृष्ट स्थिति एक समय की तथा अनेक द्रव्यों की अपेक्षा सर्वकालिक है।

प्र. ३. नैगम-व्यवहारनयसम्मत अवक्तव्य द्रव्य कितने काल रहते हैं?

उ. एक द्रव्य की अपेक्षा अजघन्य-अनुत्कृष्ट स्थिति दो समय की है।
अनेक द्रव्यों की अपेक्षा सर्वकालिक है।

प्र. १. नैगम-व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी द्रव्यों का अन्तर कितने समय का होता है?

उ. एक द्रव्य की अपेक्षा जघन्य अन्तर एक समय का और उत्कृष्ट अन्तर दो समय का है।
किन्तु अनेक द्रव्यों की अपेक्षा से अन्तर नहीं है।

प्र. २. नैगम-व्यवहारनयसम्मत अनानुपूर्वी द्रव्यों का अन्तर कितने समय का होता है?

उ. एक द्रव्य की अपेक्षा जघन्य दो समय का और उत्कृष्ट असंख्यात काल का है।
अनेक द्रव्यों की अपेक्षा से अन्तर नहीं है।

प्र. ३. नैगम-व्यवहारनयसम्मत अवक्तव्य द्रव्यों का अन्तर कितने समय का होता है?

उ. एक द्रव्य की अपेक्षा जघन्य अन्तर एक समय का और उत्कृष्ट असंख्यात काल का है।
अनेक द्रव्यों की अपेक्षा से अन्तर नहीं है।

प्र. नैगम-व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी द्रव्य शेष द्रव्यों के कितने भाग प्रमाण है?

उ. यहाँ क्षेत्रानुपूर्वी जैसा ही कथन समझना चाहिए।
भावद्धार और अल्पवहुत्व का भी कथन क्षेत्रानुपूर्वी जैसा ही समझना चाहिए।
यह अनुगम का स्वरूप है।
यह नैगम-व्यवहारनयसम्मत अनौपनिधिकी कालानुपूर्वी है।

### संगहणय सम्मय अणोवणिहिया कालाणुपुव्वी—

सुत्र १ (घ)

प. से किं तं संगहस्स अणोवणिहिया कालाणुपुव्वी?

उ. संगहस्स अणोवणिहिया कालाणुपुव्वी-पंचविहा पण्णत्ता, तं जहा—
१. [illegible], २. भंगसमुक्कित्तणया,
३. [illegible], ४. समोयारे, ५. अणुगमे।

प. [illegible]?

उ. [illegible] पंच वि दाराइं संगहस्स [illegible]।
[illegible]।
[illegible] कालाणुपुव्वी।
[illegible] कालाणुपुव्वी। —अणु सु. १९९-२००

### संग्रहनयसम्मत अनौपनिधिकी कालानुपूर्वी—

प्र. संग्रहनयसम्मत अनौपनिधिकी कालानुपूर्वी का क्या स्वरूप है?

उ. संग्रहनयसम्मत अनौपनिधिकी कालानुपूर्वी पाँच प्रकार की कही गई है, यथा—
१. अर्थपदप्ररूपणता, २. भंगसमुत्कीर्तनता,
३. भंगोपदर्शनता, ४. समवतार, ५. अनुगम।

प्र. संग्रहनयसम्मत अर्थपदप्ररूपणता का क्या स्वरूप है?

उ. संग्रहनयसम्मत अर्थपदप्ररूपणता आदि इन पाँचों द्वारों का कथन संग्रहनयसम्मत क्षेत्रानुपूर्वी के समान जानना चाहिए।
विशेष—प्रदेशावगाढ के बदले स्थिति कहना चाहिए।
यह संग्रहनयसम्मत अनौपनिधिकी कालानुपूर्वी है।
यह अनौपनिधिकी कालानुपूर्वी है।

### [illegible] कालाणुपुव्वी—

[illegible]

प. [illegible] कालाणुपुव्वी?

### औपनिधिकी कालानुपूर्वी—

प्र. औपनिधिकी कालानुपूर्वी का क्या स्वरूप है?

उ. ओवणिहिया कालाणुपुव्वी-तिविहा पण्णत्ता, तं जहा–
१. पुव्वाणुपुव्वी, २. पच्छाणुपुव्वी, ३. अणाणुपुव्वी।

प. से किं तं पुव्वाणुपुव्वी ?

उ. पुव्वाणुपुव्वी–एगसमयठिईए दुसमयठिईए तिसमयठिईए जाव दससमयठिईए जाव संखेज्जसमयठिईए असंखेज्जसमयठिईए।

से तं पुव्वाणुपुव्वी।

प. से किं तं पच्छाणुपुव्वी ?

उ. पच्छाणुपुव्वी–असंखेज्जसमयठिईए जाव एक्कसमयठिईए।

से तं पच्छाणुपुव्वी।

प. से किं तं अणाणुपुव्वी ?

उ. अणाणुपुव्वी–एयाए चेव एगादियाए एगुत्तरियाए असंखेज्ज गच्छ गयाए सेढीए अण्णमण्णब्भासो दुरूवूणो।

से तं अणाणुपुव्वी।

अहवा–ओवणिहिया कालाणुपुव्वी तिविहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. पुव्वाणुपुव्वी, २. पच्छाणुपुव्वी, ३. अणाणुपुव्वी।

प. से किं तं पुव्वाणुपुव्वी ?

उ. पुव्वाणुपुव्वी–समए, आवलिया, आणापाणू, थोवे, लवे, मुहुत्ते, दिवसे, अहोरत्ते, पक्खे, मासे, उदू, अयणे, संवच्छरे, जुगे, वाससए, वाससहस्से, वाससयसहस्से, पुव्वंगे पुव्वे, तुडियंगे तुडिए, अडडंगे अडडे, अववंगे अववे, हूहुयंगे हूहुए, उप्पलंगे उप्पले, पउमंगे पउमे, णलिणंगे णलिणे, अत्थनिउरंगे अत्थनिउरे, अउयंगे अउए, नउयंगे नउए, पउयंगे पउए, चूलियंगे चूलिए, सीसपहेलियंगे सीसपहेलिया, पलिओवमे, सागरोवमे, ओसप्पिणी, उस्सप्पिणी, पोग्गलपरियट्टे, तीतद्धा अणागतद्धा, सव्वद्धा।

से तं पुव्वाणुपुव्वी।

प. से किं तं पच्छाणुपुव्वी ?

उ. पच्छाणुपुव्वी–सव्वद्धा अणागतद्धा जाव समए।

से तं पच्छाणुपुव्वी।

प. से किं तं अणाणुपुव्वी ?

उ. अणाणुपुव्वी–एयाए चेव एगादियाए एगुत्तरियाए अणंतगच्छगयाए सेढीए अण्णमण्णब्भासो दुरूवूणो।

से तं अणाणुपुव्वी।

से तं ओवणिहिया कालाणुपुव्वी।

से तं कालाणुपुव्वी। –अणु. सु. २०१-२०२

उ. औपनिधिकी कालानुपूर्वी तीन प्रकार की कही गई है, यथा–
१. पूर्वानुपूर्वी, २. पश्चानुपूर्वी, ३. अनानुपूर्वी।

प्र. पूर्वानुपूर्वी का क्या स्वरूप है ?

उ. पूर्वानुपूर्वी का स्वरूप इस प्रकार है–एक समय की स्थिति वाले, दो समय की स्थिति वाले, तीन समय की स्थिति वाले यावत् दस समय की स्थिति वाले यावत् संख्यात समय की स्थिति वाले, असंख्यात समय की स्थिति वाले।

इस अनुक्रम से कथन करने को पूर्वानुपूर्वी कहते हैं।

प्र. पश्चानुपूर्वी का क्या स्वरूप है ?

उ. पश्चानुपूर्वी का स्वरूप इस प्रकार है–असंख्यात समय की स्थिति वाले यावत् एक समय की स्थिति वाले द्रव्यों का– इस प्रकार विपरीत क्रम से कथन करना पश्चानुपूर्वी है।

प्र. अनानुपूर्वी का क्या स्वरूप है ?

उ. अनानुपूर्वी का स्वरूप इस प्रकार है–एक से लेकर असंख्यात पर्यन्त एक-एक की वृद्धि द्वारा निष्पन्न श्रेणी में परस्पर गुणाकार करने से प्राप्त महाराशि में से आदि और अन्त के दो भंगों से न्यून राशि अनानुपूर्वी है।

अथवा–औपनिधिकी कालानुपूर्वी तीन प्रकार की कही गई है, यथा–

१. पूर्वानुपूर्वी, २. पश्चानुपूर्वी, ३. अनानुपूर्वी।

प्र. पूर्वानुपूर्वी का क्या स्वरूप है ?

उ. समय, आवलिका, आनप्राण, स्तोक, लव, मुहूर्त, दिवस, अहोरात्र, पक्ष, मास, ऋतु, अयन, संवत्सर, युग, वर्षशत, वर्षसहस्र, वर्षशतसहस्र, पूर्वांग पूर्व, त्रुटितांग त्रुटित, अडडांग अडड, अववांग अवव, हुहुकांग हुहुक, उत्पलांग उत्पल, पद्मांग पद्म, नलिनांग नलिन, अर्थनिपुरांग अर्थनिपुर, अयुतांग अयुत, नयुतांग नयुत, प्रयुतांग प्रयुत, चूलिकांग चूलिका, शीर्षप्रहेलिकांग शीर्षप्रहेलिका, पल्योपम, सागरोपम, अवसर्पिणी, उत्सर्पिणी, पुद्गलपरावर्त, अतीतकाल, अनागतकाल, सर्वकाल, इस प्रकार क्रम से कथन करना काल की अपेक्षा पूर्वानुपूर्वी है।

यह पूर्वानुपूर्वी है।

प्र. पश्चानुपूर्वी का क्या स्वरूप है ?

उ. सर्वकाल, अनागतकाल यावत् समय पर्यन्त व्युत्क्रम से पदों की स्थापना करना पश्चानुपूर्वी है।

यह पश्चानुपूर्वी है।

प्र. अनानुपूर्वी का क्या स्वरूप है ?

उ. एक से प्रारम्भ कर एकोत्तर वृद्धि करके सर्वकाल पर्यन्त की श्रेणी स्थापित कर परस्पर गुणाकार से निष्पन्न राशि में से आद्य और अन्तिम दो भंगों को कम करने के बाद बचे हुए शेष भंग अनानुपूर्वी हैं।

यह अनानुपूर्वी है।

यह औपनिधिकी कालानुपूर्वी है।

यह कालानुपूर्वी है।

पृ. ६९४

चेत्तासोएसु मासेसु पोरिसीच्छायप्पमाणं—

सूत्र ६ (ख)

चेत्तासोएसु णं मासेसु सइ छत्तीसंगुलियं सूरिए पोरिसीछायं निव्वत्तइ। —सम. सम. ३६, सु. ४

चैत्र और आसोज मास में पौरुषी छाया का प्रमाण—

चैत्र और आश्विन मास में सूर्य एक बार छत्तीस अंगुल प्रमाण पौरुषी छाया करता है।

कत्तियबहुल सत्तमीए पोरिसीच्छायप्पमाणं—

सूत्र ६ (ग)

कत्तियवहुलसत्तमीए णं सूरिए सत्ततीसंगुलियं पोरिसिच्छायं निव्वत्तइत्ता णं चारं चरइ। —सम. सम. ३७, सु. ५

कार्तिक वदी सप्तमी को पौरुषी छाया का प्रमाण—

कार्तिक कृष्णा सप्तमी के दिन सूर्य सैंतीस अंगुल की पौरुषी छाया करता हुआ गति करता है।

पृ. ६९९

कम्माकम्मभूमिसु ओसप्पिणी-उस्सप्पिणी कालस्स भावाभाव परूवणं—

सूत्र १२ (ख)

प. एएसु णं भंते ! तीसासु अकम्मभूमीसु अत्थि ओसप्पिणी इ वा, उस्सप्पिणी इ वा ?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे।

प. एएसु णं पंचसु भरहेसु, पंचसु एरवएसु अत्थि ओसप्पिणी इ वा, उस्सप्पिणी इ वा ?

उ. हंता, गोयमा ! अत्थि।

एएसु णं पंचसु महाविदेहेसु णेवत्थि ओसप्पिणी नेवत्थि उस्सप्पिणी अवट्ठिए णं तत्थ काले पण्णत्ते समणाउसो! —विया. स. २०, उ. ८, सु. ३-५

कर्म-अकर्म भूमियों में अवसर्पिणी-उत्सर्पिणी काल के भाव-अभाव का प्ररूपण—

प्र. भंते ! इन (उपर्युक्त) तीस अकर्मभूमियों में क्या अवसर्पिणी और उत्सर्पिणी काल है ?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है।

प्र. भंते ! इन पाँच भरत और पाँच ऐरवत क्षेत्रों में क्या अवसर्पिणी और उत्सर्पिणी काल है ?

उ. हाँ, गौतम ! है।

इन (उपर्युक्त) पाँच महाविदेह क्षेत्रों में वहाँ न तो अवसर्पिणी काल है और न उत्सर्पिणी काल है।

हे आयुष्मन् श्रमण ! वहाँ (एकमात्र) अवस्थित काल कहा गया है।

ओसप्पिणी-उस्सप्पिणीए सुसमसुसमा कालस्समान परूवणं—

सूत्र १२ (ग)

जंवुद्दीवे दीवे भरहेरवएसु वासेसु तीताए उस्सप्पिणीए सुसमसुसमाए समाए चत्तारि सागरोवमकोडाकोडीओ कालो हुत्था।

जंवुद्दीवे दीवे भरहेरवएसु वासेसु इमीसे ओसप्पिणीए सुसमसुसमाए समाए चत्तारि सागरोवमकोडाकोडीओ कालो पण्णत्तो।

जंवुद्दीवे दीवे भरहेरवएसु वासेसु आगमेस्साए उस्सप्पिणीए सुसमसुमाए समाए चत्तारि सागरोवमकोडाकोडीओ कालो भविस्सइ।

एवं धायइसंडदीव पुरत्थिमद्धे वि।

एवं पुक्खरवरदीव पच्चत्थिमद्धे वि। —ठाणं अ. ४, उ. २, सु. २९९

अवसर्पिणी-उत्सर्पिणी के सुषमसुषमा कालमान का प्ररूपण—

जम्बूद्वीप द्वीप के भरत ऐरवत क्षेत्र में अतीत उत्सर्पिणी के "सुषमसुषमा" नामक आरे का कालमान चार कोडाकोडी सागरोपम का था।

जम्बूद्वीप द्वीप के भरत और ऐरवंत क्षेत्र में इस अवसर्पिणी के "सुषमसुषमा" नामक आरे का कालमान चार कोडाकोडी सागरोपम का कहा है।

जम्बूद्वीप द्वीप के भरत और ऐरवत क्षेत्र में आगामी उत्सर्पिणी के "सुषमसुषमा" नामक आरे का कालमान चार कोडाकोडी सागरोपम का होगा।

इसी प्रकार धातकीखण्ड के पूर्वार्ध और पश्चिमार्ध में एवं

अर्धपुष्करवरद्वीप के पूर्वार्ध और पश्चिमार्ध में काल जानना चाहिए।

भरहेवासे ओसप्पिणीकालस्स छण्हंआरकाणं आयारभाव पडोयार परूवणं—

सूत्र १२ (घ)

प. १. जंवुद्दीवे णं भंते ! दीवे भरहे वासे इमीसे ओसप्पिणीए

भरत क्षेत्र में अवसर्पिणी काल के छः आरों के आकार भाव स्वरूप का परूपण—

प्र. १. भंते ! जम्बूद्वीप के भरत क्षेत्र में इस अवसर्पिणी काल के

सुसमसुसमाए समाए उत्तमकट्ठपत्ताए भरहस्स वासस्स केरिसए आयारभावपडोयारे होत्था?

सुषमसुषमा नामक प्रथम आरे में जब वह अपने उत्कर्ष की पराकाष्ठा में था तब भरत क्षेत्र का आकार स्वरूप किस प्रकार का था?

उ. गोयमा ! बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे होत्था, से जहाणामए आलिंगपुक्खरेइ वा जाव णाणामणिपंचवण्णेहिं तणेहिं य मणीहिं य उवसोभिए, तं जहा– किण्हेहिं जाव सुक्किल्लेहिं।

उ. गौतम ! उसका भूमिभाग बड़ा समतल व रमणीय था। वह मुरज के ऊपरी भाग के समान समतल यावत् अनेक प्रकार की इन पाँच वर्ण की मणियों एवं तृणों से उपशोभित था, यथा–काली यावत् सफेद।

एवं वण्णो, गंधो, रसो, फासो, सद्दो अ तणाण य मणीण य भाणिअव्वो जाव तत्थ णं बहवे मणुस्सा मणुस्सीओ आसयंति, संयंति, चिट्ठंति, णिसीअंति, तुअट्टंति, हसंति, रमंति, ललंति।

इस प्रकार तृणों एवं मणियों के वर्ण, गन्ध, रस, स्पर्श तथा शब्द का वर्णन करना चाहिए यावत् वहाँ बहुत से मनुष्य मनुष्यनियाँ आश्रय लेते, शयन करते, खड़े होते, बैठते, देह को दायें-बायें घुमाते, मोड़ते, हँसते, रमण करते और मनोरंजन करते हैं।

तीसे णं समाए भरहे वासे बहवे १. उद्दाला, २, कुद्दाला, ३. मुद्दाला, ४. कयमाला, ५, णट्टमाला, ६. दंतमाला, ७. नागमाला, ८. सिंगमाला, ९. संखमाला, १०. सेअमाला।

उस समय भरत क्षेत्र में १. उद्दाल, २. कुद्दाल, ३. मुद्दाल, ४. कृतमाल, ५. नृत्तमाल, ६. दन्तमाल, ७. नागमाल, ८. शृंगमाल, ९. शंखमाल तथा १०. श्वेतमाल नामक दस वृक्ष कहे गए हैं।

णामं दुमगणा पण्णत्ता, कुसविकुसविसुद्धरूक्खमूला, मूलमंतो, कंदमंतो जाव बीअमंतो।

उनकी जड़ें डाभ तथा दूसरे प्रकार के तृणों से विशुद्ध थीं। वे मूल वाले, जड़ वाले यावत् बीज वाले थे।

पत्तेहिं य पुप्फेहिं य फलेहिं य उच्छण्णपडिच्छण्णा, सिरीए अईव-अईव उवसोभेमाणा चिट्ठंति।

वे पत्तों, फूलों और फलों से परस्पर आच्छादित होने के कारण अपनी शोभा से अत्यन्त उपशोभित होते हैं।

तीसे णं समाए भरहे वासे तत्थ-तत्थ बहवे भेरूतालवणाइं, हेरूतालवणाइं, मेरूतालवणाइं, पभयालवणाइं, सालवणाइं, सरलवणाइं, सत्तिवण्णवणाइं, पूयफलिवणाइं, खज्जूरीवणाइं, णालिएरीवणाइं, कुसविकुसविसुद्धरूक्खमूलाइं जाव चिट्ठंति।

उस समय भरत क्षेत्र में जहाँ-तहाँ बहुत से भेरूताल वृक्षों के वन, हेरूताल वृक्षों के वन, मेरूताल वृक्षों के वन, प्रभताल वृक्षों के वन, साल के वृक्षों के वन, सरल वृक्षों के वन, सप्तपर्ण वृक्षों के वन, सुपारी के वृक्षों के वन, खजूर के वृक्षों के वन, नारियल के वृक्षों के वन थे। उनकी जड़ें डाभ तथा दूसरे प्रकार के तृणों से विशुद्ध यावत् रहित हैं।

तीसे णं समाए भरहे वासे तत्थ-तत्थ बहवे सेरिआगुम्मा, णीमालिआगुम्मा, कोरंटयगुम्मा, बंधुजीवगगुम्मा, मणोज्जगुम्मा, बीअगुम्मा, बाणगुम्मा, कणइरगुम्मा, कुज्जयगुम्मा, सिंदुवारगुम्मा, मोग्गरगुम्मा, जूहिआगुम्मा, मल्लिआगुम्मा, वासंतिआगुम्मा, वत्थुलगुम्मा, कत्थुलगुम्मा, सेवालगुम्मा, अगत्थिगुम्मा, मगदंतिआगुम्मा, चंपकगुम्मा, जाइगुम्मा, णवणीइआगुम्मा, कुंदगुम्मा, महाजाइगुम्मा रम्मा महामेहणिकुरंबभूआ दसद्धवण्णं कुसुमं कुसुमेंति।

उस समय भरत क्षेत्र में जहाँ-तहाँ अनेक सेरिका गुल्म, नवमालिका गुल्म, कोरंटक गुल्म, बन्धुजीवक गुल्म, मनोज्ञ गुल्म, बीज गुल्म, बाण गुल्म, कनेर गुल्म, कुब्जक गुल्म, सिंदुवार गुल्म, मुद्गर गुल्म, यूथिका गुल्म, मल्लिका गुल्म, वासंतिका गुल्म, वस्तुक गुल्म, कस्तुल गुल्म, शैवाल गुल्म, अगस्ति गुल्म, मगदंतिका गुल्म, चंपक गुल्म, जाती गुल्म, नवनीतिका गुल्म, कुन्द गुल्म, महाजाती गुल्म थे। वे गुल्म रमणीय बादलों की घटाओं जैसे गहरे पंचरंगे फूलों से युक्त थे।

जे णं भरहे वासे बहुसमरमणिज्जं भूमिभागं वायविधुअग्गसाला मुक्कपुप्फपुंजोवयारकलिअं करेंति।

वे वायु से प्रकंपित अपनी शाखाओं के अग्र भाग से गिरे हुए फूलों से वे भरत क्षेत्र के अति समतल, रमणीय भूमिभाग को सुरभित बना देते थे।

तीसे णं समाए भरहे वासे तत्थ-तत्थ तहिं तहिं बहुईओ पउमलयाओ जाव सामलयाओ णिच्चं कुसुमिआओ जाव लयावण्णओ।

उस समय भरत क्षेत्र में जहाँ-तहाँ अनेक पद्मलताएँ यावत् श्यामलताएँ होती हैं। वे लताएँ सब ऋतुओं में फूलती थीं यावत् कलियाँ धारण किये रहती थीं।

तीसे णं समाए भरहे वासे तत्थ-तत्थ तहिं तहिं बहुईओ वणराईओ पण्णत्ताओ। किण्हाओ, किण्होभासाओ जाव मणोहराओ, रयमत्तगछप्पयकोरंग-भिंगारग-कोंडलग-जीवंजीवग-नंदीमुह-कविल-पिंगलक्खग-कारंडव-चक्कवायग-कलहंस-हंस-सारस-अणेगसउणगण मिहुणविअरिआओ सद्दुण्णइयमहुरसरणाइआओ, संपिंडिअ-दरिय-भमर-महुयरि-

उस समय भरत क्षेत्र में जहाँ-तहाँ बहुत-सी वनराजियाँ (वनपंक्तियाँ) थीं। वे कृष्ण, कृष्णाभायुक्त यावत् मनोहर थीं। पुष्प पराग के सौरभ से मत्त, भ्रमर, कोरक, भृंगारक, कुंडल, चकोर, नंदीमुख, कपिल, पिंगलाक्ष, कारंडक, चक्रवाक, बतक, हंस, सारस आदि अनेक पक्षियों के जोड़े उनमें विचरण करते थे। वे वनराजियाँ पक्षियों के मधुर शब्दों

पहकर परिलिंत-मत्त-छप्पय-कुसुमासवलोलमहुर-गुमगुमंत-गुंजंतदेसभागाओ, अब्भितरपुप्फ फलाओ वाहिरपत्तोच्छण्णओ, पत्तेहि य पुप्फेहि य ओच्छन्न वलिच्छत्ताओ, साउफलाओ, निरोययाओ, अकंटयाओ, णाणाविह-गुच्छ-गुम्ममंडवग-सोहियाओ, विचित्तसुहकेउ-भूयाओ, वावी-पुक्खरिणी दीहियासु-निवेसिय-रम्मजाल-हरयाओ पिडिम-णीहारिम-सुगंधि-सुह-सुरभि-मणहरं च महयागंधद्धाणिं मुयंताओ, सव्वोउयपुप्फुफलसमिद्धाओ सुरम्माओ पासाईयाओ दरिसणिज्जाओ अभिरूवाओ पडिरूवाओ। तीसे णं समाए भरहे वासे तत्थ-तत्थ तहिं तहिं मत्तगा णामं दुमगणा पण्णत्ता।

से सदा प्रतिध्वनित रहती थीं। उन वनराजियों के प्रदेश कुसुमों का आसव पीने को उत्सुक, मधुर गुंजन करते हुए भ्रमरियों के समूह से परिवृत मत्त भ्रमरों की मधुर ध्वनि से मुखरित थे। वे वनराजियाँ भीतर पुष्पों और फलों से तथा बाहर पत्तों से आच्छन्न थीं। पत्र और पुष्पों रूपी छत्रों से वे आच्छादित थीं। वहाँ के फल स्वादिष्ट थे। वहां का वातावरण निरोग था। वे काँटों से रहित थीं। वे तरह-तरह के फूलों के गुच्छों, लताओं के गुल्मों तथा मंडपों से शोभित थीं। वे अनेक प्रकार की सुन्दर ध्वजा से सुशोभित मालूम होती थीं। जहाँ सुघड़ता से निर्मित जाली झरोखों से युक्त वापिकाएँ, पुष्करणियाँ और दीर्घकाएँ थीं। वनराजियाँ ऐसी तृप्तिप्रद सुगन्ध छोड़ती थीं जो बाहर निकलकर पूँजीभूत होकर बहुत दूर फैल जाती थी और बड़ी मनोहर थी। वे वनराजियाँ सब ऋतुओं के पुष्पों और फलों से समृद्ध थीं। वे सुरम्य, प्रासादिक, दर्शनीय, अभिरूप और प्रतिरूप थीं। उस समय भरत क्षेत्र में जहाँ-तहाँ मत्तांग नामक कल्पवृक्ष समूह होते थे।

एवं जाव अणिगणा णामं दुमगणा पण्णत्ता।

इसी प्रकार अनग्न पर्यन्त दस प्रकार के कल्पवृक्ष समूह कहे गए हैं।

प. तीसे णं भंते ! समाए भरहे वासे मणुआणं केरिसए आयांरभाव पडोयारे पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! ते णं मणुआ सुपइड्डियकुम्म चारूचलणा जाव पासाईया दरिसणिज्जा अभिरूवा पडिरूवा।

प. तेसि णं भंते ! मणुआणं केवइकालस्स आहारट्ठे समुप्पज्जइ ?

उ. गोयमा ! अट्ठमभत्तस्स आहारट्ठे समुप्पज्जइ, पुढवीपुप्फफलाहारा णं ते मणुआ पण्णत्ता, समणाउसो!

प. तीसे णं भंते ! समाए भरहे वासे मणुआणं केवइअं कालं ठिई पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! जहण्णेणं देसूणाइं तिण्णि पलिओवमाइं, उक्कोसेणं तिण्णि पलिओवमाइं।

प. तीसे णं भंते ! समाए भरहे वासे मणुआणं सरीरा केवइअं उच्चत्तेणं पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! जहण्णेणं देसूणाइं तिण्णि गाउआइं, उक्कोसेणं तिण्णि गाउआइं।

प. ते णं भंते ! मणुआ किं संघयणी पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! वइरोसभणारायसंघयणी पण्णत्ता।

प. तेसि णं भंते ! मणुआणं सरीरा किं संठिया पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! समचउरंससंठाणसंठिआ पण्णत्ता, तेसि णं मणुआणं वेछप्पण्णा पिट्ठकरंडयसया पण्णत्ता, समणाउसो !

प. ते णं भंते ! मणुआ कालमासे कालं किच्चा कहिं गच्छन्ति ? कहिं उववज्जंति ?

उ. गोयमा ! छम्मासावसेसाउ जुंअलगं पसवंति, एगूणपण्णं राइंदिआइं सारक्खंति, संगोवेंति, संगोवेत्ता, कासित्ता, छीइत्ता, जंभाइत्ता, अक्किट्ठा अव्वहिआ—अपरिआविआ

प्र. भंते ! उस समय भरत वर्ष के मनुष्यों का आकार भाव स्वरूप कैसा कहा गया है ?

उ. गौतम ! उन मनुष्यों के चरण सुन्दर आकृति वाले कछुवे की पीठ की तरह उठे हुए मनोज्ञ यावत् प्रासादिक दर्शनीय अभिरूप प्रतिरूप होते हैं।

प्र. भंते ! उन मनुष्यों को कितने समय वाद आहार की इच्छा उत्पन्न होती है ?

उ. हे आयुष्मन् ! श्रमण गौतम ! उनको तीन दिन के वाद आहार की इच्छा उत्पन्न होती है। वे मनुष्य पृथ्वी, पुष्प और फल का आहार करने वाले कहे गए हैं।

प्र. भंते ! उस समय भरत क्षेत्र में मनुष्यों का आयुष्य कितने काल का कहा गया है ?

उ. गौतम ! जघन्य देशून तीन पल्योपम का और उत्कृष्ट तीन पल्योपम का होता है।

प्र. भंते ! उस समय भरत क्षेत्र में मनुष्यों के शरीर कितने ऊँचे कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! उनके शरीर जघन्यतः देशून तीन गव्यूति तथा उत्कृष्टतः तीन गव्यूति ऊँचे होते हैं।

प्र. भंते ! उन मनुष्यों का संहनन कैसा कहा गया है ?

उ. गौतम ! वे वज्र-ऋषभ-नाराच संहनन वाले होते हैं।

प्र. भंते ! उन मनुष्यों का शरीर संस्थान कैसा कहा गया है ?

उ. हे आयुष्मन् ! श्रमण गौतम ! उनका समचौरस संस्थान कहा गया है। उनके पसलियों की दो सौ छप्पन हड्डियाँ होती हैं।

प्र. भंते ! वे मनुष्य कालमास में काल करके कहाँ जाते हैं ? कहाँ उत्पन्न होते हैं ?

उ. गौतम ! जव उनका आयुष्य छह मास शेष रहता है तव वे एक युगल (एक वच्चा-एक वच्ची) को उत्पन्न करते हैं, उनकी पचास दिन-रात सार सम्हाल करते हैं, पालन-पोषण करते हैं,

कालमासे कालं किच्चा देवलोएसु उववज्जंति, देवलोअपरिग्गहा णं ते मणुआ पण्णत्ता।

पालन पोषण कर वे खाँस कर, छींक कर, जम्हाई लेकर शारीरिक कष्ट, व्यथा तथा परिताप का अनुभव नहीं करते हुए काल मास में काल करके देवलोकों में उत्पन्न होते हैं। उन मनुष्यों का जन्म देवलोक में ही कहा गया है।

प. तीसे णं भंते ! समाए भरहे वासे कइविहा मणुस्सा अणुसज्जित्था ?

उ. गोयमा ! छव्विहा पण्णत्ता, तं जहा–१. पम्हगंधा, २. मिअगंधा, ३. अममा, ४. तेअतली, ५. सहा, ६. सणिचारी[1]। –जंबू. वक्ख. २, सु. २६-३२

प्र. भंते ! उस समय भरत क्षेत्र में कितने प्रकार के मनुष्य होते हैं ?

उ. गौतम ! छह प्रकार के मनुष्य कहे गये हैं, यथा–१. **पद्मगन्ध**–*कमल के समान गंध वाले*, २. **मृगगंध**–*कस्तूरी सदृश गंध वाले*, ३. **अमम**–ममत्वरहित, ४. **तेजस्वी**–पराक्रमी, ५. सह–सहनशील, ६. शनैश्चारी–उत्सुकता न होने से धीरे-धीरे चलने वाले।

२. तीसे णं समाए चउहिं सागरोवमकोडाकोडीहिं काले वीइक्कंते अणंतेहिं वण्णपज्जवेहिं, अणंतेहिं गंधपज्जवेहिं, अणंतेहिं रसपज्जवेहिं, अणंतेहिं फासपज्जवेहिं, अणंतेहिं संघयणपज्जवेहिं, अणंतेहिं संठाणपज्जवेहिं, अणंतेहिं उच्चत्तपज्जवेहिं, अणंतेहिं आउपज्जवेहिं, अणंतेहिं गुरुलहुपज्जवेहिं, अणंतेहिं अगुरुलहुपज्जवेहिं, अणंतेहिं उट्ठाणकम्मबलवीरिअ-पुरिसक्कार-परक्कमपज्जवेहिं, अणंतगुण परिहाणीए परिहायमाणे-परिहायमाणे एत्थ णं सुसमा णामं समाकाले पडिवज्जिसु, समणाउसो !

२. हे आयुष्मन् श्रमण ! चार कोडाकोडी सागरोपम के प्रमाण वाले सुषम-सुषमा नामक प्रथम आरे के व्यतीत होने पर अनन्त वर्ण पर्यायों, अनन्त गंध पर्यायों , अनन्त रस पर्यायों, अनन्त स्पर्श पर्यायों, अनन्त संहनन पर्यायों, अनन्त संस्थान पर्यायों, अनन्त उच्चत्व पर्यायों, अनन्त आयु पर्यायों, अनन्त गुरु-लघु पर्यायों, अनन्त अगुरु-लघु पर्यायों, अनन्त उत्थान-कर्म-बल-वीर्य-पुरुषाकार-पराक्रम पर्यायों का अनन्त गुण परिहानि के क्रम से ह्रास होते-होते अवसर्पिणी काल का सुषमा नामक द्वितीय आरा प्रारम्भ होता है।

प. जंबुद्दीवे णं भंते ! दीवे इमीसे ओसप्पिणीए सुसमाए समाए उत्तम कट्ठपत्ताए भरहस्स वासस्स केरिसए आयारभावपडोयारे होत्था ?

प्र. भंते ! इस अवसर्पिणी के उत्कृष्टता को प्राप्त सुषमा नामक आरे में जम्बूद्वीप के भरत क्षेत्र का कैसा आकार स्वरूप कहा गया है ?

उ. गोयमा ! बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे होत्था, से जहाणामए आलिंगपुक्खरेइ वा।

**तं चेव जं सुसमसुसमाए पुव्ववण्णिअं।**

उ. गौतम ! उसका भूमिभाग बहुत समतल और रमणीय होता है।

**मुरज के ऊपरी भाग जैसा इत्यादि जैसा वर्णन सुषम-सुषमा आरे में किया गया है वैसा ही यहाँ जानना चाहिए।**

णवरं–णाणत्तं चउधणुसहस्समूसिआ एगे अट्ठावीसे पिट्ठकरंडकसए छट्ठभत्तस्स आहारट्ठे चउसट्ठिं राइंदिआइं सारक्खंति, दो पलिओवमाइं आऊ।

**सेसं तं चेव।**

तीसे णं समाए चउव्विहा मणुस्सा अणुसज्जित्था, तं जहा–

१. एका, २. पउरजंघा, ३. कुसुमा, ४. सुसमणा।

उससे इतना अन्तर है–उस काल के मनुष्य चार हजार धनुष की अवगाहना वाले होते हैं, उनकी पसलियों की हड्डियाँ एक सौ अट्ठाईस होती हैं। दो दिन बीतने पर उन्हें भोजन की इच्छा होती है। वे अपने यौगलिक बच्चों की चौंसठ दिन-रात तक सार सम्हाल करते हैं, उनकी आयु दो पल्योपम की होती है। **शेष सब कथन पूर्ववत् है।**

उस समय चार प्रकार के मनुष्य होते हैं–

१. एक–प्रवर श्रेष्ठ, २. प्रचुरजंघ–पुष्ट जंघा वाले, ३. कुसुम–पुष्प के सदृश सुकुमार, ४. सुशमन–अत्यन्त शान्त।

३. तीसे णं समाए तिहिं सागरोवमकोडाकोडीहिं काले वीइक्कंते अणंतेहिं वण्णपज्जवेहिं **जाव** अणंतेहिं उट्ठाण-कम्म-बलवीरिय-पुरिसक्कार-परक्कमपज्जवेहिं अणंतगुण परिहाणीए परिहायमाणे-परिहायमाणे एत्थ णं सुसमदुस्समाणामं समा पडिवज्जिसु, समणाउसो !

३. हे आयुष्मन् श्रमण ! तीन कोटाकोटि सागरोपम के प्रमाण वाले सुषमा नामक द्वितीय आरे के व्यतीत होने पर अनन्त वर्ण पर्यायों यावत् अनन्त उत्थान कर्म-बल-वीर्य पुरुषाकार पराक्रम पर्यायों का अनन्त गुण परिहानि के क्रम से ह्रास होते-होते अवसर्पिणी काल का सुषमदुषमा नामक तृतीय आरा प्रारम्भ होता है।

सा णं समा तिहा विभज्जइ, तं जहा–१. पढमे तिभाए, २. मज्झिमे तिभाए, ३. पच्छिमे तिभाए।

वह आरा तीन भागों में विभक्त है, यथा–१. प्रथम त्रिभाग, २. मध्यम त्रिभाग ३. पश्चिम (अंतिम) त्रिभाग।

---

१. मनुष्य मनुष्यनियों के क्षेत्र आदि संबंधी विस्तृत वर्णन एकोरूक द्वीप के वर्णन में देखें, यहाँ विशेष (जीवा. पडि. ३, सु. १११) अंतर पाठ दिया है, शेष वर्णन उसके समान है।

प. जंबुद्दीवे णं भंते ! दीवे इमीसे ओसप्पिणीए सुसमदुसमाए समाए पढममज्झिमेसु तिभाएसु भरहस्स वासस्स केरिसए आयारभावपडोयारे होत्था?

उ. गोयमा ! बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे होत्था, सो चेव गमो णेअव्वो णाणत्तं-दो धणुसहस्साइं उड्ढं उच्चत्तेणं, तेसिं च मणुआणं चउसट्ठिपिट्ठकरंडगा, चउत्थभत्तस्स आहारत्थे समुप्पज्जइ, ठिई पलिओवमं, एगूणासीइं राइंदियाइं सारक्खंति, संगोवेंति जाव देवलोएसु उववज्जंति, देवलोगपरिग्गहिआ णं ते मणुआ पण्णत्ता, समणाउसो !

प. तीसे णं भंते ! समाए पच्छिमे तिभाए भरहस्स वासस्स केरिसए आयारभावपडोयारे होत्था?

उ. गोयमा ! बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे होत्था, से जहाणामए आलिंगपुक्खरेइ वा जाव मणीहिं उवसोभिए, तं जहा-कित्तिमेहिं चेव, अकित्तिमेहिं चेव।

प. तीसे णं भंते ! समाए पच्छिमे तिभागे भरहे वासे मणुआणं केरिसए आयारभावपडोयारे होत्था?

उ. गोयमा ! तेसिं मणुयाणं छव्विहे संघयणे, छव्विहे संठाणे, बहूणि धणुसयाणि उड्ढं उच्चत्तेणं जहण्णेणं संखिज्जाणि वासाणि, उक्कोसेणं असंखिज्जाणि वासाणि आउअं पालेंति, पालित्ता अप्पेगइया णिरयगामी, अप्पेगइया तिरिअगामी, अप्पेगइया मणुस्सगामी, अप्पेगइया देवगामी, अप्पेगइया सिज्झंति, बुज्झंति, मुच्चंति, परिणिव्वायंति सव्वदुक्खाणमंतं करेंति। *-जम्बू. वक्ख. २, सु. ३३-३४*

४. तीसे णं समाए दोहिं सागरोवमकोडाकोडीहिं काले वीइक्कंते अणंतेहिं वण्णपज्जवेहिं जाव परिहायमाणे-परिहायमाणे एत्थ णं दूसमसुसमा णामं समाकाले पडिवज्जिंसु, समणाउसो !

प. तीसे णं भंते ! समाए भरहस्स वासस्स केरिसए आयारभावपडोयारे पण्णत्ते?

उ. गोयमा ! बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते, से जहाणामए आलिंगपुक्खरेइ वा जाव मणीहिं उवसोभिए तं जहा-कित्तिमेहिं चेव, अकित्तिमेहिं चेव।

प. तीसे णं भंते ! समाए भरहे मणुआणं केरिसए आयारभावपडोयारे पण्णत्ते?

उ. गोयमा ! तेसिं मणुआणं छव्विहे संघयणे, छव्विहे संठाणे, बहूइं धणूइं उड्ढं उच्चत्तेणं, जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं, उक्कोसेणं पुव्वकोडी आउअं पालेंति, पालित्ता, अप्पेगइआ णिरयगामी, अप्पेगइया तिरियगामी, अप्पेगइया मणुयगामी, अप्पेगइआ देवगामी, अप्पेगइआ सिज्झंति, बुज्झंति, मुच्चंति, परिणिव्वायंति सव्वदुक्खाणमंतं करेंति।

प्र. भंते ! इस अवसर्पिणी के सुषमदुषमा आरे के प्रथम तथा मध्यम त्रिभाग में जम्बूद्वीप के भरत क्षेत्र का आकार भाव स्वरूप कैसा होता है?

उ. हे आयुष्मन् श्रमण गौतम ! उसका भूमिभाग बहुत समतल और रमणीय होता है। उसका पूर्ववत् वर्णन जानना चाहिए। अन्तर यह है उस समय के मनुष्यों के शरीर की ऊँचाई दो हजार धनुष होती है। उनकी पसलियों की हड्डियाँ चौंसठ होती है। एक दिन के बाद उनमें आहार की इच्छा उत्पन्न होती है। उनकी आयु एक पल्योपम की होती है। अपने यौगलिक शिशुओं का वे ७९ दिन-रात पालन-पोषण करते हैं, सुरक्षा करते हैं यावत उन मनुष्यों का जन्म देवलोक में होता है। वे मनुष्य देवलोक वासी ही कहे गए हैं।

प्र. भंते ! उस आरे के अंतिम भाग में भरत क्षेत्र का आकार स्वरूप कैसा होता है?

उ. गौतम ! उस समय मुरज के ऊपरी भाग जैसा उसका भूमिभाग बहुत समतल तथा रमणीय होता है यावत् कृत्रिम एवं अकृत्रिम मणियों से उपशोभित होता है।

प्र. भंते ! उस आरे के अंतिम तीसरे भाग में भरत क्षेत्र में मनुष्यों का आकार स्वरूप कैसा होता है?

उ. गौतम ! उन मनुष्यों के छहों प्रकार के संहनन होते हैं, छहों प्रकार के संस्थान होते हैं, उनके शरीर की ऊँचाई सैकड़ों धनुष परिमाण होती है। उनका आयुष्य जघन्य संख्यात वर्षों का तथा उत्कृष्टतः असंख्यात वर्षों का होता है। अपनी आयु पूर्ण कर उनमें से कई नरक गति में, कई तिर्यञ्च गति में, कई मनुष्य गति में और कई देव गति में उत्पन्न होते हैं तथा कई सिद्ध, बुद्ध, मुक्त, परिनिर्वृत्त और समग्र दुःखों का अन्त करने वाले होते हैं।

४. हे आयुष्मन् श्रमण ! दो कोटाकोटि सागरोपम के प्रमाण वाले सुषम-दुःषमा नामक तृतीय आरे के व्यतीत होने पर अनन्त वर्ण पर्यायों आदि के क्रमशः हीन होते-होते अवसर्पिणी काल का दुषम-सुषमा नामक चौथा आरा प्रारम्भ होता है।

प्र. भंते ! उस समय भरत क्षेत्र का आकार भाव स्वरूप कैसा कहा गया है?

उ. गौतम ! उस समय में भरत क्षेत्र का भूमिभाग बहुत समतल और रमणीय होता है। मुरज के ऊपरी भाग जैसा समतल है यावत् कृत्रिम तथा अकृत्रिम मणियों से उपशोभित होता है।

प्र. भंते ! उस समय भरत क्षेत्र के मनुष्यों का आकार भावस्वरूप कैसा कहा गया है?

उ. गौतम ! उन मनुष्यों के छह प्रकार के संहनन होते हैं, छह प्रकार के संस्थान होते हैं उनकी ऊँचाई अनेक धनुष प्रमाण होती है। वे जघन्य अन्तर्मुहूर्त तथा उत्कृष्ट पूर्वकोटि का आयु भोगकर उनमें से कई नरक गति में, कई तिर्यञ्च गति में, कई मनुष्य गति में तथा कई देव गति में जाते हैं और कई सिद्ध, बुद्ध, मुक्त एवं परिनिर्वृत्त होते हैं तथा समस्त दुःखों का अन्त करते हैं।

तीसे णं समाएं तओ वंसा समुप्पज्जित्था, तं जहा- १.अरहंतवंसे, २.चक्कवट्टिवंसे, ३.दसारवंसे, तीसे णं समाए तेवीसं तित्थयरा, इक्कारस चक्कवट्टी, णव बलदेवा, णव वासुदेवा समुप्पज्जित्था।

५. तीसे णं समाए एक्काए सागरोवमकोडाकोडीए बायालीसाए वाससहस्सेहिं ऊणिआए काले वीइक्कंते अणंतेहिं वण्णपज्जवेहिं तहेव जाव परिहाणीए परिहायमाणे-परिहायमाणे एत्थ णं दूसमाणामं समा काले पडिवज्जिस्सइ समणाउसो !

प. तीसे णं भंते ! समाए भरहस्स वासस्स केरिसए आयारभावपडोयारे भविस्सइ ?

उ. गोयमा ! बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे भविस्सइ, से जहाणामए आलिंगपुक्खरेइ वा, मुइंगपुक्खरेइ वा जाव णाणामणिपंचवण्णेहिं कित्तिमेहिं चेव, अकित्तिमेहिं चेव।

प. तीसे णं भंते ! समाए भरहस्स वासस्स मणुआणं केरिसए आयारभावपडोयारे पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! तेसिं मणुयाणं छव्विहे संघयणे, छव्विहे संठाणे, बहुइओ रयणीओ उड्ढं उच्चत्तेणं जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं, उक्कोसेणं साइरेगं वाससयं आउयं पालेंति पालेत्ता अप्पेगइया णिरयगामी जाव सव्वदुक्खाणमंतं करेंति।

तीसे णं समाए पच्छिमे तिभागे गणधम्मे, पासंडधम्मे, रायधम्मे, जायतेए धम्मचरणे वोच्छिज्जिस्सइ।

६. तीसे णं समाए एक्कवीसाए वाससहस्सेहिं काले विइक्कंते अणंतेहिं वण्णपज्जवेहिं जाव परिहाणीए परिहायमाणे-परिहायमाणे एत्थ णं दूसमदूसमा णामं समा काले पडिवज्जिस्सइ, समणाउसो !

प. तीसे णं भंते ! समाए उत्तमकट्ठपत्ताए भरहस्स वासस्स केरिसए आयारभावपडोयारे भविस्सइ ?

उ. गोयमा ! काले भविस्सइ हाहाभूए, भंभाभूए, कोलाहलभूए, समाणुभावेण य खरफरूसधूलिमइला, दुव्विसहा, वाउला, भयंकरा य वाया संवट्टगा य वाइंति।

इह अभिक्खणं-अभिक्खणं धूमाहिंतिअ दिसा समंता रउस्सला रेणुकलुसतमपडलणिरालोआ समयलुक्खयाए णं अहिअं चंदा सीअं मोच्छिहिंति, अहिअं सूरिआ तविस्संति।

अदुत्तरं च णं गोयमा ! अभिक्खणं अरसमेहा, विरसमेहा, खारमेहा, खत्तमेहा, अग्गिमेहा, विज्जुमेहा, विसमेहा, अजवणिज्जोदगा, वाहिरोगवेदणो दारणपरिणामसलिला, अमणुण्णपाणिअगा चंडानिलपहयतिक्खधाराणिवायपउरं वासं वासिहिंति।

उस समय तीन वंश १. अर्हत् वंश, २. चक्रवर्ति वंश तथा ३. दशार वंश उत्पन्न (स्थापित) होते हैं तथा उस काल में तेईस तीर्थंकर, ग्यारह चक्रवर्ती, नौ बलदेव और नौ वासुदेव उत्पन्न होते हैं।

५. हे आयुष्मन् श्रमण ! बयालीस हजार वर्ष कम एक कोडाकोडी सागरोपम के प्रमाण वाले दुःषमसुषमा नामक चतुर्थ आरे के पूर्ण होने पर उसी प्रकार अनन्त वर्ण पर्यायों आदि का क्रमशः ह्रास होते-होते अवसर्पिणी काल का दुषमा नामक पाँचवाँ आरा प्रारम्भ होगा।

प्र. भंते ! उस काल में भरत क्षेत्र का कैसा आकार स्वरूप कहा गया है ?

उ. गौतम ! उस समय भरत क्षेत्र का भूमिभाग बहुत समतल और रमणीय होता है। वह मुरज के मृदंग के ऊपरी भाग जैसा समतल यावत् विविध प्रकार के पाँच वर्णों तथा कृत्रिम और अकृत्रिम मणियों द्वारा उपशोभित होता है।

प्र. भंते ! उस काल में भरत क्षेत्र में मनुष्यों का आकार स्वरूप कैसा कहा गया है ?

उ. गौतम ! उस समय मनुष्यों के छह प्रकार के संहनन और छह प्रकार के संस्थान होते हैं। उनकी ऊँचाई अनेक हाथ (सात हाथ) की होती है। वे जघन्य अन्तर्मुहूर्त तथा उत्कृष्ट कुछ अधिक सौ वर्ष का आयु भोगते हैं और भोगकर उनमें से कई नरक गति में जाते हैं यावत् कई सब दुःखों का अंत करते हैं।

उस काल के अन्तिम तीसरे भाग में गण धर्म, खण्ड धर्म, राज धर्म, अग्नि धर्म तथा धर्माचरण विच्छिन्न हो जायेंगे।

६. हे आयुष्मन् श्रमण ! इक्कीस हजार वर्ष प्रमाण वाले दुषमा नामक पाँचवें आरे के पूर्ण होने पर अनन्त वर्ण पर्यायों आदि का क्रमशः ह्रास होते-होते अवसर्पिणी काल का दुःषमा-दुषमा नामक छट्ठा आरा प्रारम्भ होगा।

प्र. भंते ! जब वह आरा उत्कृष्ट की पराकाष्ठा पर पहुँचेगा तब भरत क्षेत्र का आकार स्वरूप कैसा होगा ?

उ. गौतम ! उस समय दुःखार्ततावश लोगों में हाहाकार मच जायेगा, गाय आदि पशुओं में दुःखोद्विग्नता से चीत्कार फैल जायेगा, कोलाहल मच जायेगा। तब अत्यन्त कठोर, धूल से मलिन दुस्सह व्याकुल आकुलतापूर्ण भयंकर वायु चलेंगे, संवर्तक तृण काष्ठ आदि को उड़ाकर कहीं का कहीं पहुँचा देने वाले वायु विष चलेंगे।

उस काल में दिशाएँ प्रतिक्षण धुआँ छोड़ती रहेंगी, वे सर्वथा रज से भरी हुई होंगी, धूल से मलिन होंगी और घोर अंधकार के कारण प्रकाश शून्य हो जायेंगी। काल की रूक्षता के कारण चन्द्र अधिक अहित अपथ्य शीत हिम छोड़ेंगे, सूर्य असह्य रूप में तपेंगे।

गौतम ! इस कारण अरसमेघ–मनोज्ञ रस वर्जित जलयुक्त मेघ, विरसमेघ–विपरीत रसमय जलयुक्त मेघ, क्षारमेघ–खार के समान जलयुक्त मेघ, खात्रमेघ–करीप सदृश रसमय जलयुक्त मेघ (अम्ल या खट्टे जलयुक्त मेघ), अग्निमेघ–अग्नि सदृश दाहक जलयुक्त मेघ, विद्युत मेघ–बिजली गिराने वाले मेघ, विषमेघ–विषमय जलवर्षक मेघ, अयापनीयोदक–अप्रयोजनीय मेघ, व्याद्धि–कुष्ट आदि और तत्काल प्राण लेने वाली बीमारी उत्पादक जलयुक्त मेघ, अप्रियमेघ-तूफान जनित तीव्र प्रचुर जलधारा छोड़ने वाले मेघ निरंतर वर्षा करेंगे।

तेणं भरहे वासे गामागर-णगर-खेडकब्बड-मडंब-दोणमुह-पट्टणासमगयं जणवयं, चउप्पयगवेलए, खहयरे पक्खिसंघे गामारण्णप्पयारणिरए तसे अ पाणे, बहुप्पयारे रुक्ख-गुच्छ-गुम्म-लय-वल्लि-पवालंकुरमादीए तणवणस्सइकाइए ओसहीओ अ विद्धंसेहिंति, पव्वयगिरिडोंगरूत्थलभट्टिमादीए अ वेअड्ढगिरिवज्जे विरावेहिंति, सलिल-बिल-विसम-गत्तणिण्णुण्णयाणि अ गंगासिंधुवज्जाइं समीकरेहिंति।

जिससे भरत क्षेत्र के ग्राम, आकर, नगर, खेट, कर्बट, मडम्ब, द्रोणमुख, पत्तन आश्रम निवासी मनुष्यों, गाय आदि चौपाये प्राणियों, खेचर पक्षियों, गाँवों और वनों में रहने वाले द्वीन्द्रियादि त्रसों और प्राणियों तथा अनेक प्रकार के वृक्षों, नवमालिका आदि गुल्मों, अशोकलता आदि लताओं, बालुक्य आदि गुच्छों, बेलों, पत्तों, अंकुर इत्यादि बादर वनस्पति-कायिक औषधियों का वे विध्वंस कर देंगे. वैताढ्य आदि शाश्वत पर्वतों के अतिरिक्त अन्य पर्वतों, वैभार आदि क्रीड़ापर्वतों, चित्रकूट आदि डूँगरों, पथरीले टीलों, धूलवर्जित भूमि पठारों को तहस-नहस कर डालेंगे। गंगा और सिन्धु महानदी के अतिरिक्त शेष जल के स्रोतों, झरनों, विषमगर्त-उबड़-खाबड़ गड्ढों, निम्न उन्नत नीचे ऊँचे जलीय स्थानों को समान कर देंगे अर्थात् उनका नामोनिशान मिटा देंगे।

प. तीसे णं भंते ! समाए भरहस्स वासस्स भूमीए केरिसए आयारभावपडोयारे भविस्सइ?

उ. गोयमा ! भूमी भविस्सइ इंगालभूआ, मुम्मुरभूआ, छारिअभूआ, तत्तकवेल्लुअभूआ, तत्तसमजोइभूआ, धूलिबहुला, रेणुबहुला, पंकबहुला, पणयबहुला, चलणिबहुला, बहूणं धरणिगोअराणं सत्ताणं दुन्निक्कमा या वि भविस्सइ।

प्र. भंते ! उस काल में भरत क्षेत्र की भूमि का आकार स्वरूप कैसा होगा?

उ. गौतम ! उस समय भूमि अंगारों जैसी, अग्निकणों जैसी, गर्म राख जैसी, तपे हुए कवेलु जैसी, सर्वत्र एक जैसी तप्त ज्वालामय होगी। उसमें धूलि रेणु बालुका पंक कीचड़ पतला कीचड़ चलते समय जिसमें पैर डूब जाए ऐसे प्रचूर कीचड़ की बहुलता होगी। (पृथ्वी पर चलने-फिरने वाले प्राणियों का उस पर चलना बड़ा कठिन होगा।)

प. तीसे णं भंते ! समाए भरहे वासे मणुआणं केरिसए आयारभावपडोयारे भविस्सइ?

उ. गोयमा ! मणुआ भविस्संति दुरूवा, दुव्वण्णा, दुगंधा, दुरसा, दुफासा अणिट्ठा अकंता, अप्पिआ, असुभा, अमणुन्ना, अमणामा।

हीणस्सरा, दीणस्सरा, अणिट्ठस्सरा, अकंतस्सरा, अप्पिअस्सरा, अमणामस्सरा, अमणुण्णस्सरा। अणादेज्जवयणपच्चायाता, णिल्लज्जा, कूड-कवड-कलह-बंध-वेर-निरया मज्जायातिक्कमप्पहाणा, अकज्जणिच्चुज्जुया, गुरूणिओगविणयरहिआ य विकलरूवा, परूढ णह केस-मंसु-रोमा काला, खरफरूससमावण्णा, फुट्टसिरा, कविलपलिअकेसा, बहुण्हारूणिसंपिणद्धदुद्दंसणिज्जरूवा, संकुडिअ वलीतरंग परिवेढिअंगमंगा, जरापरिण यव्वथेरगणरा, पविरलपरिसडिअदंतसेढी, उब्भडघडमुहा, विसमणयणवंकणासा, वंकवलीविगयभेसणुमुहा, दुद्द विकिटिभ सिब्भफुडिअ, फरूसच्छवी, चित्तलंगमंगा, कच्छू खसराभिभूआ, खरतिक्खणक्खकंडूइ-अविकयतणू, टोलगतिविसमसंधिबंधणा, उक्कडूअट्ठि-अविभत्तदुब्बल-

प्र. भंते ! उस काल में भरत क्षेत्र के मनुष्यों का आकार स्वरूप कैसा होगा?

उ. गौतम ! उस समय मनुष्यों का रूप वर्ण, गंध, रस, स्पर्श, अनिष्ट, अकान्त, अप्रिय, अशुभ, अमनोज्ञ तथा अमनोहर होगा।

उनका स्वर हीन, दीन, अनिष्ट, अकान्त, अप्रिय, अमनोगम्य और अमनोज्ञ होगा। उनका वचन अनादेय अशोभन होगा। वे निर्लज्ज होंगे, कूट, कपट, कलह, बन्ध तथा वैर भाव में निरत होंगे। मर्यादाएँ लाँघने में तत्पर रहेंगे। अकार्य करने में सदा उद्यत होंगे, गुरुजनों की आज्ञा पालन और विनय से रहित होंगे, उनका विकराल रूप होगा। बढ़े हुए नख, केश तथा दाढ़ी मूँछ युक्त काले, कठोर स्पर्शयुक्त, गहरी रेखाओं या सलवटों के कारण फटे हुए से मस्तक युक्त धुएँ से वर्ण वाले तथा सफेद केशों से युक्त, अत्यधिक नाड़ियों से परिबद्ध होने से दुर्दर्शनीय रूप से युक्त, देह में पास-पास पड़ी झुर्रियों की तरंगों से परिव्याप्त अंगयुक्त, जरा जर्जर वृद्धों से सदृश प्रविरल दूर-दूर प्ररूढ तथा परिशटित परिपतितदन्त श्रेणीयुक्त, घड़े के विकृत मुख सदृश मुखयुक्त, असमान नेत्रयुक्त, वक्र-टेढ़ी नासिका युक्त, झुर्रियों से विकृत वीभत्स भीषण मुखयुक्त, दाद, खाज, सेहुआ आदि से विकृत, कठोर चर्मयुक्त, चित्रल-चितकबरे अवयवमय देह युक्त पाँव एवं खसरसंज्ञक चर्मरोग से पीड़ित, कठोर तीक्ष्ण नखों से खाज करने के कारण विकृत व्रणमय खरोंची हुई देहयुक्त, ऊँट आदि की चाल के समान अशुभ चालयुक्त, विषमसन्धि बन्धनयुक्त, अयथावस्थित अस्थियुक्त,

कुसंघयणकुप्पमाणकुसंठिआ, कुरूवा कुट्ठाणा-सणकुसेज्जकुभोइणो, असुइणो अणेगवाहिपीलि-अंगमंगा खलंतविब्भलगई णिरूच्छाहा, सत्तपरि-वज्जियाविगयचेट्ठा नट्ठतेआ, अभिक्खणं सीउण्हखरफरूसवाय विज्झडि-अमलिणपंसुर ओगुंडिअंगमंगा, वहुकोह-माण-माया-लोभा, वहुमोहा, असुभदुक्खभागी, ओसण्णं धम्मसण्ण-सम्मत्तपरिब्भट्ठा।

पौष्टिक भोजनरहित, शक्तिहीन, कुत्सित संहनन, कुत्सित परिमाण, कुत्सित संस्थान एवं कुत्सित रूप युक्त, कुत्सित आश्रय, कुत्सित आसन, कुत्सित शय्या तथा कुत्सित भोजनसेवी, अशुचि अपवित्र अथवा अश्रुति श्रुत-शास्त्र ज्ञान वर्जित अनेक व्याधियों से पीड़ित, स्खलित विह्वल गति युक्त लड़खड़ाकर चलने वाले, उत्साहरहित सत्वहीन निश्चेष्ट, नष्टतेज तेजोविहीन निरन्तर शीत उष्ण तीक्ष्ण कठोर वायु से व्याप्त शरीरयुक्त, मलिन धूलि से आवृत देहयुक्त, बहु क्रोधी अहंकारी मायावी लोभी तथा मोहमय अशुभ कार्यों के परिमाणस्वरूप अत्यधिक दुःखी प्रायः धर्मसंज्ञा धार्मिक श्रद्धा तथा सम्यक्त्व से परिभ्रष्ट होंगे।

उक्कोसेणं रयणिप्पमाणमेत्ता, सोलसवीसइवास-परमाउसो, वहुपुत्तणत्तुपरियालपणयवहुला, गंगासिंधुओ महाणईओ वेअड्ढं च पव्वये नीसाए बावत्तरिं णिगोअवीअं बीअमेत्ता विलवासिणो मणुआ भविस्संति[1]।

उत्कृष्टतः उनके शरीर की ऊँचाई एक हाथ की होगी, उनका अधिकतम आयुष्य स्त्रियों का सोलह वर्ष तथा पुरुषों का बीस वर्ष का होगा। अपने बहुपुत्र पौत्रमय परिवार में उनका बड़ा प्रेम मोह होगा। वे गंगा महानदी, सिन्धु महानदी के तट तथा वैताढ्य पर्वत के समीपवर्ती विलों में रहेंगे। वे बिलवासी मनुष्य संख्या में बहत्तर होंगे। जो भविष्य में मानव जाति के विस्तार के लिए बीजरूप होंगे।

प. तेणं भंते मणुआ किमाहारिस्संति ?

उ. गोयमा ! तेणं कालेणं ते णं समएणं गंगासिंधुओ महाणईओ रहपहमित्तवित्थराओ अक्खसोअप्पमाणमेत्तं जलं वोज्झिहिंति। सेवि अ णं जले वहुमच्छकच्छभाइण्णे णो चेव णं आउवहुले भविस्सइ।

प्र. भंते ! वे मनुष्य क्या आहार करेंगे ?

उ. गौतम ! उस काल और उस समय में गंगा महानदी और सिन्धु महानदी ये दो नदियाँ रहेंगी। जिनका रथ चलने के लिए अपेक्षित पथ जितना मात्र उनका विस्तार होगा। उनमें रथ के चक्र के छेद की गहराई जितना गहरा जल रहेगा। उनमें अनेक मत्स्य तथा कच्छप कछुए रहेंगे। उस जल में सजातीय अप्काय के जीव नहीं होंगे।

तए णं ते मणुआ सूरूग्गमणुमुहुत्तंसि अ सूरत्थमणूमुहुत्तंसि अ विलेहिंतो णिद्धाइस्संति, विलेहिंतो णिद्धाइत्ता मच्छकच्छभे थलाइं गाहेहिंति, मच्छकच्छभे थलाइं गाहेत्ता सीआतवतत्तेहिं मच्छकच्छभेहिं इक्कवीसं वाससहस्साइं वित्तिं कप्पेमाणा विहरिस्संति[2]।

वे मनुष्य सूर्योदय के समय तथा सूर्यास्त के समय अपने बिलों से तेजी से दौड़कर निकलेंगे। विलों से निकलकर मछलियों और कछुओं को पकड़ेंगे और उनको किनारे पर लायेंगे। किनारे लाकर रात में शीत द्वारा तथा दिन में आतप द्वारा उनको पकायेंगे, सुखायेंगे, इस प्रकार वे अतिसरस खाद्य को पचाने में असमर्थ अपनी जठराग्नि के अनुरूप उन्हें आहार योग्य वना लेंगे। इस आहार वृत्ति द्वारा वे इक्कीस हजार वर्ष पर्यन्त अपना निर्वाह करेंगे।

प. ते णं भंते ! मणुआ णिस्सीला णिव्वया, णिग्गुणा, णिम्मेरा, णिप्पच्चक्खाणपोसहोववासा, ओसण्णं मंसाहारा, मच्छाहारा, खुड्डाहारा, कुणिमाहारा कालमासे कालं किच्चा कहिं गच्छिहिंति, कहिं उववज्जिहिंति ?

प्र. भंते ! वे मनुष्य जो निःशील–शीलरहित, आचाररहित, निर्व्रत–महाव्रत अणुव्रतरहित, निर्गुण–उत्तरगुणरहित, निर्मर्याद–कुल आदि की मर्यादाओं से रहित, प्रत्याख्यान–त्याग पौषध व उपवास से रहित होंगे। वे प्रायः माँसभोजी, मत्स्यभोजी, यत्र-तत्र अवशिष्ट क्षुद्र तुच्छ धान्यादिक भोजी, कुणिपभोजी– वसा या चर्वी आदि दुर्गन्धित पदार्थ भोजी होंगे। वे मनुष्य आयुष्य समाप्त होने पर मरकर कहाँ जायेंगे, कहाँ उत्पन्न होंगे ?

उ. गोयमा ! ओसण्णं णरगतिरिक्खजोणिएसु उववज्जिहिंति।

उ. गौतम ! वे प्रायः नरकगति और तिर्यञ्चगति में उत्पन्न होंगे।

प. तीसे णं भंते ! समाए सीहा, वग्घा, विगा, दीविआ, अच्छा, तरस्सा, परस्परा, सरभ, सियालविरालसुणगा, कोलसुणगा,

प्र. भंते ! तत्कालवर्ती सिंह, वाघ, भेड़िए, रीछ, तरक्ष, चीते, गेंडे शरभ-अष्टापद, शृंगाल, विलाव, कुत्ते, जंगली कुत्ते या सूअर,

१. विया.स.७,उ.६,सु.३१-३३

२. विया.स.७,उ.६,सु.३४

ससगा, चित्तगा, चिल्ललगा, ओसण्णं मंसाहारा, मच्छाहारा, खोद्दाहारा, कुणिमाहारा कालमासे कालं किच्चा कहिं गच्छिहिंति, कहिं उववज्जिहिंति ?

उ. गोयमा ! ओसण्णं णरगतिरिक्खजोणिएसु उववज्जिहिंति।

प. ते णं भंते ! ढंका, कंका, पीलगा, मग्गुगा, सिही ओसण्णं मंसाहारा, मच्छाहारा, खोद्दाहारा, कुणिमाहारा कालमासे कालं किच्चा कहिं गच्छिहिंति, कहिं उववज्जिहिंति ?

उ. गोयमा ! ओसण्णं णरगतिरिक्खजोणिएसु गच्छिहिंति उववज्जिहिंति[1]। –जंबू. वक्ख. २, सु. ४४-४६

खरगोश, चीतल तथा चिल्लक जो प्रायः माँसाहारी मत्स्याहारी, क्षुद्राहारी तथा कुणिमाहारी होंगे वे आयुष्य समाप्त होने पर मरकर कहाँ जायेंगे, कहाँ उत्पन्न होंगे ?

उ. गौतम ! वे प्रायः नरकगति और तिर्यञ्चगति में उत्पन्न होंगे।

प्र. भंते ! ढंक (काक विशेष) कंक कठफोडा पीलक मद्गुक जल काकशिखी मयूर जो प्रायः माँसाहारी मत्स्याहारी क्षुद्राहारी तथा कुणिमाहारी होंगे वे आयुष्य समाप्त होने पर मरकर कहाँ जायेंगे, कहाँ उत्पन्न होंगे ?

उ. गौतम ! वे प्रायः नरकगति और तिर्यञ्चगति में जायेंगे।

## भरहे वासे उस्सप्पिणी कालस्स छण्हंआरकाणं आयारभावपडोयार परूवणं–

## भरत क्षेत्र में उत्सर्पिणी काल के छह आरों के आकार भाव स्वरूप का प्ररूपण–

सूत्र १२ (ङ)

१. तीसे णं समाए इक्कवीसाइ वाससहस्सेहिं काले वीइक्कंते आगमिस्साइ उस्सप्पिणीए सावणवहुलपडिवए वालवकरणंसि अभीइणक्खत्ते चोद्दसपढमसमये अणंतेहिं वण्णपज्जवेहिं जाव अणंतगुण परविढीए परिवड्ढेमाणे-परिवड्ढेमाणे एत्थ णं दूसमदूसमा णामं समा काले पडिवज्जिस्सइ, समणाउसो !

१. हे आयुष्मन् श्रमण ! उस अवसर्पिणी काल के छठे आरे के इक्कीस हजार वर्ष व्यतीत हो जाने पर श्रावण मास कृष्ण पक्ष प्रतिपदा के दिन वालव नामक करण में चन्द्रमा के साथ अभिजित् नक्षत्र का योग होने पर चतुर्दशविध काल के प्रथम समय में आगामी उत्सर्पिणी काल का दुपमदुपमा नामक प्रथम आरा प्रारम्भ होगा। उसमें अनन्त वर्ण पर्यायादि अनन्तगुण परिवृद्धि के क्रम से परिवर्द्धित होते जायेंगे।

प. तीसे णं भंते! समाए भरहस्स वासस्स केरिसए आयारभावपडोयारे भविस्सइ ?

प्र. भंते ! उस काल में भरत क्षेत्र का आकार स्वरूप कैसा होगा ?

उ. गोयमा ! **काले भविस्सइ, हाहाभूए, भंभाभूए एवं सो चेव दूसमदूसमावेढओ णेअव्वो।**

उ. गौतम ! **उस समय अवसर्पिणी काल के दुपमदुपमा नामक छट्ठे आरे के समान हाहाकारमय चीत्कारमय स्थिति होगी।**

२. तीसे णं समाए एक्कवीसाए वाससहस्सेहिं काले विइक्कंते अणंतेहिं वण्णपज्जवेहिं जाव अणंतगुणपरिवुड्ढीए परिवड्ढेमाणे-परिवड्ढेमाणे एत्थ णं दूसमादूसमा णामं समा काले पडिवज्जिस्सइ, समणाउसो !

२. हे आयुष्मन् श्रमण ! उस काल के उत्सर्पिणी के प्रथम आरक दुःषम दुषमा के इक्कीस हजार वर्ष व्यतीत हो जाने पर उसका दुषमा नामक द्वितीय आरा प्रारम्भ होगा। उसमें अनन्त वर्णपर्यायादि अनन्त गुण परिवृद्धि के क्रम से परिवर्द्धित होते जायेंगे।

तेणं कालेणं तेणं समएणं पुक्खलसंवट्टए णामं महामेहे पाउब्भविस्सइ भरहप्पमाणमित्ते आयामेणं तदणुरूवं च णं विक्खंभवाहल्लेणं। तए णं से पुक्खलसंवट्टए महामेहखिप्पामेव पतण तणाइस्सइ, खिप्पामेव पतणतणाइत्ता खिप्पामेव पविज्जुआइस्सइ खिप्पामेव पविज्जुआइत्ता खिप्पामेव जुग-मुसल-मुट्ठिप्पमाणमित्ताहिं धाराहिं ओघमेघं सत्तरत्तं वासं वासिस्सइ, तेणं भरहस्स वासस्स भूमिभागं इंगालभूअं मुम्मुरभूअं छारिअभूअं तत्त कवेल्लुगभूअं तत्तसमजोइभूअं णिव्वाविस्सइ त्ति।

उस काल और उस समय उत्सर्पिणी काल के दुःषमा नामक दूसरे आरे के प्रारम्भ में भरत क्षेत्र प्रमाण आयाम विष्कम्भ वाहल्य वाला पुष्कर संवर्तक नामक महामेघ प्रादुर्भूत होगा। वह पुष्कर संवर्तक महामेघ शीघ्र ही गर्जन करेगा, गर्जन कर शीघ्र ही विद्युत से युक्त होगा, उसमें विजलियाँ चमकने लगेंगी, विद्युतयुक्त शीघ्र ही वह युग मूसल और मुष्टि परिमित कोटि धाराओं से सात दिन-रात तक सर्वत्र एक जैसा वरसेगा जिससे वह भरत क्षेत्र के अंगारमय मुर्मुरमय, क्षारमय तप्त कटाह सदृश सव ओर से परितृप्त तथा दहकते भूमिभाग को शीतल करेगा।

तंसि च णं पुक्खलसंवट्टगंसि महामेहंसि सत्तरत्तं णिवतितंसि समाणंसि एत्थ णं खीरमेहे णामं महामेहे पाउब्भविस्सइ, भरहप्पमाणमेत्ते आयामेणं, तदणुरूवं च णं विक्खंभवाहल्लेणं।

यों सात दिन-रात तक पुष्कर संवर्तक महामेघ के वरस जाने पर क्षीरमेघ नामक महामेघ प्रकट होगा। वह लम्बाई चौड़ाई तथा विस्तार में भरत क्षेत्र जितना होगा। वह क्षीरमेघ नामक

१. वया.स.७, उ.६, सु.३५-३७

तए णं से खीरमेहे णामं महामेहे खिप्पामेव पतणतणाइस्सइ जाव खिप्पामेव जुग-मुसल-मुट्ठिप्पमाणमित्ताहिं धाराहिं ओघमेघं सत्तरत्तं वासं वासिस्सइ, जेणं भरहवासस्स भूमीए वण्णं गंधं रसं फासं च जणइस्सइ।

महामेघ शीघ्र ही गर्जन करेगा यावत् शीघ्र ही युग-मूसल और मुष्टि परिमित धाराओं से सर्वत्र एक सदृश सात दिन-रात तक वर्षा करेगा। जिससे भरत क्षेत्र की भूमि में शुभ वर्ण, शुभ गन्ध, शुभ रस तथा शुभ स्पर्श उत्पन्न हो जायेंगे।

तंसि च णं खीरमेहंसि सत्तरत्तं णिवतितंसि समाणंसि इत्थ णं घयमेहे णामं महामेहे पाउब्भविस्सइ। भरहप्पमाणमेत्ते आयामेणं, तदणुरूवं च णं विक्खंभबाहल्लेणं तए णं से घयमेहे महामेहे खिप्पामेव पतणतणाइस्सइ जाव वासं वासिस्सइ। जेणं भरहस्स वासस्स भूमीए सिणेहभावं जणइस्सइ।

उस क्षीरमेघ के सात दिन-रात बरस जाने पर घृतमेघ नामक महामेघ प्रकट होगा। वह लम्बाई चौड़ाई और विस्तार में भरत क्षेत्र जितना होगा। वह घृतमेघ नामक विशाल बादल शीघ्र ही गर्जन करेगा यावत् वर्षा करेगा। इस प्रकार वह भरत क्षेत्र की भूमि में स्नेहभाव स्निग्धता उत्पन्न करेगा।

तंसि च णं घयमेहंसि सत्तरत्तं णिवतितंसि समाणंसि एत्थ णं अमयमेहे णामं महामेहे पाउब्भविस्सइ। भरहप्पमाणमित्तं आयामेणं तदणुरूवं च णं विक्खंभवाहल्लेणं, तए णं से अमयमेहे णामं महामेहे खिप्पामेव पतणतणाइस्सइ जाव वासं वासिस्सइ जेणं भरहे वासे रूक्ख-गुच्छ-गुम्म-लय-वल्लि-तण-पव्वग-हरिय-ओसहिं पवालंकुरमाईए तणवणस्सइकाइए जणइस्सइ।

उस घृतमेघ के सात दिन-रात तक बरस जाने पर अमृतमेघ नामक महामेघ प्रकट होगा। वह लम्बाई चौड़ाई और विस्तार में भरत क्षेत्र जितना होगा। वह अमृतमेघ नामक विशाल बादल शीघ्र ही गर्जन करेगा यावत् वर्षा करेगा। इस प्रकार वह भरत क्षेत्र में वृक्ष, गुच्छ, गुल्म, लता, बेल, तृण, घास, पर्वग, गन्ने आदि हरित हरियाली दूब आदि औषधि जड़ी बूटी पत्ते तथा कोंपल आदि तृण वनस्पतियों को उत्पन्न करेगा।

तंसि च णं अमयमेहंसि सत्तरत्तं णिवतितंसि समाणंसि एत्थ णं रसमेहे णामं महामेहे पाउब्भविस्सइ। भरहप्पमाणमेत्ते आयामेणं तदणुरूवं च विक्खंभवाहल्लेणं। तए णं से रसमेहे णामं महामेहे खिप्पामेव पतणतणाइस्सइ जाव वासं वासिस्सइ।

उस अमृतमेघ के इस प्रकार सात दिन-रात बरस जाने पर रसमेघ नामक महामेघ प्रकट होगा। वह लम्बाई चौड़ाई और विस्तार में भरत क्षेत्र जितना होगा। फिर वह रसमेघ नामक विशाल बादल शीघ्र ही गर्जन करेगा यावत् वर्षा करेगा।

जेणं तेसिं बहूणं रूक्ख-गुच्छ-गुम्म-लय-वल्लि-तण-पव्वग-हरित-ओसहि-पवालंकुरमादीणं १. तित्त, २. कडुअ, ३. कसाय, ४. अंबिल, ५. महुरे पंचविहे रसविसेसे जणइस्सइ।

जिससे उन वृक्ष, गुच्छ, गुल्म, लता, बेल, तृण, पर्वग, हरियाली, औषधि, पत्ते और कोंपल आदि में १. तिक्त, २. कटुक, ३. कषाय, ४. अम्ल तथा ५. मधुर इन पाँच प्रकार के रसों को उत्पन्न करेगा।

तए णं भरहे वासे भविस्सइ परूढरूक्ख-गुच्छ-गुम्म-लय-वल्लि-तण-पव्वग-हरिअ-ओसहिए उवचियतय पत्त पवालंकुर पुप्फ-फलसमुइए सुहोवभोगे या वि भविस्सइ।

तब भरत क्षेत्र में वृक्ष गुच्छ, गुल्म, लता, बेल, तृण, पर्वग, हरियाली, औषधि, पत्ते तथा कोंपल आदि उगेंगे। उनकी त्वचा छाल, पत्र, प्रवाल, पल्लव, अंकुर, पुष्प, फल ये सब परिपुष्ट होंगे और सुखपूर्वक सेवन करने योग्य होंगे।

तए णं से मणुआ भरहे वासे परूढरूक्ख-गुच्छ-गुम्म-लय-वल्लि-तण-पव्वय-हरिअ-ओसहिअं-उवचितय-पत्त-पवाल-पल्लवंकुर-पुप्फ-फल-समुइअं सुहोवभोगं जायं जायं चावि पासहिंति पासित्ता विलेहिंतो णिद्धाइस्संति, णिद्धाइत्ता हट्ठतुट्ठा अण्णमण्णं सद्दाविस्संति, सद्दावित्ता एवं वदिस्संति–

तब वे बिलवासी मनुष्य देखते हैं कि भरत क्षेत्र में वृक्ष, गुच्छ, गुल्म, लता, बेल, तृण, पर्वग, हरियाली औषधि ये सब उत्पन्न हो गये हैं। छाल, पत्र, प्रवाल, पल्लव, अंकुर, पुष्प तथा फल परिपुष्ट एवं सुखोपभोग्य हो गये हैं, ऐसा देखकर वे बिलों से निकलेंगे और निकलकर हर्षित एवं प्रसन्न होते हुए एक-दूसरे को पुकारेंगे, पुकारकर कहेंगे–

जाए णं देवाणुप्पिआ ! भरहे वासे परूढरूक्ख गुच्छ-गुम्म-लय-वल्लि-तण-पव्वय-हरिय-ओसहिए-उवचिय-तय-पत्त-पवाल-पल्लवंकुर-पुप्फ-फल-समुइए सुहोवभोगे तं जे णं देवाणुप्पिआ ! अम्हे केइ अज्जप्पभिइ असुभं कुणिमं आहारं आहारिस्सइ से णं अणेगाहिं छायाहिं वज्जणिज्जेत्ति कट्टु संठिइं ठवेस्संति, ठवेत्ता भरहे वासे सुहंसुहेणं अभिरममाणा अभिरममाणा विहरिस्संति।

"हे देवानुप्रियों ! भरत क्षेत्र में वृक्ष, गुच्छ, गुल्म, लता, बेल, तृण, पर्वग, हरियाली, औषधि ये सब उत्पन्न हो गये हैं। तथा छाल, पत्र, प्रवाल, पल्लव, अंकुर, पुष्प, फल ये सब परिपुष्ट एवं सुखोपभोग्य हो गये हैं। अतः हे देवानुप्रियों ! आज से जो कोई अशुभ मांसादिमूलक आहार करेगा उसकी छाया भी वर्जनीय होगी।" इस प्रकार से विचार करके मर्यादा की व्यवस्था करेंगे और व्यवस्था करके भरत क्षेत्र में सुखशान्ति का अनुभव करते हुए रहेंगे।

प. तीसे णं भंते ! समाए भरहस्स वासस्स केरिसए आयारभावपडोयारे भविस्सइ ?

प्र. भंते ! उस समय (उत्सर्पिणी काल के दुःषमा नामक द्वितीय आरक में) भरत क्षेत्र का आकार भावस्वरूप कैसा होगा ?

उ. गोयमा ! बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे भविस्सइ से जहाणामए आलिंगपुक्खरेइ वा, मुइंगपुक्खरेइ वा जाव णाणामणिपंचवण्णेहिं कित्तिमेहिं चेव, अकित्तिमेहिं चेव।

उ. गौतम ! मुरज तथा मृदंग के ऊपरी भाग जैसा उसका भूमिभाग बहुत समतल तथा रमणीय होगा यावत् अनेक प्रकार की कृत्रिम एवं अकृत्रिम पाँच वर्ण की मणियों से उपशोभित होगा।

प. तीसे णं भंते ! समाए मणुआणं केरिसए आयारभावपडोयारे भविस्सइ?

प्र. भंते ! उस समय के मनुष्यों का आकार भाव स्वरूप कैसा होगा?

उ. गोयमा ! समाए मणुआणं छव्विहं संघयणं, छव्विहे संठाणे, बहूईओ रयणीओ उड्ढं उच्चत्तेणं जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं उक्कोसेणं साइरेगं वाससयं आउअं पालेहिंति, पालेत्ता अप्पेगइआ णिरयगामी, अप्पेगइआ तिरियगामी, अप्पेगइआ मणुयगामी, अप्पेगइआ देवगामी ण सिज्झंति।

उ. गौतम ! उन मनुष्यों का छह प्रकार का संहनन एवं छह प्रकार का संस्थान होगा। उनकी ऊँचाई अनेक प्रकार के हाथों की होगी। उनका जघन्य अन्तर्मुहूर्त तथा उत्कृष्ट कुछ अधिक सौ वर्ष का आयुष्य होगा और आयुष्य को भोगकर उनमें से कई नरक गति में, कई तिर्यञ्च गति में, कई मनुष्य गति में और कई देव गति में उत्पन्न होंगे, किन्तु सिद्ध नहीं होंगे।

३. तीसे णं समाए एक्कवीसाए वाससहस्सेहिं काले वीइक्कंते अणंतेहिं वण्णपज्जवेहिं जाव परिवड्ढेमाणे-परिवड्ढेमाणे एत्थ णं दुस्समसुसमा णामं समा काले पडिवज्जिस्सइ, समणाउसो !

३. हे आयुष्मन् श्रमण ! उस आरे के इक्कीस हजार वर्ष प्रमाण काल व्यतीत हो जाने पर उत्सर्पिणी काल का दुषम-सुषमा नामक तृतीय आरा आरंभ होगा। उसमें अनन्त वर्ण पर्याय आदि क्रमशः परिवर्द्धित होते जायेंगे।

प. तीसे णं भंते ! समाए भरहस्स वासस्स केरिसए आयारभावपडोयारे भविस्सइ ?

प्र. भंते ! उस काल में भरत क्षेत्र का आकार भावस्वरूप कैसा होगा?

उ. गोयमा ! बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे भविस्सइ, से जहाणामए आलिंगपुक्खरेइ वा, मुइंगपुक्खरेइ वा जाव णाणामणिपंचवण्णेहिं कित्तिमेहिं चेव, अकित्तिमेहिं चेव।

उ. गौतम ! वह मुरज या मृदंग के ऊपरी भाग के समान उसका भूमिभाग बड़ा समतल एवं रमणीय होगा। वह नानाविध कृत्रिम तथा अकृत्रिम पंचरंगी मणियों से उपशोभित होगा।

प. तेसि णं भंते ! मणुआणं केरिसए आयारभावपडोयारे भविस्सइ?

प्र. भंते ! उन मनुष्यों का आकार भावस्वरूप कैसा होगा?

उ. गोयमा ! तेसि णं मणुआणं छव्विहे संघयणे, छव्विहे संठाणे बहूइ धणूइं उड्ढं उच्चत्तेणं जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं, उक्कोसेणं पुव्वकोडीआउअं पालिहिंति, पालेत्ता, अप्पेगइआ णिरयगामी, अप्पेगइआ तिरियगामी, अप्पेगइआ मणुयगामी, अप्पेगइआ देवगामी, अप्पेगइआ सिज्झंति, बुज्झंति, मुच्चंति, परिणिव्वायंति सव्वदुक्खाणमंतं करेंति।

उ. गौतम ! उन मनुष्यों का छह प्रकार का संहनन तथा छह प्रकार संस्थान होगा। उनके शरीर की ऊँचाई अनेक धनुष परिमाण होगी। उनका आयु जघन्य अन्तर्मुहूर्त तथा उत्कृष्ट पूर्व कोटि का होगा। आयु भोगकर उनमें से कई नरक गति में, कई तिर्यञ्च गति में, कई मनुष्य गति में और कई देव गति में जायेंगे। कई सिद्ध, बुद्ध, मुक्त एवं परिनिर्वृत्त होंगे तथा समस्त दुःखों का अन्त करेंगे।

तीसे णं समाए तओ वंसा समुप्पज्जिस्संति, तं जहा–१. तित्थगरवंसे, २. चक्कवट्टिवंसे, ३. दसारवंसे। तीसे णं समाए तेवीसं तित्थगरा, एक्कारस चक्कवट्टि, णव बलदेवा, णव वासुदेवा समुप्पज्जिस्संति।

उस काल में तीन वंश उत्पन्न होंगे, यथा–१. तीर्थंकर वंश, २. चक्रवर्ती वंश, ३. दशार वंश। उस काल में तेईस तीर्थंकर, ग्यारह चक्रवर्ती, नौ बलदेव तथा नौ वासुदेव उत्पन्न होंगे।

४. तीसे णं समाए सागरोवमकोडाकोडीए बायालीसाए वाससहस्सेहिं ऊणिआए काले वीइक्कंते अणंतेहिं वण्णपज्जवेहिं जाव अणंतगुणपरिवुड्ढी परिवड्ढेमाणे-परिवड्ढेमाणे एत्थ णं सुसमदूसमा णामं समा काले पडिवज्जिस्सइ, समणाउसो !

४. हे आयुष्मन् श्रमण ! उस आरे के बयालीस हजार वर्ष कम एक सागरोपम कोडाकोडी काल व्यतीत हो जाने पर उत्सर्पिणी काल का सुषम दुषमा नामक चतुर्थ आरा प्रारम्भ होगा। उसमें अनन्त वर्ण पर्याय आदि की क्रम से उत्तरोत्तर अनन्तगुण वृद्धि होती जायेगी।

सा णं समा तिहा विभजिस्सइ तं जहा–१. पढमे तिभागे, २. मज्झिमे तिभागे, ३. पच्छिमे तिभागे।

वह काल तीन भागों में विभक्त होगा, यथा–१. प्रथम त्रिभाग, २. मध्यम त्रिभाग, तथा ३. अन्तिम त्रिभाग।

प. तीसे णं भंते ! समाए पढमे तिभाए भरहस्स वासस्स केरिसए आयारभावपडोयारे भविस्सइ?

प्र. भंते ! उस काल के प्रथम त्रिभाग में भरत क्षेत्र का आकार भावस्वरूप कैसा होगा?

उ. गोयमा ! बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे भविस्सइ।

उ. गौतम ! उसका भूमिभाग बहुत समतल तथा रमणीय होगा।

मणुआणं जाव ओसप्पिणीए पच्छिमे तिभागे वत्तव्वया सा भाणिअव्वा कुलगरवज्जा उसभसामिवज्जा।

अवसर्पिणी काल के सुषम-दुषमा आरे के अन्तिम तृतीयांश में जैसे मनुष्यों का वर्णन किया गया है वैसा ही यहाँ करना चाहिए।

अण्णे पढंति तं जहा–तीसे णं समाए पढमे तिभाए इमे पण्णरस कुलगरा समुप्पज्जिस्संति, तं जहा–

१. सुमई, २. पडिस्सुई, ३. सीमंकरे, ४. सीमंधरे, ५. खेमंकरे, ६. खेमंधरे, ७. विमलवाहणे, ८. चक्खुमं, ९. जसमं, १०. अभिचंदे, ११. चंदाभे, १२. सेणई, १३. मरूदेवे, १४. णाभी, १५. उसभे।

सेसं तं चेव, दंडणीईओ पडिलोमाओ णेअव्वाओ।

तीसे णं समाए पढमे तिभाए रायधम्मे, गणधम्मे, पाखंडधम्मे, अग्गिधम्मे, धम्मेचरणे अ वोच्छिज्जिस्सइ।

तीसे णं समाए मज्झिमपच्छिमेसु तिभागेसु पढममज्झिमेसु वत्तव्वया ओसप्पिणीए सा भाणिअव्वा।

५-६. सुसमा तहेव सुसमसुसमा वि तहेव।
छव्विहा मणुस्सा अणुसज्जिस्संति जाव सणिचारी॥

*–जंबू. वक्ख. २, सु. ४७-५०*

किन्तु इसमें कुलकर और भगवान ऋषभ का वर्णन नहीं करें। इस संदर्भ में अन्य आचार्यों का कथन इस प्रकार है–
उस काल के प्रथम त्रिभाग में पन्द्रह कुलकर होंगे, यथा–

१. सुमति, २. प्रतिश्रुति, ३. सीमंकर, ४. सीमन्धर, ५. क्षेमंकर, ६. क्षेमंधर, ७. विमलवाहन, ८. चक्षुष्मान्, ९. यशस्वान्, १०. अभिचन्द्र, ११. चन्द्राभ, १२. प्रसेनजित, १३. मरूदेव, १४. नाभि, १५. ऋषभ।

शेष कथन उसी प्रकार है। दण्डनीतियाँ विपरीत क्रम से समझनी चाहिए।

उस काल के प्रथम त्रिभाग में राज धर्म, गण धर्म, पाखण्ड धर्म, अग्नि धर्म तथा धर्माचरण विच्छिन्न हो जायेगा।

उस समय के मध्यम तथा अन्तिम त्रिभाग का कथन अवसर्पिणी के प्रथम और मध्यम त्रिभाग के समान जानना चाहिए।

५-६. सुषमा और सुषम-सुषमा नामक पाँचवें छट्ठे आरों का वर्णन भी अवसर्पिणी काल के सुषम और सुषम-सुषमा आरे के समान जानना चाहिए। शनिश्चर पर्यन्त छह प्रकार के मनुष्यों का वर्णन भी इसी प्रकार है।

पृ.७०७

## खेत्तपलिओवमस्स भेया–

सूत्र २० (ख)

प. से किं तं खेत्तपलिओवमे?

उ. खेत्तपलिओवमे-दुविहे पण्णत्ते, तं जहा–
१. सुहुमे य, २. वावहारिए य।
तत्थ णं जे से सुहुमे से ठप्पे।

*–अणु. सु. ३९२*

## क्षेत्रपल्योपम का स्वरूप–

प्र. क्षेत्रपल्योपम का क्या स्वरूप है?

उ. क्षेत्रपल्योपम दो प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. सूक्ष्म क्षेत्रपल्योपम, २. व्यावहारिक क्षेत्रपल्योपम।
उनमें से सूक्ष्म क्षेत्रपल्योपम स्थापनीय है।

## सोदाहरणं वावहारिय खेत्त पलिओवमस्स सरूव परूवणं–

सूत्र २० (ग)

प. से किं तं वावहारिए खेत्तपलिओवमे?

उ. वावहारिए खेत्तपलिओवमे–
से जहानामए पल्ले सिया जोयणं आयाम-विक्खंभेणं, जोयण उड्ढं उच्चत्तेणं, तं तिगुणं सविसेसं परिक्खेवेणं,

से णं पल्ले एगाहिय बेहिय तेहिय जाव भरिए वालग्गकोडीणं।

तेणं वालग्गा णो अग्गी डहेज्जा, णो वाओ हरेज्जा जाव णो पूइत्ताए हव्वमागच्छेज्जा।

जे णं तस्स पल्लस्स आगासपदेसा तेहिं वालग्गेहिं, अप्फुण्णा तओ णं समए-समए एगमेगं आगासपएसं अवहाय जावइएणं कालेणं से पल्ले खीणे जाव निट्ठिए भवइ।

से तं वावहारिए खेत्तपलिओवमे।

एएसिं पल्लाणं, कोडाकोडी हवेज्ज दसगुणिया तं वावहारियस्स खेत्तसागरोवमस्स एगस्स भवे परिमाणं।

## उदाहरण सहित व्यावहारिक क्षेत्रपल्योपम के स्वरूप का प्ररूपण–

प्र. व्यावहारिक क्षेत्र पल्योपम का क्या स्वरूप है?

उ. व्यावहारिक क्षेत्रपल्योपम का स्वरूप इस प्रकार है–
जैसे कोई एक योजन आयाम-विष्कम्भ और एक योजन ऊँचा तथा कुछ अधिक तिगुनी परिधि वाला (धान्य मापने के पल्य के समान) पल्य हो।

उस पल्य को दो, तीन यावत् सात दिन के उगे बालाग्रों से इस प्रकार भरा जाए कि–

उन बालाग्रों को अग्नि जला न सके, वायु उड़ा न सके यावत् उनमें दुर्गन्ध भी पैदा न हो।

तत्पश्चात् उस पल्य के जो आकाशप्रदेश बालाग्रों से व्याप्त हैं, उन प्रदेशों में से समय-समय एक-एक आकाशप्रदेश का अपहरण किया जाए-निकाला जाए तो जितने काल में वह पल्य खाली हो जाए यावत् विशुद्ध हो जाए। उतने काल को व्यावहारिक क्षेत्रपल्योपम कहते हैं।

इस पल्योपम की दस गुणित कोटाकोटि का एक व्यावहारिक क्षेत्रसागरोपम का परिमाण होता है। (अर्थात् दस कोटाकोटि व्यावहारिक क्षेत्रपल्योपम का एक व्यावहारिक क्षेत्र सागरोपम होता है।)

प. एएहिं वावहारिएहिं खेत्तपलिओवम-सागरोवमेहिं किं पयोयणं?

उ. एएहिं वावहारिएहिं खेत्तपलिओवम-सागरोवमेहिं नत्थि किंचिप्पओयणं केवलं तु पण्णवणा पण्णविज्जइ।

से तं वावहारिए खेत्तपलिओवमे। -अणु. सु. ३९३-३९५

प्र. इन व्यावहारिक क्षेत्रपल्योपम और सागरोपम से कौन-सा प्रयोजन सिद्ध होता है?

उ. इन व्यावहारिक क्षेत्रपल्योपम और सागरोपम से कोई प्रयोजन सिद्ध नहीं होता मात्र इनके स्वरूप की प्ररूपणा ही की गई है।

यह व्यावहारिक क्षेत्रपल्योपम (एवं सागरोपम) का स्वरूप है।

## सोदाहरणं सुहुम खेत्तपलिओवमस्स सरूव परूवणं-

## उदाहरण सहित सूक्ष्म क्षेत्रपल्योपम के स्वरूप का प्ररूपण-

सूत्र २० (घ)

प. से किं तं सुहुमे खेत्तपलिओवमे?

उ. सुहुमे खेत्तपलिओवमे-

से जहाणामए पल्लेसिया-जोयणं आयाम-विक्खंभेणं, जोयणं उड्ढं उच्चतेणं, तिगुणं सविसेसं परिक्खेवेणं,

से णं पल्ले एगाहिय-वेहिय-तेहिय जाव उक्कोसेणं सत्तरत्तपरूढाणं सम्मट्ठे सन्निचित्ते भरिए वालग्गकोडीणं तत्थ णं एगमेगे वालग्गे असंखेज्जाइं खंडाई कज्जइ, ते णं वालग्गा दिट्ठी ओगाहणाओ असंखेज्जइभागमेत्ता सुहुमस्स पणगजीवस्स सरीरोगाहणाओ असंखेज्जगुणा।

ते णं वालग्गा णो अग्गी डहेज्जा, नो वाओ हरेज्जा, णो कुच्छेज्जा, णो पलिविद्धंसेज्जा, णो पूइत्ताए हव्वमागच्छेज्जा।

जे णं तस्स पल्लस्स आगासपएसा तेहिं वालग्गेहिं अप्फुण्णा वा अणप्फुण्णा वा, तओ णं समए-समए एगमेगं आगासपएसं अवहाय जावइएणं कालेणं से पल्ले खीणे नीरए निल्लेवे णिट्ठिए भवइ। से तं सुहुमे खेत्तपलिओवमे।

तत्थ णं चोयए पण्णवगं एवं वयासी-

प. अत्थि णं तस्स पल्लस्स आगासपएसा जे णं तेहिं वालग्गेहिं अणप्फुण्णा?

उ. हंता, अत्थि।

प. जहा को दिट्ठंतो?

उ. से जहाणामए कोट्ठए सिया कोहंडाणं भरिए,

तत्थ णं माउलुंगा पक्खित्ता ते वि माया,

तत्थ णं विल्ला पक्खित्ता ते वि माया,

तत्थ णं आमलया पक्खित्ता ते वि माया,

तत्थ णं वयरा पक्खित्ता ते वि माया,

तत्थं णं चणणा पक्खित्ता ते वि माया,

तत्थ णं मुग्गा पक्खित्ता ते वि माया,

तत्थ णं सरिसवा पक्खित्ता ते वि माया,

तत्थ णं गंगावालुया पक्खित्ता सा वि माया,

एवामेव एएणं दिट्ठंतेणं अत्थि णं तस्स पल्लस्स आगासपएसा जे णं तेहिं वालग्गेहिं अणप्फुण्णा।

प्र. सूक्ष्म क्षेत्रपल्योपम का क्या स्वरूप है?

उ. सूक्ष्म क्षेत्रपल्योपम का स्वरूप इस प्रकार है-

जैसे धान्य के पल्य के समान एक योजन लम्बा-चौड़ा, एक योजन ऊँचा और कुछ अधिक तिगुनी परिधि वाला एक पल्य हो।

फिर उस पल्य को एक दिन, दो दिन, तीन दिन यावत् सात दिन के उगे हुए बालाग्र नीचे से ऊपर तक ठसाठस भरे जाएँ और उन वालाग्रों के असंख्यात ऐसे खण्ड किए जाएँ, जो दृष्टि के विषयभूत पदार्थ की अपेक्षा असंख्यातवें भाग-प्रमाण हों एवं सूक्ष्मपनक जीव की शरीरावगाहना से असंख्यातगुणे हों।

उन वालाग्रखण्डों को न अग्नि जला सके और न वायु उड़ा सके, वे न सड़-गल सकें और न जल से भीग सकें, उनमें न दुर्गन्ध भी उत्पन्न हो सके।

उस पल्य के वालाग्रों से जो आकाशप्रदेश स्पष्ट हुए हों और स्पष्ट न हुए हों। उनमें से प्रति समय एक-एक आकाशप्रदेश का अपहरण किया जाए अर्थात् गणना की जाए तो जितने काल में वह पल्य क्षीण, नीरज, निर्लेप एवं सर्वात्मना विशुद्ध हो जाए, उस काल को सूक्ष्म क्षेत्रपल्योपम कहते हैं।

इस प्रकार प्ररूपणा करने पर जिज्ञासु ने पूछा-

प्र. क्या उस पल्य के ऐसे भी आकाशप्रदेश हैं जो वालाग्रखण्डों से अस्पष्ट हों?

उ. हाँ, हैं।

प्र. इस विषय में कोई दृष्टान्त है?

उ. हाँ, है। जैसे कोई एक कोष्ठ (कोठार) कूष्मांड (कोला) के फलों से भरा हुआ हो,

फिर उसमें विजौरा फल डाले जाएँ तो वे भी उसमें समा जाते हैं।

फिर उसमें विल्वफल डाले जाएँ तो वे भी समा जाते हैं।

फिर उसमें आँवला डाले जाएँ तो वे भी समा जाते हैं।

फिर उसमें वेर डाले जाएँ तो वे भी समा जाते हैं।

फिर उसमें चने डाले जाएँ तो वे भी समा जाते हैं।

फिर उसमें मूँग के दाने डाले जाएँ तो वे भी समा जाते हैं।

फिर उसमें सरसों के दाने डाले जाएँ तो वे भी समा जाते हैं।

इसके वाद उसमें गंगा महानदी की वालू डाली जाए तो वह भी समा जाती है।

इसी प्रकार इस दृष्टान्त से उस पल्य में ऐसे भी आकाशप्रदेश होते हैं जो उन वालाग्रखण्डों से अस्पृष्ट रह जाते हैं।

एएसिं पल्लाणं कोडाकोडी हवेज्ज दसगुणिया तं सुहुमस्स खेत्तसागरोवमस्स एगस्स भवे परीमाणं।

प. एएहिं सुहुमेहिं खेत्तपलिओवम-सागरोवमेहिं किं पओयणं?

उ. एएहिं. सुहुमेहिं पलिओवम-सागरोवमेहिं दिट्ठियाए दव्वाइं मविज्जंति। —अणु. सु. ३९६-३९८

इन पल्यों को दस कोटाकोटि से गुणा करने पर एक सूक्ष्म क्षेत्रसागरोपम का परिमाण होता है।

प्र. इन सूक्ष्म क्षेत्रपल्योपम और सागरोपम का क्या प्रयोजन है?

उ. इन सूक्ष्म क्षेत्रपल्योपम और सागरोपम द्वारा दृष्टिवाद में वर्णित द्रव्यों की गणना की जाती है।

पृ. ७१८

**सुरस्स आउट्टिकरणकालस्स परूवणं—**

सूत्र ४० (२)

चउत्थस्स णं चंदसंवच्छरस्स हेमंताणं एक्कसत्तरीए राइंदिएहिं वीइक्कंतेहिं सव्ववाहिराओ मंडलाओ सूरीए आउट्टिं करेइ। —सम. सम. ७१, सु. १

**सूर्य के आवृत्तिकरणकाल का प्ररूपण—**

चौथे चन्द्र-सम्वत्सर के हेमन्त ऋतु के इकहत्तर दिन-रात वीतने पर सूर्य सर्वबाह्यमण्डल से (आभ्यंतर मण्डल की ओर) आवृत्ति करता है।

पृ. ७२२

**एगूणतीस राइंदिय मासणामाणि—**

सूत्र ४७ (ख)

आसाढे णं मासे एगूणतीसराइंदियाइं राइंदियग्गेणं पण्णत्ते।

भद्दवए णं मासे एगूणतीसराइंदियाइं राइंदियग्गेणं पण्णत्ते।

कत्तिए णं मासे एगूणतीसराइंदियाइं राइंदियग्गेणं पण्णत्ते।

पोसे णं मासे एगूणतीसराइंदियाइं राइंदियग्गेणं पण्णत्ते।

फग्गुणे णं मासे एगूणतीसराइंदियाइं राइंदियग्गेणं पण्णत्ते।

वइसाहे णं मासे एगूणतीसराइंदियाइं राइंदियग्गेणं पण्णत्ते। —सम. सम. २९, सु. २-८

**उनतीस रात-दिन वाले मासों के नाम—**

आषाढ़ मास दिन-रात की गणना से उनतीस दिन-रात का कहा गया है।

भाद्रपद मास दिन-रात की गणना से उनतीस दिन-रात का कहा गया है।

कार्तिक मास दिन-रात की गणना से उनतीस दिन-रात का कहा गया है।

पौष मास दिन-रात की गणना से उनतीस दिन-रात का कहा गया है।

फाल्गुन मास दिन-रात की गणना से उनतीस दिन-रात का कहा गया है।

वैशाख मास दिन-रात की गणना से उनतीस दिन-रात का कहा गया है।

**किमाइया संवच्छराई जुगे अयणाइ संखा य परूवणं—**

सूत्र ४७ (ग)

प. किमाइआ णं भंते ! संवच्छरा, किमाइआ अयणा, किमाइआ उऊ, किमाइआ मासा, किमाइआ पक्खा, किमाइआ अहोरत्ता, किमाइआ मुहुत्ता, किमाइआ करणा, किमाइआ णक्खत्ता पण्णत्ता?

उ. गोयमा ! चंदाइआ संवच्छरा, दक्खिणाइया अयणा, पाउसाइआ उऊ, सावणाइआ मासा, वहुलाइआ पक्खा, दिवसाइआ अहोरत्ता, रोद्दाइआ मुहुत्ता, वालवाइआ करणा, अभिजिआइआ णक्खत्ता पण्णत्ता, समणाउसो !

प. पंचसंवच्छरिए णं भंते ! जुगे केवइआ अयणा, केवइआ उऊ, केवइआ मासा, केवइआ पक्खा, केवइआ अहोरत्ता, केवइआ मुहुत्ता पण्णत्ता?

**युग में आदि संवत्सर कौन और अयन आदि की संख्या का प्ररूपण—**

प्र. भंते ! संवत्सरों में आदि (प्रथम) संवत्सर कौन-सा है? अयनों में प्रथम अयन कौन-सा है? ऋतुओं में प्रथम ऋतु कौन-सी है? महीनों में प्रथम महीना कौन-सा है? पक्षों में प्रथम पक्ष कौन-सा है? दिन-रात में प्रथम कौन है? मुहूर्तों में प्रथम मुहूर्त कौन-सा है? करणों में प्रथम करण कौन-सा है? नक्षत्रों में प्रथम नक्षत्र कौन-सा है?

उ. हे आयुष्मन् श्रमण गौतम ! संवत्सरों में चन्द्र संवत्सर प्रथम है, अयनों में दक्षिणायन प्रथम है, ऋतुओं में पावस (आषाढ़-श्रावण रूप) ऋतु प्रथम है, महीनों में श्रावण मास प्रथम है, पक्षों में कृष्ण पक्ष प्रथम है, दिन-रात में दिवस प्रथम है, मुहूर्तों में रुद्र मुहूर्त प्रथम है, करणों में वालवकरण प्रथम है और नक्षत्रों में अभिजित् नक्षत्र प्रथम कहा है।

प्र. भंते ! पंच संवत्सरिक युग में अयन, ऋतु, मास, पक्ष, अहोरात्र तथा मुहूर्त कितने-कितने बताये गये हैं?

उ. गोयमा ! पंचसंवच्छरिए णं जुगे दस अयणा, तीसं उऊ, सट्ठी मासा, एगे वीसुत्तरे पक्खसए, अट्ठारसतीसा अहोरत्तराया, चउप्पण्णं मुहुत्तसहस्सा णवसया पण्णत्ता।

*–जंबू. वक्ख. ७, सु. १८७*

उ. गौतम ! पंच सांवत्सरिक युग में अयन दस, ऋतुएँ तीस, मास साठ, पक्ष एक सौ बीस, अहोरात्र अठारह सौ तीस तथा मुहूर्त चौपन हजार नौ सौ कहे गये हैं।

पृ.७२८

**रयणिकालस्स अभिवुड्ढि तिहि परूवणं–**

**रजनीकाल की अभिवृद्धि तिथि का प्ररूपण–**

सूत्र ५६ (ख)

सावण-सुद्ध-सत्तमीए णं सूरिए सत्तावीसंगुलियं पोरिसिच्छायं णिव्वत्तइत्ता णं दिवसखेत्तं निवड्ढेमाणे रयणिखेत्तं अभिणिवड्ढेमाणे चारं चरइ।

*–सम. सम. २७, सु. ६*

सूर्य श्रावण शुक्ला सप्तमी के दिन सत्ताईस अंगुल की पौरुषी छाया करके दिवस क्षेत्र की ओर लौटता हुआ और रजनी क्षेत्र की ओर बढ़ता हुआ संचरण करता है।

## अलोक

पृ. ७३९

**ईसिपब्भाराए पुढवीए अलोगस्स अंतरं परूवणं–**

**ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी से अलोक के अंतर का प्ररूपण–**

सूत्र ९ (ख)

प. ईसिपब्भाराए णं भंते ! पुढवीए अलोगस्स य केवइए अवाहाए अंतरे पण्णत्ते?

उ. गोयमा ! देसूणं जोयणं अवाहाए अंतरे पण्णत्ते।

*–विया. स. १४, उ. ८, सु. १७*

प्र. भंते ! ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी और अलोक का कितना अवाधा अन्तर कहा गया है?

उ. गौतम ! (इन दोनों का) अवाधा अन्तर देशोन योजन (एक योजन से कुछ कम) का कहा गया है।

## माप निरूपण

पृ. ७६०

**गणणाणुपुव्वी परूवणं–**

**गणनानुपूर्वी का प्ररूपण–**

सूत्र ९ (ख)

प. से किं तं गणणाणुपुव्वी?

उ. गणणाणुपुव्वी-तिविहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. पुव्वाणुपुव्वी, २. पच्छाणुपुव्वी,

३. अणाणुपुव्वी।

प. १. से किं तं पुव्वाणुपुव्वी?

उ. पुव्वाणुपुव्वी-एक्को दस सयं सहस्सं दससहस्साइं सयसहस्सं दससयसहस्साइं कोडी दस कोडीओ कोडीसयं दसकोडिसयाइं।

से तं पुव्वाणुपुव्वी।

प. २. से किं तं पच्छाणुपुव्वी?

उ. पच्छाणुपुव्वी-दसकोडिसयाइं जाव एक्को।

से तं पच्छाणुपुव्वी।

प. ३. से किं तं अणाणुपुव्वी?

उ. अणाणुपुव्वी-एयाए चेव एगादियाए एगुत्तरियाए दसकोडिसयगच्छगयाए सेढीए अन्नमन्नब्भासो दुरूवूणो।

से तं अणाणुपुव्वी।

प्र. गणनानुपूर्वी क्या है?

उ. गणनानुपूर्वी तीन प्रकार की कही गई है, यथा–

१. पूर्वानुपूर्वी, २. पश्चानुपूर्वी,

३. अनानुपूर्वी।

प्र. १. पूर्वानुपूर्वी क्या है?

उ. पूर्वानुपूर्वी का स्वरूप इस प्रकार है–एक, दस, सौ, सहस्र, दस सहस्र, शतसहस्र, दस शतसहस्र, कोटि, दस कोटि, कोटिशत, दस कोटिशत, इस क्रम से गिनती करना।

यह पूर्वानुपूर्वी है।

प्र. २. पश्चानुपूर्वी क्या है?

उ. पश्चानुपूर्वी का स्वरूप इस प्रकार है–विपरीत क्रम से दस अरब से लेकर एक पर्यन्त की गिनती करना।

यह पश्चानुपूर्वी है।

प्र. ३. अनानुपूर्वी क्या है?

उ. अनानुपूर्वी का स्वरूप इस प्रकार है–इन्हीं को एक से लेकर दस अरब पर्यन्त की एक-एक वृद्धि वाली श्रेणी में स्थापित संख्या का परस्पर गुणा करने पर जो संख्या हो, उनमें से आदि और अन्त के दो रूपों को कम करने पर शेष रही संख्या अनानुपूर्वी है।

यह अनानुपूर्वी है।

से तं गणणाणुपुव्वी। —अणु. सु. २०४

यह गणनानुपूर्वी है।

**वित्थरओ संखेज्जाइ गणणासंखा परूवणं—**

**विस्तार से संख्यातादि गणना संख्या का प्ररूपण—**

सूत्र ९ (ग)

प. से किं तं गणणासंखा?

उ. गणणासंखा-एक्को गणणं न उवेइ, दुप्पभितिसंखा, तं जहा—

१. संखेज्जए, २. असंखेज्जए, ३. अणंतए।

प. से किं तं संखेज्जए?

उ. संखेज्जए-तिविहे पण्णत्ते, तं जहा—

१. जहण्णए, २. उक्कोसए, ३. अजहण्णमणुक्कोसए।

प. से किं तं असंखेज्जए?

उ. असंखेज्जए-तिविहे पण्णत्ते, तं जहा—

१. परित्तासंखेज्जए, २. जुत्तासंखेज्जए,
३. असंखेज्जासंखेज्जए।

प. से किं तं परित्तासंखेज्जए?

उ. परित्तासंखेज्जए-तिविहे पण्णत्ते, तं जहा—

१. जहण्णए, २. उक्कोसए, ३. अजहण्णमणुक्कोसए।

प. से किं तं जुत्तासंखेज्जए?

उ. जुत्तासंखेज्जए-तिविहे पण्णत्ते, तं जहा—

१. जहण्णए. २. उक्कोसए, ३. अजहण्णमणुक्कोसए।

प. से किं तं असंखेज्जासंखेज्जए?

उ. असंखेज्जासंखेज्जए-तिविहे पण्णत्ते, तं जहा—

१. जहण्णए, २. उक्कोसए, ३. अजहण्णमणुक्कोसए।

प. से किं तं अणंतए?

उ. अणंतए-तिविहे पण्णत्ते, तं जहा—

१. परित्ताणंतए, २. जुत्ताणंतए, ३. अणंताणंतए।

प. से किं तं परित्ताणंतए?

उ. परित्ताणंतए-तिविहे पण्णत्ते, तं जहा—

१. जहण्णए, २, उक्कोसए, ३, अजहण्णमणुक्कोसए।

प. से किं तं जुत्ताणंतए?

उ. जुत्ताणंतए-तिविहे पण्णत्ते, तं जहा—

१. जहण्णए, २. उक्कोसए, ३. अजहण्णमणुक्कोसए।

प. से किं तं अणंताणंतए?

उ. अणंताणंतए-दुविहे पण्णत्ते, तं जहा—

१. जहण्णए य, २. अजहण्णमणुक्कोसए य।

प. जहण्णयं संखेज्जयं केत्तियं होइ?

उ. दोरूवाइं, तेण परं अजहण्णमणुक्कोसयाइं ठाणाइं जाव उक्कोसयं संखेज्जयं ण पावइ।

प. उक्कोसयं संखेज्जयं केत्तियं होइ?

उ. उक्कोसयस्स संखेज्जयस्स परूवणं करिस्सामि—

प्र. गणनासंख्या का क्या स्वरूप है?

उ. गणनासंख्या-एक गणना में नहीं लिया जाता है, इसलिए दो से गणना प्रारम्भ होती है, यथा—

१. संख्यात, २. असंख्यात, ३. अनन्त।

प्र. संख्यात क्या है?

उ. संख्यात तीन प्रकार का कहा गया है, यथा—

१. जघन्य, २. उत्कृष्ट, ३. अजघन्य-अनुत्कृष्ट (मध्यम)।

प्र. असंख्यात क्या है?

उ. असंख्यात तीन प्रकार का कहा गया है, यथा—

१. परीतासंख्यात, २. युक्तासंख्यात,
३. असंख्यातासंख्यात।

प्र. परीतासंख्यात क्या है?

उ. परीतासंख्यात तीन प्रकार का कहा गया है, यथा—

१. जघन्य, २. उत्कृष्ट, ३. अजघन्य-अनुत्कृष्ट।

प्र. युक्तासंख्यात क्या है?

उ. युक्तासंख्यात तीन प्रकार का कहा गया है, यथा—

१. जघन्य, २. उत्कृष्ट, ३. अजघन्य-अनुत्कृष्ट।

प्र. असंख्यातासंख्यात क्या है?

उ. असंख्यातासंख्यात तीन प्रकार का कहा गया है, यथा—

१. जघन्य, २. उत्कृष्ट, ३. अजघन्य-अनुत्कृष्ट।

प्र. अनन्त क्या है?

उ. अनन्त तीन प्रकार का कहा गया है, यथा—

१. परीतानन्त, २. युक्तानन्त, ३. अनन्तानन्त।

प्र. परीतानन्त क्या है?

उ. परीतानन्त तीन प्रकार का कहा गया है, यथा—

१. जघन्य, २. उत्कृष्ट, ३. अजघन्य-अनुत्कृष्ट।

प्र. युक्तानन्त क्या है?

उ. युक्तानन्त तीन प्रकार का कहा गया है, यथा—

१. जघन्य, २. उत्कृष्ट, ३. अजघन्य-अनुत्कृष्ट।

प्र. अनन्तानन्त क्या है?

उ. अनन्तानन्त दो प्रकार का कहा गया है, यथा—

१. जघन्य, २. अजघन्य-अनुत्कृष्ट।

प्र. जघन्य संख्यात का प्रमाण कितना होता है?

उ. दो की संख्या जघन्य संख्यात है, उसके पश्चात् उत्कृष्ट से पहले अजघन्यानुत्कृष्ट पर्यन्त (मध्यम) संख्यात जानना चाहिए।

प्र. उत्कृष्ट संख्यात कितने प्रमाण में होता है?

उ. उत्कृष्ट संख्यात की प्ररूपणा इस प्रकार करूँगा—

से जहानामए पल्ले सिया, एगं जोयणसयसहस्सं आयामविक्खंभेणं, तिण्णि जोयणसयसहस्साइं सोलस य सहस्साइं दोण्णि य सत्तावीसे जोयणसए, तिण्णि य कोसे अट्ठावीसं च धणुसयं तेरस य अंगुलाइं अद्धंगुलं च किंचिविसेसाहियं परिक्खेवेणं पण्णत्ते।

से णं पल्ले सिद्धत्थयाणं भरिए।

तओ णं तेहिं सिद्धत्थएहिं दीव-समुद्दाणं उद्धारे घेप्पइ।

एगे दीवे एगे समुद्दे एवं पक्खिप्पमाणेहिं जावइया णं दीव-समुद्दा तेहिं सिद्धत्थएहिं अप्फुण्णा एस णं एवइए खेत्ते पल्ले आइट्ठे।

से णं पल्ले सिद्धत्थयाणं भरिए।

तओ णं तेहिं सिद्धत्थएहिं दीव-समुद्दाणं उद्धारे घेप्पइ।

एगे दीवे एगे समुद्दे एवं पक्खिप्पमाणेहिं जावइया णं दीव-समुद्दा तेहिं सिद्धत्थएहिं अप्फुण्णा एस णं एवइए खेत्ते पल्ले पढमा सलागा,

एवइयाणं सलागाणं असंलप्पा लोगा भरिया तहा वि उक्कोसयं संखेज्जयं ण पावइ।

प. जहा को दिट्ठंतो?

उ. से जहानामए मंचे सिया आमलगाणं भरिए, तत्थ णं एगे आमलए पक्खित्ते से माए, अण्णे वि पक्खित्ते से वि माए, अन्ने वि पक्खित्ते से वि माए एवं पक्खिप्पमाणे पक्खिप्पमाणे होही से आमलए जम्मि पक्खित्ते से मंचए भरिज्जिहिइ जे वि तत्थ आमलए न माहिइ।

एवामेव उक्कोसए संखेज्जए रूवं पक्खित्तं जहण्णयं परित्तासंखेज्जयं भवइ।

तेण परं अजहण्णमणुक्कोसयाइं ठाणाइं जाव उक्कोसयं परित्तासंखेज्जयं ण पावइ।

प. उक्कोसयं परित्तासंखेज्जयं केत्तियं होइ?

उ. जहण्णयं परित्तासंखेज्जयं जहण्णयपरित्ता संखेज्जयमेत्ताणं रासीणं अण्णमण्णब्भासो रूवूणो उक्कोसयं परित्तासंखेज्जयं होइ।

अहवा जहन्नयं जुत्तासंखेज्जयं रूवूणं उक्कोसयं परित्तासंखेज्जयं होइ।

प. जहण्णयं जुत्तासंखेज्जयं केत्तियं होइ?

उ. जहण्णयं परित्तासंखेज्जयं जहण्णयपरित्तासंखेज्जयमेत्ताणं रासीणं अण्णमण्णब्भासो पडिपुण्णो जहण्णयं जुत्तासंखेज्जयं हवइ।

अहवा उक्कोसए परित्तासंखेज्जए रूवं पक्खित्तं जहण्णयं जुत्तासंखेज्जयं होइ।

जैसे कि एक लाख योजन लम्बा-चौड़ा और तीन लाख सोलह हजार दो सौ सत्ताईस योजन, तीन कोस, एक सौ अट्ठाईस धनुष एवं साढ़े तेरह अंगुल से कुछ अधिक परिधि वाला कोई एक पल्य कहा गया है।

इस पल्य को सरसों के दानों से भर दिया जाए।

उन सरसों के दानों को गिनकर द्वीप और समुद्रों का प्रमाण निकाला जाता है।

अर्थात् एक सर्षप को द्वीप में और एक को समुद्र में प्रक्षेप करते-करते उन सर्षप दानों से जितने द्वीप-समुद्र स्पृष्ट हो जाए उतने क्षेत्र का एक अन्य अनवस्थित पल्य कल्पित किया जाए।

उस पल्य को सरसों के दानों से भर दिया जाए।

तदनन्तर उन सरसों के दानों से द्वीप-समुद्रों की संख्या का प्रमाण निकाला जाता है।

अर्थात् अनुक्रम से एक द्वीप में और एक समुद्र में इस तरह प्रक्षेप करते-करते जितने द्वीप समुद्र उन सरसों के दानों से स्पृष्ट हो जाएँ, उनके समाप्त होने पर एक दाना शलाका पल्य में डाल दिया जाए।

इस प्रकार के शलाका रूप पल्य में भरे हुए सरसों के दानों से अकथनीय द्वीप-समुद्र भरे तब भी उत्कृष्ट संख्या का स्थान प्राप्त नहीं होता है।

प्र. इसका क्या दृष्टान्त है?

उ. जैसे कोई एक मंच हो और वह आँवलों से पूरित हो, तदनन्तर एक आँवला डाला तो वह भी समा गया, दूसरा डाला तो वह भी समा गया, तीसरा डाला तो वह भी समा गया, इस प्रकार प्रक्षेप करते-करते अन्त में एक आँवला ऐसा होता है कि जिसके प्रक्षेप में मंच परिपूर्ण भर जाता है। उसके बाद आँवला डाला जाए तो वह नहीं समाता है।

इसी प्रकार उत्कृष्ट संख्यात संख्या में एक का प्रक्षेप करने से जघन्य परीताअसंख्यात होता है।

तदनन्तर जहाँ तक उत्कृष्ट परीताअसंख्यात स्थान प्राप्त नहीं होता है वहाँ तक अजघन्य-अनुत्कृष्ट के स्थान हैं।

प्र. उत्कृष्ट परीताअसंख्यात का कितना प्रमाण है?

उ. जघन्य परीताअसंख्यात राशि को जघन्य परीताअसंख्यात राशि से परस्पर अभ्यास गुणित करके उसमें एक कम करने पर उत्कृष्ट परीताअसंख्यात का प्रमाण होता है।

अथवा एक न्यून जघन्य युक्ताअसंख्यात उत्कृष्ट परीताअसंख्यात का प्रमाण है।

प्र. जघन्य युक्ताअसंख्यात का कितना प्रमाण है?

उ. जघन्य परीताअसंख्यात राशि का जघन्य परीताअसंख्यात राशि से अन्योन्य अभ्यास करने पर प्राप्त परिपूर्ण संख्या जघन्य युक्ताअसंख्यात का प्रमाण होता है।

अथवा उत्कृष्ट परीताअसंख्यात के प्रमाण में एक का प्रक्षेप करने से जघन्य युक्ताअसंख्यात होता है।

आवलिया वि तत्तिया चेव,

आवलिका भी जघन्य युक्ताअसंख्यात तुल्य समय-प्रमाण वाली जानना चाहिए।

तेण परं अजहण्णमणुक्कोसयाइं ठाणाइं जाव उक्कोसयं जुत्तासंखेज्जयं ण पावइ।

तत्पश्चात् जघन्य युक्ताअसंख्यात से आगे जहाँ तक उत्कृष्ट युक्ताअसंख्यात प्राप्त न हो, वहाँ तक मध्यम युक्ताअसंख्यात कहना चाहिए।

प. उक्कोसयं जुत्तासंखेज्जयं केत्तियं होइ ?

प्र. उत्कृष्ट युक्ताअसंख्यात का किनना प्रमाण है ?

उ. उक्कोसयं जुत्तासंखेज्जयं जहण्णएणं जुत्तासंखेज्जएणं आवलिया गुणिया अण्णमण्णब्भासो रूवूणो उक्कोसयं जुत्तासंखेज्जयं होइ।

उ. जघन्य युक्ताअसंख्यात राशि को आवलिका के समयों से परस्पर अभ्यास रूप गुणा करने पर प्राप्त प्रमाण में से एक न्यून करने पर उत्कृष्ट युक्ताअसंख्यात होता है।

अहवा जहण्णयं असंखेज्जासंखेज्जयं रूवूणं उक्कोसयं जुत्तासंखेज्जयं होइ।

अथवा जघन्य असंख्याताअसंख्यात राशि प्रमाण में से एक कम करने से उत्कृष्ट युक्ताअसंख्यात होता है।

प. जहण्णयं असंखेज्जासंखेज्जयं केत्तियं होइ ?

प्र. जघन्य असंख्याताअसंख्यात का क्या प्रमाण है ?

उ. जहण्णएणं जुत्तासंखेज्जएणं आवलिया गुणिया अण्णमण्णब्भासो पडिपुण्णो जहण्णयं असंखेज्जासंखेज्जयं होइ।

उ. जघन्य युक्ताअसंख्यात के साथ आवलिका की राशि का परस्पर अभ्यास करने से प्राप्त परिपूर्ण संख्या जघन्य असंख्याताअसंख्यात है।

अहवा उक्कोसए जुत्तासंखेज्जए रूवं पक्खित्तं जहण्णयं असंखेज्जासंखेज्जयं होइ।

अथवा उत्कृष्ट युक्ताअसंख्यात में एक का प्रक्षेप करने से जघन्य असंख्याताअसंख्यात होता है।

तेण परं अजहण्णमणुक्कोसयाइं ठाणाइं जाव उक्कोसयं असंखेज्जासंखेज्जयं ण पावइ।

तत्पश्चात् मध्यम स्थान होते और वे स्थान उत्कृष्ट असंख्याताअसंख्यात प्राप्त होने से पूर्व जानना चाहिए।

प. उक्कोसयं असंखेज्जासंखेज्जयं केत्तियं होइ ?

प्र. उत्कृष्ट असंख्याताअसंख्यात का प्रमाण कितना है ?

उ. जहण्णयं असंखेज्जासंखेज्जयं जहण्णयं असंखेज्जा-संखेज्जयमेत्ताणं रासीणं अण्णमण्णब्भासो रूवूणो उक्कोसयं असंखेज्जासंखेज्जयं होइ।

उ. जघन्य असंख्याताअसंख्यात राशि को उसी जघन्य असंख्याताअसंख्यात राशि से अन्योन्य अभ्यास-गुणा करने पर प्राप्त संख्या में से एक न्यून करने पर उत्कृष्ट असंख्याता-असंख्यात है।

अहवा जहण्णयं परित्ताणंतयं रूवूणं उक्कोसयं असंखेज्जा-संखेज्जयं होइ।

अथवा एक न्यून जघन्य परीतानन्त उत्कृष्ट असंख्याता-असंख्यात का प्रमाण है।

प. जहण्णयं परित्ताणं तयं केत्तियं होइ ?

प्र. जघन्य परीतानन्त का कितना प्रमाण है ?

उ. जहण्णयं असंखेज्जासंखेज्जयं जहण्णयं असंखेज्जा-संखेज्जमेत्ताणं रासीणं अण्णमण्णब्भासो पडिपुण्णो जहण्णयं परित्ताणंतयं होइ।

उ. जघन्य असंख्याताअसंख्यात राशि को उसी जघन्य असंख्याताअसंख्यात राशि से परस्पर अभ्यास रूप में गुणित करने से प्राप्त परिपूर्ण संख्या जघन्य परीतानन्त का प्रमाण है।

अहवा उक्कोसए असंखेज्जासंखेज्जए रूवं पक्खित्तं जहण्णयं परित्ताणंतयं होइ।

अथवा उत्कृष्ट असंख्याताअसंख्यात में एक का प्रक्षेप करने से भी जघन्य परीतानन्त का प्रमाण होता है।

तेण परं अजहण्णमणुक्कोसयाइं ठाणाइं जाव उक्कोसयं परित्ताणंतयं ण पावइ।

तत्पश्चात् परीतानन्त का स्थान प्राप्त न होने से पूर्व तक अजघन्य-अनुत्कृष्ट परीतानन्त के स्थान होते हैं।

प. उक्कोसयं परित्ताणंतयं केत्तियं होइ ?

प्र. उत्कृष्ट परीतानन्त कितने प्रमाण में होता है ?

उ. जहण्णयं परित्ताणंतयं जहण्णयपरित्ताणंतयमेत्ताणं रासीणं अण्णमण्णब्भासो रूवूणो उक्कोसयं परित्ताणंतयं होइ।

उ. जघन्य परीतानन्त की राशि को उसी जघन्य परीतानन्त राशि से परस्पर अभ्यास रूप गुणित करके उसमें से एक न्यून करने पर उत्कृष्ट परीतानन्त का प्रमाण होता है।

अहवा जहण्णयं जुत्ताणंतयं रूवूणं उक्कोसयं परित्ताणंतयं होइ।

अथवा जघन्य युक्तानन्त की संख्या में से एक न्यून करने से भी उत्कृष्ट परीतानन्त की संख्या बनती है।

प. जहण्णयं जुत्ताणंतयं केत्तियं होइ ?

प्र. जघन्य युक्तानन्त कितने प्रमाण में होता है ?

उ. जहण्णयं परित्ताणंतयं जहण्णयपरित्ताणंतयमेत्ताणं रासीणं अण्णमण्णब्भासो पडिपुण्णो जहण्णयं जुत्ताणंतयं होइ।

उ. जघन्य परीतानन्त की राशि को उसी राशि से अभ्यास रूप गुणा करने से प्राप्त प्रतिपूर्ण संख्या जघन्य युक्तानन्त है।

अहवा उक्कोसए परित्ताणंतए रूवं पक्खित्तं जहण्णयं जुत्ताणंतयं होइ।

अथवा उत्कृष्ट परीतानन्त में एक प्रक्षिप्त करने से जघन्य युक्तानन्त होता है।

अभवसिद्धिया वि तेत्तिया चेव।

तेण परं अजहण्णमणुक्कोसयाइं ठाणाइं जाव उक्कोसयं जुत्ताणंतयं ण पावइ।

प. उक्कोसयं जुत्ताणंतयं केत्तियं होइ?

उ. जहण्णएणं जुत्ताणंतएणं अभवसिद्धिया गुणिया अण्णमण्णब्भासो रूवूणो उक्कोसयं जुत्ताणंतयं होइ।

अहवा जहण्णयं अणंताणंतयं रूवूणं उक्कोसयं जुत्ताणंतयं होइ।

प. जहण्णयं अणंताणंतयं केत्तियं होइ?

उ. जहण्णएणं जुत्ताणंतएणं अभवसिद्धिया गुणिया अण्णमण्णब्भासो पडिपुण्णो जहण्णयं अणंताणंतयं होइ।

अहवा उक्कोसए जुत्ताणंतए रूवं पक्खित्तं जहण्णयं अणंताणंतयं होइ।

तेण परं अजहण्णमणुक्कोसयाइं ठाणाइं।

से तं गणणासंखा। —अणु. सु. ४९७-५१९

अभवसिद्धिक जीव भी इतने ही होते हैं।

उसके पश्चात् उत्कृष्ट युक्तानन्त के स्थान के पूर्व तक अजघन्योत्कृष्ट युक्तानन्त के स्थान हैं।

प्र. उत्कृष्ट युक्तानन्त कितने प्रमाण में होता है?

उ. जघन्य युक्तानन्त राशि के साथ अभवसिद्धिक राशि का परस्पर अभ्यास रूप गुणाकार करके प्राप्त संख्या में से एक न्यून करने पर उत्कृष्ट युक्तानन्त की संख्या होती है।

अथवा जघन्य अनन्तानन्त में एक न्यून करने पर उत्कृष्ट युक्तानन्त होता है।

प्र. जघन्य अनन्तानन्त कितने प्रमाण में होता है?

उ. जघन्य युक्तानन्त के साथ अभवसिद्धिक जीवों को परस्पर अभ्यास रूप से गुणित करने पर प्राप्त पूर्ण संख्या जघन्य अनन्तानन्त का प्रमाण है।

अथवा उत्कृष्ट युक्तानन्त में एक प्रक्षेप करने से जघन्य अनन्तानन्त होता है।

तत्पश्चात् सभी स्थान अजघन्योत्कृष्ट अनन्तानन्त के होते हैं।

यह गणनासंख्या का स्वरूप है।

● ●

# चरणानुयोगप्रकीर्णक

## अवशेष पाठों का संकलन

(संबंधित विषय के पृष्ठ व सूत्रांक अंकित हैं)

भाग १, पृ. ३०

अणगार धम्म परूवणं–

सूत्र ३७

तमेव धम्मं दुविहं आइक्खइ, तं जहा–१. अगारधम्मं च, २. अणगारधम्मं च।

अणगारधम्मो ताव इह खलु सव्वओ सव्वत्ताए मुंडे भवित्ता अगाराओ अणगारियं पव्वइयस्स।

सव्वाओ पाणाइवायाओ वेरमणं, मुसावाय-अदिण्णादाण-मेहुण-परिग्गह राईभोयणाओ वेरमणं, अयमाउसो !

अणगारसामाइए धम्मे पण्णत्ते, एयस्स सिक्खाए उवट्ठिए णिग्गंथे वा णिग्गंथी वा विहरमाणे आणाए आराहए भवइ। –उव. सु. ३७

अणगार धर्म का प्ररूपण–

भगवान ने धर्म दो प्रकार का कहा है, यथा–१. अगार धर्म, २. अनगार धर्म।

अनगार धर्म का साधक सर्वतः सर्वात्मभाव से सावद्यकार्यों का परित्याग करता हुआ मुंडित होकर गृहवास से अनगार अवस्था में प्रव्रजित होता है।

हे आयुष्मन् ! वह सम्पूर्णतः प्राणातिपात, मृषावाद, अदत्तादान, मैथुन, परिग्रह तथा रात्रि भोजन से विरत होता है।

यह अणगारों के लिए आचरणीय धर्म कहा है, इस धर्म की शिक्षा और आचरण में उपस्थित निर्ग्रन्थ और निर्ग्रन्थी इसका पालन करते हुए आज्ञा के आराधक होते हैं।

भाग १, पृ. २०५

ओहेण समण चरणविही परूवणं–

सूत्र ३०३

रागद्दोसे य दो पावे, पावकम्मपवत्तणे।
जे भिक्खू रुम्भई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥३॥

दण्डाणं गारवाणं च, सल्लाणं च तियं तियं।
जे भिक्खू चयई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥४॥

दिव्वे य जे उवसग्गे, तहा तेरिच्छ माणुसे।
जे भिक्खू सहई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥५॥

विगहा कसाय सन्नाणं, झाणाणं च दुयं तहा।
जे भिक्खू वज्जई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥६॥

वएसु इन्दियत्थेसु, समिईसु किरियासु य।
जे भिक्खू जयई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥७॥

लेसासु छसु काएसु, छक्के आहारकारणे।
जे भिक्खू जयई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥८॥

पिण्डोग्गहपडिमासु, भयट्ठाणेसु सत्तसु।
जे भिक्खू जयई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥९॥

मयेसु बम्भगुत्तीसु, भिक्खुधम्मंमि दसविहे।
जे भिक्खू जयई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥१०॥

सामान्यतः श्रमण चरणविधि का प्ररूपण–

राग और द्वेष ये दोनों पापकर्म प्रवृत्ति के कारण होने से पापरूप हैं। जो भिक्षु इनका सदा निरोध करता है, वह मंडल में अर्थात् जन्म मरण रूप संसार में नहीं रहता ॥३॥

तीन दण्डों, तीन गारवों और तीन शल्यों का जो भिक्षु सदैव त्याग करता है, वह संसार में नहीं रहता ॥४॥

दिव्य (देवता सम्बन्धी), मानुष (मनुष्य सम्बन्धी) और तिर्यञ्च सम्बन्धी उपसर्गों को जो भिक्षु सदा (समभाव से) सहन करता है, वह संसार में नहीं रहता ॥५॥

जो भिक्षु (चार) विकथाओं का, कषायों का, संज्ञाओं का तथा आर्त्त और रौद्र दो ध्यानों का सदा तर्जन (त्याग) करता है, वह संसार में नहीं रहता ॥६॥

जो भिक्षु व्रतों (पाँच महाव्रतों) और समितियों के पालन में तथा इन्द्रियविषयों और (पाँच) क्रियाओं के परिहार में सदा यत्नशील रहता है, वह संसार में नहीं रहता ॥७॥

जो भिक्षु छह लेश्याओं, छह कायों तथा आहार के छह कारणों में सदा उपयोग रखता है, वह संसार में नहीं रहता ॥८॥

जो भिक्षु (सात) पिण्डावग्रहों में, आहारग्रहण की सात प्रतिमाओं में और सात भयस्थानों में सदा उपयोग रखता है, वह संसार में नहीं रहता ॥९॥

जो भिक्षु (आठ) मदस्थानों में, (नौ) ब्रह्मचर्य की गुप्तियों में और दस प्रकार के श्रमण धर्म में सदा उपयोग रखता है, वह संसार में नहीं रहता ॥१०॥

उवासगाणं पडिमासु, भिक्खूणं पडिमासु य।
जे भिक्खू जयई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥११॥

जो भिक्षु (ग्यारह) उपासक प्रतिमाओं में और (ग्यारह) भिक्षु प्रतिमाओं में सदा उपयोग रखता है, वह संसार में नहीं रहता ॥११॥

किरियासु भूयगामेसु, परमाहिम्मिएसु य।
जे भिक्खू जयई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥१२॥

जो भिक्षु (तेरह) क्रिया स्थानों में (चौदह प्रकार के) भूतग्रामों (जीवसमूहों) में तथा (पन्द्रह) परमाधार्मिक देवों में सदा उपयोग रखता है, वह संसार में नहीं रहता ॥१२॥

गाहासोलसएहिं, तहा असंजमम्मि य।
जे भिक्खू जयई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥१३॥

जो भिक्षु गाथा-षोडशक (सूत्रकृतांग के प्रथम श्रुतस्कंध के सोलह अध्ययनों) में और (सत्रह प्रकार के) असंयम में उपयोग रखता है, वह संसार में नहीं रहता ॥१३॥

बम्भम्मि नायज्झयणेसु, ठाणेसु य समाहिए।
जे भिक्खू जयई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥१४॥

जो भिक्षु (अठारह प्रकार के) ब्रह्मचर्य में, (उन्नीस) ज्ञातासूत्र के अध्ययनों में तथा वीस प्रकार के असमाधिस्थानों में सदा उपयोग रखता है, वह संसार में नहीं रहता ॥१४॥

एगवीसाए सबलेसु, बावीसाए परीसहे।
जे भिक्खू जयई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥१५॥

जो भिक्षु इक्कीस शबल दोषों में और बाईस परीषहों में सदैव उपयोग रखता है, वह संसार में नहीं रहता ॥१५॥

तेवीसइ सूयगडे, रूवाहिएसु सुरेसु य।
जे भिक्खू जयई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥१६॥

जो भिक्षु सूत्रकृतांग के तेईस अध्ययनों में तथा सुन्दर रूप वाले चौवीस प्रकार के देवों में सदा उपयोग रखता है, वह संसार में नहीं रहता ॥१६॥

पणवीस-भावणाहिं, उद्देसेसु दसाइणं।
जे भिक्खू जयई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥१७॥

जो भिक्षु पच्चीस भावनाओं में तथा दशा आदि (दशाश्रुतस्कन्ध, व्यवहार और वृहत्कल्प) के (छव्वीस) उद्देशों में सदा उपयोग रखता है, वह संसार में नहीं रहता ॥१७॥

अणगारगुणेहिं च, पकप्पम्मि तहेव य।
जे भिक्खू जयई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥१८॥

जो भिक्षु (सत्ताईस) अनगारगुणों में और (आचार प्रकल्प) आचारांग के अट्ठाईस अध्ययनों में सदैव उपयोग रखता है, वह संसार में नहीं रहता ॥१८॥

पावसुयपसंगेसु, मोहट्ठाणेसु चेव य।
जे भिक्खू जयई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥१९॥

जो भिक्षु (उनतीस प्रकार के ) पापश्रुत प्रसंगों में और (तीस प्रकार के) मोह स्थानों (महामोहनीयकर्म के कारणों) में सदा उपयोग रखता है, वह संसार में नहीं रहता ॥१९॥

सिद्धाइगुणजोगेसु तेत्तीसासायणासु य।
जे भिक्खू जयई निच्चं, से न अच्छइ मण्डले ॥२०॥

जो भिक्षु सिद्धों के (इकतीस) अतिशायी गुणों में, (बत्तीस) योगसंग्रहों में और तेतीस आशातनाओं में सदा उपयोग रखता है, वह संसार में नहीं रहता ॥२०॥

इह एएसु ठाणेसु जे भिक्खू जयई सया।
खिप्पं से सव्वसंसारा विप्पमुच्चइ पण्डिओ ॥२१॥

इस प्रकार जो पण्डित (विवेकवान्) भिक्षु इन (तेतीस) स्थानों में सतत उपयोग रखता है, वह शीघ्र ही समग्र संसार से विमुक्त हो जाता है ॥२१॥

—त्ति बेमि।

*—उत्त. अ. ३१, गा. ३-२१*

—ऐसा मैं कहता हूँ।

भाग १, पृ. १२६

**सम्माई तिविहा रूईया—**

**सम्यक् आदि तीन प्रकार की रुचियाँ—**

सूत्र २१२ (ख)

तिविहा रूई पण्णत्ता, तं जहा—

१. सम्मरूई, २. मिच्छरूई, ३. सम्मामिच्छरूई।

*—ठाणं अ. ३, उ. १, सु. १९०*

तीन प्रकार की रुचि (दृष्टि) कही गई है, यथा—

१. सम्यग्रुचि, २. मिथ्यारुचि, ३. सम्यग् मिथ्यारुचि।

भाग १, पृ. ४१६

**मेहुण वडियाए पसुपक्खियाईणं इंदियजायं फास पायच्छित्तं—**

**मैथुन भाव से पशु-पक्षियों के इन्द्रिय स्पर्श का प्रायश्चित्त—**

सूत्र ६२१ (ख)

निग्गंथीए य राओ वा वियाले वा उच्चारं वा पासवणं वा

यदि किसी निर्ग्रन्थी के रात्रि में या विकाल में मल-मूत्र का परित्याग

विगिंचमाणीए वा विसोहेमाणीए वा अन्नयरे पसुजाइए वा पक्खिजाइए वा अन्नयरं इंदियजायं परामुसेज्जा, तं च निग्गंथी साइज्जेज्जा हत्थकम्म पडिसेवणपत्ता आवज्जइ मासियं परिहारट्ठाणं अणुग्घाइयं।

निग्गंथीए य राओ वा वियाले वा उच्चारं वा पासवणं वा विगिंचमाणीए वा अन्नयरे पसुजाइए वा पक्खिजाइए वा अन्नयरंसि सोयंसि ओगाहेज्जा तं च निग्गंथी साइज्जेज्जा, मेहुणपडिसेवणपत्ता आवज्जइ चाउम्मासियं परिहारट्ठाणं अणुग्घाइयं।

—कप्प. उ. ५, सु. १३-१४

करते या शुद्धि करते समय किसी पशु-पक्षी से उसकी किसी इन्द्रिय का स्पर्श हो जाए और उस स्पर्श का वह मैथुनभाव से अनुमोदन करे तो हस्तकर्म दोष लगता है। अतः वह अनुद्घातिक मासिक प्रायश्चित्त की पात्र होती है।

यदि किसी निर्ग्रन्थी के रात्रि में या विकाल में मल-मूत्र का परित्याग करते या शुद्धि करते समय कोई पशु-पक्षी निर्ग्रन्थी के किसी श्रोत का अवगाहन करे और उसका वह मैथुनभाव से अनुमोदन करे तो उसे मैथुन सेवन का दोष लगता है। अतः वह अनुद्घातिक चातुर्मासिक प्रायश्चित्त की पात्र होती है।

भाग १, पृ. ५९२

**मुद्धाभिसित्तरायाणं जत्तागयाणं आहार-गणस्स पायच्छित्तं—**

सूत्र ९८७ (क)

जे भिक्खू रण्णो खत्तियाणं मुद्दियाणं मुद्धाभिसित्ताणं अण्णयरं उववूहणीयं समीहियं पेहाए तीसे परिसाए अणुट्ठियाए अभिण्णाए अवोच्छिण्णाए जो तमण्णं पडिग्गाहेइ पडिग्गाहेंतं वा साइज्जइ। (तं सेवमाणे आवज्जइ चाउम्मासियं परिहारट्ठाणं अणुग्घाइयं)

—नि. उ. ९, सु. ११

**यात्रागत राजा का आहार ग्रहण करने का प्रायश्चित्त—**

जो भिक्षु शुद्धवंशज मूर्द्धाभिषिक्त क्षत्रिय राजा को कहीं पर भोजन दिया जा रहा हो तो उसे देखकर उस राज-परिषद् के उठने से पूर्व तथा सबके चले जाने से पूर्व वहाँ से आहार ग्रहण करता है या ग्रहण करने वाले का अनुमोदन करता है। (उसे गुरुचौमासी प्रायश्चित्त आता है)

भाग १, पृ. ६६२

**परवत्थेणोच्छिण्णाणं तणपीढगाइण अहिट्ठिज्जस्स पायच्छित्तं—**

सू. १४३ (ख)

जे भिक्खू १. तणपीढगं वा, २. पलालपीढगं वा, ३. छगणपीढगं वा, ४. वेत्तपीढगं वा, ५. कट्ठपीढगं वा परवत्थेणोच्छण्णं अहिट्ठेइ, अहिट्ठेंतं वा साइज्जइ।

(तं सेवमाणे आवज्जइ चाउम्मासियं परिहारट्ठाणं उग्घाइयं)

—नि. उ. १२, सु. ६

**पर वस्त्र से आच्छादित तृणपीठकादिकों पर बैठने का प्रायश्चित्त—**

जो भिक्षु गृहस्थ के वस्त्र से ढके हुए, १. घास के पीढ़े पर, २. पराल के पीढ़े पर, ३. गोबर के पीढ़े पर, ४. वेंत के पीढ़े पर, ५. काष्ट के पीढ़े पर बैठता है या बैठने वाले का अनुमोदन करता है।

(उसे लघुचौमासी प्रायश्चित्त आता है।

भाग २, पृ. ५७

**सामायारीआणुपुव्वी—**

सूत्र १४९

प. से किं तं सामायारीआणुपुव्वी?

उ. सामायारीआणुपुव्वी—तिविहा पण्णत्ता, तं जहा—
१. पुव्वाणुपुव्वी, २. पच्छाणुपुव्वी, ३. अणाणुपुव्वी।

प. १. से किं तं पुव्वाणुपुव्वी?

उ. पुव्वाणुपुव्वी—१. इच्छा, २. मिच्छा, ३. तहक्कारो, ४. आवसिया, ५. य निसीहिया, ६. आपुच्छणा, ७. य पडिपुच्छा, ८. छंदणा य, ९. निमंतणा, १०. उवसंपया य काले सामायारी भवे दसविहा ॥१६॥

से तं पुव्वाणुपुव्वी।

प. २. से किं तं पच्छाणुपुव्वी?

उ. पच्छाणुपुव्वी—उवसंपया जाव इच्छा।

से तं पच्छाणुपुव्वी।

प. ३. से किं तं अणाणुपुव्वी?

**समाचारी-आनुपूर्वी—**

प्र. समाचारी आनुपूर्वी क्या है?

उ. समाचारी आनुपूर्वी तीन प्रकार की कही गई है, यथा—
१. पूर्वानुपूर्वी, २. पश्चानुपूर्वी, ३. अनानुपूर्वी।

प्र. १. पूर्वानुपूर्वी क्या है?

उ. पूर्वानुपूर्वी इस प्रकार है, यथा—१. इच्छाकार, २. मिथ्याकार, ३. तथाकार, ४. आवश्यकी, ५. नैषेधिकी, ६. आप्रच्छना, ७. प्रतिप्रच्छना, ८. छंदना, ९. निमंत्रणा, १०. उपसंपद्। यह दस प्रकार की समाचारी है।

यह पूर्वानुपूर्वी है।

प्र. २. पश्चानुपूर्वी क्या है?

उ. उपसंपद् से इच्छाकार पर्यन्त व्युत्क्रम से कथन करने को पश्चानुपूर्वी कहते हैं।

यह पश्चानुपूर्वी है।

प्र. ३. अनानुपूर्वी क्या है?

उ. अणाणुपुव्वी-एयाए चेव एगादियाए एगुत्तरियाए दसगच्छगयाए सेढीए अन्नमन्नब्भासो दुरूवूणो।

से तं अणाणुपुव्वी।

से तं सामायाराणुपव्वी। -अणु. सु. २०६

उ. एक से लेकर दस पर्यन्त एक-एक की वृद्धि करके श्रेणी रूप में स्थापित संख्या का परस्पर गुणाकार करने से प्राप्त राशि में से प्रथम और अन्तिम भंग को कम करने पर शेष रहे भंग अनानुपूर्वी है।

यह अनानुपूर्वी है।

यह समाचारी आनुपूर्वी है।

भाग २, पृ. ५५८

**वणीमगपगारा-**

सूत्र ९०५ (क)

पंच वणीमगा पण्णत्ता, तं जहा-

१. अतिहिवणीमगे,
२. किवणवणीमगे,
३. माहणवणीमगे,
४. साणवणीमगे,
५. समणवणीमगे। -ठाणं अ. ५, उ. ३, सु. ४५४

**वनीपक के प्रकार-**

वनीपक-याचक पांच प्रकार के कहे गए हैं, यथा-

१. अतिथिवनीपक-अतिथिदान की प्रशंसा कर भोजन माँगने वाला।
२. कृपणवनीपक-कृपणदान की प्रशंसा कर भोजन माँगने वाला।
३. माहनवनीपक-माहणदान की प्रशंसा कर भोजन माँगने वाला।
४. श्ववनीपक-कुत्ते आदि पशुओं के दान की प्रशंसा कर भोजन माँगने वाला।
५. श्रमणवनीपक-श्रमणदान की प्रशंसा कर भोजन माँगने वाला।

भाग २, पृ. ३६२

**चारणमुणिणां तिरियगई पवत्ति परूवणं-**

सूत्र ७२५ (ख)

इमीसे णं रयणप्पभाए पुढवीए बहुसमरमणिज्जाओ भूमिभागाओ साइरेगाइं सत्तरस जोयणसहस्साइं उड्ढं उप्पइत्ता तओ पच्छा चारणाणं तिरयं गई पवत्तइ। -सम. सम. १७, सु. ६

**चारण मुनियों की तिरछी गति प्रवृत्ति का प्ररूपण-**

इस रत्नप्रभा पृथ्वी के बहुसमरमणीय भूमि-भाग से कुछ अधिक सत्तरह हजार योजन ऊपर उड़कर चारण (जंघाचारण तथा विद्याचारण) मुनि (रुचक आदि द्वीपों में जाने के लिए) तिरछी गति करते हैं।

भाग २, पृ. ३८५

**छउमत्थ केवलीहिं उदिण्ण परिसहोवसग्ग सहण हेउ परूवणं-**

सूत्र ७७६

पंचहिं ठाणेहिं छउमत्थे णं उदिण्णे परिस्सहोवसग्गे सम्मं सहेज्जा, खमेज्जा, तितिक्खेज्जा, अहियासेज्जा, तं जहा-

१. उदिण्णकम्मे खलु अयं पुरिसे उम्मत्तगभूए, तेण मे एस पुरिसे अक्कोसइ वा, अवहसइ वा, णिच्छोडेइ वा, णिब्भंछेइ वा, बंधेइ वा, रूंभइ वा, छविच्छेयं करेइ वा, पमारं वा, णेइ उछवेइ वा, वत्थं वा, पडिग्गहं वा, कंवलं वा, पायपुंछणमच्छिंदइ वा, विच्छिंदइ वा, भिंदइ वा, अवहरइ वा।

२. जक्खाइट्ठे खलु अयं पुरिसे तेण मे एस पुरिसे अक्कोसइ वा जाव अवहरइ वा।

३. ममं च णं तब्भववेयणिज्जे कम्मे उदिण्णे भवइ, तेण मे एस पुरिसे अक्कोसइ वा जाव अवहरइ वा।

४. ममं च णं सम्ममसहामाणस्स अखममाणस्स अतितिक्खमाणस्स अणहियासमाणस्स किं मण्णे कज्जइ?

**छद्मस्थ और केवलियों द्वारा उदित परिषहोपर्गो के सहन करने के हेतुओं का प्ररूपण-**

पाँच स्थानों से छद्मस्थ उत्पन्न परीषहों तथा उपसर्गों को सम्यक् प्रकार से सहता है, क्षांति रखता है, तितिक्षा रखता है और उनसे प्रभावित नहीं होता है, यथा-

१. यह पुरुष उदीर्णकर्मा है, इसलिये यह उन्मत्त होकर मुझ पर आक्रोश करता है, मुझे गाली देता है, मेरा उपहास करता है, मुझे वाहर निकालने की धमकियाँ देता है, मेरी भर्त्सना करता है, मुझे बाँधता है, रोकता है, अंगविच्छेद करता है, मूर्छित करता है, उद्वेजित करता है, वस्त्र, पात्र, कंबल, पादप्रोंञ्छन आदि का आच्छेदन करता है, विच्छेदन करता है, भेदन करता है और अपहरण करता है।

२. यह पुरुष यक्षाविष्ट है, इसलिए यह मुझ पर आक्रोश करता है यावत् अपहरण करता है।

३. इस भव में मेरे वेदनीय कर्म का उदय हो गया है, इसलिए यह पुरुष मुझ पर आक्रोश करता है यावत् अपहरण करता है।

४. यदि मैं इन्हें सम्यक् प्रकार से सहन नहीं करूँगा, क्षान्ति नहीं रखूँगा, तितिक्षा नहीं रखूँगा और उनसे प्रभावित होऊँगा तो मुझे क्या होगा?

एगंतसो मे पावे कम्मे कज्जइ।

५. ममं च णं सम्मं सहमाणस्स खममाणस्स तितिक्खमाणस्स अहियासेमाणस्स किं मण्णे कज्जइ?

एगंतसो मे णिज्जरा कज्जइ।

इच्चेएहिं पंचेहिं ठाणेहिं छउमत्थे उदिण्णे परिसहोवसग्गे सम्मं सहेज्जा जाव अहियासेज्जा।

पंचहि ठाणेहिं केवली उदिण्णे परिसहोवसग्गे सम्मं सहेज्जा खमेज्जा तितिक्खेज्जा अहियासेज्जा, तं जहा–

१. खित्तचित्ते खलु अयं पुरिसे तेण मे एस पुरिसे अक्कोसइ वा तहेव जाव अवहरइ वा।

२. दित्तचित्ते खलु अयं पुरिसे तेण मे एस पुरिसे अक्कोसइ वा जाव अवहरइ वा।

३. जक्खाइट्ठे खलु अयं पुरिसे तेण मे एस पुरिसे अक्कोसइ वा जाव अवहरइ वा।

४. ममं च णं तब्भववेयणिज्जे कम्मे उदिण्णे भवइ तेण मे एस पुरिसे अक्कोसइ वा जाव अवहरइ वा।

५. ममं च णं सम्मं सहमाणं खममाणं तितिक्खेमाणं अहियासेमाणं पासित्ता बहवे अण्णे छउमत्था समणा णिग्गंथा उदिण्णे परीसहोवसग्गे एवं सम्मं सहिस्संति खमिस्संति तितिक्खस्संति अहियासिस्संति।

इच्चेएहिं पंचेहि ठाणेहिं केवली उदिण्णे परीसहोवसग्गे सम्मं सहेज्जा, खमेज्जा, तितिक्खेज्जा अहियासेज्जा।

–ठाणं अ. ५, उ. १, सु. ४०९

मेरे एकान्त पापकर्म का संचय होगा।

५. यदि मैं सम्यक् प्रकार से सहन करूँगा, क्षान्ति रखूँगा, तितिक्षा रखूँगा और उनसे प्रभावित नहीं होऊँगा तो मुझे क्या होगा?

निश्चित रूप से मेरे कर्मों की निर्जरा होगी।

इन पाँच स्थानों से छद्मस्थ उत्पन्न परीषहों तथा उपसर्गों को सम्यक् प्रकार से सहता है यावत् प्रभावित नहीं होता है।

पाँच स्थानों से केवली उत्पन्न परीषहों और उपसर्गों को सम्यक् प्रकार से सहता है यावत् प्रभावित नहीं होता है, यथा–

१. यह पुरुष विक्षिप्तचित्त वाला है, इसलिए यह मुझ पर आक्रोश करता है उसी प्रकार यावत् अपहरण करता है।

२. यह पुरुष उन्मत्त है, इसलिए यह मुझ पर आक्रोश करता है यावत् अपहरण करता है।

३. यह पुरुष यक्षाविष्ट है, इसलिए यह मुझ पर आक्रोश करता है यावत् अपहरण करता है।

४. इस भव में वेदनीय कर्म का उदय हो गया है, इसलिए यह पुरुष मुझ पर आक्रोश करता है यावत् अपहरण करता है।

५. मुझे सम्यक् प्रकार से परीषहों को सहन करते, क्षान्ति रखते, तितिक्षा रखते और प्रभावित नहीं होते हुए देखकर अन्य छद्मस्थ श्रमण-निर्ग्रन्थ परीषहों और उपसर्गों के उदित होने पर उन्हें सम्यक् प्रकार से सहन करेंगे, क्षान्ति रखेंगे, तितिक्षा रखेंगे और उनसे प्रभावित नहीं होंगे।

इन पाँच स्थानों से केवली उत्पन्न परीषहों तथा उपसर्गों को सम्यक् प्रकार से सहता है यावत् उनसे प्रभावित नहीं होता है।

भाग २, पृ. ४११

**केवली पण्णत्त धम्माइ लाभ हेउ परूवणं–**

**सूत्र ८२४**

दोहिं ठाणेहिं आया केवली पण्णत्त धम्मं लभेज्ज सवणयाए, तं जहा–

१. सोच्च चेव, २. अभिसमेच्च चेव।

दोहिं ठाणेहिं आया केवलं वोहिं वुज्झेज्जा, तं जहा–

१. सोच्च चेव, २. अभिसमेच्च चेव।

दोहिं ठाणेहिं आया केवलं मुंडे भवित्ता अगाराओ अणगारियं पव्वइज्जा, तं जहा–

१. सोच्च चेव, २. अभिसमेच्च चेव।

दोहिं ठाणेहिं आया केवलं वंभचेरवासमावसेज्जा, तं जहा–

१. सोच्च चेव, २. अभिसमेच्च चेव।

दोहिं ठाणेहिं आया केवलं संजमेणं संजमेज्जा, तं जहा–

१. सोच्च चेव, २. अभिसमेच्च चेव।

दोहिं ठाणेहिं आया केवलं संवरेणं संवरेज्जा, तं जहा–

१. सोच्च चेव, २. अभिसमेच्च चेव।

–ठाणं अ. २, उ. १, सु. ५८

**केवलिप्रज्ञप्त धर्मादि के लाभ हेतुओं का प्ररूपण–**

इन दो स्थानों से आत्मा विशुद्ध केवलिप्रज्ञप्त धर्म को सुन पाता है, यथा–

१. सुनने से २. जानने से।

इन दो स्थानों से आत्मा विशुद्ध वोधि का अनुभव करता है, यथा–

१. सुनने से, २. जानने से।

इन दो स्थानों से आत्मा मुंडित हो गृह त्याग कर विशुद्ध अणगारता में प्रव्रजित होता है, यथा–

१. सुनने से, २. जानने से।

इन दो स्थानों से आत्मा विशुद्ध ब्रह्मचर्यवास को प्राप्त करता है, यथा–

१. सुनने से, २. जानने से।

इन दो स्थानों से आत्मा विशुद्ध संयम को अंगीकार करता है, यथा–

१. सुनने से, २. जानने से।

इन दो स्थानों से आत्मा विशुद्ध संवर के द्वारा संवृत होता है, यथा–

१. सुनने से, २. जानने से।

● ●

परिशिष्ट-४

# शब्द-कोष

(द्रव्यानुयोग तीनों भागों की अकारादि क्रम से शब्द-सूची)

## अ

## आ

## इ

ऊ

## ग

## घ

## च

## झ



## ट



## ठ

## थ



## द

## प

## फ

## ब

## भ

## म

## र

## ल

## व

## स

गोयमे पडिरूवन्नू सीससंघ समाउले।
जेट्ठं कुलमवेक्खन्तो तिन्दुयं वणमागओ ॥१५॥

यथोचित विनयमर्यादा के ज्ञाता गौतम ने केशी श्रमण के कुल को ज्येष्ठ जानकर अपने शिष्य संघ के साथ तिन्दुक वन (उद्यान) में आए ॥१५॥

केसी कुमार समणे गोयमं दिस्समागयं।
पडिरूवं पडिवत्तिं सम्मं संपडिवज्जई ॥१६॥

गौतम को आते हुए देखकर केशीकुमार श्रमण ने सम्यक् प्रकार से उनके अनुरूप आदर सत्कार किया ॥१६॥

पलालं फासुयं तत्थ पंचमं कुसतणाणि य।
गोयमस्स निसेज्जाए खिप्पं संपणामए ॥१७॥

गौतम को बैठने के लिए उन्होंने तत्काल प्रासुक पयाल (पराल-घास) तथा पाँचवाँ कुश तृण समर्पित किया ॥१७॥

केसी कुमार समणे गोयमे य महायसे।
उभओ निसण्णा सोहन्ति चन्द सूर समेप्पभा ॥१८॥

कुमारश्रमण केशी और महायशस्वी गौतम दोनों (वहाँ) बैठे हुए चन्द्र और सूर्य के समान सुशोभित हो रहे थे ॥१८॥

समागया बहू तत्थ पासण्डा कोउगा मिगा।
गिहत्थाणं अणेगाओ, साहस्सीओ समागया ॥१९॥

वहाँ कौतूहल की दृष्टि से अनेक अबोधजन अन्य धर्म सम्प्रदायों के बहुत से पाषण्ड परिव्राजक आए और अनेक सहस्त्र गृहस्थ भी आ पहुँचे ॥१९॥

देव-दाणव-गन्धव्वा-जक्ख-रक्खस-किन्नरा।
अदिस्साणं च भूयाणं आसि तत्थ समागमो ॥२०॥

देव, दानव, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस, किन्नर और अदृश्य भूतों का वहाँ अद्भुत समागम हो गया ॥२०॥

पुच्छामि ते महाभाग ! केसी गोयममब्बवी।
तओ केसिं वुवंतं तु गोयमो इणमब्बवी ॥२१॥

केशी ने गौतम से कहा–"हे महाभाग ! मैं आपसे (कुछ) पूछना चाहता हूँ।" केशी के ऐसा कहने पर गौतम ने इस प्रकार कहा– ॥२१॥

पुच्छ भन्ते ! जहिच्छं ते, केसिं गोयममब्बवी।
तओ केसी *अणुन्नाए गोयमं इणमब्बवी* ॥२२॥

"भंते ! जैसी भी इच्छा हो पूछिए", अनुज्ञा पाकर तब केशी ने गौतम से इस प्रकार कहा– ॥२२॥

१. चाउज्जामो य जो धम्मो, जो इमो पंचसिक्खिओ।
देसिओ वद्धमाणेण पासेण य महामुणी ॥२३॥

१. "जो यह चातुर्याम धर्म है, जिसका प्रतिपादन महामुनि पार्श्वनाथ ने किया है और यह जो पंचशिक्षात्मक धर्म है जिसका प्रतिपादन महामुनि वर्धमान ने किया है।" ॥२३॥

एगकज्जपवन्नाणं विसेसे किं नु कारणं ?
धम्मे दुविहे मेहावि ! कहं विप्पच्चओ न ते ॥२४॥

"हे मेधाविन् ! दोनों जब एक ही उद्देश्य को लेकर प्रवृत्त हुए हैं, तब इस विभेद (अन्तर) का क्या कारण है ? इन दो प्रकार के धर्मों को देखकर तुम्हें विप्रत्यय (सन्देह) क्यों नहीं होता ?" ॥२४॥

तओ केसिं बुवंतं तु, गोयमो इणमब्बवी।
पन्ना समिक्खए धम्मं, तत्तं तत्तविणिच्छयं ॥२५॥

केशी के इस प्रकार कहने पर गौतम ने यह कहा–"तत्वों (जीवादि तत्वों) का जिसमें विशेष निश्चय होता है, ऐसे धर्मतत्व की समीक्षा प्रज्ञा द्वारा होती है।" ॥२५॥

पुरिमा उज्जुजडा उ वंकजडा य पच्छिमा।
मज्झिमा उज्जुपन्ना य तेण धम्मे दुहा कए ॥२६॥

प्रथम तीर्थंकर के साधु ऋजु (सरल) और जड़ (मन्दमति) होते हैं, अन्तिम तीर्थंकर के साधु वक्र और जड़ होते हैं, (जबकि) बीच के २२ तीर्थंकरों के साधु ऋजु और प्राज्ञ होते हैं इसलिए धर्म के दो प्रकार कहे गए हैं ॥२६॥

पुरिमाणं दुव्विसोज्झो उ, चरिमाणं दुरणुपालओ।
कप्पो मज्झिमगाणं तु, सुविसोज्झो सुपालओ ॥२७॥

"प्रथम तीर्थंकर के साधुओं का आचार दुविशोध्य (अत्यन्त कठिनता से निर्मल किया जाता) था, अन्तिम तीर्थंकर के साधुओं के आचार का पालन करना कठिन है, किन्तु बीच के २२ तीर्थंकरों के साधकों के आचार का पालन सुकर (सरल) है।" ॥२७॥

साहु गोयम ! पन्ना ते छिन्नो मे संसओ इमो।
अन्नो वि संसओ मज्झं तं मे कहसु गोयमा ! ॥२८॥

(कुमारश्रमण केशी–) हे गौतम ! आपकी प्रज्ञा श्रेष्ठ है। आपने मेरा यह संशय मिटा दिया, किन्तु गौतम ! मुझे एक और सन्देह है उस विषय का भी समाधान कीजिए ॥२८॥

२. अचेलगो य जो धम्मो जो इमो सन्तरूत्तरो।
देसिओ वद्धमाणेण पासेण य महाजसा ॥२९॥

२. "यह जो अचेलक धर्म है वह वर्धमान ने बताया है और यह जो सान्तरोत्तर (जो वर्णादि से विशिष्ट एवं बहुमूल्य वस्त्र वाला) धर्म है वह महायशस्वी पार्श्वनाथ ने बताया है।" ॥२९॥

एगकज्जपवन्नाणं विसेसे किं नु कारणं ?
लिंगे दुविहे मेहावि ! कहं विप्पच्चओ न ते ? ॥३०॥

हे मेधाविन् ! एक ही उद्देश्य से प्रवृत्त इन दोनों (धर्मों) में भेद का कारण क्या है ? दो प्रकार के वेष (लिंग) को देखकर आपको संशय क्यों नहीं होता ? ॥३०॥

५. अन्तोहियय-संभूया, लया चिट्ठइ गोयमा।
फलेइ विसभक्खीणि, सा उ उद्धरिया कहं॥४५॥

५. हे गौतम ! हृदय के अन्दर उत्पन्न एक लता फैल रही है, जो भक्षण करने पर विष तुल्य फल देती है। आपने उस (विषबेल) को कैसे उखाड़ा?॥४५॥

तं लयं सव्वओ छित्ता उद्धरित्ता समूलियं।
विहरामि जहानायं मुक्को मि विसभक्खणं॥४६॥

(गणधर गौतम-) उस लता को सर्वथा काटकर एवं जड़ से उखाड़ कर मैं नीति के अनुसार विचरण करता हूँ अतः मैं उसके विषफल को खाने से मुक्त हूँ॥४६॥

लया य इइ का वुत्ता? केसी गोयममब्बवी।
केसिमेवं बुवंतं तु गोयमो इणमब्बवी॥४७॥

केशी ने गौतम से पूछा-"लता आप किसे कहते हैं? केशी के इस प्रकार पूछने पर गौतम ने यह कहा-॥४७॥

भवतण्हा लया वुत्ता, भीमा भीमफलोदया।
तमुद्धरित्तु जहानायं, विहरामि महामुणी॥४८॥

(गणधर गौतम-) भवतृष्णा (सांसारिक तृष्णा लालसा) को ही भयंकर लता कहा गया है उसमें भयंकर विपाक वाले फल लगते हैं।

हे महामुने ! मैं उसे मूल से उखाड़कर (शास्त्रोक्त) नीति के अनुसार विचरण करता हूँ॥४८॥

साहु गोयम ! पन्ना ते छिन्नो मे संसओ इमो।
अन्नो वि संसओ मज्झं, तं मे कहसु गोयमा॥४९॥

(केशी कुमारश्रमण-) हे गौतम ! आपकी बुद्धि श्रेष्ठ है, आपने मेरे इस संशय को मिटाया है। एक दूसरा संशय भी मेरे मन में है, हे गौतम ! उस विषय में भी आप मुझे बताओ॥४९॥

६. संपज्जलिया घोरा, अग्गी चिट्ठइ गोयमा।
जे डहन्ति सरीरत्था, कहं विज्झाविया तुमे॥५०॥

६. हे गौतम ! चारों ओर घोर अग्नियाँ प्रज्वलित हो रही हैं, जो शरीरधारी जीवों को जलाती रहती हैं, आपने उन्हें कैसे बुझाया?॥५०॥

महामेहप्पसूयाओ, गिज्झ वारि जलुत्तमं।
सिंचामि सययं देहं, सित्ता नो व डहन्ति मे॥५१॥

(गणधर गौतम-)महामेघों से उत्पन्न सब जलों में से उत्तम जल लेकर मैं उसका निरन्तर सिंचन करता हूँ। इसी कारण सिंचन (शान्त) की गई अग्नियाँ मुझे नहीं जलातीं॥५१॥

अग्गी य इइ के वुत्ता? केसी गोयममब्बवी।
केसिमेवं बुवंतं तु, गोयमो इणमब्बवी॥५२॥

(केशी कुमारश्रमण-) वे अग्नियाँ कौन-सी हैं? केशी ने गौतम से पूछा। यह पूछने पर गौतम ने इस प्रकार कहा-॥५२॥

कसाया अग्गिणो वुत्ता, सुय-सील-तवो जलं।
सुयधाराभिहया सन्ता, भिन्ना हु न डहन्ति मे॥५३॥

(गणधर गौतम-)कषायों को अग्नि कहा गया है। श्रुत, शील और तप जल है। श्रुत रूप जलधारा से शान्त और नष्ट हुई अग्नियाँ मुझे नहीं जलातीं॥५३॥

साहु गोयम ! पन्ना ते, छिन्नो मे संसओ इमो।
अन्नो वि संसओ मज्झं, तं मे कहसु गोयमा॥५४॥

(केशी कुमारश्रमण-)गौतम ! आपकी प्रज्ञा प्रशस्त है। आपने मेरा यह संशय मिटा दिया, किन्तु मेरा एक और सन्देह है, उसके सम्बन्ध में भी मुझे कहें॥५४॥

७. अयं साहसिओ भीमो, दुट्ठस्सो परिधावई।
जंसि गोयम ! आरूढो कहं तेण न हीरसि?॥५५॥

७. यह साहसिक, भयंकर दुष्ट घोड़ा इधर-उधर चारों ओर दौड़ रहा है, हे गौतम ! आप इस पर आरूढ़ हैं, (फिर भी) वह आपको उन्मार्ग पर क्यों नहीं ले जाता॥५५॥

पधावन्तं निगिण्हामि सुयरस्सीसमाहियं।
न मे गच्छइ उम्मग्गं मग्गं च पडिवज्जई॥५६॥

(गणधर गौतम-) दौड़ते हुए उस घोड़े का मैं श्रुत रश्मि (शास्त्रज्ञानरूपी) लगाम से निग्रह करता हूँ, जिससे वह मुझे उन्मार्ग पर नहीं ले जाता अपितु सन्मार्ग पर ही ले जाता है॥५६॥

अस्से य इइ के वुत्ते? केसी गोयममब्बवी।
केसिमेवं बुवंतं तु गोयमो इणमब्बवी॥५७॥

(केशी कुमारश्रमण-) अश्व किसे कहा गया है? इस प्रकार केशी ने गौतम से पूछा, पूछने पर गौतम ने इस प्रकार कहा-॥५७॥

मणो साहसिओ भीमो, दुट्ठस्सो परिधावई।
तं सम्मं निगिण्हामि धम्मसिक्खाए कन्थगं॥५८॥

(गणधर गौतम-) मन ही वह साहसी, भयंकर और दुष्ट अश्व है, उसे मैं सम्यक् प्रकार से वश में करता हूँ। जो धर्मशिक्षा से वह कन्थक (-उत्तम जाति के अश्व) के समान हो गया है॥५८॥

साहु गोयम ! पन्ना ते, छिन्नो मे संसओ इमो।
अन्नो वि संसओ मज्झं, तं मे कहसु गोयमा!॥५९॥

(केशी कुमारश्रमण-) हे गौतम ! आपकी प्रज्ञा श्रेष्ट है, आपने मेरा यह संशय दूर कर दिया (किन्तु) मेरा एक संशय और भी है, गौतम ! उसके सम्बन्ध में मुझे बताइए॥५९॥

५. अन्तोहियय-संभूया, लया चिट्ठइ गोयमा।
फलेइ विसभक्खीणि, सा उ उद्धरिया कहं॥४५॥

तं लयं सव्वओ छित्ता उद्धरित्ता समूलियं।
विहरामि जहानायं मुक्को मि विसभक्खणं॥४६॥

लया य इइ का वुत्ता ? केसी गोयममब्ववी।
केसिमेवं बुवंतं तु गोयमो इणमब्ववी॥४७॥
भवतण्हा लया वुत्ता, भीमा भीमफलोदया।
तमुद्धरित्तु जहानायं, विहरामि महामुणी॥४८॥

साहु गोयम ! पन्ना ते छिन्नो मे संसओ इमो।
अन्नो वि संसओ मज्झं, तं मे कहसु गोयमा॥४९॥

६. संपज्जलिया घोरा, अग्गी चिट्ठइ गोयमा।
जे डहन्ति सरीरत्था, कहं विज्झाविया तुमे॥५०॥

महामेहप्पसूयाओ, गिज्झ वारि जलुत्तमं।
सिंचामि सययं देहं, सित्ता नो व डहन्ति मे॥५१॥

अग्गी य इइ के वुत्ता ? केसी गोयममब्ववी।
केसिमेवं बुवंतं तु, गोयमो इणमब्ववी॥५२॥
कसाया अग्गिणो वुत्ता, सुय-सील-तवो जलं।
सुयधाराभिहया सन्ता, भिन्ना हु न डहन्ति मे॥५३॥

साहु गोयम ! पन्ना ते, छिन्नो मे संसओ इमो।
अन्नो वि संसओ मज्झं, तं मे कहसु गोयमा॥५४॥

७. अयं साहसिओ भीमो, दुट्ठस्सो परिधावई।
जंसि गोयम ! आरूढो कहं तेण न हीरसि ?॥५५॥

पधावन्तं निगिण्हामि सुयरस्सीसमाहियं।
न मे गच्छइ उम्मग्गं मग्गं च पडिवज्जई॥५६॥

अस्से य इइ के वुत्ते ? केसी गोयममब्ववी।
केसिमेवं बुवंतं तु गोयमो इणमब्ववी॥५७॥
मणो साहसिओ भीमो, दुट्ठस्सो परिधावई।
तं सम्मं निगिण्हामि धम्मसिक्खाए कन्थगं॥५८॥

साहु गोयम ! पन्ना ते, छिन्नो मे संसओ इमो।
अन्नो वि संसओ मज्झं, तं मे कहसु गोयमा !॥५९॥

५. हे गौतम ! हृदय के अन्दर उत्पन्न एक लता फैल रही है, जो भक्षण करने पर विष तुल्य फल देती है। आपने उस (विषबेल) को कैसे उखाड़ा ?॥४५॥

(गणधर गौतम–) उस लता को सर्वथा काटकर एवं जड़ से उखाड़ कर मैं नीति के अनुसार विचरण करता हूँ अतः मैं उसके विषफल को खाने से मुक्त हूँ॥४६॥

केशी ने गौतम से पूछा–"लता आप किसे कहते हैं ? केशी के इस प्रकार पूछने पर गौतम ने यह कहा–॥४७॥

(गणधर गौतम–) भवतृष्णा (सासंारिक तृष्णा लालसा) को ही भयंकर लता कहा गया है उसमें भयंकर विपाक वाले फल लगते हैं।

हे महामुने ! मैं उसे मूल से उखाडकर (शास्त्रोक्त) नीति के अनुसार विचरण करता हूँ॥४८॥

(केशी कुमारश्रमण–) हे गौतम ! आपकी बुद्धि श्रेष्ठ है, आपने मेरे इस संशय को मिटाया है। एक दूसरा संशय भी मेरे मन में है, हे गौतम ! उस विषय में भी आप मुझे बताओ॥४९॥

६. हे गौतम ! चारों ओर घोर अग्नियाँ प्रज्वलित हो रही हैं, जो शरीरधारी जीवों को जलाती रहती हैं, आपने उन्हें कैसे बुझाया ?॥५०॥

(गणधर गौतम–)महामेघों से उत्पन्न सब जलों में से उत्तम जल लेकर मैं उसका निरन्तर सिंचन करता हूँ। इसी कारण सिंचन (शान्त) की गई अग्नियाँ मुझे नहीं जलातीं॥५१॥

(केशी कुमारश्रमण–) वे अग्नियाँ कौन-सी हैं ? केशी ने गौतम से पूछा। यह पूछने पर गौतम ने इस प्रकार कहा–॥५२॥

(गणधर गौतम–)कषायों को अग्नि कहा गया है। श्रुत, शील और तप जल है। श्रुत रूप जलधारा से शान्त और नष्ट हुई अग्नियाँ मुझे नहीं जलातीं॥५३॥

(केशी कुमारश्रमण–)गौतम ! आपकी प्रज्ञा प्रशस्त है। आपने मेरा यह संशय मिटा दिया, किन्तु मेरा एक और सन्देह है, उसके सम्बन्ध में भी मुझे कहें॥५४॥

७. यह साहसिक, भयंकर दुष्ट घोड़ा इधर-उधर चारों ओर दौड़ रहा है, हे गौतम ! आप इस पर आरूढ़ हैं, (फिर भी) वह आपको उन्मार्ग पर क्यों नहीं ले जाता॥५५॥

(गणधर गौतम–) दौड़ते हुए उस घोड़े का मैं श्रुत रश्मि (शास्त्रज्ञानरूपी) लगाम से निग्रह करता हूँ, जिससे वह मुझे उन्मार्ग पर नहीं ले जाता अपितु सन्मार्ग पर ही ले जाता है॥५६॥

(केशी कुमारश्रमण–) अश्व किसे कहा गया है ? इस प्रकार केशी ने गौतम से पूछा, पूछने पर गौतम ने इस प्रकार कहा–॥५७॥

(गणधर गौतम–) मन ही वह साहसी, भयंकर और दुष्ट अश्व है, उसे मैं सम्यक् प्रकार से वश में करता हूँ। जो धर्मशिक्षा से वह कन्थक (–उत्तम जाति के अश्व) के समान हो गया है॥५८॥

(केशी कुमारश्रमण–) हे गौतम ! आपकी प्रज्ञा श्रेष्ठ है, आपने मेरा यह संशय दूर कर दिया (किन्तु) मेरा एक संशय और भी है, गौतम ! उसके सम्बन्ध में मुझे बताइए॥५९॥

भाणू य इइ के वुत्ते? केसी गोयममव्ववी।
केसिमेवं बुवंतं तु गोयमो इणमव्ववी॥७७॥

केसी ने गौतम से पूछा–"आप सूर्य किसे कहते हैं?" केशी के इस प्रकार पूछने पर गौतम ने यह कहा–॥७७॥

उग्गओ खीणसंसारो, सव्वन्नु जिणभक्खरो।
सो करिस्सइ उज्जोयं सव्वलोयंमि पाणिणं॥७८॥

(गणधर गौतम–) जिसका संसार क्षीण हो चुका है, सर्वज्ञ है, ऐसा जिन-भास्कर उदित हो चुका है। वही सारे लोक में प्राणियों के लिए प्रकाश करेगा॥७८॥

साहु गोयम! पन्ना ते, छिन्नो मे संसओ इमो।
अन्नो वि संसओ मज्झं, तं मे कहसु गोयमा!॥७९॥

(केशी कुमारश्रमण–) गौतम! तुम्हारी प्रज्ञा निर्मल है। तुमने मेरा यह संशय तो दूर कर दिया। अब मेरा एक संशय रह जाता है, उसके विषय में भी मुझे कहिए॥७९॥

१२. सारीर-माणसे दुक्खे, वज्झमाणाण पाणिणं।
खेमं सिवमणावाहं ठाणं, किं मन्नसी मुणी॥८०॥

१२. मुनिवर! शारीरिक और मानसिक दुःखों से पीड़ित प्राणियों के लिए क्षेम शिव और अनावाध–बाधारहित स्थान कौन-सा मानते हो?॥८०॥

अत्थि एगं ध्रुवं ठाणं, लोगग्गंमि दुरारुहं॥
जत्थ नत्थि जरा मच्चू, वाहिणो वेयणा तहा॥८१॥

(गणधर गौतम–) लोक के अग्रभाग में एक ऐसा ध्रुव (अचल) स्थान है, जहाँ जरा, मृत्यु, व्याधियाँ तथा वेदनाएँ नहीं हैं, परन्तु वहाँ पहुँचना दुरारुह (बहुत कठिन) है॥८१॥

ठाणे य इइ के वुत्ते? केसी गोयममव्ववी।
केसिमेवं बुवंतं तु गोयमो इणमव्ववी॥८२॥

(केशी कुमारश्रमण–) "वह स्थान कौन-सा कहा गया है? केशी ने गौतम से पूछा और पूछने पर गौतम ने यह कहा–॥८२॥

निव्वाणं ति अवाहं ति, सिद्धी लोगग्गमेव य।
खेमं सिवं अणावाहं, जं चरन्ति महेसिणो॥॥८३॥

(गणधर गौतम–) जिस स्थान को महामुनि जन ही प्राप्त करते हैं, वह स्थान निर्वाण, अवाध, सिद्धि, लोकाग्र, क्षेम, शिव और अनावाध (इत्यादि नामों से प्रसिद्ध) है॥८३॥

तं ठाणं सासयं वासं लोगग्गंमि दुरारुहं।
जं संपत्ता न सोयन्ति भवोहन्तकरा मुणी॥८४॥

भवप्रवाह का अन्त करने वाले महामुनि जिसे प्राप्त कर शोक से मुक्त हो जाते हैं, वह स्थान लोक के अग्रभाग में शाश्वतरूप से स्थित है, जहाँ पहुँचना अत्यन्त कठिन है। उसे मैं स्थान कहता हूँ॥८४॥

साहु गोयम! पन्ना ते छिन्नो मे संसओ इमो।
नमो ते संसयाईय! सव्वसुत्तमहोयही॥८५॥

(केशी कुमारश्रमण–)हे गौतम! आपकी प्रज्ञा श्रेष्ठ है। आपने मेरा यह संशय भी दूर कर दिया है, संशयातीत है सर्वश्रुत महोदधि! आपको मेरा नमस्कार है॥८५॥

एवं तु संसए छिन्ने केसी घोरपरक्कमे।
अभिवन्दित्ता सिरसा गोयमं तु महायसं॥८६॥

इस प्रकार संशय निवारण हो जाने पर घोर पराक्रमी केशी कुमार-श्रमण ने महायशस्वी गौतम को नतमस्तक हो वन्दना करके ॥८६॥

पंचमहव्वयधम्मं, पडिवज्जइ भावओ।
पुरिमस्स पच्छिमंमी, मग्गे तत्थ सुहावहे॥८७॥

पूर्व जिनेश्वर द्वारा अभिमत सुखावह अन्तिम तीर्थंकर द्वारा प्रवर्तित मार्ग में पंच महाव्रतरूप धर्म को भाव से अंगीकार किया॥८७॥

केसीगोयमओ निच्चं तम्मि आसि समागमे।
सुय–सीलसमुक्करिसो महत्थऽत्थविणिच्छओ॥८८॥

उस तिन्दुक उद्यान में केशी और गौतम दोनों का जो समागम हुआ, उससे श्रुत तथा शील का उत्कर्ष हुआ और महान् प्रयोजन भूत अर्थों का विनिश्चय हुआ॥८८॥

तोसिया परिसा सव्वा, सम्मग्गं समुवट्ठिया।
संथुया ते पसीयन्तु भयवं केसिगोयमे॥८९॥

(इस प्रकार) वह सारी सभा (देव, असुर और मनुष्यों से परिपूर्ण परिषद्) धर्मचर्चा से सन्तुष्ट हुई और सन्मार्ग–में समुपस्थित हुई। उस सभा ने भगवान केशी और गौतम की स्तुति की कि–वे दोनों (हम पर) प्रसन्न रहें।

त्ति वेमि।

–उत्त. अ. २३, गा. १–८९

ऐसा मैं कहता हूँ!॥८९॥

भाग २. खण्ड ४. पृ. १२८

**पासावच्चिज्ज थेराणं देसणाए तव संजम फल परूवणं भगवया अणुमोयणा य–**

**पार्श्वापत्य स्थविरों द्वारा देशना में तप संयम के फल का प्ररूपण और भगवान द्वारा अनुमोदना–**

सूत्र ६४ (ख)

तए णं ते समणोवासया थेराणं भगवंताणं अंतिए धम्मं सोच्चा निसम्म हट्ठ तुट्ठ जाव हयहियया तिक्खुत्तो आयाहिणं पयाहिणं करेंति

तदन्तर वे श्रमणोपासक स्थविर भगवन्तों से धर्मोपदेश सुनकर एवं हृदयगम करके बड़े हर्षित और सन्तुष्ट हुए [illegible]

करेत्ता जाव तिविहाए पज्जुवासणयाए पज्जुवासंति पज्जुवासित्ता एवं वयासी–

प. संजमे णं भंते ! किं फले ? तवे णं भंते ! किं फले ?

तए णं ते थेरा भगवंतो ते समणोवासए एवं वयासी–

उ. संजमे णं अज्जो ! अणण्हयफले, तवे वोदाणफले।

तए णं ते समणोवासया थेरे भगवंते एवं वयासी–

प. जइ णं भंते ! संजमे अणण्हयफले, तवे वोदाणफले किं पत्तियं णं भंते ! देवा देवलोएसु उववज्जंति ? तत्थ णं कालियपुत्ते नामं थेरे ते समणोवासए एवं वयासी–

उ. पुव्वतवेणं अज्जो ! देवा देवलोएसु उववज्जंति।

तत्थ णं मेहिले नामं थेरे ते समणोवासए एवं वयासी–

पुव्वसंजमेण अज्जो ! देवा देवलोएसु उववज्जंति।

तत्थ णं आणंदरक्खिए णामं थेरे ते समणोवासए एवं वयासी–

कम्मियाए अज्जो ! देवा देवलोएसु उववज्जंति।

तत्थ णं कासवे णामं थेरे ते समणोवासए एवं वयासी–

संगियाए अज्जो ! देवा देवलोएसु उववज्जंति,

पुव्वतवेण पुव्वसंजमेणं कम्मियाए संगियाए अज्जो ! देवा देवलोएसु उववज्जंति।

सच्चे णं एस अट्ठे, नो चेव णं आयभाववत्तव्वयाए।

तए णं ते समणोवासया थेरेहिं भगवंतेहिं इमाइं एयारूवाइं वागरणाइं वागारिया समाणा हट्ठतुट्ठा थेरे भगवंते वंदइ नमंसइ वंदित्ता नमंसित्ता पसिणाइं पुच्छंति, पुच्छित्ता अट्ठाइं उवादियंति उवादियत्ता उट्ठाए उट्ठेंति उट्ठित्ता थेरे भगवंते तिक्खुत्तो वंदंति णमंसंति वंदित्ता णमंसित्ता थेराणं भगवंताणं अंतियाओ पुप्फवइयाओ चेइयाओ पडिनिक्खमंति पडिनिक्खमित्ता जामेव दिसिं पाउब्भूया तामेव दिसिं पडिगया।

तए णं ते थेरा अन्नया कयाइ तुंगियाओ पुप्फवइचेइयाओ पडिनिग्गच्छंति पडिनिग्गच्छित्ता बहिया जणवयविहारं विहरंति।

उठा और उन्होंने स्थविर भगवन्तों की दाहिनी ओर से तीन प्रदक्षिणा की और प्रदक्षिणा करके यावत् तीन प्रकार की उप द्वारा उनकी पर्युपासना की और पर्युपासना करके फिर इस पूछा–

प्र. भंते ! संयम का क्या फल है ? भंते ! तप का क्या फल इस पर स्थविर भगवन्तों ने उन श्रमणोपासकों से इस कहा–

उ. "हे आर्यों ! संयम का फल अनाश्रवता (आश्रवरहि संवरसम्पन्नता) है। तप का फल व्यवदान (कर्मों को करना है।

(स्थविर भगवन्तों से यह उत्तर सुनकर) श्रमणोपासकों स्थविर भगवन्तों से (पुनः) इस प्रकार पूछा–

प्र. भंते ! यदि संयम का फल अनाश्रवता है और तप का व्यवदान है तो देव देवलोकों में किस कारण से उत्पन्न होते

(श्रमणोपासकों का प्रश्न सुनकर) उन स्थविरों मे कालिकपुत्र नामक स्थविर ने उन श्रमणोपासकों से यों क

उ. आर्यों ! पूर्वतप के कारण देव देवलोकों में उत्पन्न होते हैं

उनमें से मेहिल (मेधिल) नाम के स्थविर ने उन श्रमणोपा से इस प्रकार कहा–

"आर्यों ! पूर्व संयम के कारण देव देवलोकों में उ होते हैं।"

उनमें से आनन्दरक्षित नामक स्थविर ने उन श्रमणोपासक इस प्रकार कहा–

"आर्यों ! कर्मिता (कर्म शेष रहने) के कारण देवता देवल में उत्पन्न होते हैं।"

उनमें से काश्यप नामक स्थविर ने उन श्रमणोपासकों से कहा–

आर्यों ! संगिता (रागआसक्ति) के कारण देव देवलोक उत्पन्न होते हैं।

इस प्रकार हे आर्यों ! (वास्तव में) पूर्व तप से, पूर्व संयम कर्म क्षय न होने पर तथा राग आसक्ति से देवता देवलोक उत्पन्न होते हैं।

यह बात (अर्थ) सत्य है और हमने अपना आत्मभाव (अप अहंभाव) बताने की दृष्टि से नहीं कही है।

तत्पश्चात् वे श्रमणोपासक, स्थविर द्वारा (अपने प्रश्नों कहे हुए इन और ऐसे उत्तरों को सुनकर बड़े हर्षित सन्तुष्ट हुए और स्थविर भगवन्तों को वंदन नमस्कार कि और वन्दना नमस्कार करके अन्य प्रश्न भी पूछते हैं, प्र पूछकर फिर स्थविर भगवन्तों द्वारा दिये गये उत्तरों को ग्रह करते हैं ग्रहण करके वे वहाँ से उठते हैं और उठकर तीन व वन्दना नमस्कार करते हैं वंदना नमस्कार करके वे उन स्थवि भगवन्तों के पास से और उस पुष्पवतिक चैत्य से निकलव जिस दिशा से आए थे उसी दिशा में वापस लौट गए।

इधर वे स्थविर भगवन्त भी किसी एक दिन तुंगिका नगरी उस पुष्पवतिक चैत्य से निकले और बाहर (अन्य) जनपदों विचरण करने लगे।

तेणं कालेणं तेणं समएणं रायगिहे नामं नयरे होत्था जाव परिसा पडिगया। तेणं कालेणं तेणं समएणं समणस्स भगवओ महावीरस्स जेट्ठे अंतेवासी इंदभूई नामं अणगारे जाव संखित्तविउलतेयलेस्से छट्ठंछट्ठेणं अनिक्खित्तेणं तवोकम्मेणं संजमेणं तवसा अप्पाणं भावेमाणे जाव विहरइ।

उस काल और उस समय में राजगृह नामक नगर था। वहाँ (श्रमण भगवान महावीर स्वामी पधारे। परिषद् वन्दना करने गई (यावत्) धर्मोपदेश सुनकर) परिषद् वापस लौट गई। उस काल और उस समय में श्रमण भगवान महावीर के ज्येष्ठ अन्तेवासी (शिष्य) इन्द्रभूति नामक अनगार थे यावत् ···· वे विपुल तेजोलेश्या को अपने शरीर में संक्षिप्त करके रखते थे। वे निरन्तर छट्ठ-छट्ठ (वेले-वेले) के तपश्चरण से तथा संयम और तप से अपनी आत्मा को भावित करते हुए यावत् विचरते थे।

तए णं से भगवं गोयमे छट्ठक्खमणपारणगंसि पढमाए पोरिसीए सज्झायं करेइ, बीयाए पोरिसीए झाणं झियायइ, तइयाए पोरिसीए अतुरियमचवलमसंभंते मुहपोतियं पडिलेहेइ, पडिलेहित्ता भायणाइं वत्थाइं पडिलेहेइ, पडिलेहित्ता भायणाइं पमज्जइ, पमज्जित्ता भायणाइं उग्गाहेइ उग्गाहेत्ता, जेणेव समणे भगवं महावीरे तेणेव उवागच्छइ उवागच्छित्ता समणं भगवं महावीरं वंदइ नमंसइ वंदित्ता नमंसित्ता एवं वयासी–

इसके पश्चात् छट्ठ (वेले) के पारणे के दिन भगवान (इन्द्रभूति) गौतम स्वामी ने प्रथम प्रहर में स्वाध्याय किया, द्वितीय प्रहर (पौरुषी) में ध्यान किया, तृतीय प्रहर (पौरुषी) में मानसिक चपलता से रहित, आकुलता से रहित होकर मुखवस्त्रिका की प्रतिलेखना की, प्रतिलेखना कर पात्रों और वस्त्रों की प्रतिलेखना की, प्रतिलेखना कर पात्रों का प्रमार्जन किया और पात्रों का प्रमार्जन कर उन पात्रों को लिया, लेकर जहाँ श्रमण भगवान महावीर स्वामी विराजमान थे वहाँ आये, वहाँ आकर श्रमण भगवान महावीर स्वामी को वन्दन-नमस्कार किया और वन्दन नमस्कार करके इस प्रकार निवेदन किया–

"इच्छामि णं भंते ! तुब्भेहिं अब्भणुण्णाए छट्ठक्खमणपारणगंसि रायगिहे नगरे उच्च-नीय-मज्झिमाइं कुलाइं घरसमुदाणस्स भिक्खायरियाए अडित्तए।"

"भंते ! आज मेरे छट्ठ तप (वेले) के पारणे का दिन है, अतः आपसे आज्ञा प्राप्त होने पर मैं राजगृह नगर में उच्च, नीच और मध्यम कुलों के गृहसमुदाय में भिक्षाचर्या की विधि के अनुसार भिक्षाटन करना चाहता हूँ।"

"अहासुहं देवाणुप्पिया ! मा पडिबंधं करेह।"

(इस पर भगवान ने कहा–) "हे देवानुप्रिय ! जिस प्रकार तुम्हें सुख हो वैसे करो, किन्तु विलम्ब मत करो।"

तए णं भगवं गोयमे समणेणं भगवया महावीरेणं अब्भणुण्णाए समाणे समणस्स भगवओ महावीरस्स अंतियाओ गुणसिलाओ चेइयाओ पडिनिक्खमइ पडिनिक्खमित्ता अतुरियमचवलमसंभंते जुगंतरपलोयणाए दिट्ठीए पुरओ रियं सोहेमाणे सोहेमाणे जेणेव रायगिहे नगरे तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता रायगिहे नगरे उच्च-नीय-मज्झिमाइं कुलाइं घरसमुदाणस्स भिक्खायरियं अडइ।

तब भगवान की आज्ञा प्राप्त हो जाने के बाद भगवान गौतम स्वामी श्रमण भगवान महावीर स्वामी के पास से तथा गुणशील चैत्य से निकले और निकलकर त्वरा (उतावली) चपलता (चंचलता) और संभ्रम (आकुलता) से रहित होकर युगान्तर (गाड़ी के जुए=धूसर–) प्रमाण दूर (अन्तर) तक की भूमि का अवलोकन करते हुए अपनी दृष्टि से आगे-आगे के गमन मार्ग का शोधन करते हुए जहाँ राजगृह नगर था, वहाँ आए और आकर (राजगृह में) ऊँच, नीच और मध्यम कुलों के गृह-समुदाय में विधिपूर्वक भिक्षाटन करने लगे।

तए णं से भगवं गोयमे रायगिहे नगरे जाव अडमाणे बहुजणसद्द निसामेइ,

उस समय (राजगृह नगर में) भिक्षाटन करते हुए भगवान गौतम ने बहुत से लोगों के मुख से इस प्रकार के शब्द सुने–

"एवं खलु देवाणुप्पिया ! तुंगियाए नगरीए बहिया पुप्फवईए चेइए पासावच्चिज्जा थेरा भगवंतो समणोवासएहिं इमाइं एयारूवाइं वागरणाइं पुच्छिया–

"हे देवानुप्रिय ! तुंगिका नगरी के बाहर पुष्पवतिक नामक उद्यान में भगवान पार्श्वनाथ के शिष्यानुशिष्य स्थविर भगवन्त पधारे थे उनसे वहाँ के श्रमणोपासकों ने इस प्रकार प्रश्न पूछे–

"संजमे णं भंते ! किंफले, तवे णं भंते ! किं फले ?"

"भंते ! संयम का क्या फल है, भंते ! तप का क्या फल है ?"

तए णं ते थेरा भगवंतो ते समणोवासए एवं वयासी–

तब (उत्तर में) स्थविर भगवन्तों ने उन श्रमणोपासकों से इस प्रकार कहा–

"संजमे णं अज्जो ! अणण्हयफले, तवे वोदाणफले तं चेव जाव पुव्वतवेणं पुव्वसंजमेणं कम्मियाए संगियाए अज्जो ! देवा देवलोएसु उववज्जंति, सच्चे णं एसमट्ठे णो चेव णं आयभाववत्तव्वयाए से कहमेयं मन्ने एवं ?

"आर्यो ! संयम का फल अनाश्रवत्व (संवर) है और तप का फल व्यवदानत्व (कर्मों का क्षय) है। यह सारा वर्णन पूर्व तप से, पूर्व संयम से, कर्मिता और संगिता से देवता देवलोकों में उत्पन्न होते हैं पर्यन्त करना चाहिए, यह बात सत्य है, इसलिए हमने कही है, हमने अपने अहंभाव वश यह बात नहीं कही है तो मैं (गौतम) यह (इस जनसमूह की) बात कैसे मान लूँ।

तए णं से समणे भगवं गोयमे इमीसे कहाए लद्धट्ठे समाणे जायसड्ढे जाव समुप्पन्नकोउहल्ले, अहापज्जत्तं समुदाणं गेण्हइ गेण्हित्ता रायगिहाओ नगराओ पडिनिक्खमइ, पडिनिक्खमित्ता अतुरियं जाव सोहेमाणे जेणेव गुणसीलए चेइए जेणेव समणे भगवं महावीरे तेणेव उवागच्छइ उवागच्छित्ता समणे भगवं महावीरस्स अदूरसामंते गमणागमणाए पडिक्कमइ, एसणमणेसणं आलोएइ आलोइत्ता भत्तपाणं पडिदंसेइ पडिदंसेत्ता समणं भगवं महावीरं जाव एवं वयासी–

इसके पश्चात् श्रमण भगवान गौतम ने इस प्रकार की बात लोगों के मुख से सुनी तो उन्हें श्रद्धा उत्पन्न हुई यावत् उनके मन में कौतूहल भी जागा और विधिपूर्वक आवश्यकतानुसार भिक्षा ली, भिक्षा लेकर वे राजगृहनगर (की सीमा) से बाहर निकले बाहर निकलकर अत्वरित गति से यावत् (ईर्यासमिति-पूर्वक) ईर्या-मार्ग शोधन करते हुए जहाँ गुणशीलक चैत्य था और जहाँ श्रमण भगवान महावीर विराजमान थे, वहाँ आए और आकर उनके निकट उपस्थित होकर गमनागमन सम्बन्धी प्रतिक्रमण किया (भिक्षाचर्या में लगे हुए) एषणा और अनेषणा दोषों की आलोचना की, आलोचना करके फिर (लाया हुआ) आहार-पानी भगवान को दिखाया, दिखाकर श्रमण भगवान महावीर स्वामी से यावत् इस प्रकार निवेदन किया–

"एवं खलु भंते ! अहं तुब्भेहिं अब्भणुण्णाए समाणे रायगिहे नगरे उच्च-नीय-मज्झिमाणि कुलाणि घरसमुदाणस्स भिक्खायरियाए अडमाणे बहुजणसद्दं निसामेमि 'एवं खलु देवाणुप्पिया ! तुंगियाए नगरीए बहिया पुप्फवईए चेइए पासावच्चिज्जा थेरा भगवंतो समणोवासएहिं इमाइं एयारूवाइं वागरणाइं पुच्छेज्जा–'संजमेणं भंते ! किंफले ? तवे किं फले ?' तं चेव जाव सच्चे णं एसमट्ठे णो चेव णं आयभाववत्तव्वयाए।"

"भंते ! मैं आपसे आज्ञा प्राप्त करके राजगृहनगर में उच्च, नीच और मध्यम कुलों में भिक्षाचर्या के लिए विधिपूर्वक भिक्षाटन कर रहा था, उस समय बहुत से लोगों के मुख से इस प्रकार के उद्गार सुने कि 'हे देवानुप्रियों !' तुंगिका नगरी के बाहर स्थित पुष्पवतिक नामक उद्यान में पार्श्वापत्यीय स्थविर भगवन्त पधारे थे उनसे वहाँ के श्रमणोपासकों ने इस प्रकार के प्रश्न पूछे–'भंते ! संयम का क्या फल है ? और तप का क्या फल है ?' यह सारा वर्णन पूर्व की तरह कहना चाहिए यावत् यह बात सत्य है, इसलिए कही है, किन्तु हमने (आत्मभाव) अहंभाव के वश होकर नहीं कही है।"

"तं पभू णं भंते ! ते थेरा भगवंतो तेसिं समणोवासयाणं इमाइं एयारूवाइं वागरणाइं वागरित्तए ? उदाहु अप्पभू ?

(यों कहकर श्री गौतम स्वामी ने पूछा–) "भंते ! क्या वे स्थविर भगवन्त उन श्रमणोपासकों को इन और इस प्रकार के उत्तर देने में समर्थ हैं या असमर्थ हैं ?

समिया णं भंते ! ते थेरा भगवंतो तेसिं समणोवासयाणं इमाइं एयारूवाइं वागरणाइं वागरित्तए ? उदाहु असमिया ?

भंते ! क्या वे स्थविर भगवंत उन श्रमणोपासकों के प्रश्नों के इस प्रकार उत्तर देने में सम्यक्रूप से सक्षम हैं या असक्षम हैं ?

आउज्जिया णं भंते ! ते थेरा भगवंतो तेसिं समणोवासयाणं इमाइं एयारूवाइं वागरणाइं वागरित्तए ? उदाहु अणाउज्जिया ?

भंते ! क्या वे स्थविर भगवन्त उन श्रमणोपासकों को ऐसा उत्तर देने में उपयुक्त हैं या अनुपयुक्त हैं ?

पलिउज्जिया णं भंते ! ते थेरा भगवंतो तेसिं समणोवासयाणं इमाइं एयारूवाइं वागरणाइं वागरित्तए ? उदाहु अपलिउज्जिया ?

भंते ! क्या वे स्थविर भगवन्त उन श्रमणोपासकों को ऐसा उत्तर देने में विशिष्ट योग्यता वाले हैं या योग्यता वाले नहीं हैं ?

पुव्वतवेणं अज्जो ! देवा देवलोएसु उववज्जंति, पुव्वसंजमेणं देवा देवलोएसु उववज्जंति कम्मियाए, अज्जो देवा देवलोएसु उववज्जंति संगियाए अज्जो देवा देवलोएसु उववज्जंति पुव्वतवेणं पुव्वसंजमेणं कम्मियाए संगियाए अज्जो ! देवा देवलोएसु उववज्जंति। सच्चे णं एसमट्ठे णो चेव णं आयभाववत्तव्वयाए ?"

आर्यो ! पूर्वतप से देवता देवलोकों में उत्पन्न होते हैं, पूर्वसंयम से देवता देवलोकों में उत्पन्न होते हैं, कर्मिता से देवता देवलोकों में उत्पन्न होते हैं, संगिता (आसक्ति) के कारण देवता देवलोकों में उत्पन्न होते हैं और पूर्वतप, पूर्वसंयम, कर्मिता और संगिता से देवता देवलोकों में उत्पन्न होते हैं। यह बात सत्य है, इसलिए हम कहते हैं, किन्तु अपने अहंभाववश नहीं कहते हैं ?"

पभू णं गोयमा ! ते थेरा भगवंतो तेसिं समणोवासयाणं इमाइं एयारूवाइं वागरणाइं वागरेत्तए, णो चेव णं अप्पभू, तह चेव

(महावीर ने उत्तर दिया–) हे गौतम ! वे स्थविर भगवन्त उन श्रमणोपासकों को इस प्रकार के उत्तर देने में समर्थ हैं, किन्तु असमर्थ नहीं हैं शेष सब वर्णन पूर्ववत् जानना चाहिए

नेयव्वं अविसेसियं जाव पभू समिया आउज्जिया पलिज्जिया जाव सच्चे णं एसमट्ठे णो चेव णं आयभाववत्तव्वयाए। अहं पि णं गोयमा ! एवमाइक्खामि भासेमि पण्णवेमि परूवेमि–

यावत् वे सम्यक् रूप से सम्पन्न (समित) हैं, अभ्यस्त हैं (असम्पन्न या अनभ्यस्त नहीं हैं) वे उपयोग वाले हैं, अनुपयोग वाले नहीं हैं, वे विशिष्ट ज्ञानी हैं, सामान्य ज्ञानी नहीं हैं यावत यह बात सत्य है, इसलिए उन स्थविरों ने कही है, किन्तु अहंभाव के वश होकर नहीं कही है। हे गौतम ! मैं भी इसी प्रकार कहता हूँ, भाषण करता हूँ, बताता हूँ और प्ररूपणा करता हूँ कि–

पुव्वतवेणं देवा देवलोएसु उववज्जंति, पुव्वसंजमेणं देवा देवलोएसु उववज्जंति, कम्मियाए देवा देवलोएसु उववज्जंति, संगियाए देवा देवलोएसु उववज्जंति, पुव्वतवेणं पुव्वसंजमेणं कम्मियाए संगियाए अज्जो ! देवा देवलोएसु उववज्जंति, सच्चे णं एस मट्ठे, णो चेव णं आयभाववत्तव्वयाए।

*–विया स. २, उ. ५, सु. १६-२५*

पूर्वतप के कारण से देवता देवलोकों में उत्पन्न होते हैं, पूर्वसंयम के कारण देवता देवलोकों में उत्पन्न होते हैं, कर्मिता (कर्मक्षय होने बाकी रहने) से देवता देवलोकों में उत्पन्न होते हैं तथा संगिता (राग आसक्ति) के कारण देवता देवलोकों में उत्पन्न होते हैं और पूर्वतप, पूर्वसंयम, कर्मिता और संगिता से देवता देवलोकों में उत्पन्न होते हैं। यही बात सत्य है, इसलिए उन्होंने कही है, किन्तु अपना अहंभाववश नहीं कहते हैं।

भाग २, खण्ड ६, पृ. १७२

**गोत्तस्स मूलोत्तर भेय परूवणं–**

**सूत्र ३५९ (ख)**

सत्त मूलगोत्ता पण्णत्ता, तं जहा–

१. कासवा, २. गोयमा, ३. वच्छा, ४. कोच्छा, ५. कोसिया, ६. मंडवा, ७. वासिट्ठा।

१. जे कासवा ते सत्तविहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. ते कासवा, २. ते संडिल्ला, ३. ते गोला, ४. ते वाला, ५. ते मुंजइणो, ६. ते पव्वइणो, ७. ते वरिसकण्हा।

२. जे गोयमा ते सत्तविहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. ते गोयमा, २. ते गग्गा, ३. ते भारद्दा, ४. ते अंगिरसा, ५. ते सक्कराभा, ६. ते भक्खराभा, ७. ते उदत्ताभा।

३. जे वच्छा ते सत्तविहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. ते वच्छा, २. ते अग्गेया, ३. ते मित्तेया, ४. ते सामलिणो, ५. ते सेलयया, ६. ते अट्ठिसेणा, ७. ते वीयकण्हा।

४. जे कोच्छा ते सत्तविहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. ते कोच्छा, २. ते मोग्गलायणा, ३. ते पिंगलायणा, ४. ते कोडीणो, ५. ते मंडलिणो, ६. ते हारिया, ७. ते सोमया।

५. जे कोसिया ते सत्तविहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. ते कोसिया, २. ते कच्चायणा, ३. ते सालंकायणा, ४. ते गोलिक्कायणा, ५. ते पक्खिकायणा, ६. ते अग्गिया, ७. ते लोहिच्चा।

**गोत्र के मूल और उत्तर भेदों का प्ररूपण–**

मूल गोत्र (एक पुरुष से उत्पन्न वंश परम्परा) सात कहे गए हैं, यथा–

१. काश्यप, २. गौतम, ३. वत्स, ४. कुत्स, ५. कौशिक, ६. माण्डव, ७. वाशिष्ठ।

१. जो काश्यप गोत्री हैं वे सात प्रकार के कहे गए हैं, यथा–

१. काश्यप, २. शाण्डिल्य, ३. गोल, ४. वाल, ५. मौंजकी, ६. पर्वती, ७. वर्षकृष्ण।

२. जो गौतम गोत्री हैं, वे सात प्रकार के कहे गए हैं, यथा–

१. गौतम, २. गर्ग, ३. भारद्वाज, ४. आंगिरस, ५. शर्कराभ, ६. भास्कराभ, ७. उदत्ताभ।

३. जो वत्स गोत्री हैं, वे सात प्रकार के कहे गए हैं, यथा–

१. वत्स, २. आग्नेय, ३. मैत्रेय, ४. शाल्मली, ५. शैलक, ६. अस्थिषेण, ७. वीतकृष्ण।

४. जो कौत्स गोत्री हैं, वे सात प्रकार के कहे गए हैं, यथा–

१. कौत्स, २. मौद्गलायन, ३. पिंगलायन, ४. कौडिन्य, ५. मण्डली, ६. हारित, ७. सोमक।

५. जो कौशिक गोत्री हैं, वे सात प्रकार के कहे गए हैं, यथा–

१. कौशिक, २. कात्यायन, ३. सालंकायन, ४. गोलिक्कायन, ५. पाक्षिकायन, ६. आग्नेय, ७. लौहित्य।

६. जे मंडवा ते सत्तविहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. ते मंडवा, २. ते आरिट्ठा, ३. ते समुया,

४. ते तेला, ५. ते एलावच्चा, ६. ते कंडिल्ला,

७. ते खारायणा।

७. जे वासिट्ठा तें सत्तविहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. ते वासिट्ठा, २. ते उंजायणा, ३. ते जारूकण्हा,

४. ते वग्घावच्चा, ५. ते कौडिन्ना, ६. ते सन्नी,

७. ते पारासरा। –*ठाणं अ. ७, सु. ५५१*

६. जो माण्डव गोत्री हैं, वे सात प्रकार के कहे गए हैं, यथा–

१. माण्डव, २. आरिष्ट, ३. सम्मुक्त,

४. तैल, ५. ऐलापत्य, ६. काण्डिल्य,

७. क्षारायण।

७. जो वाशिष्ठ गोत्री हैं, वे सात प्रकार के कहे गए हैं, यथा–

१. वाशिष्ठ, २. उंजायन, ३. जारूकृष्ण,

४. व्याघ्रापत्य,, ५. कौण्डिन्य, ६. संज्ञी,

७. पाराशर, (कुल ४९ गोत्र होते हैं)।

ग २, खण्ड ६, पृ. १७२

उमद्दव सम्पन्ने गग्गाचार्य–

मृदु-मार्दव सम्पन्न गर्गाचार्य–

। ३५९ (ग)

थेरे गणहरे गग्गे, मुणी आसि विसारए।
आइण्णे गणिभावम्मि समाहिं पडिसंधए॥[1] –*उत्त. अ. २७, गा. १*

मिउ-मद्दवसंपन्ने, गम्भीरे सुसमाहिए।
विहरइ महिं महप्पा सीलभूएण अप्पणा॥ –*उत्त. अ. २७, गा. १७*

१. गर्गगोत्रोत्पन्न गार्ग्य मुनि स्थविर, गणधर और (सर्वशास्त्र) विशारद थे, वे (आचार्य के) गुणों से व्याप्त थे और गणि भाव में स्थित थे तथा समाधि में (स्वयं को) जोड़ने वाले थे।

(उसके पश्चात्) मृदु और मार्दव से सम्पन्न, गम्भीर, सुसमाहित एवं शीलभूत (चारित्रमय) आत्मा से युक्त होकर वे महात्मा गार्ग्याचार्य (अविनीत शिष्यों को छोड़कर) पृथ्वी पर (एकाकी) विचरण करने लगे।



१. ... अविनीत शिष्यों का वर्णन ...

# गणितानुयोग प्रकीर्णक

## विषय सूची



● आगम के पृष्ठांक और सूत्रांक गणितानुयोग के तथा अंतिम पृष्ठांक इसी ग्रंथ के हैं।

# गणितानुयोग प्रकीर्णक

## विषय सूची



● प्रारम्भ के पृष्ठांक और सूत्रांक गणितानुयोग के तथा अंतिम पृष्ठांक इसी ग्रंथ के हैं।

●●

## अवशिष्ट पाठों का विषयानुक्रम से संकलन

(अंकित पृष्ठांक और सूत्रों के अनुसार पाठक अवलोकन करें)

### लोक

पृ. १७

**लोगे तिण्णि महइ महालया–**

**सूत्र ३५ (ख)**

तओ महइ महालया पण्णत्ता, तं जहा–

१. जंबुद्दीवए मंदरे मंदरेसु,

२. सयंभूरमणे समुद्दे समुद्देसु

३. बंभलोए कप्पे कप्पेसु। *–ठाणं अ. ३, सु. २०५*

**लोक में तीन महान् (विशाल) हैं–**

*तीन (अपनी कोटि में) सबसे बड़े कहे गए हैं, यथा–*

१. मंदर पर्वतों में जम्बूद्वीप का मंदर पर्वत,

२. समुद्रों में स्वयंभूरमण समुद्र,

३. कल्पों में ब्रह्मलोक कल्प।

पृ. ३४

**लोग भेयाणं अप्पबहुत्तं–**

**सूत्र ६९ (ख)**

प. एयस्स णं भंते ! अहेलोगस्स तिरियलोगस्स उड्ढलोगस्स य कयरे-कयरेहिंतो अप्पा वा जाव विसेसाहिया वा ?

उ. गोयमा ! १. सव्वत्थोवे तिरियलोए,

**लोक के भेदों का अल्पबहुत्व–**

प्र. भंते ! अधोलोक, तिर्यक्‌लोक और ऊर्ध्वलोक में कौन किससे अल्प यावत् विशेषाधिक हैं ?

उ. गौतम ! १. सबसे अल्प तिर्यक्‌लोक है।